## काष्ठासंघ और माथुर संघ

अमितगति माथुरसंघके थे। देवसेनसूरिने अपने '' दर्शनसार ' में जो पाँच जैनाभास बतलाये हैं, उनमें एक माथुरसंघ भी है। इसे निःपिच्छिक भी कहते हैं। क्यों कि इस सघके मुनि मोरकी या गौकी या पिच्छि नहीं रखते।

जैसा कि मैंने लेखान्तरोंमें बतलाया है, प्रायः सभी संघों, गणों और गच्छोके नाम स्थानों या देशोंके नामसे पड़े हैं। माथुरसंघ नाम भी स्थानके कारण पड़ा है—मथुरा नगर या प्रान्तका जो मुनिसंघ वह माथुर संघ, काष्ठा[1] नामके स्थानका संघ काष्ठासंघ[2]।

दर्शनसारमें काष्ठासंघकी उत्पत्ति जिनसेनके सतीर्थ और वीरसेनके शिष्य कुमारसेन-द्वारा वि० सं०७५३ में हुई बतलाई गई है, जो नन्दी तटमें रहते थे और कहा है कि उन्होंने कर्कश केश, अर्थात् गौकी पूछकी पिच्छि ग्रहण करके सारे बागड़ देशमें उन्मार्ग चलाया[3]। फिर इसके दो सौ वर्ष बाद, अर्थात् वि० सं० ९५३ के लगभग मथुरामें माथुरोंके गुरु, रामसेनने, निःपिच्छिक रहनेका उपदेश दिया; कहा कि न मयूरपिच्छि रखनेकी जरूरत है और न गोपुच्छकी पिच्छि[4]। इससे जान पड़ता है कि काष्ठासघकी ही एक शाखा माथुरसंघ है।

इस बातकी पुष्टि सुरेन्द्रकीर्ति भट्टारककी बनाई हुई पट्टावलीसे भी होती है जिसमें कहा है कि काष्ठासंघमें नन्दितट, माथुर, बागड़ और लाड़-बागड़ ये चार प्रसिद्ध

---

१ दिल्लीके उत्तरमे जमुनाके किनारे काष्ठापुरीमें टाकवंशके राजा मदनपालके आश्रयमे पेदिभट्टके पुत्र विश्वेश्वरने ' मदन पारिजात ' नामका निबन्ध १४ वी शताब्दिके शेष भागमें लिखा था। म० म० ओझाजीके अनुसार काष्ठा नामक नगरमें नागवंशियोंकी टांक-शाखाके राजाओंका छोटा-सा राज्य था।

२ पं० बुलाकीचन्द्रकृत ' वचन कोश ' में जो वि० स० १७३७ का बना हुआ है, लिखा है कि काष्ठासघकी उत्पत्ति उमास्वामीके पट्टाधिकारी लोहाचार्यद्वारा अगरोहा नगरमें हुई और काठकी प्रतिमाकी पूजाका विधान करनेसे उसका काष्ठासघ नाम पड़ा, परन्तु उक्त कथा विश्वसनीय नहीं। काठकी प्रतिमाकी बात तो बिल्कुल बे-सिरपैरकी है। काठकी प्रतिमाका पूजना किसी भी सम्प्रदायमे निषिद्ध नही है, यद्यपि काठ-प्रतिमा टिकाऊ न होनेसे बनाई नहीं जाती।

३–४ देखो जैनहितैषी वर्ष १३ अंक ५–६ में दर्शनसारकी ३१ से ४१ नम्बर तककी गाथाये

गच्छ हुए। यह स्पष्ट है कि ये चारों नाम स्थानों और प्रदेशोंके नामोंपर रक्खे गये हैं। कुमारसेन नन्दितटके थे, उनने नन्दितटगच्छ, रामसेन मथुराके थे, उससे माथुर गच्छ और बागड़से बागड़गच्छ और लाट (गुजरात) और बागड़से लाड़-बागड़ गच्छ। लाट और बागड़ बहुत समय तक एक ही राजवंशके अधीन रहे हैं।

गण, गच्छ और संघ कहीं-कहीं पर्यायवाची रूपमे भी व्यवहृत हुए हैं।

माथुरसंघको जीव-रक्षाके लिए किसी तरहकी पिच्छि न रखनेके कारण ही जैनाभास कहा है, या और किसी कारणसे, यह समझमें नहीं आता। अन्यथा अमितगतिके ग्रन्थोंसे तो उनका कोई ऐसा सिद्धान्त-भेद नहीं मालूम होता, जिससे उन्हें जैनाभास कहा जाय।

दर्शनसारकी रचना वि० सं० ९९० में हुई है। उसमें जो काष्ठासंघकी उत्पत्तिका समय वि० सं० ७५३ बतलाया है, और उसके दो सौ वर्ष बाद माथुरसंघका सो इसके भी बिलकुल ठीक होनेमें सन्देह होता है।

सन्देह होनेका सबसे बड़ा कारण यह है कि दर्शनसारके अनुसार गुणभद्रकी मृत्युके पश्चात् विनयसेनके शिष्य कुमारसेनने काष्ठासंघकी स्थापना की थी और गुणभद्रने अपना उत्तरपुराण श० सं० ७८०, अर्थात् वि० सं० ९१५ के लगभग समाप्त किया है। यदि इस ९१५ संवत्को ही उनका मृत्यु-काल मान लिया जाय तो काष्ठासंघकी उत्पत्ति ७५५ से लगभग डेढ़ सौ वर्ष पीछे चली जाती है। इस विषयमे दर्शनसार-विवेचनामें विस्तारके साथ लिखा गया है।

---

१ काष्ठासघो भुवि ख्यातो जानन्ति नृसुरासुरा.।
तत्र गच्छाश्च चत्वारो राजन्ते विश्रुता क्षितौ॥
श्रीनन्दितटसज्ञश्च माथुरो बागडाभिध.।
लाड-बागड इत्येते विख्याता क्षितिमण्डले॥

२ सागबाड़ेके आसपासके प्रदेशको बागड़ कहते है।

३ सत्तसए तेवण्णे विक्कमरायमरणपत्तस्स। णदियडे वग्गामे कट्ठो सघो मुणेयन्वो॥

४ तत्तो दुसएतीदे महुराए माहुराणगुरुणाहो।
णामेण रामसेणो णिप्पिच्छं वण्णियं तेण॥ ४०॥ —दर्शनसार

५ देखो, जैनहितैषी वर्ष १३, अक ५–६, पृ० २६२–७५।

इसी तरह अमितगतिने अपना सुभाषितरत्नसंदोह वि० स० १०५० में समाप्त किया है और उन्होंने अपनी गुरुपरम्पराके पाँच पूर्वजोंका उल्लेख किया है जिनमें सबसे पहले वीरसेन हैं। यदि प्रत्येक पूर्वजका समय २० वर्ष भी माना जाय, तो सौ वर्ष हो जाता है, अर्थात् वीरसेनका समय वि० स० ९५० के लगभग होगा और उक्त वीरसेन ही माथुरसंघके स्थापक नहीं थे, रामसेन थे और यदि वे वीरसेनसे दो-तीन पीढ़ी ही पहले हुए हों, तो उनका समय भी दर्शनसारमें बतलाये हुए माथुरसंघकी स्थापनाके समयसे अर्थात् वि० सं० ९५३ से पहले चला जाता है।

लाड़-बागड़ सघ भी जो काष्ठासघकी एक शाखा है, काफी प्राचीन मालूम होता है। दुबकुण्डके[1] जैनमन्दिरके प्रशस्ति-लेखके[2] रचयिता, विजयकीर्ति मुनि, लाड़-बागड़ सघके हैं। वे शान्तिषेणके शिष्य थे। इन शान्तिषेणके पहलेके देवसेन, कुलभूषण और दुर्लभसेन नामक गुरुओंका भी उसमें उल्लेख है। शान्तिषेण दुर्लभसेनके शिष्य थे। अर्थात् विजयकीर्तिसे कमसे कम सौ वर्ष पहले देवसेन गुरु होंगे। उक्त लेख भाद्र सुदी ३ वि० स० ११४५ का लिखा हुआ है। अर्थात् वि० स० १०४५ से भी पहले तक इस सघकी परम्परा जा पहुँचती है।

इसी तरह प्रद्युम्नचरित काव्यके[3] कर्त्ता महासेन परमार-राजा मुजके समयमें वि० स० १०५० के लगभग हुए हैं। ये भी लाड़-बागड सघके थे। इन्होंने अपने गुरु गुणाकरसेन और दादा गुरु जयसेनका उल्लेख किया है, जो वि० स० १००० के लगभग हुए होंगे या उससे कुछ पहले।

## गुरु-शिष्य-परम्परा

अमितगतिकी गुरुपरम्परा इस प्रकार है—वीरसेन, उनके शिष्य देवसेन, देवसेनके शिष्य अमितगति ( प्रथम ), उनके नेमिषेण, नेमिषेणके माधवसेन और उनके शिष्य अमितगति।

और अमितगतिकी शिष्य-परम्पराका पता अमरकीर्तिके छक्कम्मोवएस ( षट्कर्मो-

---

१ ग्वालियरसे ७९ मील नैऋतमें कुनू नदीकी बाईं ओर 'दुबकुड' नामक स्थान है।

२ देखो, एपिग्राफिआ इण्डिका जिल्द २, पृष्ठ २७-४०।

३ इस ग्रन्थका विस्तृत परिचय प्रो० हीरालालजी जैनने जैन-सिद्धान्तभास्कर भाग २, अंक ३ में दिया है।

देश ) से लगता है, जो इस प्रकार है—अमितगति, शान्तिषेण, अमरसेन, श्रीषेण, चन्द्रकीर्ति और चन्द्रकीर्तिके शिष्य अमरकीर्ति। अमरकीर्तिने अपना यह अपभ्रंश भाषाका ग्रन्थ भादों सुदी १४ वि० सं० १२४७ को समाप्त किया था।

## ग्रन्थोंका परिचय

**१ सुभाषितरत्नसन्दोह**—यह एक स्वोपज्ञ सुभाषित ग्रन्थ है। इसमें सांसारिक विषयनिराकरण, मायाहंकार-निराकरण, इन्द्रियनिग्रहोपदेश, स्त्रीगुणदोष-विचार, देवनिरूपण आदि बत्तीस प्रकरण हैं और प्रत्येकमें बीस-बीस पच्चीस-पच्चीस पद्य हैं। ग्रन्थके उपान्तमें २१७ श्लोकोंमें श्रावक-धर्म-निरूपण है, जिसे एक छोटा-सा श्रावकाचार समझना चाहिए। पूरे ग्रन्थमें ९२२ पद्य हैं। यह विक्रम संवत् १०५० पौष सुदी पंचमीको समाप्त हुआ था, जब कि राजा मुंज पृथिवीका पालन करते थे।

**२ धर्मपरीक्षा**—यह संस्कृत साहित्यमें अपने ढंगका एक निराला ही ग्रन्थ है। इसमें पुराणोंकी ऊटपटाँग कथाओं और मान्यताओंको बड़े ही मनोरंजक रूपमें मजाक करते हुए अविश्वसनीय ठहराया है। सारा ग्रन्थ एक सुन्दर कथाके रूपमें श्लोकबद्ध है। श्लोकोंकी संख्या १९४५ है। यह ग्रन्थ हरिभद्रसूरिके धूर्ताख्यान नामक प्राकृत ग्रन्थके ढंगका है। कमसे कम धूर्ताख्यानकी छाया इसमें अवश्य है। यह बात ग्रन्थकर्त्ताका आशु-कवि होना प्रकट करती है कि केवल दो महीनेमें ही उन्होंने इस ग्रन्थको रच डाला था[1]। इसकी रचनाका समय विक्रम संवत् १०७० है।

**३ पंचसंग्रह**—इसे संस्कृत-श्लोकबद्ध पंचसंग्रह कहना चाहिए। अज्ञातनाम-

---

१ अमितगतिरिवेदं स्वस्य मासद्वयेन। प्रथितविशदकीर्तिः काव्यमुद्भूतदोषम् ॥

हरिषेणकृत 'धम्मपरिक्खा' नामक अपभ्रंश ग्रन्थ धर्मपरीक्षासे पहलेका—वि० सं० १०४० का—बना हुआ है और हरिषेणने लिखा है कि पहले धर्मपरीक्षा जयरामकृत गाथाबद्ध थी, उसे मैंने पद्धड़िया छन्दमें किया। जान पड़ता है, अमितगतिने अपना संस्कृत ग्रन्थ उक्त दोनोंमेंसे किसी एकके आधारसे बनाया है। शायद इसी लिए उसके बननेमें केवल दो ही महीने लगे। कथानक, पात्रोंके नाम आदि धम्मपरिक्खा और धर्मपरीक्षाके बिल्कुल एक हैं।

कर्तृक प्राकृत पंचसंग्रहको ही सुगम संस्कृतमें श्लोकबद्ध करके यह रचा गया जान पड़ता है और विक्रम-सवत् १०७३ में मसूतिकापुर नामक स्थानमें समाप्त हुआ है। इसकी प्रशस्तिसे मालूम होता है कि इनके गुरु माधवसेनके समयमें सिन्धुपति या सिन्धुल पृथ्वीकी रक्षा करते थे।

**४ उपासकाचार**—अमितगतिश्रावकाचार नामसे इसकी प्रसिद्धि है। उपलब्ध श्रावकाचारोंमें यह बहुत विशद, सुगम और विस्तृत है। इसकी श्लोक-संख्या १३५२ है। इस ग्रन्थके अन्तमें कर्ताने अपनी गुरु-परम्परा तो दी है, परन्तु रचनाका समय, स्थान आदि नहीं दिया।

**५ आराधना**—यह शिवार्यकी प्राकृत आराधनाका पद्यबद्ध संस्कृत अनुवाद है, जो केवल चार महीनेमें पूर्ण किया गया था। इसमें ग्रन्थकर्त्ताने देवसेनसे लेकर अपने तककी गुरुपरम्परा दी है; परन्तु समय और स्थान नहीं दिया।

**६ सामायिक पाठ**—यह एक सौ बीस पद्योंका छोटा-सा प्रकरण है। इसके अन्तमें लिखा है—"वृत्तवंशशतेनेति कुर्वता तत्त्वभावनां। सद्योऽमितगतेरिष्टा निर्वृतिः क्रियते करे। इति द्वितीय भावना समाप्ता।"

इससे मालूम होता है कि इस ग्रन्थका नाम सामायिक पाठ नहीं है, या तो तत्त्वभावना होगा या कुछ और। 'इति द्वितीय भावना'से यह भी अनुमान होता है कि सम्पूर्ण ग्रन्थ बड़ा है और उसकी यह दूसरी भावना या दूसरा अध्याय है।

**७ भावना-द्वात्रिंशतिका**—३२ पद्योंका यह भी एक प्रकरण है, जो कई जगहसे प्रकाशित हो चुका है। संभव है, यह भी पूर्वोक्त तत्त्व भावना या ऐसे ही किसी नामवाले ग्रन्थका एक अध्याय हो।

**८ योगसार प्राभृत**—इस ग्रन्थके कर्त्ताका नाम भी अमितगति है, परन्तु इसके कर्त्ता शायद इन अमितगतिके दादा गुरुके गुरु अमितगति हों। क्योंकि ये अमितगति अपने प्रत्येक ग्रन्थके प्राय: प्रत्येक प्रकरण या अध्यायके अन्तमें अपना अमितगति नाम श्लिष्ट रूपसे देते हैं। पर उनकी यह विशेषता योगसारमें नहीं है।

---

१ पं० गोविन्दरायजी काव्यतीर्थकी सूचनाके अनुसार धारसे सात कोस दूर बगड़ीके पासका 'मसोद विलोदा' नामका गाँव।

इस ग्रन्थके अन्तमें कोई गुरु-परम्परा भी नहीं दी है[1]। अपने नामके साथ दिया हुआ 'वीतराग' विशेषण भी इनके प्रथम अमितगति होनेके अनुमानको सहारा देता है।

कुछ ग्रन्थ-सूचियोंमें जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, चन्द्रप्रज्ञप्ति, सार्द्धद्वयद्वीपप्रज्ञप्ति और व्याख्याप्रज्ञप्ति इन चार ग्रन्थोंको और भी अमितगति-कृत बतलाया है। परन्तु अभी तक ये कहीं उपलब्ध नहीं हुए।

## समकालीन राजा

अपने ग्रन्थोंमें उन्होंने मुंज और सिन्धुलका उल्लेख किया है। ये दोनों मालवेके परमार राजा थे और उनकी राजधानी धारा थी। ये मुंज वही हैं, जिनके विषयमें कहा गया है कि यशःपुंज मुंजराजाके चले जानेपर लक्ष्मी तो विष्णुके पास चली जायगी और वीरश्री वीरोंके घर, परन्तु सरस्वती बिलकुल निरालम्ब हो जायगी—उसका कोई आश्रयदाता न रहेगा[2]। मुंज सरस्वती और सरस्वती-सेवकोंके ऐसे ही आश्रयदाता थे। उनका दूसरा नाम वाक्पतिराज था[3]। वे स्वयं भी विद्वान और कवि थे। उनका बनाया हुआ कोई स्वतंत्र ग्रन्थ तो अब तक नहीं मिला है, परन्तु कुछ ग्रन्थोंमें उनके कुछ पद्य मिले हैं[4]। उनकी

---

१- दृष्ट्वा सर्वं गगननगरस्वप्नमायोपमानं,
निःसंगात्मामितगतिरिदं प्राभृतं योगसारं।
ब्रह्मप्राप्त्या परममकृत स्वेषु चात्मप्रतिष्ठम्
नित्यानन्दं गलितकलिलं सूक्ष्ममत्यक्षलक्ष्यम् ॥
योगसारमिदमेकमानसः प्राभृतं पठति योऽभिमानतः।
स्वस्वरूपमुपलभ्य सोऽचित (चिरं) सम्प्रयाति भवदोषवंचितम् ॥
इति श्रीअमितगतिवीतरागविरचितायामध्यात्मतरंगिण्यां नवमोऽधिकारः।

२ लक्ष्मीर्यास्यति गोविन्दे वीरश्रीवीरवेश्मनि।
गते मुंजे यशःपुंजे निरालम्बा सरस्वती ॥ —प्रबन्धचिन्तामणि

३ प्रीत्या योग्य इति प्रतापवसतिः ख्यातेन मुंजाख्यया
यः स्वे वाक्पतिराजभूमिपतिना राज्येऽभिषिक्तः स्वयम् ॥—तिलक-मंजरी

४ परमारनरेश अर्जुनवर्मदेवने अमरुशतककी रसिक-संजीविनी टीकामें २२ वें श्लोककी टीकामें यह कहकर एक पद्य उद्धृत किया है कि यह हमारे पूर्वज वाक्पतिराज अपरनाम मुंजका है।

राजधानी उज्जयिनीमें थी[1]। वे राजा सीयक, श्रीहर्ष या सिंहभटके पुत्र थे, बड़े ही पराक्रमी। कर्णाटक, लाट, केरल, चोलके राजाओंको उन्होंने जीता। कलचुरिनरेश युवराज देव (द्वितीय) को हराकर उसकी राजधानी त्रिपुरीको लूटा, मेवाड़पर चढ़ाई करके आहाड़को नष्ट किया और चित्तौरगढ़ और उसके पासके प्रदेशको अपने राज्यमें मिला लिया। उन्होंने सोलंकी राजा तैलप द्वितीयको छह बार हराया, पर सातवीं बार गोदावरीके पासके युद्धमें वे कैद कर लिये गये और वि० सं० १०५० और १०५४ के बीच मार डाले गये। सुभाषितरत्नसंदोहकी रचनाके समय वे जीते थे। तिलकमजरीके कर्त्ता धनपाल, नवसाहसांक-चरित-कर्त्ता पद्मगुप्त या परिमल, दशरूपावलोक-टीकाके कर्त्ता धनिक, पिंगल-छन्दःसूत्रके टीकाकार हलायुध और अमितगति इस राजाकी ही सभाके रत्न थे।

सिन्धुल, सिन्धुराज, कुमारनारायण या नवसाहसांक मुंजके छोटे भाई और प्रसिद्ध राजा भोजके पिता थे। परिमल या पद्मगुप्तने इन्हींकी आज्ञासे 'नवसाहसांक-चरित' नामका ऐतिहासिक काव्य लिखा था। मुंजने अपने जीते जी ही भोजको गोद ले लिया था। परन्तु भोज नाबालिग थे, इसलिए मुंजकी मृत्युके समय सिन्धुल ही राजगद्दीपर बैठ गये थे। इन्होंने हूणोंको तथा दक्षिण कोशल, बागड़, लाट और मुरलवालोंको युद्धमें हराया। ये गुजरात-नरेश सोलंकी चामुण्डराजके साथकी लड़ाईमें मारे गये। वि० सं० १०५४ और १०६६ के बीच किसी समय इनके मारे जानेका अनुमान किया गया है।

भक्तामर-चरित, प्रबन्धचिन्तामणि, भोजप्रबन्ध आदि ग्रन्थोंमें राजा मुंजके द्वारा सिन्धुलके अन्धे किये जाने और भोजको वध करनेके लिए भेजनेकी जो कथायें मिलती हैं, वे सब कपोलकल्पित हैं। इतिहाससे उनकी कोई पुष्टि नहीं होती।

आगे अमितगतिके ग्रन्थोंकी प्रशस्तियाँ उद्धृत की जाती हैं—

---

१ वाक्पतिराजके एक दान-पत्रसे (इ० एण्टिक्वेरी, जिल्द ६, पृ० ५१-५२) और परिमलके नवसाहसांक-चरितसे मालूम होता है कि मुंजके समय राजधानी उज्जयिनी थी। उसके बाद धाराको भोजदेवने अपनी राजधानी बनाया।

## ग्रन्थ-प्रशस्तियाँ

### सुभाषितरत्नसन्दोह--

आशीर्विध्वस्तकन्तोर्विपुलशमभृतः श्रीमतः कान्तकीर्तेः
सूरेर्यातस्य पारं श्रुतसलिलनिधेर्देवसेनस्य शिष्यः ।
विज्ञाताशेषशास्त्रो व्रतसमितिभृतामग्रणीरस्तकोपः
श्रीमान्मान्यो मुनीनाममितगतियतिस्त्यक्तनिःशेषसंगः ॥ ९१५
अलंघ्यमहिमालयो विमलसत्त्ववान्नलधी-
र्वरस्थिरगभीरतो गुणमणिः पयोवारिधिः ।
समस्तजनता सतां श्रियमनश्वरीं देहिनां
सदाऽमृतजलच्युतो विबुधसेवितो दत्तवान् ॥ ९१६ ॥
तस्य ज्ञातसमस्तशास्त्रसमयः शिष्यः सतामग्रणी-
श्रीमान्माथुरसंघसाधुतिलकः श्रीनेमिषेणोऽभवत् ।
शिष्यस्तस्य महात्मनः शमयुतो निर्धूतमोहद्विषः
श्रीमन्माधवसेनसूरिरभवत्क्षोणीतले पूजितः ॥ ९१७ ॥
कोपारातिविघातकोऽपि सकृपः सोमोऽप्यदोषाकरो
जैनोऽप्युग्रतरस्तपो गतभयो भीतोऽपि संसारतः ।
निष्कामोऽपि समिष्टमुक्तिवनितायुक्तोऽपि यः संयतः
सत्यारोपितमानसो धृतवृषोऽप्यचर्यः प्रियोऽप्यप्रियः ॥ ९१८ ॥
दलितमदनशत्रोर्भव्यनिर्व्याजबन्धोः शयदमयममूर्तिश्चन्द्रशुभ्रोरुकीर्तिः ।
अमितगतिरभूद्यस्तस्य शिष्यो विपश्चिद् विरचितमिदमर्घ्यं तेन शास्त्रं पवित्रम् ९१९

* * * *

समारूढे पूतत्रिदशवसतिं विक्रमनृपे सहस्रे वर्षाणां प्रभवति हि पंचाशदधिके ।
समाप्ते पंचम्यामवति धरणीं मुंजनृपतौ सिते पक्षे पौषे बुधहितमिदं शास्त्रमनघम् ९२२

---

### धर्मपरीक्षा—

सिद्धान्तपाथोनिधिपारगामी श्रीवीरसेनोऽजनि सूरिवर्यः ।
श्रीमाथुराणां यमिनां वरिष्ठः कषायविध्वंसविधौ पटिष्ठः ॥ १
ध्वस्ताशेषध्वान्तवृत्तिर्मनस्वी तस्मात्सूरिर्देवसेनोऽजनिष्ट ।
लोकोद्योती पूर्वशैलादिवार्कः शिष्टाभीष्टः स्थेयसोऽपास्तदोषः ॥ २

भासिताखिलपदार्थसमूहो निर्मलोऽमितगतिर्गणनाथः ।
वासरो दिनमणेरिव तस्माज्जायते स्म कमलाकरबोधी ॥ ३
नेमिषेणगणनायकस्ततः पावनं वृषमधिष्ठितो विभुः ।
पार्वतीपतिरिवास्तमन्मथो योगरोधनपरो गणार्चितः ॥ ४
कोपनिवारी शमदमधारी माधवसेनः प्रणतरसेनः ।
सोऽभवदस्माद्गलितमदोस्मा यो यतिसारः प्रशमितमारः ॥
धर्मपरीक्षामकृतवरेण्यां धर्मपरीक्षामखिलशरण्याम् ।
शिष्यवरिष्ठोऽमितगतिनामा तस्य पटिष्ठोऽनघगतिधामा ।

**पंचसंग्रह**—

श्रीमाथुराणामनघद्युतीनां संघोऽभवद्वृत्तविभूषितानाम् ।
हारो मणीनामिव तापहारी सूत्रानुसारी शशिरश्मिशुभ्रः ॥ १
माधवसेनगणी गणनीयः शुद्धतमोऽजनि तत्र जनीयः ।
भूयसि सत्यवतीव शशांकः श्रीमति सिन्धुपतावकलंकः ॥ २
शिष्यस्तस्य महात्मनोऽमितगतिर्मोक्षार्थिनामग्रणी-
रेतच्छास्त्रमशेषकर्मसमितिप्रख्यापनायाकृत ।
वीरस्येव जिनेश्वरस्य गणभृद्भव्योपकारोद्यतो
दुर्वारस्मरदन्तिदारणहरिः श्रीगौतमोऽनुत्तमः ॥ ३

* * *

त्रिसप्तत्यधिकेऽब्दानां सहस्रे शकविद्विषः, मसूतिकापुरे जातमिदं शास्त्रं मनोरमम् ॥ ६

**आराधना**—

आराधना भगवती कथिता स्वशक्त्या,
चिन्तामणिं वितरितुं बुधचिन्तनानि ।
अह्नाय जन्मजलधिं तरितुं तरण्डं,
भव्यात्मना गुणवती ददतां समाधिम् ॥ १२ ॥

* * *

श्रीदेवसेनोऽजनि माथुराणां गणी यतीनां विहितप्रमोदः ।
तत्त्वावभासी विहितप्रदोषः सरोरुहाणामिव तिग्मरश्मिः ॥

धृतजिनसमयोऽजनि महनीयो गुणमणिजलधेस्तदनु यतिर्यः ।
शमयमनिलयोऽमितगतिसूरिः, प्रदलितमदनो पदनतसूरिः ॥
सर्वशास्त्रजलराशिपारगो, नेमिषेणमुनिनायकस्ततः ।
सोऽजनिष्ट भुवने तमोपहः, शीतरश्मिरिव यो जनप्रियः ॥
माधवसेनोऽजनि मुनिनाथो, ध्वंसितमायामदनकदर्थः ।
तस्य गरिष्ठो गुरुरिव शिष्यस्तत्त्वविचारप्रवणमनीषः ॥ १७ ॥
शिष्यस्तस्य महीयसोऽमितगतिर्मार्गत्रयालम्बिनी—
मेनां कल्मषमोषिणीं भगवतीमाराधनां श्रेयसीम् ॥ १८ ॥
आराधनैषायदकारि पूर्णा मासैश्चतुर्भिर्न तदस्ति चित्रं ।
महोद्यमाना जिनभाक्तिकानां सिद्धयन्ति कृत्यानि न कानि सद्यः॥१९॥
स्फुटीकृता पूर्वजिनागमादियं मया जने यास्यति गौरवं परं ।
प्रकाशितं किं न विशुद्ध बुद्धिना महार्घतां गच्छति दुग्धतो घृतं ॥२०



# श्रीचन्द्र और प्रभाचन्द्र

ये दो ग्रन्थकर्ता लगभग एक ही समयमें, एक ही स्थानपर, हुए हैं और दोनोंने ही पुष्पदन्तके अपभ्रंशभाषाके महापुराणपर टिप्पण लिखे हैं, इस लिए कुछ विद्वानोंने यह समझ लिया है कि प्रभाचन्द्र और श्रीचन्द्र एक ही हैं और लिपि-कर्त्ताओंकी गल्तीसे कहीं कहीं जो 'श्रीचन्द्रकृत' लिखा मिलता है, सो प्रभाचन्द्रकृत ही होना चाहिए। परन्तु वास्तवमें श्रीचन्द्र और प्रभाचन्द्र दो स्वतत्र ग्रंथकर्त्ता हैं। नीचे लिखे प्रमाणोंसे यह बात सुस्पष्ट हो जायगी—

बम्बईके सरस्वती-भवनमें (नं० ४६३) में रविषेणाचार्यकृत पद्मचरितका श्रीचन्द्रकृत टिप्पण है[2]। उसका प्रारम्भ अंश देखिए—

प्रारम्भ—शंकरं वरदातारं जिनं नत्वा स्तुतं सुरैः।
कुर्वे पद्मचरितस्य टिप्पणं गुरुदेशनात्॥

सिद्धं जगत्प्रसिद्धं कृतकृत्यं वा समाप्तं निष्ठितमिति यावत्। सम्पूर्णभव्यार्थसिद्धि-(द्धेः) कारणं, समग्रो धर्मार्थकाममोक्ष- स चासौ भव्यार्थश्च भव्यप्रयोजनं तस्य सिद्धिर्निष्पत्तिः स्वरूपलब्धिर्वा तस्याः कारणं हेतुः। किं विशिष्टं हेतुमुत्तमं दोषरहितं...

अन्त—लाड़ (ड) बागडि (ड) श्रीप्रवचनसेन (?) पण्डितात्पद्मचरितस्सकर्ण्यो (तमाकर्ण्य ?) बलात्कारगणश्रीनन्द्याचार्यसत्कविशिष्येण श्रीचन्द्रमुनिना श्रीमद्वि-क्रमादित्यसंवत्सरे सप्तासीत्यधिकवर्षसहस्र (स्रे) श्रीमद्धारायां श्रीमतो राजे (ज्ये) भोजदेवस्य ......। एवमिद (दं) पद्मचरितटिप्पितं श्रीचन्द्रमुनिकृतं समाप्तमिति।

स्व० सेठ माणिकचन्द्रजीके चौपाटीके मन्दिरमें इन्हीं श्रीचन्द्रमुनिका एक और ग्रंथ 'पुराणसार' (नं० १५७) है। उसका प्रारम्भ और अन्त इस प्रकार है—

---

१ देखो, डा० पी० एल० वैद्य सम्पादित महापुराणकी अँगरेजी भूमिका।

२ भवनके रजिस्टरमें इसका नाम, 'पद्मनन्दिचरित्र' लिखा हुआ है। यह प्रति हालकी ही लिखाई हुई और बहुत ही अशुद्ध है।

नत्वादितः सकल (तीर्थ) कृत (तां) कृतार्थान्, सर्वोपकारनिरताञ्चिविधेन नित्यम्।
वक्ष्ये तदीय गुणगर्भमहापुराणं, संक्षेपतोऽर्थनिकरं शृणुत प्रयत्नात्॥

अन्त—धारायां पुरि भोजदेवनृपते राज्ये जयात्युच्चकैः
श्रीमत्सागरसेनतो यतिपतेर्ज्ञात्वा पुराणं महत्।
मुक्त्यर्थं भवभीतिभीतजगता श्रीनन्दिशिष्यो बुधः
कुर्वे चारु पुराणसारममलं श्रीचन्द्रनामा मुनिः॥

श्रीविक्रमादित्यसंवत्सरे वक्षपूत्य (अशीत्य ?) धिकवर्षसहस्रे पुराणसाराभिधानं समाप्तं। शुभं भवतु। लेखकपाठकयोः कल्याणम्।

इन्हीं पद्मचरितके टिप्पणकार और पुराणसारके कर्त्ता श्रीचन्द्रमुनिका बनाया हुआ पुष्पदन्तकृत महापुराणका भी एक टिप्पण है, जिसका दूसरा भाग अर्थात् उत्तरपुराण-टिप्पण उपलब्ध है[1]। उसके अन्तमें लिखा है—

श्रीविक्रमादित्य-संवत्सरे वर्षाणामशीत्यधिकसहस्रे महापुराण-विषमपदविवरणं सागरसेनसैद्धान्तात् परिज्ञाय मूलटिप्पणिकां चालोक्य कृतमिदं समुच्चयटिप्पणं अज्ञपातभीतेन श्रीमल्दला (त्का) रगणश्रीसंघा ( नंद्या ) चार्यसत्कविशिष्येण श्रीचन्द्रमुनिना निजदोर्दण्डाभिभूतरिपुराज्यविजयिनः श्रीभोजदेवस्य। १०२।

इति उत्तरपुराणटिप्पणकं प्रभाचन्द्राचार्यविरचितं समाप्तम्[2]।

अथ संवत्सरेऽस्मिन् श्रीनृपविक्रमादित्यगताब्दः संवत् १५७५ वर्षे भादवा सुदी ५ बुद्धदिने कुरुजांगलदेशे सुलतान सिकंदरपुत्र सुलतान इब्राहिम राज्यप्रवर्तमाने श्रीकाष्ठासंघे माथुरान्वये पुष्करगणे भट्टारकश्रीगुणभद्रसूरिदेवाः तदाम्नाये

---

१ यह ग्रन्थ जयपुरके पाटोदीके मन्दिरके भंडारमें ( गठरी नं० १३, ग्रन्थ तीसरा, पत्र ५७, श्लो० १७०० ) है। इसकी प्रशस्ति स्व० पं० पन्नालालजी बाकलीवालने आश्विन-सुदी ५ वीर सं० २४४७ के जैनमित्रमें प्रकाशित कराई थी और मेरे पास भी उन्होंने उसकी नकल भेजी थी। इसी सम्बन्धमें उन्होंने अपने ता० १६-६-२३ के पत्रमें लिखा था कि "उत्तरपुराणकी टिप्पणी मँगाई सो वह गठरी नहीं मिली थी—आज ढूँढ़कर निकाली है। उसके आदि अंतके पाठकी भी नकल है। 'श्रीचद्रमुनिना' में 'प्रभा' शब्द छूट गया मालूम होता है। परन्तु श्लोकसंख्यामें फर्क होनेसे शायद श्रीचद्रमुनि दूसरा भी हो सकता है।"

२ यहाँ निश्चयसे श्रीचन्द्राचार्यकी जगह प्रभाचन्द्राचार्य लिखा गया है। लिपिकर्ताकी स्पष्ट भूल है।

जैसवाल चौ० टोडरमल्लु चौ० जगसीपुत्र इदं उत्तरपुराणटीका लिखापितं । शुभं भवतु । मांगल्यं दधाति लेखकपाठकयो ।

उक्त तीनों ग्रन्थोंकी प्रशस्तियोंसे यह बात स्पष्ट होती है कि इन तीनोंके कर्त्ता श्रीचन्द्रमुनि हैं, जो बलात्कारगणके श्रीनन्दि नामक सत्कविके शिष्य थे और जिन्होंने धारा नगरीमें वि० सं० १०८७ और १०८० में उक्त ग्रन्थोंकी रचना की है।

अब श्रीप्रभाचंद्रके ग्रन्थोंको देखिए और उनमें सबसे पहले आदिपुराण-टिप्पणको लीजिए—

प्रारंभ—प्रणम्य वीरं विबुधेन्द्रसंस्तुतं निरस्तदोषं वृषभं महोदयम् ।
पदार्थसंदिग्धजनप्रबोधकं महापुराणस्य करोमि टिप्पणम् ॥

अन्त—समस्तसन्देहहरं मनोहरं प्रकृष्टपुण्यप्रभवं जिनेश्वरम् ।
कृतं पुराणे प्रथमे सुटिप्पणं सुखावबोधं निखिलार्थदर्पणम् ॥

इति श्रीप्रभाचंद्रविरचितमादिपुराणटिप्पणकं पंचासश्लोकहीनं सहस्रद्वयपरिमाणं परिसमाप्ता (प्तं) शुभं भवतु ।

पुष्पदन्तके महापुराणके दो भाग हैं एक आदिपुराण और दूसरा उत्तरपुराण। इन भागोंकी प्रतियाँ अलग अलग भी मिलती हैं और समग्र ग्रंथकी एक प्रति भी मिलती है। श्रीचन्द्रने और प्रभाचन्द्रने दोनों भागोंपर टिप्पण लिखे हैं। श्रीचन्द्रका आदिपुराणका टिप्पण तो अभी तक हमें नहीं मिला, परन्तु प्रभाचन्द्रके दोनों भागोंके टिप्पण उपलब्ध हैं। उनमेंसे आदिपुराण-टिप्पणका मंगलाचरण और प्रशस्ति ऊपर दी जा चुकी है। उत्तरपुराणके टिप्पणका—अन्तिम अंश—

इत्याचार्यप्रभाचंद्रदेवविरचितं उत्तरपुराणटिप्पणकं द्यधिकशततमः सन्धिः ।

नित्यं तत्र तवप्रसन्नमनसा यत्पुण्यमत्यद्भुतं
यातस्तेन समस्तवस्तुविषय चेतश्चमत्कारकः ।
व्याख्यातं हि तदा पुराणममलं स्व (सु) स्पष्टमिष्टाक्षरैः
भूयाच्चेतसि धीमतामतितरां चन्द्रार्कताराववधिः ॥ १ ॥
तत्त्वाधारमहापुराणगम (न) नद्यो (ज्ज्यो)ती जनानन्दनः
सर्वप्राणिमनःप्रभेदपटुता प्रस्पष्टवाक्यैः करैः ।
भव्याब्जप्रतिबोधकः समुदितो भूभृत्प्रभाचंद्रतो
जीयाट्टिप्पणकः प्रचंडतरणिः सर्वार्थमग्रद्युतिः ॥ २ ॥

---

भाण्डारकर रिसर्च इन्स्टिट्यूटकी प्रति नं० ४६३ ( आफ ) १८७६-७७ ।

श्रीजयसिंहदेवराज्ये श्रीमद्धारानिवासिना परापरपरमेष्ठिप्रणामोपार्जितामलपुण्य-निराकृताखिलमलकलंकेन श्रीप्रभाचंद्रपंडितेन महापुराणटिप्पणकं शतत्र्यधिकसहस्र-त्रयपरिमाणं कृतमिति[१]।

इससे मालूम होता है कि यह टिप्पण धारानिवासी पं० प्रभाचन्द्रने जयसिंह-देवके ( परमारनरेश भोजदेवके उत्तराधिकारीके ) राज्यमें रचा है। आदिपुराणके टिप्पणमें यद्यपि धाराका और जयसिंहदेवके राज्यका उल्लेख नहीं है और इसका कारण यह है कि आदिपुराण स्वतंत्र ग्रंथ नहीं है, महापुराणका ही आदिका अंश है। परन्तु वह है इन्ही प्रभाचंद्रका।

इसी उत्तरपुराण-टिप्पणकी एक प्रति आगरेके मोतीकटरेके मंदिरमें है जो कुछ समय पहले साहित्यसन्देशके सम्पादक श्रीमहेन्द्रजीके द्वारा हमें देखनेको मिली थी। उसकी पत्रसंख्या ३३ है और उसका दूसरा और ३२ वाँ पत्र नष्ट हो गया है। उसके ३३ वे पत्रका प्रारम्भ इस तरह है—

मेरः ॥ ९ गाइयइ स्यातिरयाने ॥ १० ॥ अणिट्ठउ अनुक्तस्वरूपः। वसुसम-गुणसराहि सम्यक्त्वाद्यष्टगुणस्वरूपः। हयनिउ हतातिः ॥११॥ पढिवि पाठं गृहणम्। मानइय कविवरस्य नामेदम्। सोत्ते प्रवाहेण ॥

इसके आगे वह श्लोक और प्रशस्ति है जो ऊपर दी जा चुकी है। यह उत्तरपुराण-टिप्पण श्रीचन्द्रके उत्तरपुराणसे भिन्न है। क्योंकि उसके अंतके टिप्पण प्रभाचंद्रके टिप्पणोंसे नहीं मिलते। प्रभाचंद्रके टिप्पणका अंश ऊपर दिया गया है। श्रीचंद्रके टिप्पणका अंतिम अंश यह है—

देसे स्वराए उन्निमबन्धः। पढम ज्येष्ठा। निरंगु कामः। मुई मूकी। जलमंथणु अग्निमकल्किनो नामेदं। विरसेसइ गर्जिष्यति। पढेवि पाठग्रहणनामेदं।

इसके आगे ही ‘ श्रीविक्रमादित्यसंवत्सरे ’ आदि प्रशस्ति है।

श्रीचंद्रके उत्तरपुराण-टिप्पणकी श्लोकसंख्या १७०० है जब कि प्रभाचंद्रके टिप्पणकी १३५०। चूँकि प्रभाचन्द्रके सम्पूर्ण महापुराण-टिप्पणकी श्लोकसंख्या ३३०० बतलाई गई है और आदिपुराणकी १९५०। ३३०० मेसे आ० पु० टि० की १९५० संख्या बाद देनेसे १३५० संख्या रह जाती है।

---

१ यह ग्रंथ जयपुरके पाटोदीके मंदिरके भंडारका है ( ग्रन्थ नं० ३३३ )। आगरेके मोतीकटरेके मन्दिरकी प्रतिमें भी प्रशस्तिका यही पाठ है।

जिस तरह श्रीचंद्रके बनाये हुए कई ग्रन्थ हैं जिनमेंसे तीनका परिचय ऊपर दिया जा चुका है, उसी तरह प्रभाचंद्रके भी अनेक स्वतंत्र ग्रंथ और टीका-टिप्पण ग्रथ हैं और उनमेंसे कईमें उन्होंने धारा-निवासी और जयसिंहदेवके राज्यका उल्लेख किया है जैसा कि आराधनाकथाकोश ( गद्य ) में लिखा है—

श्रीजयसिंहदेवराज्ये श्रीमद्धारानिवासिना परापरपंचपरमेष्ठिप्रणामोपार्जितामलपुण्यनिराकृतनिखिलमलकलंकेन श्रीमत्प्रभाचंद्रपंडितेन आराधनासत्कथाप्रबंधः कृत.।

उन्होंने कई ग्रंथ जयसिंहदेवसे पहले भोजदेवके समयमें भी बनाये हैं[1] और उनमें अपने लिए लगभग यही विशेषण दिये हैं।

इन सब बातोंसे स्पष्ट हो जाता है कि ये दोनों ग्रन्थकर्त्ता भिन्न भिन्न हैं और दोनोंको एक समझना भ्रम है। ऐसा मालूम होता है कि जयपुरके लिपिकर्त्ताने पहले प्रभाचन्द्रके टिप्पणकी एक नकल की होगी और तब उसकी यह धारणा बन गई होगी कि टिप्पणके कर्त्ता प्रभाचन्द्र हैं और उसके बाद जब उससे श्रीचन्द्रके टिप्पणकी भी नकल कराई होगी तब उसने उसी धारणाके अनुसार 'श्रीचन्द्र मुनिना' गलत समझकर 'प्रभाचंद्राचार्यविरचित' लिख दिया होगा।

यहाँ यह कह देना आवश्यक प्रतीत होता है कि ये वही प्रभाचन्द्र हैं जिनके बनाये हुए प्रमेयकमलमार्तण्ड और न्यायकुमुदचन्द्र नामके प्रसिद्ध न्याय ग्रन्थ हैं[2]। रत्नकरण्डटीका, क्रियाकलापटीका, समाधितंत्रटीका, आत्मानुशासनतिलक, द्रव्यसंग्रहपंजिका, प्रवचनसरोजभास्कर, सर्वार्थसिद्धिटिप्पण ( तत्त्वार्थवृत्तिपदविवरण ) आदि टीकायें और आराधनाकथाकोश ( गद्य ) भी उन्हींका है। इनके सिवाय अष्टपाहुड-पंजिका, स्वयंभूस्तोत्र-पंजिका, देवागम-पंजिका, समयसार-टीका, पंचास्तिकाय-टीका, मूलाचार-टीका, आराधना-टीका आदि टीका-ग्रन्थ भी जिनके नाम ग्रन्थ-सूचियोंमें मिलते हैं शायद उन्हींके हों।

---

१ जैसे प्रमेयकमलमार्तण्डके अन्तमें—"श्रीभोजदेवराज्ये श्रीमद्धारानिवासिना परापरपरमेष्ठिपदप्रणामार्जितामलपुण्यनिराकृतनिखिलमलकलंकेन श्रीमत्प्रभाचन्द्रपण्डितेन निखिलप्रमाणप्रमेयस्वरूपोद्योतपरीक्षामुखपदमिदं विवृतमिति।"

२ देखो न्यायकुमुदचन्द्र द्वि० खंडकी न्यायाचार्य पं० महेन्द्रकुमारलिखित भूमिका।

# वादिराज

वादिराज द्रमिल या द्रविड संघके थे। इस संघमें भी एक नन्दिसंघ था, जिसकी अरुंगल शाखाके ये आचार्य थे। अरुंगल किसी स्थान या ग्रामका नाम है जहाँकी मुनिपरम्परा अरुंगलान्वय कहलाई।

षट्तर्कषण्मुख, स्याद्वादविद्यापति और जगदेकमल्ल इनकी उपाधियाँ हैं। एकीभावस्तोत्रके अन्तमें एक श्लोक है जिसका अर्थ है कि सारे शाब्दिक (वैयाकरण), तार्किक और भव्यसहाय वादिराजसे पीछे हैं, अर्थात् उनकी बराबरी नहीं कर सकते[1]। एक शिलालेखमें कहा है सभामें वे अकलंकदेव (जैन), धर्मकीर्ति (बौद्ध), बृहस्पति (चार्वाक) और गोतम (नैयायिक) के तुल्य हैं और इस तरह वे इन जुदा जुदा धर्मगुरुओंके एकीभूत प्रतिनिधिसे जान पड़ते हैं[2]। मल्लिषेण-प्रशस्तिमें[3] उनकी और भी अधिक प्रशंसा की गई है और उन्हें महान वादी, विजेता और कवि प्रकट किया है[4]।

वे श्रीपालदेवके प्रशिष्य, मतिसागरके शिष्य और रूपसिद्धि (शाकटायन

१ वादिराजमनु शाब्दिकलोको वादिराजमनु तार्किकसिंहः।
वादिराजमनु काव्यकृतस्ते वादिराजमनु भव्यसहायः॥

२ सदसि यदकलङ्कः कीर्तने धर्मकीर्तिर्वचसि सुरपुरोधा न्यायवादेऽक्षपादः
इति समयगुरूणामेकतः संगतानां प्रतिनिधिरिव देवो राजते वादिराजः॥

३ यह प्रशस्ति श० सं० १०५० (वि० सं० ११८५) की उत्कीर्ण की हुई है।

४ त्रैलोक्यदीपिका वाणी द्वाभ्यामेवोदगादिह।
जिनराजत एकस्मादेकस्माद्वादिराजतः॥ ४०
आरूढाम्बरमिन्दुबिम्बरचितौत्सुक्यं सदा यद्यशः—
श्छत्रं वाक्चमरीजराजिरुचयोऽभ्यर्णं च यत्कर्णयोः।
सेव्यः सिंहसमर्च्यपीठविभवः सर्वप्रवादिप्रजा—
दत्तोच्चैर्जयकारसारमहिमा श्रीवादिराजो विदाम्॥ ४१

व्याकरणकी टीका ) के कर्त्ता दयापाल मुनिके सतीर्थ या गुरुभाई थे। वादिराज यह एक तरहकी पदवी या विशेषण है जो अधिक प्रचलित होनेके कारण नाम ही बन गया है परन्तु वास्तव नाम कुछ और ही होगा।

चौलुक्यनरेश जयसिंहदेवकी राजसभामें इनका बड़ा सम्मान था और ये प्रख्यात वादी गिने जाते थे। मल्लिषेण-प्रशस्तिके अनुसार जयसिंहद्वारा ये पूजित भी थे—' सिंहसमर्च्यपीठविभवः। '

जयसिंह ( प्रथम ) दक्षिणके चौलुक्य या सोलंकी वंशके राजा थे। इनके राज्यकालके तीससे ऊपर शिलालेख दानपत्र आदि मिल चुके हैं जिनमें पहला लेख श० सं० ९३८ का है और अन्तिम श० स० ९६४ का। अतएव कमसे कम ९३८ से ९६४ तक तो उनका राज्य-काल निर्विवाद है। उनके पौष वदी द्वितीया श० स० ९४५ के एक लेखमें उन्हें भोजरूप कमलके लिए चन्द्र, राजेन्द्र चोल ( परकेसरी वर्मा ) रूप हाथीके लिए सिंह, मालवेकी सम्मिलित सेनाको पराजित करनेवाला और चेर-चोल राजाओंको दण्ड देनेवाला लिखा है।

वादिराजने अपना पार्श्वनाथचरित सिंहचक्रेश्वर या चौलुक्यचक्रवर्ती जयसिंह-

---

यदीय गुणगोचरोऽयं वचनविलासप्रसरः कवीनाम्—

श्रीमच्चौलुक्यचक्रेश्वरजयकटके वाग्वधूजन्मभूमौ,
निष्काण्डं डिण्डिमः पर्यटति पटुरटो वादिराजस्य जिष्णो।
जल्पद्वादाद्दर्पो जहिहि गमकता गर्वभूमा जहाहि,
व्याहारेष्यो जहीहि स्फुट मृदु-मधुर-श्रव्यकाव्यावलेप ॥ ४२
पाताले व्यालराजो वसति सुविदितं यस्य जिह्वासहस्रं,
निर्गन्ता स्वर्गतोऽसौ न भवति धिषणो वज्रभृद्यस्य शिष्यः।
जीवेतान्तावदेतौ निलयबलवशाद्वादिन केऽत्र नान्ये,
गर्व निर्मुच्य सर्वे जयिनमिन-सभे वादिराजं नमन्ति। ४३
वाग्देवीसुचिरप्रयोगसुदृढप्रेमाणमप्यादरा—
दादत्ते मम पार्श्वतोऽयमधुना श्रीवादिराजो मुनिः।
भो भो पश्यत पश्यतैष यमिना किं धर्म इत्युच्चकै—
रब्रह्मण्यपरा पुरातनमुनेर्वाग्वृत्तय पान्तु वः ॥ ४४

१ हितैषिणां यस्य नृणामुदात्तवाचा निबद्धा हितरूपसिद्धिः।
वन्द्यो दयापालमुनिः स वाचा सिद्धस्सताम्मूर्द्धनि यः प्रभावैः ॥ ३८ ॥ म० प्र०

देवकी राजधानीमें ही निवास करते हुए श० सं० ९४७ की कार्तिक सुदी ३ को बनाया था। यह जयसिंहका ही राज्य-काल है। यह राजधानी लक्ष्मीका निवास थी और सरस्वतीदेवी ( वाग्वधू ) की जन्मभूमि थी।

यशोधरचरितके तीसरे सर्गके अन्तिम ८५ वें पद्यमें और चौथे सर्गके उपान्त्य पद्यमें कविने चतुराईसे महाराजा जयसिंहका उल्लेख किया है। इससे मालूम होता है कि यशोधरचरितकी रचना भी जयसिंहके समयमें हुई है।

पार्श्वनाथ-चरितकी प्रशस्तिके छठे श्लोकसे ऐसा मालूम होता है कि चालुक्य जयसिंहकी राजधानी 'कट्टगेरी' होगी जो इस समय मद्रास सदर्न मराठा रेलवेकी गदग-होटगी शाखापर एक साधारण-सा गाँव है और जो बदामीसे १२ मील उत्तरकी ओर है। यह पुराना शहर है और इसके चारों ओर अब भी शहर-पनाहके चिह्न मौजूद हैं। उक्त श्लोकका पूर्वार्द्ध मुद्रित प्रतिमें इस प्रकार है—

लक्ष्मीवासे वसति कटके कट्टगातीरभूमौ,
कामावाप्तिप्रमदसुभगे सिंहचक्रेश्वरस्य।

इसमें सिंहचक्रेश्वर अर्थात् जयसिंहदेवकी राजधानी ( कटक ) का वर्णन है जहाँ रहते हुए ग्रन्थकर्त्ताने पार्श्वनाथचरितकी रचना की थी। इसमें राजधानीका नाम अवश्य होना चाहिए; परन्तु उक्त पाठसे उसका ठीक पता नहीं चलता। सिर्फ इतना मालूम होता है कि वहाँ लक्ष्मीका निवास था, और वह कट्टगाके तीरकी भूमिपर थी। हमारा अनुमान है कि शुद्ध पाठ 'कट्टगेरीति भूमौ' होगा, जो लिपिकर्त्ताओंकी कृपासे 'कट्टगातीरभूमौ' बन गया है।

जयसिंहके पुत्र सोमेश्वर या आहवमल्लने 'कल्याण' नामक नगरी बसाई और वहाँ अपनी राजधानी स्थापित की। इसका उल्लेख बिल्हणने अपने 'विक्रमांकदेवचरित' (सर्ग २ श्लोक १) में किया है। कल्याणका नाम इसके पहलेके किसी भी शिलालेख या ताम्रपत्रमें उपलब्ध नहीं है, अतएव इसके पहले चौलुक्योंकी राजधानी 'कट्टगेरी' में ही रही होगी। इस स्थानमें चालुक्य विक्रमादित्य (द्वि०)

१ व्यातन्वञ्जयसिंहतां रणमुखे दीर्घं दधौ धारिणीम्।
२ रणमुखजयसिंहो राज्यलक्ष्मीं बभार॥

का ई० स० १०९८ का कनड़ी शिलालेख भी मिला है जो उसका चालुक्यराज्यके अन्तर्गत होना बतलाता है।

पार्श्वनाथचरितकी प्रशस्तिमें वादिराजसूरिने अपने दादागुरु श्रीपालदेवको 'सिंहपुरैकमुख्य' लिखा है और न्यायविनिश्चयविवरणकी प्रशस्तिमें अपने आपको भी 'सिंहपुरेश्वर' लिखा है। इन दोनों शब्दोंसे यही मालूम होता है कि वे सिंहपुर नामक स्थानके स्वामी थे, अर्थात् सिंहपुर उन्हें जागीरमें मिला हुआ था और शायद वहींपर उनका मठ था।

श्रवणबेल्गोलके ४९३ नम्बरके शिलालेखमें जो श० स० १०४७ का उत्कीर्ण किया हुआ है—वादिराजकी ही शिष्यपरम्पराके श्रीपाल त्रैविद्यदेवको होय्सल-नरेश विष्णुवर्द्धन पोय्सलदेवने जिनमन्दिरोंके जीर्णोद्धार और ऋषियोंको आहार-दानके हेतु शल्य नामक गाँवको दान स्वरूप देनेका वर्णन है और ४९५ नम्बरके शिला-लेखमें—जो श० सं० ११२२ के लगभगका उत्कीर्ण किया हुआ है—लिखा है कि षड्दर्शनके अध्येता श्रीपालदेवके स्वर्गवास होनेपर उनके शिष्य वादिराज ( द्वितीय ) ने 'परवादिमल्ल-जिनालय' नामका मन्दिर निर्माण कराया और उसके पूजन तथा मुनियोंके आहार-दानके लिए कुछ भूमिका दान किया।

इन सब बातोंसे मालूम होता है कि वादिराजकी गुरु-शिष्यपरम्परा मठाधीशोंकी परम्परा थी, जिसमें दान लिया भी जाता था और दिया भी जाता था। वे स्वयं जैनमन्दिर बनवाते थे, उनका जीर्णोद्धार कराते थे और अन्य मुनियोंके आहार-दानकी भी व्यवस्था करते थे। उनका 'भव्यसहाय' विशेषण भी इसी दानरूप सहायताकी ओर संकेत करता है। इसके सिवाय वे राजाओंके दरबारोंमें उपस्थित होते थे और वहाँ वाद-विवाद करके वादियोंपर विजय प्राप्त करते थे।

देवसेनके दर्शनसारके अनुसार द्राविड़संघके मुनि, कच्छ, खेत, वसति ( मन्दिर ) और वाणिज्यसे जीविका करते थे और शीतल जलसे स्नान

---

१ इस मुनिपरम्परामें वादिराज और श्रीपालदेव इन नामोंके कई आचार्य हो गये हैं। ये वादिराज दूसरे हैं जो गंगनरेश राचमल्ल चतुर्थ या सत्यवाक्यके गुरु थे।

करते थे[1]। मन्दिर बनानेकी बात तो ऊपर आ चुकी है, रही खेती-बारी, सो जब जागीरी थी तब वह होती ही होगी और आनुषङ्गिक रूपसे वाणिज्य भी। इसी लिए शायद दर्शनसारमें द्राविड़संघको जैनाभास कहा है।

वादिराजके विषयमें एक चमत्कारकारिणी कथा प्रचलित है कि उन्हें कुष्ठरोग हो गया था। एक बार राजाके दरबारमें इसकी चर्चा हुई तो उनके एक अनन्य भक्तने गुरुके अपवादके भयसे झूठ ही कह दिया कि उन्हें कोई रोग नहीं है। इसपर बहस छिड़ गई और आखिर राजाने कहा कि "मैं स्वयं इसकी जाँच करूँगा।" भक्त घबड़ाया हुआ गुरुजीके पास गया और बोला—"मेरी लाज अब आपके ही हाथ है, मैं तो कह आया।" इसपर गुरुजीने दिलासा दी और कहा, "धर्मके प्रसादसे सब ठीक होगा, चिन्ता मत करो।" इसके बाद उन्होंने एकीभावस्तोत्रकी रचना की और उसके प्रभावसे उनका कुष्ठ दूर हो गया।

एकीभावकी चन्द्रकीर्ति भट्टारककृत संस्कृत टीकामें यह पूरी कथा तो नहीं दी है परन्तु चौथे श्लोककी टीका करते हुए लिखा है कि "मेरे अन्तःकरणमें जब आप प्रतिष्ठित हैं तब मेरा यह कुष्ठरोगाक्रान्त शरीर यदि सुवर्ण हो जाय तो क्या आश्चर्य है[2]?" अर्थात् भ० चन्द्रकीर्ति उक्त कथासे परिचित थे[3]। परन्तु जहाँ तक हम जानते हैं यह कथा बहुत पुरानी नहीं है और उन लोगोंद्वारा गढ़ी गई है जो ऐसे चमत्कारोंसे ही आचार्यों और भट्टारकोंकी प्रतिष्ठाका माप किया करते थे। अमावसके दिन पूनोंके चन्द्रमाका उदय कर देना; चवालीस या अड़तालीस बेड़ियोंको तोड़कर कैदमेंसे बाहर निकल आना, साँपके काटे हुए पुत्रका जीवित हो जाना आदि, इस तरहकी और भी अनेक चमत्कारपूर्ण कथायें पिछले भट्टारकोंकी गढ़ी हुई प्रचलित हैं जो असंभव और अप्राकृतिक तो हैं ही, जैनमुनियोंके चरित्रको और उनके वास्तविक महत्त्वको भी नीचे गिराती हैं।

यहाँ यह स्मरण रखना चाहिए कि सच्चे मुनि अपने भक्तके भी मिथ्याभाषणका समर्थन नहीं करते और न अपने रोगको छुपानेकी ही कोशिश करते हैं।

---

१ कच्छं खेत्तं वसदिं वाणिज्जं कारिऊण जीवंतो।
ण्हंतो सीयलनीरे पावं पउरं स संजेदि॥ २७

२ हे जिन, मम स्वान्तगेहं ममान्तःकरणमन्दिरं त्वं प्रतिष्ठः सन् यत् इदं मदीयं कुष्ठरोगाक्रान्तं वपुः शरीरं सुवर्णीकरोषि, तत्किं चित्रं तत्किमाश्चर्यं न किमपि आश्चर्यमित्यर्थः।

३ ये चन्द्रकीर्ति मोजित्रा (गुजरात) की गद्दीके भट्टारक जान पड़ते हैं जो काष्ठासंघके थे। इनके रचे हुए शान्तिनाथपुराण और पार्श्वनाथपुराण उपलब्ध हैं। शान्तिनाथपुराण वि० सं० १६५९ और पार्श्वनाथ पुराण १६५४ में रचा गया है।

यदि यह घटना सत्य होती तो मल्लिषेणप्रशस्ति ( श० स० १०५० ) तथा दूसरे शिलालेखोंमें जिनमें वादिराजसूरिकी बेहद प्रशंसा की गई है, इसका उल्लेख अवश्य होता। परन्तु जान पड़ता है तब तक इस कथाका आविर्भाव ही न हुआ था।

इसके सिवाय एकीभावके जिस चौथे पद्यका आश्रय लेकर यह कथा गढ़ी गई है, उसमें ऐसी कोई बात ही नहीं है जिससे उक्त घटनाकी कल्पना की जाय। उसमें कहा है कि जब स्वर्गलोकसे माताके गर्भमें आनेके पहले ही आपने पृथिवीमंडलको सुवर्णमय कर दिया था, तब ध्यानके द्वारा मेरे अन्तरमें प्रवेश करके यदि आप मेरे इस शरीरको सुवर्णमय कर दें तो कोई आश्चर्य नहीं है। यह एक भक्त कविकी सुन्दर और अनूठी उक्ति है, जिसमें वह अपनेको कर्मोंकी मलिनतासे रहित सुवर्ण या उज्ज्वल बनाना चाहता है। आगे ५, ६, ७ वें पद्योंमें भी इसी तरहके भाव हैं : जब आप मेरी चित्तशय्यापर विश्राम करेंगे, तो मेरे क्लेशोंको कैसे सहन करेंगे? आपकी स्याद्वाद-वापिकामें स्नान करनेसे मेरे दुःख-सन्ताप क्यों न दूर होंगे? जब आपके चरण रखनेसे तीनों लोक पवित्र हो जाते हैं तब सर्वांग रूपसे आपको स्पर्श करनेवाला मेरा मन क्यों कल्याणभागी न होगा? आदि।

सम्राट् हर्षवर्धनके समयके मयूर कविके विषयमें भी जो कादम्बरीकर्त्ता बाणके ससुर और सूर्यशतक नामक स्तोत्रके कर्त्ता हैं एक ऐसी ही कथा प्रसिद्ध है। मम्मट-कृत काव्यप्रकाशके टीकाकार जयरामने लिखा है कि मयूर कवि सौ श्लोकोंसे सूर्यका स्तवन करके कुष्ठ रोगसे मुक्त हो गया। सुधासागर नामके दूसरे टीकाकारने लिखा है कि मयूर कवि यह निश्चय करके कि या तो कुष्ठसे मुक्त हो जाऊँगा या प्राण ही छोड़ दूँगा हरद्वार गया और गंगा-तटके एक बहुत ऊँचे झाड़की शाखापर सौ रस्सियोंवाले छींकेमें बैठ गया और सूर्यदेवकी स्तुति करने लगा। एक एक पद्यको कहकर वह छींकेकी एक एक रस्सी काटता जाता था। इस तरह करते करते सूर्यदेव सन्तुष्ट हुए और उन्होंने उसका शरीर उसी समय निरोग और सुन्दर कर दिया। काव्यप्रकाशके तीसरे टीकाकार जगन्नाथने भी लगभग यही बात

१ "मयूरनामा कविः शतश्लोकेन आदित्यं स्तुत्वा कुष्ठान्निस्तीर्ण इति प्रसिद्धिः।"

२ "पुरा किल मयूरशर्मा कुष्ठी कविः क्लेशमसहिष्णुः सूर्यप्रसादेन कुष्ठान्निस्तरामि प्राणान्वा त्यजामि इति निश्चित्य हरद्वारं गत्वा गंगातटे अत्युच्चशाखावलम्बी शतरज्जुशिक्यं अधिरूढः सूर्यमस्तौषीत। अकरोच्चैकैकपद्यान्ते एकैकरज्जुविच्छेदं। एवं क्रियमाणे का-यतुष्टो रविः सद्य एव निरोगां रमणीयां च तत्तनुं अकार्षीत। प्रसिद्धं तन्मयूरशतकं सूर्यशतकापरपर्यायमिति।"

कही है[1]। हमारा अनुमान है कि इसी सूर्यशतक-स्तवनकी कथाके अनुकरणपर वादिराजसूरिके एकीभावस्तोत्रकी कथा गढ़ी गई है।

हिन्दू देवता तो 'कर्तुमकर्तुमन्यथाकर्तुं समर्थ' होते हैं, इस लिए उनके विषयमें इस तरहकी कथायें कुछ अर्थ भी रखती हैं परन्तु जिनभगवान् न तो स्तुतियोंसे प्रसन्न होते हैं और न उनमें यह सामर्थ्य है कि किसीके भयंकर रोगको बातकी बातमें दूर कर दे। अतएव जैनधर्मके विश्वासोंके साथ इस तरहकी कथाओंका कोई सामञ्जस्य नहीं बैठता।

## ग्रन्थ रचना

वादिराजसूरिके अभी तक नीचे लिखे पांच ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं—

**१ पार्श्वनाथचरित**—यह एक १२ सर्गका महाकाव्य है और माणिकचन्द्र-जैन-ग्रन्थमालामें प्रकाशित हो चुका है। 'पार्श्वनाथकाकुत्स्थचरित'[2] नामसे भी इसका उल्लेख किया गया है।

**२ यशोधरचरित**—यह एक चार सर्गका छोटा-सा खण्डकाव्य है जिसमें सब मिलाकर २९६ पद्य हैं। इसे तंजौरके स्व० टी० एस० कुप्पूस्वामी शास्त्रीने बहुत समय पहले प्रकाशित किया था जो अब अनुपलभ्य है। इसकी रचना पार्श्वनाथचरितके बाद हुई थी। क्योंकि इसमें उन्होंने अपनेको पार्श्वनाथचरितका कर्त्ता बतलाया है।

**३ एकीभावस्तोत्र**—यह एक छोटा-सा २५ पद्योंका सुन्दर स्तोत्र है और 'एकीभावं गत इव मया' से प्रारंभ होनेके कारण इस नामसे प्रसिद्ध है।

**४ न्यायविनिश्चयविवरण**—यह अकलंकदेवके 'न्यायविनिश्चय' का भाष्य है और जैनन्यायके प्रसिद्ध ग्रन्थोंमें इसकी गणना है। इसकी श्लोकसंख्या २०,००० है। भारतीय ज्ञानपीठ काशीसे प्रकाशित हो चुका है।

---

१ श्रीमन्मयूरभट्ट पूर्वजन्मदुष्टेनुकगलितवपुषजुष्टो इत्यादि।

२ श्रीपार्श्वनाथकाकुत्स्थचरितं येन कीर्तितम्।
तेन श्रीवादिराजेन दृब्धा याशोधरी कथा ॥ ५-यशोधरचरित, पर्व १

पहले मैंने भूलसे 'श्री पार्श्वनाथकाकुत्स्थचरित' पदसे पार्श्वनाथचरित और काकुत्स्थ-चरित नामके दो ग्रन्थ समझ लिये थे। इस भूलको मेरे बादके लेखकोंने भी दुहराया है। यदि ये दो ग्रन्थ होते तो द्विवचनान्तपद होना चाहिए था, सो नहीं है। 'काकुत्स्थ' पार्श्वनाथके वंशका परिचायक है। पार्श्वनाथ इक्ष्वाकुवंशके थे। इक्ष्वाकुके परपोतेका नाम ककुत्स्थ था जो बहुत प्रतापी हुआ। उसके कारण आगे यह वंश काकुत्स्थ भी कहलाया।

५ **प्रमाणनिर्णय**—प्रमाणशास्त्रका यह एक छोटा-सा स्वतंत्र ग्रन्थ है जिसमें प्रमाण, प्रत्यक्ष, परोक्ष और आगम नामके चार अध्याय हैं। माणिक्यचन्द्र-जैन ग्रन्थमालामें प्रकाशित हो चुका है।

**अध्यात्माष्टक**—यह भी एक छोटा-सा आठ पद्योंका ग्रन्थ है और माणिकचन्द्र-ग्रन्थमालामें प्रकाशित हो चुका है। पर यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता कि इसके कर्त्ता ये ही वादिराज हैं या और कोई दूसरे।

**त्रैलोक्यदीपिका** नामका ग्रन्थ भी वादिराजका होना चाहिए जिसका संकेत ऊपर टिप्पणीमें उद्धृत किये हुए 'त्रैलोक्यदीपिका वाणी' आदि पद्यमें मिलता है। स्व० सेठ माणिकचन्द्रजीने अपने यहाँके ग्रन्थ-संग्रहकी प्रशस्तियोंका जो रजिस्टर बनवाया था उससे मालूम होता है कि उक्त संग्रहमें 'त्रैलोक्यदीपिका' नामक एक अपूर्ण ग्रन्थ है जिसमें आदिके दस और अन्तके ५८ वें पत्रसे आगेके पत्र नहीं है। संभव है, यह वादिराजकी ही रचना हो।

## पार्श्वनाथचरितकी प्रशस्ति

श्रीजैनगारस्वतपुण्यतीर्थनित्यावगाहामलबुद्धिसत्त्वैः।
प्रसिद्धभागी मुनिपुंगवेन्द्रैः श्रीनन्दिसंघोऽस्ति निवर्हिताहः ॥ १ ॥
तस्मिन्नभूदुद्यतसंयमश्रीस्त्रैविद्यविद्याधरगीतकीर्तिः।
सूरिः स्वयं सिंहपुरैकमुख्यः श्रीपालदेवो नयवर्त्मशाली ॥ २ ॥
तस्याभवद्भव्यसरोरुहाणां तमोपहो नित्यमहोदयश्रीः।
निषेधदुर्मार्गनयप्रभावः शिष्योत्तमः श्रीमतिसागराख्यः ॥ ३ ॥
तत्पादपद्मभ्रमरेण भूम्ना निश्रेयसश्रीरतिलोलुपेन।
श्रीवादिराजेन कथा निबद्धा जैनी स्वबुद्ध्यमनिर्दयापि ॥ ४ ॥
शाकाब्दे नगवार्धिरन्ध्रगणने संवत्सरे क्रोधने,
मासे कार्तिकनाम्नि बुद्धिमहिते शुद्धे तृतीयादिने।
सिंहे पाति जयादिके वसुमतीं जैनी कथेयं मया,
निष्पत्तिं गमिता सती भवतु वः कल्याणनिष्पत्तये ॥ ५ ॥
लक्ष्मीवासे वसतिकटके कट्टगातीरभूमौ
कामावाप्तिप्रमदसुभगे सिंहचक्रेश्वरस्य।
निष्पन्नोऽयं नवरससुधास्यन्दसिन्धुप्रबंधो
जीयादुच्चैर्जिनपतिभवप्रक्रमैकान्तपुण्यः ॥ ६ ॥

अन्यश्रीजिनदेवजन्मविभवव्यावर्णनाहारिणः
श्रोता यः प्रमरत्प्रमोदसुभगो व्याख्यानकारी च यः ।
सोऽयं मुक्तिवधूनिसर्गसुभगो जायेत किं चैकशः
सर्गात्तेऽप्युपयाति वाञ्छयलसल्लक्ष्मीपदश्रीपदम् ॥ ७ ॥

समाप्तमिदं पार्श्वनाथचरितम् ।

## न्यायविनिश्चयविवरणकी प्रशस्ति

श्रीमन्न्यायविनिश्चयस्तनुभृतां चेतोद्गुर्वीनल.
सन्मार्गं प्रतिबोधयन्नपि च तान्निःश्रेयसप्रापणम् ।
येनायं जगदेकवत्सलधिया लोकोत्तरं निर्मितो
देवस्तार्किकलोकमस्तकमणिर्भूयात्स वः श्रेयसे ॥ १ ॥
विद्यानन्दमनन्तवीर्यसुखदं श्रीपूज्यपाद दया-
पालं सन्मतिसागरं कनकसेनाराध्यमभ्युद्यमी ।
शुद्ध्यन्नीतिनरेन्द्रसेनमकलङ्कं वादिराज सदा,
श्रीमत्स्वामिसमन्तभद्रमतुलं वंदे जिनेन्द्रं मुदा ॥ २ ॥
भूयो भेदनयावगाहगहनं देवस्य यद्वाङ्मयं
कस्तद्विस्तरतो विविच्य वदितुं मन्दप्रभुर्मादृशः ।
स्थूलः कोऽपि नयस्तदुक्तिविषयो व्यक्तीकृतोऽयं मया
स्थेयाच्चेतसि धीमतां मतिमलप्रक्षालनैकक्षमः ॥ ३ ॥
व्याख्यानरत्नमालेयं प्रस्फुरन्नयदीधितिः ।
क्रियता हृदि विद्वद्भिस्तुदंती मानसं तमः ॥ ४ ॥
श्रीमत्सिंहमहीपतेः परिषदि प्रख्यातवादोन्नति—
स्तर्कन्यायतमोपहोदयगिरिः सारस्वतः श्रीनिधिः ।
शिष्यश्रीमतिसागरस्य विदुषां पत्युस्तपः श्रीभृतां
भर्तुः सिंहपुरेश्वरो विजयते स्याद्वादविद्यापतिः ॥ ५ ॥

इति स्याद्वादविद्यापतिविरचितायां न्यायविनिश्चयतात्पर्यावद्योतिन्यां
व्याख्यानरत्नमालायां तृतीयः प्रस्तावः समाप्तः ।
समाप्तं च शास्त्रमिदं ।

———

# वसुनन्दिकी जिनशतक-टीका

स्वामी समन्तभद्रका 'जिनशतक' जिसका दूसरा नाम 'स्तुति-विद्या' है, सन् १९१२ में स्वर्गीय गुरुजी पं० पन्नालालजी वाकलीवालने संस्कृतटीका और पं० लालारामजी शास्त्रीकृत भाषानुवादसहित प्रकाशित किया था। उसके टाइटिल पेजपर संस्कृत टीकाको 'भव्योत्तमनरसिंहभट्टकृतव्याख्या' लिखा है। परन्तु ग्रन्थके प्रारंभमें टीकाकर्त्ताकी जो उत्थानिका है, उससे तो यह मालूम होता है कि उक्त टीका नरसिंह भट्टकी नहीं किन्तु वसुनन्दिकी है।

नमो वृषभनाथाय लोकालोकावलोकिने।
मोहपंकविशोषाय भासिने जिनभानवे ॥ १ ॥
समन्तभद्रं सद्बोधं स्तुवे वरगुणालयम्।
निर्मलं यद्यशष्कान्तं बभूव भुवनत्रयम् ॥ २ ॥
यस्य च सद्गुणाधारा कृतिरेषा सुपद्मिनी।
जिनशतकनामेति योगिनामपि दुष्करा ॥ ३ ॥
तस्याः प्रबोधकः कश्चिन्नास्तीति विदुषां मतिः।
यावत्तावद्भभूवैको नरसिंहो विभाकरः ॥ ४ ॥
दुर्गमं दुर्गमं काव्यं श्रूयते महतां वचः।
नरसिंहं पुनः प्राप्य सुगमं सुगमं भवेत् ॥ ५ ॥
स्तुतिविद्यां समाश्रित्य कस्य न क्रमते मतिः।
तद्वृत्तिं येन जाड्ये तु कुरुते वसुनन्द्यपि ॥ ६ ॥
आश्रयाज्जायते लोके निःप्रभोऽपि महाद्युतिः।
गिरिराजं श्रितः काको धत्ते हि कनकच्छविम् ॥ ७ ॥

पहले पद्यमें भगवान ऋषभदेवको नमस्कार किया गया है और दूसरेमें समन्तभद्रके सद्बोधकी स्तुति की गई है और फिर कहा गया है कि उन्हीं समन्तभद्रकी सद्गुणोंकी आधारभूत यह जिनशतक नामकी कृति योगियोंके लिए भी दुष्कर या कठिन है। जिस समय विद्वानोंका यह खयाल हो रहा था कि इस पद्मिनी या कमलिनी जैसी कृतिका प्रबोधक या खोल देनेवाला कोई नहीं है,

उसी समय एक नरसिंह नामक सूर्य उदित हुआ और बड़े बड़े लोगोंसे उसके विषयमें सुना गया कि अतिशय दुर्गम काव्य भी नरसिंहको पाकर बिल्कुल सुगम हो जाता है और फिर स्तुतिविद्याके आश्रयसे किसकी बुद्धि नहीं चलने लगती? इसीलिए उसकी ( स्तुतिविद्या या जिनशतककी ) टीका जड़बुद्धि वसुनन्दि भी कर रहा है। सो ठीक ही है। संसारमें आश्रयसे तो प्रभाहीन भी महान् प्रभावाला हो जाता है। देखो न, गिरिराज हिमालयके सहारे कौआ भी सोने जैसी छविको धारण कर लेता है।

मेरी समझमें ऊपरके श्लोकोंका यही भावार्थ है और इससे इस टीकाके कर्त्ता 'नरसिंह' नहीं किन्तु 'वसुनन्दि' जान पड़ते हैं। नरसिंह कोई बड़े भारी विद्वान थे जो कठिनसे कठिन काव्योंको सुगमतासे समझा सकते थे। सो एक तो उनकी सहायतासे और दूसरे स्वयं स्तुतिविद्याके प्रभावसे वसुनंदि इस टीकाको बनानेमें समर्थ हुए। वृत्तिकारने आलंकारिक ढंगसे यही बात स्पष्ट की है।

मालूम नहीं, नरसिंहके साथ 'भट्ट' विशेषण कहाँसे लग गया और यदि नरसिंहको ही वृत्तिकर्त्ता माना जाय, तो फिर 'कुरुते वसुनन्द्यपि' वाक्यका क्या होगा? उसकी तो फिर कोई संगति ही नहीं बैठती।

जान पड़ता है कि इन पद्योंका ठीक ठीक अभिप्राय समझमें न आनेके कारण ही भाषाटीकाकारने इस वृत्तिको अपनी कल्पनासे 'भव्योत्तमनरसिंहभट्टकृत' छपा दिया है। ग्रन्थकी मूल प्रतिमें यह लिखा होनेकी संभावना नहीं[1]। 'समझमें न आनेके कारण' मैं जान बूझकर कर लिख रहा हूँ और यह इसलिए कि भाषाकारने मूल ग्रन्थके अन्य सब श्लोकोंका भावार्थ तो लिख दिया है परन्तु इन पद्योंको बिल्कुल ही छोड़ दिया है।

ग्रन्थके प्रारंभमें जो सूचना प्रकाशककी ओरसे दी गई है, उसमें लिखा है कि "जयपुरसे प्राप्त एक ही प्रतिसे इसका सम्पादन हुआ है, दूसरी प्रति नहीं मिली," परन्तु उसके ठीक आगेके ही पृष्ठमें 'इति पुस्तकान्तरे पाठः' टिप्पणी दी हुई है। अर्थात् कोई दूसरी प्रति भी सम्पादकके समक्ष थी। गरज यह कि पुस्तकका प्रकाशन बहुत असावधानीसे हुआ है[2]।

---

१ इस टीकाकी जो हस्तलिखित प्रतियाँ मिली हैं, प० जुगलकिशोरजीके अनुसार उनमें 'भव्योत्तम नरसिंहकृत' लिखा है।

२ सन् १९५० में यह ग्रन्थ प० पन्नालालजी साहित्याचार्यके अनुवादसहित वीर सेवा-मन्दिरसे बहुत अच्छे रूपमें प्रकाशित हो गया है।

वसुनन्दि नामके अनेक आचार्य हैं परन्तु ये वसुनन्दि हमे वही मालूम होते हैं जिन्होंने समन्तभद्रकी ही एक दूसरी कृति देवागमकी वृत्ति भी लिखी है। क्योंकि एक तो दोनोंकी रचनाशैली एक-सी है और दूसरे जिस तरह जिनशतक-वृत्तिके कर्त्ताने अपनी जड़ता प्रारंभके छट्ठे श्लोकमें प्रकट की है, उसी तरह देवागमवृत्तिके अन्तमें भी उन्होंने लिखा है—" श्रीमत्समन्तभद्राचार्यस्य... देवागमाख्यायाः कृतेः संक्षेपभूतं विवरणं कृतं श्रुतविस्मरणशीलेन वसुनन्दिना जडमतिनाऽस्मोपकाराय। " अर्थात् देवागमका यह संक्षिप्त विवरण जडमति और श्रुतविस्मरणशील वसुनन्दिने अपने उपकारके लिए बनाया। इसके सिवाय जिनशतकवृत्तिमें जिस तरह समन्तभद्रके सद्बोधकी वन्दना की गई है उसी तरह देवागमवृत्तिमें समन्तभद्रके मतकी।—" वन्दे तद्भूतकालदोषममलं सामन्तभद्रं मतम्। " यहा सद्बोध और मत प्राय एकार्थवाची हैं।

वसुनन्दि अनेक हुए हैं। उनमेंसे मूलाचारकी आचारवृत्तिके कर्त्ताका समय डा० ए० एन० उपाध्येने वि० की बारहवीं शताब्दि निश्चय किया है[1]। वे आशाधरसे पहले और अमितगतिसे पीछे हुए हैं। आशाधरने आचारवृत्तिका अनगारधर्मामृत टीकामें कई जगह उल्लेख किया है और आचारवृत्तिमें अमितगतिके सुभाषितरत्नसन्दोह, पचसंग्रहके अनेक उद्धरण दिये है।

उपासकाचार, मूलाचारकी आचारवृत्ति, प्रतिष्ठासार सग्रह आदि कई ग्रन्थ वसुनन्दिके हैं। इनमेंसे प्रतिष्ठासारसग्रह किसी दूसरे वसुनन्दिका है जो आशाधरके बाद हुए हैं[2]।

अमितगतिने भगवती आराधना ( संस्कृत ) मे आराधनाकी स्तुति करते हुए एक वसुनन्दि योगीका उल्लेख किया है। ये या तो अमितगतिसे पहले हुए हैं या समकालीन,—

या निःशेष परिग्रहेभदलने दुर्वारसिंहायते
या कुज्ञानतमोघटाविघटने चन्द्रांशु रोचीयते।
या चिन्तामणिरेव चिन्तितफलैः संयोजयंती जनान्
सा वः श्रीवसुनन्दियोगिमहिता पायात्सदाराधना ॥

---

१ देखो, जैन जगत वर्ष ८, अंक ७

२ देखो, जैनमित्र, अषाढवदी १३ वी० नि० २४७९ में प० मिलापचन्द कटारियाका 'वसुनन्दि और उनका प्रतिष्ठासारसंग्रह' लेख।

# हरिश्चन्द्र

इस कविकी केवल एक ही रचना उपलब्ध है और वह है धर्मशर्माभ्युदय महाकाव्य[१]। काव्यमालासम्पादक स्व० महामहोपाध्याय पं० दुर्गाप्रसादजीने उसकी भूमिकामें लिखा है कि यह कवि अपनी कविताकी प्रौढतासे माघादि प्राचीन महाकवियोंकी कक्षामें आता है। परन्तु दुर्भाग्यसे इस कविके विषयमें हमारा ज्ञान बहुत ही थोड़ा है। न तो इनका इनसे पीछेके किसी ग्रन्थकर्ताने कहीं उल्लेख किया और न इन्होंने ही किसी पूर्ववर्ती कवि या ग्रन्थकर्त्ताका स्मरण किया है जिससे यह निर्णय किया जा सके कि ये किस समयमें हुए हैं।

धर्मशर्माभ्युदयके अन्तमें कविने सिर्फ इतना ही परिचय दिया है कि[२] बड़ी भारी महिमावाला और सारे जगतका अवतंसरूप नोमकोंका वंश है जिसके

---

१ जीवंधरचम्पु नामका एक और ग्रन्थ महाकवि हरिचन्द्रके नामसे प्रकाशित हुआ है; परन्तु कहा जाता है कि यह हरिचन्द्रके ही अनुकरणपर किसी अज्ञातनामा विद्वान्की रचना है। यद्यपि जीवंधरचम्पुमें धर्मशर्माभ्युदयके भावों और शब्दों तकमें बहुत कुछ समानता है, उससे दोनोंको एक ही कर्त्ताकी कृति कहा जा सकता है; परन्तु साथ ही यह भी तो कह सकते हैं कि किसी अन्यने ही धर्मशर्माभ्युदयसे वे भावादि ले लिये हों। इस विषयमें अभी अधिक विचार करनेकी जरूरत है।

२ श्रीमानमेयमहिमास्ति स नोमकानां वंशः समस्तजगतीवलयावतंसः।
हस्तावलम्बनमवाप्य यमुल्लसन्ती वृद्धापि न स्खलति दुर्गपथेषु लक्ष्मीः ॥
मुक्ताफलस्थितिरलंकृतिषु प्रसिद्धस्तत्रार्द्रदेव इति निर्मलमूर्तिरासीत्।
कायस्थ एव निरवद्यगुणग्रहः सन्नेकोपि यः कुलमशेषमलंचकार ॥ २

लावण्याम्बुनिधिः कलाकुलगृहं सौभाग्यसद्भाग्ययोः।
क्रीडावेश्म विलासवासवलभीभूषास्पदं संपदाम्।

हस्तावलंबनसे राज्यलक्ष्मी वृद्ध होनेपर भी दुर्गपथसे स्खलित नहीं हुई। कायस्थ कुलमें आर्द्रदेव नामके पुरुषरत्न हुए जिनकी पत्नीका नाम रथ्या था तथा उनसे हरिचन्द्र नामका पुत्र हुआ जो अरहंत भगवानके चरणकमलोंका भ्रमर था और जिसकी वाणी सारस्वत-स्रोतमें निर्मल हो गई थी। अपने भाई लक्ष्मणकी भक्ति और शक्तिसे हरिचन्द्र उसी तरह निर्व्याकुल होकर शास्त्र-समुद्रके पार हो गये जिस तरह राम लक्ष्मणके द्वारा सेतु पार हुए थे।

इस प्रशस्तिसे यह नहीं मालूम होता कि हरिचन्द्र कहांके रहनेवाले थे। कुलके विशेषणोंसे जान पडता है कि हरिचन्द्र किसी राजमान्य कुलके थे और यह राजमान्यता उनके यहाँ पीढ़ियोंसे चली आ रही थी।

---

शौचाचारविवेकविस्मयमही प्राणप्रिया शूलिन
शर्वाणीव पतिव्रता प्रणयिनी रथ्येति तस्याभवत् ॥ ३
अर्हत्पदाम्भोरुहचञ्चरीकस्तयोः सुत: श्रीहरिचन्द्र आसीत्।
गुरुप्रसादादमला बभूवु: सारस्वते स्रोतसि यस्य वाच: ॥ ४
भक्तेन शक्तेन च लक्ष्मणेन निर्व्याकुलो राम इवानुजेन।
य: पारमासादितबुद्धिसेतु: शास्त्राम्बुराशे: परमाससाद ॥ ५
पदार्थवैचित्र्यरहस्यमपरसर्वस्वनिर्वेशमयात्प्रसादात्।
वाग्देवताया: समवेदि सम्यक् पश्चिमोऽपि प्रथमस्तनूज: ॥ ६
स कर्णपीयूषरसप्रवाहं रसध्वनेरध्वनि सार्थवाह:
श्रीधर्मशर्माभ्युदयाभिधानं महाकवि: काव्यमिदं व्यधत्त ॥ ७
एष्यत्यसारमपि काव्यमिदं मदीयमादेयतां जिनपतेरनघैश्चरित्रै:।
पिण्डं मृद: स्वयमुदस्य नरा नरेन्द्रमुद्राङ्कितं किमु न मूर्धनि धारयन्ति ॥ ८
दक्षै: साधुपरीक्षितं नवनवोल्लेखार्पणेनादराद्
यच्चैत:कषपट्टिकासु शतश: प्राप्तप्रकर्षोदयम्।
नानाभङ्गिविचित्रभावघटनासौभाग्यशोभास्पदं
तत्र: काव्यसुवर्णमस्तु कृतिनां कर्णद्वयीभूषणम् ॥ ९
जीयाज्जैनमिदं मतं शमयतु क्रूरानपीयं कृपा
भारत्या सह शीलयत्वविरतं श्रीसाहचर्यव्रतम्।
मात्सर्यं गुणिषु त्यजन्तु पिशुना: संतोषलीलाजुष:
सन्त: सन्तु भवन्तु च श्रमविद: सर्वे कवीनां जना: ॥ १०

कायस्थोंमें जैनधर्मकी उपासनाके बहुत कम उदाहरण मिलते हैं और हरिचन्द्रका उदाहरण उनमें मुख्य है। कविने यह तो लिखा है कि गुरुके प्रसादसे उनकी वाणी निर्मल हो गई थी, परन्तु गुरुका नाम नहीं दिया।

धर्मशर्माभ्युदयकी एक संस्कृतटीका मण्डलाचार्य ललितकीर्तिके शिष्य यशःकीर्तिकृत मिलती है, जिसका नाम 'सन्देहध्वान्तदीपिका' है और जो बहुत ही मामूली टीका है[2]।

## दो प्राचीन प्रतियाँ

पाटण (गुजरात) के संघवी पाड़ाके पुस्तक-भाण्डारमें धर्मशर्माभ्युदयकी जो हस्तलिखित प्रति है वह[3] वि० १२८७ की लिखी हुई है और इसलिए उससे यह निश्चय हो जाता है कि हरिचन्द्र उक्त संवत्से बादके तो किसी तरह हो ही नहीं सकते, पूर्वके ही हैं। कितने पूर्वके हैं, यह दूसरे प्रमाणोंकी अपेक्षा रखता है। इस ग्रन्थ-प्रतिका नम्बर ३६ है और इसकी पुष्पिकामें लिखा है-- "१२८७ वर्षे हरिचंद्रकविविरचितधर्मशर्माभ्युदयकाव्यपुस्तिका श्रीरत्नाकरसूरि आदेशेन कीर्तिचंद्रगणिना लिखितमिति भद्रम् ॥"

इस प्रतिमें १२॥×११ साइजके १९५ पत्र हैं।

उक्त संघवी पाड़ेके ही भाण्डारमें इस ग्रन्थकी १७६ नम्बरकी एक प्रति और भी है[4] जिसमें २०×२$\frac{1}{4}$ साइजके १४८ पत्र हैं। इस प्रतिमें लिखनेका समय

---

१ आचार्य क्षितिमोहनसेनने 'बांगाली हिन्दूर वर्णभेद' नामक निबन्धमें बतलाया है कि 'कायस्थ' कोई जाति, वर्ण या उपवर्ण नहीं, एक पेशा था। विष्णु-स्मृतिके मतसे कायस्थ राजकर्मचारी और राजकीय दलील-दस्तावेजोंके लेखक थे। याज्ञवल्क्यस्मृतिके टीकाकारके मतसे वे लेखक या हिसाब रखनेवाले थे। वैजयन्ती कोश (११ वीं शताब्दि) में 'कायस्थः लिपिकरः' कहा है। सोमदेवने यशस्तिलककी प्रति लिखनेवाले 'रच्छुक' की बड़ी प्रशंसा की है।

२ इस टीकाकी एक प्रति बम्बईके ए० प० सरस्वतीभवन (१३८ क) में है जो वि० स० १६५२ की लिखी हुई है। उसके कर्त्ताका समय मालूम नहीं हुआ।

३-४ देखो गायकवाड़ ओरियण्टल सीरीजमें प्रकाशित पाटणके जैन भाण्डारोंकी सूची

तो नहीं दिया है; परन्तु प्रति लिखाकर वितरण करनेवालेकी एक विस्तृत प्रशस्ति दी है,[1] जिसका भावार्थ यह है कि—

धर्मचक्रियों ( तीर्थङ्करों ) के तीर्थों और धनी मनुष्योंके कारण जो तीन भुवनमें विख्यात है, उस गुर्जर ( गुजरात ) देशमें विद्या और वैभवसे सम्पन्न विद्यापुर ( बीजापुर ) नामका नगर है। वहाँ हूँबड कुलमें एक पद्म नामक गृहस्थ विख्यात हुए जिनकी पत्नीका नाम शर्करा था (?)। उसी वंशमें दाद हुए जिनके भाईका नाम निर्मल था। जिसने सर्वज्ञोंको भी प्रतिष्ठा दी अर्थात् जैन मंदिरोंकी प्रतिष्ठा कराई, उस दाताकी भला कौन प्रशंसा कर सकता है! दादकी पत्नीका नाम मोषला था जो शीलवती और चन्द्ररेखाके समान पवित्र थी। उसके पुत्रका नाम महिमाधाम देपाल ( देवपाल ) था जिसकी चाहणि देवी नामक भार्यासे सुन्दर विनयशील रूंडाक नामक पुत्र उत्पन्न हुआ, जो दान कर करके अपनी लक्ष्मीको सफल करता है। उसकी हानू और जासल नामकी दो भार्यायें

१ अथास्ति गुर्जरो देशो विख्यातो भुवनत्रये। धर्मचक्रभृतां तीर्थधनाढ्यमानवैरपि॥१॥
विद्यापुरं पुरं तत्र विद्याविभवसंभवं। पद्म शार्करया ख्यातः कुले हुंबडसंज्ञके॥ २॥
तस्मिन्वंशे दादनामा प्रसिद्धो, भ्राता जातो निर्मलाख्यस्तदीयः।
सर्वज्ञेभ्यो यो ददौ सप्रतिष्ठां, न दातारं को भवेत्स्तोतुमीशः॥ ३॥
दादस्य पत्नी भुवि मोषलाख्या शीलाङ्कुरा शुचिचन्द्ररेखा।
तन्नन्दनश्चाहणिदेविभर्ता देपालनामा महिमैकधाम॥ ४॥
ताभ्यां प्रसूतो नयनाभिरामो रूडाकनामा तनयो विनीतः।
श्रीजैनधर्मेण पवित्रदेहो दानेन लक्ष्मीं सफलां करोति। ५॥
हानू-जासलसंज्ञकेऽस्य सुभगे भार्ये भवेतां द्वये,
मिथ्यात्वद्रुमदाहपावकशिखे सद्धर्ममार्गे रते।
सागारव्रतरक्षणैकनिपुणे रत्नत्रयालङ्कृते,
रुद्रस्येव नभोनदीगिरिसुते लावण्यलीलायुते॥ ६॥
श्रीकुंदकुंदस्य बभूव वंशे श्रीरामचन्द्रः प्रथितप्रभावः।
शिष्यस्तदीयः शुभकीर्तिनामा तपोंगनावक्षसि हारभूतः॥ ७॥
प्रद्योतते संप्रति तस्य पट्टे विद्याप्रभावेण विशालकीर्तिः।
शिष्यैरनेकैरुपसेव्यमानः एकान्तवादादिविनाशवज्रम्॥ ८॥
जयति विजयसिंहः श्रीविशालस्य शिष्यो जिनगुणमणिमाला यस्य कंठे सदैव।
अमितमहिमराशेर्धर्मनाथस्य काव्यं निजसुकृतनिमित्तं तेन तस्मै वितीर्णम्॥ ९॥

महादेवकी गंगा और पार्वतीके सदृश थीं, जो सद्धर्ममार्गमें रत, सागारव्रतोंकी रक्षा करनेवाली और रत्नत्रयको प्रकाशित करनेवाली थीं।

श्रीकुन्दकुन्दके वंशमें प्रभावशाली रामचन्द्रके शिष्य शुभकीर्ति हुए जो बड़े तपस्वी थे। इस समय उनके पदको अपनी विद्याके प्रभावसे विशालकीर्ति शोभित कर रहे हैं, जिनके अनेक शिष्य हैं और जो एकान्तवादियोंको पराजित करनेवाले हैं। विशालकीर्तिके शिष्य विजयसिंह हैं, जिनके कण्ठमें जिनगुणोंकी मणिमाला सदैव शोभा देती है।

उन्होंने यह भगवान् धर्मनाथका काव्य ( धर्मशर्माभ्युदय ) पुण्यवृद्धिके निमित्त वितरण किया।

इस १७६ नम्बरवाली प्रतिमें लिखनेका समय नहीं दिया है; परन्तु रामचन्द्र, शुभकीर्ति या विशालकीर्तिके समयका पता यदि अन्य साधनोंसे लगाया जा सके तो वह मालूम हो सकता है। विद्यापुर गुजरातका बीजापुर ही मालूम होता है। वहाँ हूँबड़ जातिके जैनोंकी बस्ती अब भी है।

साहित्याचार्य पं० राजकुमार शास्त्री अपने ता० २२-११-४१ के पत्रमें लिखते हैं कि नेमिनिर्वाण काव्य और धर्मशर्माभ्युदयका तुलनात्मक अध्ययन करनेसे ऐसा मालूम होता है कि वाग्भटने धर्मशर्माभ्युदयका अच्छी तरह परिशीलन किया था। कई पद्योंको थोड़ेसे ही हेरफेरके साथ उन्होंने अपना बना लिया है। उदाहरणके लिए दोनोंका प्रथम पद्य देखिए। इसी तरह धर्मशर्माभ्युदयके पंचम सर्गका और नेमिनिर्वाणके द्वितीय सर्गका प्रारंभिक अंश भी मिलता जुलता है जिसमें कि एक सुरांगना आकाशसे उतरती हुई राजाको दिखलाई देती है और इससे धर्मशर्माभ्युदय नेमिनिर्वाणसे पहलेका जान पड़ता है। अन्यत्र बतलाया गया है कि नेमिनिर्वाण विक्रमकी बारहवीं शताब्दितक तो पहुँच ही जाता है।

पं० कैलासचन्द्रजी शास्त्रीने अनेकान्त ( वर्ष ५, अंक १०-११ ) में चन्द्रप्रभ-चरित और धर्मशर्माभ्युदयके अन्तिम सर्गोंके तीर्थंकरोपदिष्ट तत्त्वचर्चाकी तुलना करके बतलाया है कि दोनों एक दूसरेको सामने रखकर लिखे गये हैं और अधिक संभव यही है कि वीरनन्दिके चन्द्रप्रभकाव्य ( ग्यारहवीं शताब्दि ) के बाद हरिचन्द्रने धर्मशर्माभ्युदय लिखा होगा और धर्मामृत तथा योगशास्त्रके कुछ

एक जैसे पद्योंसे यह भी अनुमान किया है कि हरिश्चन्द्र आशाधर और हेमचन्द्रसे भी पीछेके हैं। परन्तु इस तरहकी तुलनायें सदैव निर्भ्रान्त नहीं होतीं। जो परम्परागत तत्त्वचर्चा है वह उनसे पहलेके ग्रन्थोंमें भी शब्दोंके हेरफेरके साथ मिल सकती है।

धर्मशर्माभ्युदयके कर्त्ता हरिश्चन्द्र और भट्टार हरिचन्द्र जिनके गद्यबन्धका उल्लेख बाणभट्टने किया है (—भट्टार हरिचन्द्रस्य गद्यबन्धो नृपायते) बिल्कुल पृथक् व्यक्ति हैं। पं० भगवद्दत्तके अनुसार भट्टार हरिचन्द्र चन्द्रगुप्त विक्रमादित्यके भाई या निकटसम्बन्धी रहे होंगे। राजशेखरने लिखा है कि उज्जैनीमें काव्यकार-परीक्षामें हरिचन्द्र और चन्द्रगुप्त दोनों परीक्षित हुए थे। विद्वानोंका खयाल है कि ये भट्टार हरिचन्द्र और साहसाक विक्रमादित्य वही हरिचन्द्र और चन्द्रगुप्त हैं। भट्टार हरिचन्द्रने एक चरक-टीका लिखी थी जिसका कुछ भाग अब भी प्राप्त है। इस व्याख्याके उद्धरण भी वैद्यक ग्रन्थोंमें मिलते हैं। इन्दुने अष्टांगहृदयकी व्याख्यामें भ० हरिचन्द्रको खरणाद-संहिताका कर्त्ता भी बतलाया है। महेश्वरके विश्वप्रकाश कोशके अनुसार हरिचन्द्रको साहसांक राजाका वैद्य भी बतलाया है—

श्रीसाहसांकनृपतेरनवद्यवैद्यविद्यातरंगपदद्वयमेव बिभ्रत्।
यश्चन्द्रचारुचरितो हरिचन्द्रनामा स्वव्याख्यया चरकतंत्रमलंचकार ॥

# अमृतचन्द्र

आध्यात्मिक विद्वानोंमें कुन्दकुन्दके बाद यदि किसीका नाम लिया जा सकता है तो वे अमृतचन्द्र हैं। उनकी गुरु-शिष्यपरम्परा और समयादिका हमें ज्ञान नहीं। अपने एक ग्रन्थके अन्तमें वे कहते हैं कि तरह तरहके वर्णोंसे पद बन गये, पदोंसे वाक्य बन गये और वाक्योंसे यह पवित्र शास्त्र बन गया। मैंने कुछ भी नहीं किया[1]। अन्य ग्रन्थोंमें भी उन्होंने अपना यही निर्लिप्त भाव प्रकट किया है, इससे अधिक परिचय देनेकी आवश्यकता ही नहीं समझी।

उनके बनाये हुए पाँच ग्रन्थ उपलब्ध हैं और वे पाँचों ही संस्कृतमें हैं—१ पुरुषार्थसिद्ध्युपाय, २ तत्त्वार्थसार, ३ समयसारकी आत्मख्याति टीका, ४ प्रवचनसार-टीका और ५ पंचास्तिकाय-टीका। पहला श्रावकाचार है जो उपलब्ध तमाम श्रावकाचारोंसे निराला और अपने ढँगका अद्वितीय है। दूसरा उमास्वातिके तत्त्वार्थसूत्रका अतिशय स्पष्ट, सुसम्बद्ध और कुछ पल्लवित पद्यानुवाद है। शेष तीन कुन्दकुन्दके प्रसिद्ध प्राकृत ग्रंथोंकी संस्कृत टीकायें हैं जिनकी रचनाशैली बहुत ही प्रौढ़ और मर्मस्पर्शिनी है। समयसार-कलश उनका छठा ग्रन्थ है यदि उसे आत्म-ख्याति टीकासे अलग गिना जाय तो।

आशाधरने अपने अनगारधर्मामृतकी भव्यकुमुदचन्द्रिका-टीकामें अमृतचन्द्रको दो स्थानोंमें 'ठक्कुर' नामसे अभिहित किया है—

---

१ वर्णैः कृतानि चित्रैः पदानि तु पदैः कृतानि वाक्यानि।
वाक्यैः कृतं पवित्रं शास्त्रमिदं न पुनरस्माभिः॥—पु० सि०

२ ठक्कुर और ठाकुर एकार्थवाची हैं। जागीरदारों और ओहदेदारों आदिको ठक्कुर कहते हैं, चाहे वे किसी वर्ण या जातिके हों। कई ब्राह्मण भी ठक्कुर कहलाते थे जैसे मैथिल-कोकिल विद्यापति। ठक्कुर फेरू ओसवाल जैन थे अलाउद्दीनके खजांची। इनका शिल्पशास्त्र प्रकाशित हो गया है। गाहड़वालोंके दानपत्रोंमें ठक्कुर और राउत ब्राह्मणोंकी चर्चा मिलती है। ए० इ० की १९ वीं जिल्द (पृ० ३५३) में प्रकाशित दानपत्रमें एक व्यक्तिकी उपाधि है—'कर्णाट-द्विवेद-ठक्कुर' जो प्रदेश, शिक्षा और पूर्ववर्ती अधिकार तीनोंकी सूचक है।

१ एतदनुसारेणैव ठक्कुरोपीदमपाठीत्—लोके शास्त्राभासे समयाभासे च देवताभासे आदि ।—पृ० १६०

२ एतच्च विस्तरेण ठक्कुरामृतचन्द्रसूरिविरचितसमयसारटीकायां द्रष्टव्याम् ।—पृ० ५८८

शुभचन्द्रने अपने ज्ञानार्णव (पृ० १७७) में अमृतचन्द्रके पुरुषार्थ-सिद्धयुपायका 'मिथ्यात्ववेदरागा' आदि पद्य 'उक्तं च' रूपसे उद्धृत किया है, इसलिए अमृतचन्द्र शुभचन्द्रसे भी पहलेके हैं और पद्मप्रभ मलधारिदेवने शुभचन्द्रके ज्ञानार्णवका एक श्लोक उद्धृत किया है इसलिए शुभचन्द्र पद्मप्रभसे पहलेके हैं[1]।

लेखान्तरमें हमने पद्मप्रभका समय विक्रमकी बारहवीं सदीका अन्त और तेरहवीं सदीका प्रारंभ बतलाया है, इसलिए अमृतचन्द्रका समय विक्रमकी बारहवीं सदीके बाद नहीं माना जा सकता।

अपभ्रंश भाषाके पज्जुण्णचरिउ (प्रद्युम्नचरित) से एक और अमृतचन्द्रका पता चलता है जो मलधारि-माधवचन्द्रके शिष्य थे और विहार करते हुए बॉंभणवाड़ा नामक नगरमें आये थे[3] और जिनकी प्रेरणासे सिंहकविने अपने उक्त काव्यकी रचना की थी[4]। बॉंभणवाड़ेका राजा गुहिलवंशी क्षत्री भुल्लण था जो मालवनरेश

१ देखो नियमसारटीकाका पृ० ७२ और ज्ञानार्णवका पृ० ४३१

२ इस काव्यका विस्तृत परिचय मेरे स्वर्गीय मित्र मोहनलालजी देसाईने 'आत्मानन्द-जैन शताब्दि-स्मारक-ग्रन्थ' (सन् १९३६) में दिया था और उसके बाद अप्रैल १९४७ में पं० परमानन्द शास्त्रीने अनेकान्त (वर्ष ९ अंक १०-११) में।

३ ता मलधारिदेव मुणिपुंगमु, ण पच्चक्खु धम्मु उवसमु दमु। माहउचंदु आसि सुपसिद्धउ, तासु सीसु तवतेयदिवायरु। वयतवणियमसीलरयणायरु तक्कलहरि झंकोलियपरमउ। वरवायरणपवरपसरियपउ अमियचंदुणामेण भडारउ सो विहरंतु पत्तु बुहसारउ बंभणवाडउ णामें पट्टणु, अरिणरणाहसेण दलवट्टणु। जो भुंजइ अरिणरवयकालहो रणधीरयहु सुयहु बल्लालहो। जासु भिच्चु दुज्जणमणसल्लणु, खत्तिउ गुहिलउत्त जहिं भुल्लणु। तहिं संपत्तु मुणीसरु जावहिं, भव्वलोउ आणंदिउ तावहिं। अहो अहो परमेसर बुहपहाण, तवणियमसीलसंजमणिहाण। सुविणंतरु जो मइ कल्लि दिट्ठु, सो हउ मणि मण्णमि अइविसिट्ठु। तुम्हागमणें जाणियउ अज्जु, ता मुणिणा जंपिउ अप्पमणोज्जु। णाणाविह कोऊहलइ भरिउ, तुहु तुरिय करइ पज्जुण्णचरिउ।

४ ऐसा मालूम होता है कि इस ग्रन्थके प्रारंभकी आठ सन्धियाँ तो 'सिद्ध' नामक कविकी हैं जो देवण पिता और पंपाइय माताके पुत्र थे, और शेषकी पूर्ति अल्हण और जिनमतीके पुत्र कवि सिंहने की है।

बल्लालका माण्डलिक था और इस बल्लालको चौलुक्य कुमारपालने हराया था। कुमारपालका राज्यकाल वि० संवत् १२२९ तक है। अतएव प्रद्युम्नचरितकी रचनाका और उक्त अमृतचन्द्रका समय इसीके लगभग बैठता है।

परन्तु पं० परमानन्दजी शास्त्री ( अनेकान्त ८ अंक ४-५ ) ने बतलाया है कि जयसेनके धर्मरत्नाकरमें अमृतचन्द्रके पुरुषार्थसिद्ध्युपायके ५९ पद्य उद्धृत पाये जाते हैं और जयसेनने अपना यह ग्रन्थ वि० सं० १०५५ में बनाया है, ऐसा उसकी प्रशस्तिके अन्तिम पद्यसे मालूम होता है[१]। इस लिए उन्हें कुमारपालके समयका नहीं माना जा सकता। वि० स० १०५५ से पहलेके तो वे निश्चयसे हैं।

भावसेनके शिष्य जयसेन लाड-बागड़ संघके हैं और प्रद्युम्नचरितके कर्त्ता महासेन भी इसी संघके हैं, जो उक्त जयसेनके ही प्रशिष्य थे और परमार राजा मुज और सिन्धुलके समयमे थे। उनसे भी यह समय ठीक बैठ जाता है।

प्रवचनसारकी तात्पर्यवृत्तिमें जयसेनने नीचे लिखी दो गाथाओंकी टीका की है, परन्तु अमृतचन्द्रने अपनी वृत्तिमें नहीं की। इससे मालूम होता है कि वे इन्हें मूलग्रन्थकी नहीं, प्रक्षिप्त गाथा मानते थे।

पक्केसु अ आमेसु अ विपच्चमाणासु मंसपेसीसु।
मंतत्तियमुववादो तज्जादीण णिगोदाणं॥
जो पक्कमपक्कं वा पेसीं मंसस्स खादि फासदि वा।
सो किल णिहणदि पिंडं जीवाणमणेगकोडीणं॥

राजवार्तिकमें सूत्र २२ की टीका ( पृ० २८४ ) में नीचे लिखी गाथा ' उक्तं च ' रूपमे दी गई है—

१ प० परमानन्दजी शास्त्री देहलीके पंचायती मन्दिरकी प्रति देखकर ता० २६-४-५६ पत्रमें लिखते है कि धर्मरत्नाकरमें ६८से भी अधिक पद्य पु०सि० के हैं उनमें कई जगह तदुक्त, अपि च, तथा च, लिखकर पद्य दिये हैं और कई जगह यों ही। ६९ वें पत्रके शुरूमें 'परोक्तस्वोक्तश्लोकानि शंकितत्वादय कथ्यन्ते' लिखकर पु० सि० के २३ वें पद्यका पूर्वार्ध दिया है और उत्तरार्ध अपना बना दिया है—सकलमनेकान्तात्मकमिदमुक्तं वस्तुजातमखिलज्ञैः तन्मिथ्येति न मनुते यो सौ निःशंकितो भवति।

२ बाणेन्द्रिय व्योमसोममिते संवत्सरे शुभे।
ग्रन्थोऽयं सिद्धतां यात: सकलीकरहाटके॥

रागादीणमणुप्पा अहिंसकत्तेति देसिदं समये ।
तेसिं चेदुप्पत्ती हिंसेति जिणे हि णिद्दिट्ठा ॥

इसी तरह अनगारधर्मामृत-टीका ( पृ० ५४२ ) में नीचे लिखी गाथा ' उक्तं च ' रूप दी हुई है—

अप्पा कुणदि सहावं तत्थ गदा पुग्गला सहावेहिं ।
गच्छंति कम्मभावं अण्णुण्णागाढमोगाढा ॥

हम देखते हैं कि पुरुषार्थसिद्ध्युपायमें इन चारों गाथाओंका प्रायः शब्दशः अनुवाद इस प्रकार मौजूद है—

आमास्वपि पक्वास्वपि विपच्यमानासु मांसपेशीषु ।
सातत्येनोत्पादस्तज्जातीनां निगोतानाम् ॥ ६६
आमां वा पक्वां वा खादति यः स्पृशति वा पिशितपेशीम् ।
स निहन्ति सततनिचितं पिण्डं बहुजीवकोटीनाम् ॥ ६७ ॥
अप्रादुर्भावः खलु रागादीनां भवत्यहिंसेति ।
तेषामेवोत्पत्तिर्हिंसेति जिनागमस्य संक्षेपः ॥ ४४ ॥
जीवकृतं परिणामं निमित्तमात्रं प्रपद्य पुनरन्ये ।
स्वयमेव परिणमन्तेऽत्र पुद्गलाः कर्मभावेन ॥ १२ ॥

ऐसा मालूम होता है कि उक्त प्राकृत पद्य प्राचीन ग्रन्थोंके हैं और उनकी ही छाया पुरुषार्थसिद्ध्युपायमें ले ली गई है। क्योंकि राजवार्तिकमें उद्धृत पूर्वोक्त पद्यको अमृतचन्द्रका माननेके लिए और कोई प्रमाण नहीं हैं। तत्त्वार्थसारके ' मोक्षतत्त्व ' अध्यायका ' दग्धे बीजे यथात्यन्तं ' आदि सातवाँ श्लोक और २० से लेकर ५४ तकके श्लोक अकलंकदेवके राजवार्तिकसे लिये गये जान पड़ते हैं। इसके सिवाय ये सब श्लोक तत्त्वार्थाधिगम भाष्यमें भी दो-चार शब्दोंके हेर फेरके साथ मिलते हैं। अतएव कमसे कम ये स्वयं अमृतचन्द्रके तो नहीं जान पड़ते।

मेघविजयजीने अपने युक्तिप्रबोधमें अमृतचन्द्रके नामसे कई पद्य उद्धृत किये हैं। उनमें भी नीचे लिखे दो पद्य प्राकृतके हैं।

१—" यदुवाच अमृतचन्द्रः—

सव्वे भावो जम्हा पच्चक्खाई परेत्ति णाऊण ।
तम्हा पच्चक्खाणं णाणं णियमा मुणेयव्वं ॥" सातवीं गाथाकी टीका

२—" श्रावकाचारे अमृतचन्द्रोप्याह—

संघो कोवि न तारइ कट्ठो मूलो तहेव णिप्पिच्छो ।
अप्पा तारइ अप्पा तम्हा अप्पा दु झायव्वो ॥ "

इनमेंसे पिछली गाथा तो ' ढाढसी गाथा ' नामक ग्रन्थकी है, अमृतचन्द्रकी नहीं । इसी तरह पहली गाथा भी अमृतचन्द्रकी नहीं समयसारकी ( ३४ वी ) है । और इसे भी अमृतचन्द्रकृत बतलानेमें मेघविजयजीका कुछ प्रमाद हुआ है ।

ढाढसी गाथामें काष्ठासंघ, मूलसंघ और निःपिच्छिक ( माथुर ) संघोंका उल्लेख है और इनमेंसे अन्तिम माथुर संघकी उत्पत्ति दर्शनसारमें वि० सं० ९५३ के लगभग बतलाई गई है । यदि वह सही है तो ढाढसी गाथा विक्रमकी ग्यारहवीं सदीके पहलेका नहीं हो सकता । परन्तु इससे अमृतचन्द्रके समय-निर्णयमें कोई सहायता नहीं मिल सकती । यह हो सकता है कि अमृतचन्द्रने अपने किसी ग्रन्थमें उक्त ' संघो कोवि ' आदि गाथा उद्धृत की हो और उद्धृत गाथाको ही मेघविजयजीने उनकी समझ लिया हो ।

———

१ 'ढाढसी गाथा' ३८ गाथाओंका एक छोटा-सा प्रकरण है । बम्बईकी रायल एशियाटिक सोसाइटीकी लाइब्रेरीमें जो हस्तलिखित ग्रन्थोंका संग्रह है उसमें इसकी एक संस्कृतटीकासहित प्रति ( नं० १६१० ) भी है । अभी हाल ही हमने बड़ी उत्सुकतासे इस प्रतिको देखा । सोचा कि टीकासे शायद इसके कर्त्ता आदिके विषयमें कोई नई बात मालूम हो । परन्तु उसमें न तो टीकाकर्त्ताका नाम है और न मूलके विषयमें ही कुछ लिखा है । अन्तमें इतना ही लिखा है—" इति ढाढसीमुनीनां विरचिता गाथा सम्पूर्णा । "

# मल्लिषेण

मल्लिषेण वादिराजके ही समसामयिक हैं। उभयभाषाकविचक्रवर्ती, कविशेखर और गारुडमंत्रवादवेदी आदि उनकी पदवियाँ हैं। सकलागमवेदी, लक्षण-वेदी और तर्कवेदी भी वे अपनेको लिखते हैं। वे उच्च श्रेणीके कवि थे। कहा गया है कि उनके सामने संस्कृत प्राकृतका कोई कवि अपनी कविताका अभिमान न कर सकता था[1]। यों तो वे विविध विषयोंके पंडित थे; परन्तु उनकी ख्याति मंत्रवादीके रूपमें ही विशेष है।

वे उन अजितसेनकी शिष्यपरम्परामें हुए हैं जो गंगनरेश राचमल्ल और उनके मंत्री तथा सेनापति चामुण्डरायके गुरु थे और जिन्हें नेमिचन्द्र सिद्धान्त-चक्रवर्तीने 'भुवनगुरु' कहा है। अजितसेनके शिष्य कनकसेन, कनकसेनके जिनसेन और जिनसेनके शिष्य मल्लिषेण। जिनसेनके अनुज या सतीर्थ नरेन्द्र-सेनका भी मल्लिषेणने गुरुरूपसे स्मरण किया है।

वादिराजने भी अपने न्यायविनिश्चयविवरणकी प्रशस्तिमें कनकसेन और नरेन्द्रसेनका स्मरण किया है[2]। वादिराज चूँकि मल्लिषेणके ही समकालीन हैं, इसलिए उनके द्वारा स्मृत कनकसेन और नरेन्द्रसेन यही जान पड़ते हैं।

वादिराजके समान मल्लिषेण भी मठपति ही होंगे। उनके मंत्र-तंत्रविषयक ग्रन्थोंसे जिनमें स्तंभन, मारण, मोहन, वशीकरण, अंगनाकर्षण, और इसी तरहके और और प्रयोग हैं यही जान पड़ता है कि वे अपने गृहस्थ शिष्योंके कल्याणके लिए मंत्र तंत्र और रोगोपचारकी प्रवृत्ति भी करते थे। कमसे कम परम विरक्त वनवासी मुनि तो वे नहीं थे।

---

१ भाषाद्वयकवितायां कवयो दर्पं वहन्ति तावदिह।
नालोकयन्ति यावत्कविशेखरमल्लिषेणमुनिम्॥ —भै० प० क०

२ देखो न्या० वि० वि० प्रशस्तिका दूसरा पद्य जो पहले पृष्ठ २९९ में दिया जा चुका है।

वे विक्रमकी ग्यारहवीं सदीके अन्त और बारहवीं सदीके प्रारंभके विद्वान् हैं। अपना महापुराण उन्होंने ज्येष्ठ सुदी ५, श० सं० ९६९ (वि० स० ११०४) को समाप्त किया था। अपने अन्य किसी ग्रन्थमें उन्होंने रचनाका समय नहीं दिया।

मूलगुन्द धारवाड़ जिलेकी गदग तहसीलमें गदगसे १२ मील दक्षिण पश्चिमकी ओर है। यहींके एक जैनधर्मालय ( जैनमन्दिर ) में रहते हुए उन्होंने महापुराण रचा था। इस स्थानका उन्होंने तीर्थरूपमें उल्लेख किया है। इस समय भी वहाँ चार जैन मन्दिर हैं। इन मन्दिरोंमें शक संवत् ८२४, ८२५, ९७१, ११९७, १२७५, और १५९७ के शिलालेख हैं। एक लेखमें आसार्यद्वारा सेनवंशके कनकसेन मुनिको एक खेतके दान देनेका भी उल्लेख है। एक मन्दिरके पीछेकी पहाडी चट्टानपर २५ फीट ऊँची जैनमूर्त्ति उत्कीर्ण की हुई है[1]। संभव है, मल्लिषेणका मठ भी इसी स्थानमें रहा हो।

वे उभयभाषाके अर्थात् संस्कृत प्राकृतके कवि थे; परन्तु अभी तक उनके जितने ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं वे सब संस्कृतके हैं, प्राकृतका कोई नहीं है।

अब तक उनके नीचे लिखे ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं।

**१ महापुराण**—यह दो हजार श्लोकोंका संस्कृत ग्रन्थ है, जिसमें त्रेसठ-शलाका पुरुषोंकी संक्षिप्त कथा है। रचना सुन्दर और प्रसादगुणयुक्त है। कोल्हापुरके लक्ष्मीसेन भट्टारकके मठमें इसकी एक प्रति कनड़ी लिपिमें है।

**२ नागकुमार काव्य**—छोटा-सा पाँच सर्गोंका खण्डकाव्य है जो ५०७ श्लोकोंमें पूर्ण हुआ है। इसके प्रारम्भमें कहा है कि जयदेवादि कवियोंने जो गद्य-पद्यमय कथा लिखी है वह मन्दबुद्धियोंके लिए विषम है। मैं मल्लिषेण विद्वज्जनोंके मनको हरण करनेवाली उसी कथाको प्रसिद्ध संस्कृत वाक्योंमें पद्यबद्ध रचता हूँ।[2] वास्तवमें यह काव्य बहुत सरल और सुन्दर है[3]।

---

१ देखो, ब्र० श्री शीतलप्रसादजीद्वारा लिखित बम्बई प्रान्तके प्राचीन जैन स्मारक, पृष्ठ १२०। ब्र० जीके ये स्मारक ग्रन्थ इतनी असावधानीसे मुद्रित हुए हैं और इतने अशुद्ध है कि उनके सन् संवतोंके अंकोंपर और नामोंपर पूरा विश्वास नहीं किया जा सकता।

२ कविभिर्जयदेवाद्यैः गद्यैर्पद्यैर्विनिर्मितम्।
यत्तदेवास्ति चेदत्र विषमं मन्दमेधसाम्॥
प्रसिद्धैःसंस्कृतैर्वाक्यैर्विद्वज्जनमनोहरम्।
तन्मया पद्यबन्धेन मल्लिषेणेन रच्यते॥

३ इसकी एक हस्तलिखित प्रति मेरे पुस्तक-संग्रहमें है, जिसमें प्रशस्ति नहीं है।

जयदेव कविका कोई नागकुमार काव्य अभीतक उपलब्ध नहीं हुआ।

३—**भैरव-पद्मावती कल्प**—इसमें ४०० अनुष्टुप् श्लोक हैं और १ मन्त्रिलक्षण, २ सकलीकरण, ३ देव्यर्चन, ४ द्वादशरंजिकामंत्रोद्धार, ५ क्रोधादि-स्तंभन, ६ अङ्गनाकर्षण, ७ वशीकरणयन्त्र, ८ निमित्त, ९ वशीकरणतंत्र और १० गारुडतंत्र नामके दश अधिकार हैं। मंत्रशास्त्रका यह प्रसिद्ध ग्रन्थ है और बन्धुषेणकृत संस्कृत-विवरणके सहित प्रकाशित हो चुका है[२]। बम्बईके सरस्वतीभवनमें इसकी दो हस्तलिखित सटीक प्रतियाँ हैं।

४ **सरस्वती-मंत्र-कल्प**—यह भी मन्त्र-ग्रन्थ है। इसमें ७५ पद्य और कुछ गद्य-विधि दी हुई है। यह भी उक्त भैरवपद्मावती कल्पके साथ प्रकाशित है।

५ **ज्वालिनी-कल्प**-इसकी एक प्रति स्व० से० माणिकचन्दजीके ग्रन्थ-संग्रहमें है, जिसमें १४ पत्र हैं और जो वि० सं० १५६२ की लिखी हुई है।

---

१ प० परमानन्द शास्त्रीने 'जैनग्रन्थप्रशस्तिसंग्रह' में लिखा है कि बम्बईके सरस्वती-भवनकी प्रतिमें और लाला मनोहरलालजी दिल्लीकी प्रतिमें टीकाकारका नाम मल्लिषेण ही है, जब कि प्रकाशित ग्रन्थमें बन्धुषेण लिखा है, जो भ्रम जान पड़ता है।

२ इसे अहमदाबादके श्री साराभाई मणिलाल नवाबने सरस्वतीकल्प और दूसरे अनेक परिशिष्टोंके साथ गुजराती अनुवाद और स्व० मोहनलालजी जवेरी सॉलिसिटरकी कई सौ पृष्ठोंकी अंग्रेजी भूमिकाके सहित प्रकाशित किया है।

३ 'ज्वालामालिनी कल्प' नामका एक और मंत्रशास्त्र बम्बईके ए० पन्नालाल सरस्वती-भवनमें है जिसके कर्त्ता द्राविडसंघी इन्द्रनन्दि योगीन्द्र हैं जो वप्पनन्दिके शिष्य और वासव-नन्दिके प्रशिष्य थे। वासवनन्दिके गुरुका भी नाम इन्द्रनन्दि था। यह ग्रन्थ श० सं० ८६१ में श्रीकृष्णराज (राष्ट्रकूट) के राज्यमें राजधानी मान्यखेटमें रचा गया था। अर्थात् यह मल्लिषेणसे लगभग सौ वर्ष पहलेकी रचना है। ग्रन्थकी उत्थानिकामें लिखा है कि दक्षिणके मलयदेशके हेमग्राममें द्राविडसंघके अधिपति हेलाचार्य थे। एक बार उनकी शिष्या कमलश्रीको ब्रह्मराक्षस लग गया। उसकी पीड़ाको देखकर हेलाचार्य नीलगिरिके शिखरपर गये और वहाँ उन्होंने ज्वालामालिनीकी विधिपूर्वक साधना की। सात दिनमें देवीने उपस्थित होकर पूछा कि क्या चाहते हो? मुनिने कहा, मुझे और कुछ नहीं चाहिए, कमलश्रीको ग्रहमुक्त कर दो। देवीने एक लोहेके पत्रपर मन्त्र लिखकर दिया और उसकी विधि बतला दी। इससे शिष्या स्वस्थ हो गई। फिर देवीके आदेशसे हेलाचार्यने ज्वालिनी-मतकी रचना की। उसके बाद परम्परामें यह हेलाचार्यके शिष्य गांगमुनि, नीलग्रीव आदिको प्राप्त हुआ और फिर वह कन्दर्प (?) को ज्ञात हुआ जिन्होंने अपने पुत्रतुल्य गुणनन्दि मुनिको उसका सोपदेश व्याख्यान किया और इन दोनों मुनियोंके पास अध्ययन करके इन्द्रनन्दिने इसकी रचना की।

६ कामचाण्डाली कल्प—बम्बईके सरस्वतीभवनमें है।

मल्लिषेण नामके अनेक आचार्य हो गये हैं और ग्रन्थ-सूचियोंमें उनके प्रवचन-सारटीका, पंचास्तिकायटीका, वज्रपंजरविधान, ब्रह्मविद्या, आदि अनेक ग्रन्थोंके नाम मिलते हैं परन्तु उक्त छहको छोड़कर अन्य ग्रंथोंके विषयमें यह निश्चय-पूर्वक नहीं कहा जा सकता कि वे इन्हींके हैं अथवा किसी अन्यके। सज्जन-चित्तवल्लभ नामका एक छोटा-सा २५ पद्योंका काव्य भी मल्लिषेणका है जो प्रकाशित हो चुका है। उसमे मुनियोंको उपदेश दिया गया है कि तुम अपने चरित्रको निर्मल रक्खो, ग्रामके समीप मत रहो, स्त्रियोंसे सम्पर्क मत रक्खो, परिग्रह धनादिकी आकांक्षा मत रक्खो, भिक्षामें जो कुछ रूखा सूखा मिले उसीसे सन्तोषपूर्वक पेट भर लो और इन्द्रियोंपर विजय प्राप्त करके अपने यति नामको सार्थक करो। हमारा खयाल है कि इसके कर्त्ता कोई दूसरे ही मल्लिषेण हैं और वे वनवासी सम्प्रदायके हैं, मठवासी नहीं।

विद्यानुशासन या विद्यानुवाद नामक ग्रन्थ भी मल्लिषेणका बतलाया जाता है परन्तु वास्तवमें वह उनका नहीं है, उनसे पीछेके किसी अन्यका है[1]। स्व० मोहनलालजी जवेरीके कथनानुसार इसके कर्त्ता मतिसागर हैं।

---

१ बम्बईके ऐ० पन्नालाल सरस्वती-भवनमें इसकी दो प्रतियाँ हैं। एक सम्पूर्ण है जिसमें २४ अध्याय हैं और दूसरी काव्यसाहित्यतीर्थाचार्य प्राच्यविद्यावारिधि श्रीचन्द्रशेखरशास्त्रीकी भाषाटीकाके सहित है, जो अपूर्ण है। अर्थात् उसके केवल ७ अध्याय हैं। जो प्रति सम्पूर्ण है, उसके आदि अन्तमें कहीं ग्रन्थकर्त्ताका नाम नहीं है और न अन्तमें कोई प्रशस्ति है परन्तु शास्त्रीजीने अपनी भाषाटीकाके प्रत्येक अध्यायकी पुष्पिकामें उसे श्रीसुकुमारसेन-मुनि-विरचित बतलाया है। मालूम नहीं जिस मूल प्रतिसे उन्होंने भाषाटीका लिखी है उसीमें यह नाम दिया है या उन्हें यह किसी अन्य स्रोतसे मालूम हुआ। मल्लिषेणका तो यह निश्चयसे नहीं है। क्योंकि भाषाटीका ( पत्र १६१ ) में लिखा है ' श्रीमदाशाधरपदाम्बुजगण-धरवलयमनुशिष्यते ' अर्थात् यह रचना पं० आशाधरके बादकी है। मूलग्रन्थ (पत्र ८५) में लिखा है, ' तथाचोक्तं भट्टहस्तिमल्लेन। ' अर्थात् हस्तिमल्लके भी बादकी यह रचना है। इन्द्रनन्दि, पद्मनन्दि, इमडि भट्टोपाध्याय आदिके भी उद्धरण इसमें दिये हैं। स्वयं मल्लि-षेणका ज्वालिनीदेवीका स्तोत्र भी ( पत्र ७३ ) संग्रह किया गया है। रावणकृत बालग्रह-चिकित्सा भी इसमें संग्रहीत है।

## प्रशस्तियाँ

तीर्थे श्रीमुलगुन्दनाम्नि नगरे श्रीजैनधर्मालये
स्थित्वा श्रीकविचक्रवर्तियतिपः श्रीमल्लिषेणाह्वयः ।
संक्षेपात्प्रथमानुयोगकथनव्याख्यान्वितं शृण्वतां
भव्यानां दुरितापहं रचितवान्निःशेषविद्याम्बुधिः ॥ १

वर्षैकत्रिंशताहीने सहस्रे शकभूभुजः । सर्वजिद्वत्सरे ज्येष्ठे सशुक्रे पंचमीदिने ॥ २
अनादि तत्समाप्तं तु पुराणं दुरितापहम् । जीयादाचन्द्रताराकं विदग्धजनचेतसि ॥ ३
श्रीजिनसेनसूरितनुजेन कुदृष्टिमतप्रभेदिना गारुडमंत्रवादसकलागमलक्षणतर्कवेदिना ।
तेन महापुराणमुदितं भुवनत्रयवर्तिकीर्तिना । प्राकृतसंस्कृतोभयकवित्वधृता कविचक्रवर्तिना ॥

—महापुराण

जितकषायरिपुर्गुणवारिधिर्नियतचारुचरित्रतपोनिधिः ।
जयतु भूपकिरीटविघट्टितक्रमयुगोऽजितसेनमुनीश्वरः ॥ १
अजनि तस्य मुनेर्वरदीक्षितो विगतमानमदो दुरितान्तकः ।
कनकसेनमुनिर्मुनिपुंगवो वरचरित्रमहाव्रतपालकः ॥ २
गतमदोऽजनि तस्य महामुनेः प्रथितवान् जिनसेनमुनीश्वरः ।
सकलशिष्यवरो हतमन्मथो भवमहोदधितारतरंडकः ॥ ३
तस्यानुजश्चारुचरित्रवृत्तिः प्रख्यातकीर्तिर्भुवि पुण्यमूर्तिः ।
नरेन्द्रसेनो जितवादिसेनो विज्ञाततत्त्वो जितकामसूत्रः ॥ ४
तच्छिष्यो विबुधाग्रणीर्गुणनिधिः श्रीमल्लिषेणाह्वयः
संजातः सकलागमेषु निपुणो वाग्देवतालंकृतः ।
तेनैषा कविचक्रिणा विरचिता श्रीपंचमीसत्कथा
भव्यानां दुरितौघनाशनकरी संसारविच्छेदिनी ॥ ५
स्पष्टं श्रीकविचक्रवर्तिगणिना भव्याब्जघर्मांशुना
ग्रन्थी पंचशती मया विरचिता विद्वज्जनानां प्रिया ।
तां भक्त्या विलिखंति चारुवचनैर्व्याविर्णयन्त्यादरात्
ये शृण्वंति मुदा सदा सहृदयास्ते यान्ति मुक्तिश्रियम् ॥ ६

—नागकुमार-काव्य

सकलनृपमुकुटघट्टितचरणयुगः श्रीमदजितसेनगणी ।
जयतु दुरितापहारी भव्यौघभवार्णवोत्तारी ॥ ५५
जिनसमयागमवेदी गुरुतरसंसारकाननोच्छेदी ।
कर्मेन्धनदहनपटुस्तच्छिष्यः कनकसेनगणिः ॥ ५६
चारित्रभूषितांगो निःसंगो मथितदुर्जयानंगः ।
तच्छिष्यो जिनसेनो बभूव भव्याब्जघर्मांशुः ॥ ५७
तदीयशिष्योऽजनि मल्लिषेणः सरस्वतीदत्तवरप्रसादः ।
तेनोदितो भैरवदेवतायाः कल्पः समासेन चतुःशतेन ॥ ५८
यावद्वार्धिमहीधरतारकगणगगनचन्द्रदिनपतयः ।
तिष्ठतु भुवि तावदयं भैरवपद्मावतीकल्पः ॥ ५९ —भैरवपद्मावतीकल्प

जगदीशं जिनं देवमभिवन्द्याभिशंकरम् । वक्ष्ये सरस्वतीकल्पं समासेनाल्पमेधसाम् ॥१
अभयज्ञानमुद्राक्षमालापुस्तकधारिणी । त्रिनेत्रा पातु मां वाणी जटाबालेन्दुमण्डिता ॥२
लब्धवाणीप्रसादेन मल्लिषेणेन सूरिणा । रच्यते भारतीकल्पः स्वल्पजाप्यफलप्रदः ॥३
कृतिना मल्लिषेणेन जिनसेनस्य सूनुना । रचितो भारतीकल्पः शिष्टलोकमनोहरः ॥७७
सूर्यचन्द्रमसौ यावन्मेदिनीभूधरार्णवाः । तावत्सरस्वतीकल्पः स्थेयाच्चेतसि धीमताम् ७८
—भारतीकल्प

श्रीमतोऽजितसेनस्य सूरेः कर्मार्तिधूरिणः ।
शिष्यः कनकसेनोभूद्गणिक् ( ? ) मुनिजन स्तुतः ॥ २
तदीयशिष्यो जिनसेनसूरिः तस्याप्रशिष्योऽजनि मल्लिषेणः ।
वाग्वदेवतालक्षितवाग्वक्त्रस्तेनारचि ( ? ) ज्विलिदेविकल्पः ॥ ३
कुमतिमतविभेदी जैनतत्त्वार्थवेदी हृतदुरितसमूहः क्षीणसंसारमोहः ।
भवजलधितरण्डो वाग्वरो वाक्करण्डो विबुधकुमुदचन्द्रो मल्लिषेणो गणीन्द्रः ॥
—ज्वालिनीकल्प

छन्दोलंकारशास्त्रं किमपि न च परं प्राकृतं संस्कृतं वा
काव्यं तच्च प्रबन्धं सुकविजनमनोरंजनं यः करोति ।
कुर्वन्नुर्वीशिलादौ न लिखित किल तद्यातियावत्समाप्तिं
स श्रीमान्मल्लिषेणो जयतु कविपतिर्वाग्वधूमण्डितास्यः ॥

—कामचाण्डाली कल्प

# वादीभसिंह

वादीभसिंहके दो काव्य-ग्रन्थ उपलब्ध हैं, गद्यचिन्तामणि और क्षत्रचूडामणि। पहला गद्य-काव्य है और दूसरा अनुष्टुप् श्लोकबद्ध पद्य-काव्य। पहला महाकवि बाणकी कादम्बरी और धनपालकी तिलकमंजरीके ढंगका है और दूसरेकी विशेषता यह है कि कथाके साथ साथ उसमें नीति और उपदेश भी चलता है। कवि श्लोकके पूर्वार्धमें तो अपनी कथाको कहता चलता है और साथ साथ उत्तरार्धमें अर्थान्तरन्यासके द्वारा कोई न कोई नीति या शिक्षाकी सुन्दर सूक्ति देता जाता है। दोनों काव्योंके कथानक बिलकुल एक हैं, क्षत्र या क्षत्रियोंमें चूडा-मणिके तुल्य जीवंधर नामक पुराण पुरुषका चरित दोनोंमें निबद्ध है। पहला शृंगारादि रसोंसे परिप्लुत है अतएव प्रौढ लोगोंके लिए है और दूसरा शायद सुकुमारमति कुमारोंके लिए लिखा गया है इसलिए उसमें शिक्षाकी प्रधानता है।

कविने गद्यचिन्तामणिके प्रारंभमें अपने गुरुका नाम पुष्पसेन बतलाया है और कहा है कि उन्हींके प्रसादसे उन्हें वादीभसिंहता और मुनिपुंगवता (आचार्यता) प्राप्त हुई[1] और अन्तके दो श्लोकोंमें बतलाया है कि उनक वास्तव नाम ओडयदेव था[2]।

वादीभसिंहका अर्थ है वादिरूपी हाथियोंके लिए सिंहके तुल्य। स्पष्ट ही यह एक विशेषण है जो उनके वादिविजेता होनेको प्रकट करता है। यह उनका नाम नहीं, विशेषण या पदवी है जो आगे चलकर नाम ही बन गई है।

---

१—श्रीपुष्पसेनमुनिनाथ इति प्रतीतो। दिव्यो मनुर्हृदि सदा मम संनिदध्यात्।
यच्छक्तितः प्रकृतिमूढमतिर्जनोऽपि, वादीभसिंहमुनिपुंगवतामुपैति ॥ ६

२—श्रीमद्वादीभसिंहेन गद्यचिन्तामणिः कृतः, स्थेयादोडयदेवेन चिरायास्थानभूषणः ॥
स्थेयादोडयदेवेन वादीभहरिणा कृतः, गद्यचिन्तामणिर्लोके चिन्तामणिरिवापरः ॥

और भी अनेक विद्वानोंको यह पदवी प्राप्त थी और उसका उपयोग कहीं कहीं उनके नामोंके साथ और कहीं कहीं बिना नामके भी किया जाता था। मल्लिषेण-प्रशस्तिमें अजितसेनका उनके वादीभसिंह पदके साथ उल्लेख किया गया है[1] और श्रवणबेल्गोलके ४९३ वें शिलालेखमें अरुगलान्वयके श्रीपाल त्रैविद्य-देवको भी वादीभसिंह लिखा है[2]।

जिनसेनने आदिपुराणके प्रारंभमें अपने पूर्ववर्ती विद्वानोंकी स्तुति करते हुए एकका उल्लेख 'वादिसिंह' नामसे किया है[3] जो कि निश्चयसे किसीकी पदवी है और वह पदवी उस समय इतनी प्रसिद्ध थी कि उसके साथ वास्तविक नाम देनेकी उन्हें आवश्यकता ही प्रतीत न हुई। लघु समन्तभद्रने भी अपने अष्टसहस्री-टिप्पणमें 'आप्तमीमांसा' को 'वादीभसिंहोपलालिता' विशेषण दिया है, जो पदवी ही है, नाम नहीं। इस पदवीपरसे हम तब तक पदवीधरके नामका ठीक ठीक अनुमान नहीं कर सकते जब तक कि उसके लिए कोई दूसरे सबल प्रमाण न हों।

## अजितसेन और ओडयदेव

सबसे पहले सन् १९१६ में स्व० पं० टी० एस० कुप्पूस्वामी शास्त्रीने गद्यचिन्तामणिकी भूमिकामें लिखा था कि मल्लिषेण-प्रशस्तिके अजितसेन और गद्यचिन्तामणिके कर्त्ता वादीभसिंह एक ही जान पड़ते हैं। परन्तु इसके लिए उन्होंने कोई विशेष प्रमाण उपस्थित नहीं किये थे। उसके बाद पं० के० भुजबलि शास्त्रीने उक्त धारणाको पुष्ट करनेके लिए हाल ही दो विस्तृत लेख प्रकाशित किये हैं[4], परन्तु उनमें वे एक भी प्रमाण ऐसा नहीं दे सके हैं जो निसंशयरूपसे अजितसेनको गद्यचिन्तामणिका कर्त्ता सिद्ध करनेके लिए पर्याप्त हो।

---

१—सकलभुवनपालानम्रमूर्द्धावबद्धस्फुरितमुकुटचूडालीढपादारविन्दः।
मदवदखिलवादीमेन्द्रकुम्भप्रभेदी गणभृदजितसेनो भाति वादीभसिंहः॥५७

२—हन्तु निरवद्यस्याद्वादभूषणरु गणपोषणसमेतरुमागि वादीभसिंह-वादिकोलाहल. श्रीपाल त्रैविद्यदेवर्गी।

३—कवित्वस्य परा सीमा वाग्मित्वस्य परं पदम्।
गमकत्वस्य पर्यन्तो वादिसिंहोऽर्च्यते न कैः॥५४

४—देखो जैनसिद्धान्त भास्कर भाग ६, अंक ३, पृ० ७८—८७ और भाग ७ अंक १ पृ० १—८

एक तो अजितसेनके गुरुका नाम पुष्पसेन नहीं है, और लगभग उसी समयके जिन एक पुष्पसेन मुनिको अजितसेनका गुरु माननेके लिए शास्त्रीजीने आविष्कृत किया है, उनका अजितसेन नामका कोई शिष्य ही नहीं है, बल्कि उनके शिष्यका नाम वासुपूज्य सिद्धान्तदेव है, साथ ही पुष्पसेन और अजितसेनका स्थितिकाल भी दोनोंके गुरु-शिष्य होनेमें बहुत कुछ बाधक है। दूसरे अजितसेन राजमान्य विद्वान् थे, अनेक राजा उनके चरणोंमें सिर झुकाते थे, परन्तु ओडयदेव या वादीभसिंहके विषयमें ऐसा कोई उल्लेख नहीं है जिसमें उन्हें राजमान्य कहा गया हो[1]। तीसरे अजितसेनके सम्बन्धमें जितने उद्धरण शास्त्रीजीने दिये हैं उनमेंसे किसीमें भी उन्हें महाकवि या काव्य-ग्रन्थोंका कर्त्ता नहीं बतलाया है। यदि वे गद्यचिन्तामणि जैसे श्रेष्ठ काव्यके कर्त्ता होते, तो कमसे कम मल्लिषेण-प्रशस्तिमें उनकी इस विशेषताका संकेत अवश्य होता। इस प्रशस्तिमें उनकी प्रशंसामें एक दो नहीं ५० पंक्तियाँ खर्च की गई हैं। उक्त प्रशस्ति और दूसरे उल्लेखोंसे तो वे बड़े भारी वादिविजेता और तार्किक ही मालूम होते हैं, कवि नहीं। इन सब बातोंसे ओडयदेव और अजितसेन एक नहीं हो सकते। दोनोंमें सिर्फ एक ही समता है और वह यह कि दोनों 'वादीभसिंह' पदको धारण करनेवाले थे।

## अकलंकदेवके समकालीन ओडयदेव

पं० कैलासचन्द्रजी शास्त्रीने न्यायकुमुदचन्द्र ( प्रथम खंड ) की भूमिकामें लिखा है कि मल्लिषेण-प्रशस्तिमें जिन पुष्पसेन मुनिको अकलंकदेवका सधर्मा या गुरुभाई बतलाया है, वादीभसिंह उन्हींके शिष्य प्रतीत होते हैं और लघुसमन्तभद्रके अष्टसहस्री-टिप्पणमें जिन वादीभसिंहका उल्लेख है वे भी शायद यही हों। इसके सिवाय उन्होंने जिनसेन और वादिराजेद्वारा स्मृत वादिसिंहको भी वादीभसिंह ही होनेकी सम्भावना प्रकट की है।

१-शास्त्रीजीने गद्यचिन्तामणिको प्रशस्तिके 'निरायास्थान-भूषण' पदसे शायद यह समझा है कि वे राजमान्य थे। परन्तु 'आस्थान-भूषण' का अर्थ है सभाका भूषण या शोभा और यह विशेषण गद्यचिन्तामणिके लिए दिया गया है, कविके लिए नहीं। प्रशस्तिकारका सिर्फ इतना ही अभिप्राय है कि यह ग्रन्थ चिरकालके लिए सभाओंका भूषणरूप होकर रहे।

२-स्याद्वादगिरिमाश्रित्य वादिसिंहस्य गर्जिते।
दिङ्नागस्य मदध्वंसे कीर्तिभंगो न दुर्घटः ॥२१ —पा० च०

पहले मेरा भी यही खयाल था; परन्तु अब मैं ओडयदेव या वादीभसिंहको इतना प्राचीन नहीं समझता। मेरी समझमें एक वादिसिंह या वादीभसिंह जिनसेनसे पहले हुए जरूर हैं जिनका वास्तविक नाम मालूम नहीं है और आप्तमीमांसापर भी शायद उन्हींकी कोई टीका थी परन्तु गद्यचिन्तामणिकारसे वे पृथक् हैं, यद्यपि वे भी कवि, वादी और तार्किक थे। इसके सिवाय यह भी निश्चय-पूर्वक नहीं कहा जा सकता कि अकलंकदेवके सधर्मा पुष्पसेनके ही वे शिष्य थे।

## सोमदेवका शिष्यत्व

श्रुतसागरसूरिने यशस्तिलककी टीका ( आश्वास २ पृ० २६५ ) में वादिराज महाकविका एक पद्य उद्धृत करके लिखा है कि ये वादिराज भी सोमदेवके शिष्य हैं। क्योंकि सोमदेव कहते हैं कि 'वादीभसिंह भी मेरे शिष्य हैं और वादिराज भी।' परन्तु श्रुतसागरके इस कथनपर विश्वास नहीं किया जा सकता। क्योंकि एक तो उन्होंने यह बतलानेकी कृपा नहीं की कि सोमदेवने उक्त वचन किस ग्रन्थमें किस प्रसंगपर कहा है और दूसरे सोमदेवने अपने यशस्तिलकको शक संवत् ८८१ ( वि० सं० १०१६ ) में पूरा किया है और वादिराजने अपना पार्श्वनाथचरित श० सं० ९४७ ( वि० सं० १०८२ ) में उनसे ६६ वर्ष बाद। इसके सिवाय वादिराज स्वयं अपने गुरुका नाम मतिसागर बतलाते हैं और वादीभसिंह अपने

---

१-हुम्मचके शिलालेख नं० २१४ और २१६ में ओडेयदेवका दूसरा नाम श्रीविजयदेव लिखा है और २१५ में पुष्पसेन सिद्धान्तदेव और उनके शिष्य श्रीविजयगुरुका उल्लेख है। परन्तु उक्त २१४-२१६ लेखोंमें विजयदेवको वादिराज उर्फ कनकसेनका शिष्य बतलाया है। कनकसेनके बाद भी एक वादिराज और हुए हैं और उसी परम्परामें पुष्पसेन भी। एक ही नामके अनेक विद्वान् होनेसे गुरुशिष्यसम्बन्ध भी गड़बड़ीमें पड़ गया है। परन्तु गद्य-चिन्तामणिके कर्ता इनसे भिन्न ही जान पड़ते हैं।

२-" उक्तं च वादिराजमहाकविना—

कर्मणा कवलिता जनिता जातः पुरान्तरजनगमवाटे।
कर्मकोद्रवरसेन हि मत्तः किं किमत्यशुभधाम न जीवः।

स वादिराजोऽपि श्रीसोमदेवाचार्यस्य शिष्यः। 'वादीभसिंहोऽपि मदीयशिष्यः श्रीवादी-राजोऽपि मदीयशिष्यः' इत्युक्तत्वाच्च।" 'कर्मणा कवलिता' पद्य वादिराजके किस ग्रन्थका है, यह भी मालूम नहीं हो सका। पार्श्वचरितमें तो यह है नहीं।

गुरुका नाम पुष्पसेन। अतएव कमसे कम गद्यचिन्तामणिके कर्त्ता वादीभसिंहको तो सोमदेवका शिष्य किसी तरह नहीं माना जा सकता।

## कविका स्थान

कविके ओडयदेव नामसे पं० के० भुजबलि शास्त्रीने उन्हें तमिल या द्राविड़-प्रान्तका निवासी बतलाया है और बी० शेषगिरि राव एम० ए० ने कलिंग (तेलुगुके) गंजाम जिलेके आसपासका। गंजाम जिला मद्रासके एकदम उत्तरमें है और अब उड़ीसामें जोड़ दिया गया है। वहाँ राज्यके सर्दारोंकी ओडेय और गोडेय नामकी दो जातियाँ है जिनमें पारस्परिक सम्बन्ध भी है। अतएव उनकी समझमे वादीभसिंह जन्मतः ओडेय या उड़िया सरदार होंगे।

## ओडयदेवका समय

गद्यचिन्तामणि और क्षत्रचूड़ामणिका जो कथानक है, वह गुणभद्राचार्यके जीवंधरचरित्र (उत्तरपुराणान्तर्गत) से लिया गया है और दोनोंमें बहुत अधिक समानता है। इसका संकेत भी गद्यचिन्तामणिके निम्नलिखित पद्यमें मिलता है—

> निःसारभूतमपि बन्धनतन्तुजातं मूर्ध्ना जनो वहति हि प्रसवानुसंगात्।
> जीवंधरप्रभवपुण्यपुराणयोगाद्वाक्यं ममाप्युभयलोकहितप्रदायि ॥ ९ ॥

यह जीवंधरचरित्रका उत्पादक पुण्यपुराण उत्तरपुराण ही जान पड़ता है जो (वि० सं० ९०५) के बादकी रचना है, अतएव वादीभसिंह इससे पीछेके हैं।

सुप्रसिद्ध धाराधीश राजा भोजके विषयमें एक श्लोक प्रायः सभी विद्वानोंके लिए परिचित है जो कि उनके सभाकवि कालिदास (अभिनव कालिदास या परिमलने) उनकी मृत्युका झूठा समाचार सुनकर कहा था—

> अद्य धारा निराधारा निरालम्बा सरस्वती।
> पण्डिताः खण्डिताः सर्वे भोजराजे दिवं गते ॥

और इसी श्लोकके पूर्वार्धकी छाया सत्यंधर महाराजके शोकके प्रसंगमें कही हुई गद्यचिन्तामणिकी इस उक्तिमें मिलती है—"अद्य निराधारा धरा निरालम्बा सरस्वती।" स्व० कुप्पूस्वामी शास्त्रीने इससे अनुमान किया था कि गद्यचिन्तामणि

१-देखो, जैनसिद्धान्तभास्कर वर्ष ८, अंक २ पृ० ११७।

भोजराजके बादकी रचना है। भोजदेवका राज्य-काल वि० सं० १०७६ से वि० १११२ तक माना जाता है।[1]

तामिल भाषामें 'जीवक-चिन्तामणि' नामका एक प्रसिद्ध काव्य है जिसके कर्त्ता तिरुत्तक्कदेव नामके कवि हैं। तामिल साहित्यके विशेषज्ञ पं० स्वामिनाथ-य्याका मत है कि इस ग्रन्थकी रचना क्षत्र-चूडामणि और गद्य-चिन्तामणिकी छाया लेकर की गई है और श्री कुप्पूस्वामी शास्त्रीने अपने सम्पादित किये हुए क्षत्रचूडामणिमें इस तरहके छायामूलक बीसों पद्य टिप्पणके रूपमें उद्धृत करके इस बातकी पुष्टि भी की है।

जीवक-चिन्तामणिके बननेका ठीक समय तो मालूम नहीं है, परन्तु 'पेरिय-पुराण' नामक तमिलग्रन्थमें उसका पहले पहल उल्लेख किया गया है जो कि चोल-नरेश कुलोत्तुंगकी प्रार्थनासे शेक्किलार नामक पंडितने बनाया था। कुलोत्तुं-गका राज्य-काल वि० सं० ११३७ से ११७५ है, अतएव इससे पहले विक्रमकी ग्यारहवीं सदीके पूर्वार्धमें जीवक-चिन्तामणि और प्रथम पादमें गद्य-चिन्तामणि रचे गये होंगे। उस समय भोजदेवसम्बन्धी पूर्वोक्त पद्यका अनुकरण भी किया जा सकता है।

अतएव जब तक प्राचीनताके और कोई प्रमाण न मिलें तब तक ओडयदेवको विक्रमकी ग्यारहवीं सदीके प्रारंभका कवि मानना चाहिए और यह भी कि वे किसी ऐसी गुरुपरम्परामें हुए हैं जिसका हमें पता नहीं। अपने संघ या गणका उन्होंने कोई उल्लेख नहीं किया।

---

१–भोजदेवके उत्तराधिकारी जयसिंहका वि० सं० ११६२ का एक दानपत्र मिला है। अतएव इससे कुछ पहले ही उनका स्वर्गवास हुआ होगा।

# चार वाग्भट

वाग्भट नामके अनेक ग्रन्थकर्त्ता हो गये हैं, उनमेंसे कुछ ये हैं—

१ 'अष्टाङ्गहृदयके कर्ता वाग्भट—इस सुप्रसिद्ध वैद्यक ग्रन्थके कर्त्ता वाग्भट सिन्धुदेशके रहनेवाले थे और इनके पिताका नाम सिंहगुप्त था[1]। ये बहुत प्राचीन हैं और अधिकांश विद्वानोंके मतसे बौद्धधर्मके अनुयायी थे। पण्डित आशाधरने इस ग्रन्थपर एक टीका लिखी थी, जो अभी तक अप्राप्य है। कुछ लोगोंका खयाल है कि ये जैन थे, परन्तु इसके लिए कोई प्रमाण नहीं है।

२ नेमिनिर्वाणके कर्त्ता—काव्यमालामें प्रकाशित नेमिनिर्वाणमें कविकी कोई प्रशस्ति नहीं है; परन्तु आराके जैनसिद्धान्तभवनमें संवत् १७२७ पौष कृष्ण अष्टमी शुक्रवारकी लिखी हुई जो प्रति[2] है, उसके अन्तमें निम्नलिखित परिचय-पद्य है, जिससे कविका थोड़ा-सा परिचय मिल जाता है—

> अहिच्छत्रपुरोत्पन्न-प्राग्वाटकुलशालिनः ।
> छाहडस्य सुतश्चक्रे प्रबन्धं वाग्भटः कविः ॥ ८७ ॥

श्रवणबेल्गोलके स्व० पं० दौर्बलि जिनदास शास्त्रीके पुस्तकालयमें नेमिनिर्वाणकी जो प्रति है उसमें भी यह पद्य है[3]। इससे मालूम होता है कि नेमिनिर्वाणके कर्त्ता

१–मैसूरके पण्डित पद्मराजके पुस्तकालयमें अष्टाङ्गहृदयकी जो प्रति कनड़ी लिपिमें लिखी हुई है उसके अन्तमें नीचे लिखे दो पद्य हैं—

> यज्जन्मनः सुकृतिनः खलु सिन्धुदेशे यः पुत्रवन्तमकरोद्भुवि सिंहगुप्तम् ।
> तेनोक्तमेतदुभयज्ञभिषग्वरेण स्थान समाप्तमिति. .. ॥ १ ॥
> नमो वाडव ( वाग्भट ? ) तीर्थाय विदुषे लोकबन्धवे ।
> येनेद वैद्यवृद्धानां शास्त्रं सगृह्य निर्मितम् ॥ २ ॥

२–देखो, जैनहितैषी भाग १५, अंक ३-४ पृ० ७९ में पं० जुगलकिशोरजी मुख्तारका नोट।

३–देखो, जैनहितैषी भाग ११, अंक ७-८ पृ० ४८२।

वाग्भट ( वाहड ) छाहडके पुत्र थे जो प्राग्वाट या पोरवाड़ कुलके थे और अहिच्छत्रपुरमें उत्पन्न हुए थे। इन्होंने न तो अपने किसी गुरु आदिका नाम लिखा है और न और कोई परिचय ही दिया है। अपने किसी पूर्ववर्ती कवि या आचार्यका भी कहीं स्मरण नहीं किया है, जिससे इनके समयपर कुछ प्रकाश डाला जा सके। परन्तु इतना निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि ये वाग्भटालंकारके कर्त्ता वाग्भटसे पहलेके हैं। क्योंकि वाग्भटालंकारमें नेमिनिर्वाणके अनेक पद्योंको उदाहरणस्वरूप उद्धृत किया गया है[2] और जैसा कि आगे बतलाया गया है वाग्भटालंकारके कर्त्ता वाग्भटका समय वि० सं० ११७९ के लगभग है। अतएव नेमिनिर्वाणकी रचना इससे बादकी नहीं हो सकती।

नेमिनिर्वाण काव्यपर भट्टारक ज्ञानभूषणकी एक पंजिका टीका उपलब्ध है। और कोई टीका अभी तक प्राप्त नहीं हुई। जहाँ तक हम जानते हैं ये वाग्भट दिगम्बरसम्प्रदायके थे। नेमिनिर्वाणके प्रथम सर्गके १९ वें पद्यमें कहा है कि वे मल्लि जिन तुम्हारा कल्याण करें, जिन्होंने तपके कुठारसे कर्मवल्लीको काट डाला है और जो कुरु ( कुरुवंशी या इक्ष्वाकुवंशी )के सुत होनेपर भी दुःशासन ( कुरुपुत्र दुःशासन राजा और दूसरे पक्षमें दुष्टतासे शासन करनेवाले ) नहीं हुए। इससे

१–म० म० ओझाजीके अनुसार 'नागौर' का पुराना नाम नागपुर या अहिच्छत्रपुर है। देखो ना० प्र० पत्रिका भाग २, पृ० ३२९। गुलालबाड़ी बम्बईके बीसपंथी जैन मन्दिरके भण्डारको ता० ५–११–१९०५ में मैंने स्व० गुरुजी प० पन्नालालजीके साथ देखा था और उसकी लिस्ट बनाई थी, जो अभी तक मेरे पास है। उसमें नेमिनिर्वाण काव्यकी तीन प्रतियाँ ( न० २०, ६४, ६५ ) लिखी हैं, एक सटीक सटिप्पण, दूसरी सटीक सान्वयाक, और तीसरी कुछ सर्गोकी टीका। तीनोंमें 'अहिच्छत्रपुरोत्पन्न' आदि श्लोक था। एक प्रति वि० स० १३१७ की और दूसरी सवत् १६९६ की लिखी हुई था। ये सब ग्रन्थ अब उक्त भण्डारमें नहीं रहे।

२–नेमिनिर्वाणके छठे सर्गके 'कान्तारभूमौ' 'जुहुर्वसन्ते' और 'नेमिर्विशालनयनो' आदि ४६, ४७ और ५१ नम्बरके पद्य वाग्भटालकारके चौथे परिच्छेदके ३५, ३९ और ३२ न० के पद्य हैं और सातवें सर्गका 'वरणा प्रसूननिकरा' आदि २६ वें न० का पद्य चौथे परिच्छेदका ४० न० का पद्य है।

३–तपःकुठारक्षतकर्मवल्लिर्मल्लिर्जिनो वः श्रियमातनोतु।
कुरोः सुतस्यापि न यस्य जातं दुःशासनत्वं भुवनेश्वरस्य ॥ १९ ॥

माळूम होता है कि वे मल्लि जिनको श्वेताम्बर सम्प्रदायके समान इक्ष्वाकुवंशी राजाकी सुता ( लड़की ) नहीं किन्तु सुत ( लड़का ) मानते थे।

३ **वाग्भटालंकारके कर्त्ता**—इनके पिताका नाम सोमश्रेष्ठी था। सिंहदेव-गणिके कथनानुसार वे महाकवि और एक राज्यके महामात्य थे। कविचन्द्रिका टीकाके कर्त्ता वादिराजने भी उन्हें 'महामात्यपदभृत्' लिखा है।

संकरालंकारके उदाहरणमें कविने कहा है कि संसारमें तीन ही रत्न हैं, एक अणहिल्लपाटण नगर, दूसरा कर्णदेवके पुत्र राजा जयसिंहदेव और तीसरा श्रीकलश नामका उनका हाथी। इससे स्पष्ट होता है कि ये वाग्भट गुजरातके सोलंकी राजा सिद्धराज जयसिंहके समकालीन और उनके मंत्री थे।

जयसिंहका राज्य-काल वि० सं० ११५० से ११९९ तक निश्चित हुआ है[४]।

प्रभाचन्द्रकृत प्रभावकचरितमें लिखा है कि वाहड नामके धनी धर्मात्माने गुरुचरणोंमें प्रणाम करके पूछा कि कोई ऐसा प्रशंसनीय कार्य बतलाइए कि जिसमें धन व्यय किया जाय? तब गुरुने भगवानका मन्दिर बनानेमें धनकी सफलता बतलाई और तब वाग्भटने हिमालयके समान धवल और ऊँचा मन्दिर बनवाया

---

१–बभडसुत्तिसपुडमुत्तिअमणिणो पहासमूहव्व ।
सिरिवाहडत्ति तनओ आसि बुहो तस्स सोमस्स ॥

२-इदानी ग्रन्थकार इदमलंकारकर्तृत्वख्यापनाय वाग्भटाभिधस्य महाकवेः महामात्यस्य तन्नाम गाथयैकया निदर्शयति ।

३–अणहिल्लपाटकपुरमवनिपतिः कर्णदेवनृपसूनुः ।
श्रीकलशनामधेयः करी च रत्नानि जगतीह ॥

४–देखो श्री दुर्गाशंकर शास्त्रीका 'गुजरातनो मध्यकालीन राजपूत इतिहास।' पृ० २२५

५-अथास्ति वाहडो नाम धनवान्धार्मिकाग्रणीः ।
गुरुपादान्प्रणम्याथ चक्रे विज्ञापनामसौ ॥
आदिश्यतामतिश्लाघ्यं कृत्यं यत्र धनं व्यये ।
प्रभुराहालये जैने द्रव्यस्य सफलो व्ययः ॥
आदेशानन्तरं तेनाकार्यत श्रीजिनालयः ।
हेमाद्रिधवलस्तुंगो दीप्यकुम्भमहामणिः ॥
श्रीमता वर्धमानस्यात्रीभरद्बिम्बमुत्तमम् ।
यत्तेजसा जिताश्चन्द्र... कान्तमणिप्रभाः ॥

और उसमें विराजमान करनेके लिए वर्द्धमान जिनकी प्रतिमा भी। वि० सं० ११७८ में मुनिचन्द्रसूरिका समाधिमरण हुआ और उसके एक वर्ष बाद वाग्भटने देवसूरिके द्वारा उक्त मूर्तिकी प्रतिष्ठा कराई। इससे पता लगता है कि वि० सं० ११७९ में वाग्भट थे और यह सिद्धराज जयसिंहका ही राज्य-काल है।

आचार्य हेमचन्द्रने भी अपने द्व्याश्रय काव्य ( सर्ग २० श्लोक ९१–९२ ) में वाग्भटको जयसिंहका अमात्य बतलाया है।

वाग्भटालंकारपर जिनवर्द्धनसूरि, सिंहदेव गणि, क्षेमहंस गणि, और राजहंस उपाध्याय इन चार श्वेताम्बर विद्वानोंकी टीकायें उपलब्ध हैं। इनके सिवाय पोमराजके पुत्र वादिराज नामक दिगम्बर विद्वानकी और अनन्तभट-सुत गणेश नामक अजैन विद्वानकी भी टीका है।

ये वाग्भट श्वेताम्बर सम्प्रदायके अनुयायी थे।

आश्चर्य है कि अपने ग्रन्थमें नेमिनिर्वाणके अनेक पद्योंका उदाहरणस्वरूप उपयोग करके भी इन्होंने उसके कर्त्ताका कहीं भूलकर भी स्मरण नहीं किया।

४ **काव्यानुशासनके कर्त्ता**—ये नेमिकुमारके पुत्र थे। अपने पिताको इन्होंने कौन्तेयकुलदिवाकर, महान्, विद्वान्, धर्मात्मा और यशस्वी लिखा है। उन्होंने मेदपाट ( मेवाड़ ) में प्रतिष्ठित पार्श्वनाथ जिनका यात्रामहोत्सव किया था जिससे उनका यश भुवनव्यापी हो गया था, राहडपुरमें नेमि भगवानका और नलोटकपुरमें ऋषभ जिनका बाईस देवकुलिकाओंसहित विशाल मन्दिर निर्माण कराया था। नेमिकुमार अपने बड़े भाई राहडके परम भक्त थे। राहडकी

---

शतैकादशके साष्टसप्ततौ विक्रमार्कतः।
वत्सराणां व्यतिक्रान्ते श्रीमुनिचन्द्रसूरयः॥
आराधनाविधिश्रेष्ठं कृत्वा प्रायोपवेशनं।
शमपीयूषकल्लोलप्लुतास्ते त्रिदिवं ययुः॥ युग्मम्
वत्सरे तत्र चैकेन पूर्णे श्रीदेवसूरिभिः।
श्रीवीरस्य प्रतिष्ठा स वाहडोऽकारयन्मुदा॥

१–वाग्भट नामके एक और जैन अमात्य जयसिंहके उत्तराधिकारी कुमारपालके समयमें हुए हैं परन्तु वे उदयनके पुत्र थे।

२–राहडपुर शायद नेमिकुमारके बड़े भाई राहडका ही बसाया हुआ हो। राहडपुर और नलोटकपुर मेवाड़में ही कहीं हैं।

भी कविने बहुत प्रशंसा की है। उन्होंने भी अपने न्यायोपार्जित धनसे आदि जिनका मन्दिर बनवाया था। नेमिकुमारके पिताका नाम मक्कल ( मोक्कल ) और माताका महादेवी थी।

कौन्तेय कुल कौन-सा है, हम नहीं जानते। धनके अतिरिक्त विद्यासे भी यह कुल बहुत समृद्ध था।

वाग्भट महाकवि थे। काव्यानुशासनके सिवाय इन्होंने अनेक काव्य, नाटक और छन्दोग्रन्थ लिखे थे[2]। उनमेंसे काव्यानुशासनकी स्वोपज्ञवृत्तिमें ( पृ० १५ ) इन्होंने अपने 'ऋषभदेवचरित' महाकाव्यका एक पद्य उद्धृत किया है और एक जगह ( पृ० २० ) छन्दोनुशासनकी भी चर्चा की है[3]। परन्तु इनके किसी नाटकका उल्लेख नहीं मिला।

वाग्भटालंकारके कर्त्तासे ये पीछे हुए हैं और उनसे भिन्न हैं। क्योंकि इन्होंने काव्यानुशासनके गुण प्रकरणमें लिखा है कि दण्डि, वामन, और वाग्भटप्रणीत दश गुण हैं परन्तु मैं तो माधुर्य, ओज और प्रसाद ये तीन ही गुण मानता हूँ।

काव्यानुशासनसे इस बातका ठीक ठीक पता नहीं चलता कि वाग्भट किस सम्प्रदायके अनुयायी थे परन्तु अधिक संभावना यही है कि ये दिगम्बर होंगे। क्योंकि इन्होंने अपने इस ग्रन्थमें ऋषभदेवचरितके प्रारंभका नीचे लिखा पद्य उद्धृत किया है—

यत्पुष्पदन्तमुनिसेनमुनीन्द्रमुख्यैः, पूर्वैः कृतं सुकविभिस्तदहं विधित्सुः।
हास्याय कस्य ननु नास्ति तथापि सन्तः, शृण्वन्तु कंचन ममापि सुयुक्तिसूक्तम्॥

इसमें भूलसे जिनसेनकी जगह 'मुनिसेन' छप गया जान पड़ता है। इसका

१–देखो काव्यानुशासन-टीकाकी उत्थानिका।

२–विनिर्मितानेककाव्यनाटकच्छन्दोऽलंकारमहाकाव्यप्रमुखमहाप्रबन्धबन्धुरोऽपारतार-शास्त्रसागरसमुत्तरणतीर्थायमानशेमुषी महाकवि श्रीवाग्भटो।

३–अयं च सर्वः प्रपंचः श्रीवाग्भटाभिधस्वोपज्ञछन्दोनुशासने प्रपंचित इति नात्रोच्यते। पाटण ( गुजरात ) के भंडारमें वाग्भटके छन्दोनुशासनकी एक ताड़पत्रकी प्रति है। पं० परमानन्द शास्त्रीने अपने ग्रन्थप्रशस्ति-संग्रहमें उसके आद्यन्त अंश दिये हैं—

विभुं नाभेयमानम्य छन्दसामनुशासनं श्रीमन्नेमिकुमारस्य आत्मजोऽहं वच्मि वाग्भटः।

नव्यानेकमहाप्रबन्धरचनाचातुर्यविस्फूर्जितस्फारोदारयशःप्रचारसततव्याकीर्णविश्वत्रयः। श्रीमन्नेमिकुमारसूनुरखिलप्रज्ञालुचूडामणिः छन्दःशास्त्रमिदं चकार सुधियामानन्दकृद्वाग्भटः॥

अभिप्राय यह है कि पूर्ववर्ती पुष्पदन्त और जिनसेनादि मुनियोंने जिसे बनाया है, उसे बनाते हुए मैं किसके हास्यका पात्र न बनूँगा ? और ये दोनों अर्थात् आदिपुराणके कर्त्ता जिनसेन और महापुराणके कर्ता पुष्पदन्त दिगम्बर सम्प्रदायके ही थे । इनके ग्रन्थोंको वाग्भटने पढ़ा था ।

इसके सिवाय नेमिनिर्वाण, चन्द्रप्रभचरित और धनंजयकी नाममालाके उद्धरण भी इसी बातको पुष्टि करते हैं । क्योंकि ये तीनों भी दिगम्बर सम्प्रदायके कवियोंकी रचनायें हैं ।

कुछ स्थानोंमें ' राजीमती-परित्याग ' काव्यका भी उल्लेख मिलता है जो शायद पं० आशाधरका ' राजीमती-विप्रलंभ ' नामक काव्य हो । परित्याग और विप्रलंभ एकार्थवाची हैं । आशाधरका ' राजीमती-विप्रलंभ ' उपलब्ध नहीं है । आश्चर्य नहीं जो ' राजीमती परित्याग ' भी उसका नाम हो । यदि हमारा यह अनुमान ठीक हो तो इन वाग्भटको आशाधरके बाद विक्रमकी चौदहवीं शताब्दिका मानना होगा ।

काव्यानुशासनमें पचासों ग्रन्थोंके उद्धरण दिये हैं । यदि उनकी अच्छी तरह छान-बीन की जाय और पता लगाया जाय कि वे किन किन ग्रन्थोंके हैं तो इससे न केवल कविके समयपर ही प्रकाश पड़ेगा अनेक अपरिचित ग्रन्थोंका भी पता लगेगा ।

---

१–उद्यानजलकेलिमधुपानवर्णनं नेमिनिर्वाण-राजीमतीपरित्यागादौ । पृ० १६ ।

२–तत्राशीर्यथा चन्द्रप्रभकाव्ये—श्रिय क्रियाद्यस्य सुरागमे आदि, पृ० १५ और चन्द्रोदयास्तसमयवर्णनं शिशुपालवध-चन्द्रप्रभचरितादौ, पृ० १६ ।

३–अभिधानकोशो नाममाला । ततो हि शब्दनिश्चयः । ननु प्रयुक्तमेव प्रयुज्यते, अन्यथा प्रयुक्तत्वदोषावकाशः, तत्किं नाममालया । नैवम् । सामान्येन प्रयुक्तादर्थावगतिर्भवति । यथा नीवीशब्देन जघनवस्त्रग्रन्थिरुच्यते इति कस्यचिन्निश्चयः 'स्त्रियः पुरुषस्य वा' इति संशये ' नीविराग्रन्थनं नार्या जघनस्थस्य वाससः ' इति नाममालापदावलोकनादेव निर्णयो भवति ।

# शुभचन्द्रका ज्ञानार्णव

ज्ञानार्णव बहुत प्रसिद्ध ग्रन्थ है। इसमें ४२ प्रकरण हैं। दो हजारसे ऊपर अनुष्टुप् श्लोकोंमें और बीच-बीचमें शार्दूलविक्रीडित, मालिनी, मन्दाक्रान्ता, स्रग्धरा आदि वृत्तों और कुछ आर्या छन्दोंमें प्रसन्न और गम्भीर शैलीमें यह रचा गया है। इक्कीसवें प्रकरणमें शिवतत्त्व, गरुडतत्त्व और कामतत्त्वका वर्णन गद्यमें है। बारह भावना, पाँचों महाव्रत, कषायविजय, आसन, प्राणायाम, आज्ञाविचय, विपाकविचय, संस्थानविचय, पिण्डस्थ, पदस्थ, रूपस्थ, शुक्लध्यान आदिका खूब विस्तारसे वर्णन है।

ग्रन्थके उपान्त्य पद्यमें इसे 'ध्यानशास्त्र' कहा है और अन्तिम पद्यमें ज्ञानार्णव।

ग्रन्थके अन्तमें कोई प्रशस्ति नहीं है, इससे न तो कर्त्ताकी गुरुपरम्पराका पता चलता है और न समयका। फिर भी हमारा अनुमान है कि विक्रमके ग्यारहवीं बारहवीं शताब्दिमें यह ग्रन्थ रचा गया होगा। क्योंकि—

१—ज्ञानार्णव (पृ० १७७) में अमृतचन्द्रके पुरुषार्थसिद्ध्युपायका एक श्लोक उद्धृत किया गया है[४]। इससे मालूम होता है कि शुभचन्द्र अमृतचन्द्रके बादके हैं और जैसा कि लेखान्तरमें बतलाया है अमृतचन्द्र वि० सं० १०५५ से पहले हो चुके हैं। क्योंकि जयसेनने अपने धर्मरत्नाकरमें जो कि सं० १०५५ में रचा गया है पुरुषार्थसिद्ध्युपायके अनेकानेक पद्य उद्धृत किये हैं।

---

१—इस गद्यभागकी संस्कृत टीका श्रुतसागरने की है जो उपलब्ध है।

२—इति जिनपतिसूत्रात्सारमुद्धृत्य किंचित् स्वमतिविभवयोग्यं ध्यानशास्त्रं प्रणीतम्।

३—ज्ञानार्णवस्य माहात्म्यं चित्ते को वेत्ति तत्त्वतः।

४—मिथ्यात्ववेदरागा दोषादयोऽपि षट् चव। चत्वारश्च कषायाश्चतुर्दशाभ्यन्तरा ग्रन्थाः॥
— ११६ पु० सि०

२—पाटणके खेतरवसी नामक जैन भंडार ( नं० १३ ) म ज्ञानार्णवकी वैशाखसुदी १० शुक्रवार सं० १२८४ की लिखी हुई एक प्राचीन प्रति है। उक्त प्रतिके अन्तमे जो लेखक-प्रशस्ति है वह अनेक दृष्टियोंसे बड़े महत्त्वकी है, इसलिए उसे इस लेखके अन्तमे भावार्थसहित प्रकाशित किया जाता है।

ऐसा मालूम होता है कि इस ग्रन्थमें लिपिकर्त्ताओंकी दो प्रशस्तियाँ हैं। पहलीमे तो लिपिकर्त्ताका नाम और समय नहीं दिया है, सिर्फ लिपि कराके दान देनेवाली आर्यिका जाहिणीका परिचय और जिन्हें प्रति भेट की गई, उनका नाम दिया है।

हमारी समझमे आर्यिका जाहिणीने जिस लेखकसे उक्त प्रति लिखाई होगी, उसका नाम और समय अन्तमें अवश्य दिया होगा; परन्तु दूसरे लेखकने उक्त पहली प्रतिके उस अंशको अनावश्यक समझकर छोड़ दिया और अपना नाम-समय अन्तमे लिख दिया।

इस दूसरी प्रतिके लेखक पं० केशरीके पुत्र वीसल हैं और उन्होंने गोमंडल या गोंडल ( काठियावाड़ ) मे दिगम्बरराजकुल( ? )सहस्रकीर्तिके लिए इसे लिखा था जब कि पहली प्रति नृपुरीमे शुभचन्द्र योगीके लिए लिखाकर दी गई थी।

जब दूसरी प्रति वि० सं० १२८४ की लिखी हुई है, तब पहली प्रति उससे काफी पहले लिखी गई होगी।

नृपुरी स्थान ग्वालियर राज्यका नरवर मालूम होता है। नरपुर और नृपुर ( स्त्रीलिंग नृपुरी ) एक हो सकते हैं। नरपुरसे नरउर और फिर नरवर सहजमें हो जाते हैं।

सहस्रकीर्ति नामके अनेक मुनि और भट्टारक दिगम्बर सम्प्रदायमें हो चुके हैं।

---

१—पहली प्रति नरवर ( मालवा ) में लिखी गई थी और दूसरी गोंडलमें। मालवेसे गोंडल उस समयकी दृष्टिसे काफी दूर है।

२—खंभातमें चिन्तामणि पार्श्वनाथके मन्दिरमें एक विस्तृत शिलालेख है, जो उसके जीर्णोद्धार करनेवालोंका परिचय देनेको लिखा गया है। उसके ऊपर दाहिने कोनेका कुछ अंश टूट गया है और शुरूकी ११ पंक्तियोंके प्रारंभिक अंश खंडित हो गये हैं, इसलिए उनका पूरा अभिप्राय स्पष्ट नहीं होता। परतु उनमें सहस्रकीर्तिका उल्लेख आता है। चौथे आर्याच्छंदका उत्तरार्ध इस प्रकार है—" दिनोदयं स चक्रे गुणगणनाभ्युदित· सहस्रकीर्तिः ॥४ संवत् ११६५ वर्षे ज्येष्ट वदि सोमे सजय ( ति ) " इसके बादकी लाइन टूटी हुई है और

पहली प्रशस्तिमें एक विलक्षण बात यह है कि जाहिणीने वह प्रति ध्यानाध्ययन-शाली, तपःश्रुतनिधान, तत्त्वज्ञ, रागादिरिपुमल्ल और योगी शुभचन्द्रको भेंट की है जब कि ज्ञानार्णवके कर्ता भी शुभचन्द्र हैं। उक्त विशेषण उनके लिए भी उपयुक्त मालूम होते हैं। ऐसी हालतमें प्रश्न होता है कि क्या जाहिणीने स्वयं ग्रन्थकर्त्ताको ही उनका ग्रन्थ लिखाकर भेंट किया होगा? यदि ऐसा होता तो प्रशस्तिमें इस बातका भी संकेत किया जाता कि शुभचन्द्र योगीको उन्हींकी रचना लिखाकर भेंट की गई। इसलिए यही अनुमान होता है कि ग्रन्थकर्त्ताके अतिरिक्त उन्हींके नामके किसी दूसरे योगीको उक्त प्रतिका दान किया गया है।

जिस तरह अमितगतिके परदादा गुरुका नाम अमितगति था, संभव है कि उसी तरह शुभचन्द्रके परदादा गुरुका भी नाम शुभचन्द्र हो और वे ही ज्ञानार्णवके कर्त्ता हों।

पाटणकी उक्त प्रति वि० सं० १२८४ की लिखी हुई है और आर्यिका जाहिणीवाली प्रति यदि उससे अधिक नहीं तीस-चालीस वर्ष पहलेकी हो और यह ग्रन्थ उस प्रतिसे केवल चालीस वर्ष पहले ही रचा गया हो तो विक्रमकी बारहवीं शताब्दिके अन्त तक ज्ञानार्णवकी रचनाका समय जा पहुँचता है। इस तरह वि० सं० १०५५ और १२०० के बीच किसी समय ज्ञानार्णवकी रचना हो सकती है।

३—विश्वभूषण भट्टारकके 'भक्तामरचरित' की उत्थानिकामें शुभचन्द्र और भर्तृहरिकी एक लम्बी कथा दी है जिसके अनुसार ये दोनों उज्जयनीके

फिर उसके बाद जीर्णोद्धार करनेवालोंकी प्रशस्ति शुरू होती है जो वि० सं० १३५२ में लिखी गई है। इसकी २८ वीं पंक्तिमें 'गुरुपट्टे पूर्वमस्मिं यशःकीर्तियशोनिधि' लिखा है। अर्थात् उस समय गुरुके पट्टपर यशःकीर्ति थे, जो सहस्रकीर्तिकी ही परम्पराके जान पड़ते हैं। सहस्रकीर्ति और यशःकीर्तिके बीचमें इसी नामके वे सहस्रकीर्ति भी हो सकते हैं जिनके लिए केशरीपुत्र बीसलने ज्ञानार्णवकी दूसरी प्रति लिखी थी। इस शिलालेखमें मालवेसे, सपादलक्षसे और चित्तौड़से आये हुए धनी श्रावकोंका उल्लेख है जिससे मालूम होता है कि सहस्रकीर्ति यशःकीर्ति आदि साधु मालवाकी तरफके ही होंगे और उधर गोंडल खभात आदिकी तरफ बिहार करते होंगे।

२—देखो, 'ज्ञानार्णव' के सन् १९२७ के संस्करणके प्रारम्भमें शुभचन्द्रका जीवनचरित।

राजा सिन्धुलके पुत्र और भोजके सगे भाई थे। इतिहासकी दृष्टिसे इस कथाका कोई अधिक मूल्य भले ही न हो, परन्तु जिस अनुश्रुतिके आधारसे यह गढ़ी गई है, उससे बहुत संभव है, कि शुभचन्द्र भोजदेवके समकालीन हों।[1]

ज्ञानार्णवमें भर्तृहरिके शतकत्रयके कई पद्य 'उक्तं च ग्रन्थान्तरे' कहकर उद्धृत किये गये हैं[2] और कई पद्योंमें उनके पद्योंकी छाया ली गई है[3]। जान पड़ता है, कथाकारने इसीसे भर्तृहरिसे शुभचन्द्रका नाता जोड़ दिया है।

## ज्ञानार्णव और योगशास्त्र

सुप्रसिद्ध आचार्य हेमचन्द्रके योगशास्त्र और ज्ञानार्णवमें बहुत अधिक समानता है। योगशास्त्रके[4] गुजराती अनुवादक और सम्पादक श्री गोपालदास जीवाभाई पटैल अपने विस्तृत उपोद्घातमें लिखते हैं—"यह बात स्वीकार कर लेनी चाहिए कि ज्ञानार्णव और योगशास्त्र इन दो ग्रन्थोंमेंसे कोई एक ग्रन्थ दूसरेमेंसे सीधा उतार लिया गया है। ऐसा जान पड़ता है कि योगशास्त्रके पाँचवें प्रकाशसे लेकर ग्यारहवें प्रकाशतकका प्राणायाम और ध्यानवर्णनवाला सारा भाग ज्ञानार्णवके २९ से ४२ तकके सर्गोंमेंसे उतारा गया है और वह यहा तक कि इन दोनोंके बीच शब्दोंका या विवरणका मिलान करना भी अनावश्यक है। यही कहना चाहिए कि छन्दके कारण श्लोकमें जो एक दो शब्द बदलने पड़े हैं, उनके सिवाय सारा विषय दोनों ग्रन्थोंमें बिलकुल एक जैसा है। इसके सिवाय प्राणायामसे प्राप्त होनेवाले परकायाप्रवेश तकके पलम्बा लम्बा और विगतपूर्ण वर्णन करते हुए भी दोनों ग्रन्थ उसकी निरुपयोगिता और अनर्थकारिताके विषयमें एकमत हैं। ज्ञानार्णवके विषयमें तो अभी इतना कहा भी जा सकता है कि २१०० से भी अधिक श्लोकोंवाले उस ग्रन्थमें सौके लगभग ही श्लोक प्राणायाम जैसे निरुपयोगी माने हुए विषयके लिए शुभचन्द्रने रोके हैं, परन्तु योगशास्त्रमें तो कुल १००० श्लोकोंमेंसे २०० के लगभग श्लोक निरुपयोगी

१–भोजदेवका एक दानपत्र वि० सं० १०७८ का प्राप्त हुआ है।

२–'भुक्ता श्रिय कामदुघास्ततः किम्' आदि।

३–'विन्ध्याद्रिनगरगुहावसतिका' आदि पृ० ८७ और 'शय्याशैलशिलागृहं गिरिगुहा' आदि। वैराग्यशतक ५२।

४–प्रकाशक—जैनसाहित्यप्रकाशन समिति, अहमदाबाद।

माने हुए प्राणायामके लिए खर्च किये गये हैं। ज्ञानार्णवमें तो पवन-जयसे होनेवाले कालज्ञानकी विगतें ही दी हैं, परन्तु योगशास्त्रमें तो उनके सिवाय शकुन, ज्योतिष आदिसे भी कालज्ञान जाननेकी अप्रासंगिक चीजें और ऊपरसे जोड़ दी हैं। अर्थात् ज्ञानार्णवमें की हुई उस चर्चामें योगशास्त्रने यदि कुछ संशोधन परिवर्धन किया है, तो वह इतना ही है कि स्वयं ही निरुपयोगी मानी हुई वस्तुके वर्णनमें और भी दूसरी अप्रासंगिक बातें जोड़ दी हैं।

' इसके सिवाय योग्यशास्त्रके चौथे प्रकाशमें ' अथवा ' कहकर आत्मा स्वयं ही ज्ञान, दर्शन और चरित्र है और आत्माके ऊपरके कषायादि दोष दूर करना ही मोक्ष है, इस तरहका निरूपण शुरू किया है और उसमें कषायजयका उपाय इन्द्रियजय, इन्द्रियजयका उपाय मनःशुद्धि, उसका उपाय रागद्वेषका जय, उसका उपाय समत्व और यह समत्वकी प्राप्ति ही ध्यानके लिए मुख्य योग्यता है, ऐसा जो कोटिक्रम उपस्थित किया है वह भी शब्दशः और अर्थशः ज्ञानार्णवमें २१ से २७ तकके सर्गोंमें आता है। अनित्यादि भावनाओंका और अहिंसादि महाव्रतोंका वर्णन अवश्य ही दोनों ग्रन्थोंमें एकसे शब्दोंमें नहीं है परन्तु एक ही शैलीका है, यह तो बिल्कुल स्पष्ट है। इसके सिवाय उसमें भी तत्काल ही ध्यान आकर्षित करनेवाला शब्दसाम्य जगह जगह आकर खड़ा हो जाता है। दोनों ग्रन्थोंमें एक मात्र भेद यह है कि ज्ञानार्णवमें तो बतलाया है कि साधकको गृहस्थाश्रमका त्याग ही कर देना चाहिए, जब कि हेमचन्द्रने गृहस्थाश्रमकी भूमिकापर ही योगशास्त्रकी रचना की है[1]। "

हेमसमीक्षाके लेखक प्रो० मधुसूदन चिमणलाल मोदी लिखते हैं " योगशास्त्र और ज्ञानार्णवके बहुतसे अंशोंमें साम्य है। कितने ही श्लोक शब्दशः मिलते हैं और कितने ही श्लोक शब्दान्तरमात्र हैं। ध्यान और योगके पारिभाषिक शब्द भी ज्ञानार्णवके शब्दोंसे मिलते हैं। ज्ञानार्णव विस्तीर्ण ग्रन्थ है जब कि योगशास्त्र उसकी तुलनामें बहुत छोटा कहा जायगा। शुभचन्द्रने प्राणायामादिके लिए २९०

---

१–कुमारपालको ५० वर्षकी उम्रमें राजगद्दी मिली थी, इसके पहले लगभग ३० वर्ष तक उन्हें भारतके विविध भागोंमें भटकना पड़ा था। उसी समय उनका केदारनाथ आदि तीर्थोंमें अनेक सन्तोंसे सहवास हुआ और योगोपासनाकी ओर रुचि हुई। गुजरातके विशाल राज्यका अधिकारी होनेपर आचार्य हेमचन्द्रने उनके लिए योगशास्त्रकी रचना की और उनकी कोटिके और सब गृहस्थ भी उसका उपयोग कर सकें, ऐसी व्यवस्था की।

श्लोक दिये हैं जब कि हेमचन्द्रने लगभग ३०० श्लोक इस विषयमें खर्च किये हैं और दोनों ही लेखक मोक्षसिद्धिके लिए प्राणायामादिको निरुपयोगी मानते हैं। शुभचन्द्र विक्रमकी ग्यारहवीं सदीके लगभग हुए है, अर्थात् हेमचन्द्र शुभचन्द्रसे ७०–८० वर्ष बाद हुए हैं। शुभचन्द्रके ग्रन्थमेंसे हेमचन्द्र इतनी अधिक नकल करें, यह भी एक विचारणीय बात है[1]।"

दोनों ग्रन्थोंके समान श्लोक नीचे दिये जाते हैं—

किम्पाकफलसंभोगसन्निभं तद्धि मैथुनम्।
आपातमात्ररम्यं स्याद्विपाकेऽत्यन्तभीतिदम्॥ —ज्ञानार्णव पृष्ठ १३४
रम्यमापातमात्रे यत्परिणामेऽतिदारुणम्।
किम्पाकफलसंकाशं तत्कः सेवेत मैथुनम्॥ ७५॥ —योगशास्त्र द्वि० प्र०
विरज्यकामभोगेषु विमुच्य वपुषि स्पृहाम्।
यस्य चित्तं स्थिरीभूतं स हि ध्याता प्रशस्यते॥ — ज्ञा० पृ० ८४
विरतः कामभोगेभ्यः स्वशरीरेऽपि निःस्पृहः।
संवेगहृदनिर्मग्नः सर्वत्र समताश्रयन्॥ ५॥ —यो० शा० स० प्र०
स्वर्णाचल इवाकम्पा ज्योतिःपथ इवामलाः।
समीर इव निःसंगा निर्ममत्वं समाश्रिताः॥ १५॥—ज्ञा० पृ० ८६
सुमेरुरिव निष्कम्पः शशीवानन्ददायकः।
समीर इव निस्संगः सुधीर्ध्याता प्रशस्यते॥ ७॥ —यो० शा० सप्तम् प्र०
मनस्यन्यद्वचस्यन्यद्वपुष्यन्यद्विचेष्टितम्।
यासां प्रकृतिदोषेण प्रेम तासां कियद्वरम्॥ —ज्ञा० प्र० १४५
मनस्यन्यद्वचस्यन्यत्क्रियायामन्यदेव हि।
यासां साधारणस्त्रीणां ताः कथं सुखहेतवे॥ ८९ —यो० शा० प्र० २

इस समानताको जब हम देखते हैं, तब इस विषयमे तो कोई सन्देह नहीं रहता कि एक ग्रन्थकर्त्ताके समक्ष दूसरेका ग्रन्थ अवश्य था; साथ ही पूर्वोक्त दोनों विद्वानोंकी राय इसी ओर झुकती हुई है कि ज्ञानार्णव ही पूर्ववर्ती है और उसी परसे संक्षिप्त करके तथा घटा बढ़ा करके योगशास्त्रकी रचना की गई है, यद्यपि ऐसा कहनेमें उन्हें सकोच होता है। श्री गोपालदासजी पटेल कहते हैं—

१ हेमसमीक्षा—आत्मानन्दजन्मशताब्दि-स्मारक ट्रस्ट, बम्बई (सन् १९४२)

"दोनों ग्रन्थोंका विषयनिरूपण देखते हुए ऐसा ही लगता है कि हेमाचार्यका योगशास्त्र बहुत व्यवस्थित तथा संक्षिप्त है जब कि ज्ञानार्णव शास्त्र-ग्रन्थकी अपेक्षा उपदेश-ग्रन्थ अधिक है और इस कारण उसका निरूपण जरा शिथिल है। अर्थात् ज्ञानार्णवको ही अधिक व्यवस्थित और संक्षिप्त करके योगशास्त्र रचा गया होगा, ऐसा जान पड़ता है[१]।"

श्री पटेलने अपने उपोद्घातमें एक जगह लिखा है कि "हेमचन्द्राचार्यके अन्य शास्त्रीय ग्रन्थोंके विषयमें भी उनके समयमें खूब आक्षेप किये गये थे कि इनमें तुम्हारा नया क्या है ! इस आक्षेपका जवाब उन्होंने 'प्रमाणमीमांसा' के प्रारंभमें इस प्रकार दिया है—पाणिनि, पिंगल, कणाद, अक्षपाद आदि आचार्योंने जब अपने व्याकरणादि सूत्र लिखे तब उसके पहले उस उस विषयके दूसरे सूत्र थे ही। तो फिर उनको भी तुम किस लिए उन सूत्रोंके कर्त्ता कहते हो ! वस्तुस्थिति ही ऐसी है कि ये सभी विद्यायें अनादि हैं परन्तु उनका संक्षेप किया जाता है, या विस्तार किया जाता है, इस अपेक्षा वे नई नई होती हैं और तब उन लोगोंको उनका कर्त्ता कहा जाता है।"

यह जवाब ही एक तरहसे इस बातकी कैफियत है कि उनके अधिकांश ग्रन्थ पूर्व ग्रन्थोंके सुव्यवस्थित संक्षेप-विस्ताररूप हैं और इसमें वे कोई दोष नहीं समझते।

हेमचन्द्रके 'अर्हत्सहस्रनाम' का जब हम जिनसेनके 'जिनसहस्रनाम'से मिलान करते हैं[४] और प्रमाणमीमांसाकी उक्त कैफियतको पढ़ते हैं तब यह बात और भी स्पष्ट हो जाती है। जिनसहस्रनामके सम्पादक पं० हीरालालजी शास्त्री अपनी

---

१ योगशास्त्र (गुजराती) का उपोद्घात पृ० ४०।

२ वही उपोद्घात पृष्ठ ७।

३ "पाणिनि-पिंगल-कणादाक्षपादादिभ्योऽपि पूर्वं कानि किमीयानि वा व्याकरणादिसूत्राणीत्यदपि पर्यनुयुङ्क्ष्व। अनादय एवैता विद्याः संक्षेपविस्तारविवक्षया नवनवीभवन्ति तत्तत्कर्तृकाश्चोच्यन्ते।"

४ भारतीय ज्ञानपीठ, बनारसद्वारा प्रकाशित 'जिनसहस्रनाम'। इसमें जिनसेन, हेमचन्द्र, आशाधर और सकलकीर्तिके सहस्रनाम संकलित हैं।

५ श्रीमान्स्वयम्भूर्वृषभः शंभवः शंभुरात्मभूः।
स्वयंप्रभः प्रभुर्भोक्ता विश्वभूरपुनर्भवः॥ २
विश्वात्मा विश्वलोकेशो विश्वतश्चक्षुरक्षरः।
विश्वविद्विश्वविद्येशो विश्वयोनिरनश्वरः। ३

प्रस्तावनामें लिखते हैं कि "हेमचन्द्रके अर्हत्सहस्रनामका मिलान जब हम जिनसेनके सहस्रनामके साथ करते हैं तो इस बातमें कुछ भी सन्देह नहीं रहता कि कुछ श्लोकों और नामोंके हेरफेरसे ही अर्हत्सहस्रनामकी रचना कर दी गई है। नवम शतककी रचना अवश्य स्वतंत्र है परन्तु शेष शतकोंमें तो प्रायः जिन-सहस्रनामके श्लोक ही साधारणसे शब्दपरिवर्तनके साथ ज्योंके त्यों रख दिये गये हैं और ऊपर नीचे आगे पीछे इधर उधर करके सभी नाम ले लिये गये हैं[1]।

इन सब बातोंपर विचार करनेसे इसी परिणामपर पहुँचना पड़ता है कि ज्ञानार्णव योगशास्त्रसे पहले मौजूद था और उसीको बहुत व्यवस्थित और संक्षिप्त करके योगशास्त्रकी रचना की गई है।

हेमचन्द्राचार्य वि० सं० १२२९ तक जीवित रहे हैं, परन्तु चौलुक्य कुमार-पालसे उनका विशेष परिचय वि० सं० १२०७ के बाद हुआ है और कुमारपालकी अत्यन्त प्रार्थनासे उन्होंने योगशास्त्रकी रचना की है[2]। अतएव वि० सं० १२०७ से २९ के बीच किसी समय योगशास्त्र रचा गया है।

---

विश्वदृश्वा विभुर्धाता विश्वेशो विश्वलोचनः।
विश्वव्यापी विधिर्वेधाः शाश्वतो विश्वतोमुखः ॥ ४
विश्वकर्मा जगज्ज्येष्ठो विश्वमूर्तिर्जिनेश्वरः।
विश्वदृक् विश्वभूतेशो विश्वज्योतिरनीश्वरः ॥ ५

हेमचन्द्रके अर्हत्सहस्रनाममें जिनसेनके आदिशतककी ये पंक्तियाँ लगभग ज्योंकी त्यों तीसरेसे छठे पद्य तक हैं। 'श्रीमान्स्वयम्भूर्वृषभः शम्भवः' की जगह 'श्रीमानर्हन् जिन-स्वामी स्वयम्भूः' कर दिया है और पाँचवें पद्यके 'जगज्ज्येष्ठो' को ७ वें पद्यमें 'जगद्विश्वो' कर दिया है।

१ जिनसेन और हेमचन्द्रके सहस्रनाम स्वतन्त्र ग्रन्थ नहीं हैं, पहला महापुराणके अन्तर्गत है और दूसरा त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरितके अन्तर्गत और इन दोनों ग्रन्थोंमें शलाका पुरुषोंके चरित हैं। अभी तक इन दोनों ग्रन्थोंको आमने सामने रखकर मिलान नहीं किया गया है। हमारा अनुमान है कि सहस्रनामके समान त्रि० श० पु० चरितमें भी महापुरा-णका अनुकरण अनुसरण अधिक मात्रामें होगा। जिनसेनका समय विक्रमकी नवीं शताब्दिका उत्तरार्ध निश्चित है।

२ या शास्त्रात्सुगुरोर्मुखादनुभवाच्चाज्ञायि किंचित्क्वचित्, योगस्योपनिषद्विवेकिपरि-षच्चेतश्चमत्कारिणी। श्रीचौलुक्यकुमारपालनृपतेरत्यर्थमभ्यर्थनादाचार्येण निवेशिता पथि गिरां श्रीहेमचन्द्रेण सा ॥५५॥ यो० शा १२ वाँ प्रकाश

३ योगशास्त्रकी टीका ( वृत्ति ) भी हेमचन्द्रने स्वयं लिखी है। उक्त श्लोककी टीकामें वे

## पाटणकी प्रतिकी लेखक-प्रशस्ति

"इति ज्ञानार्णवे योगप्रदीपाधिकारे पंडिताचार्यश्रीशुभचन्द्रविरचिते मोक्षप्रकरणम्।

अस्यां श्रीमन्नृपुर्यां श्रीमदर्हद्देवचरणकमलचञ्चरीकः सुजनजनहृदयपरमानन्दकन्दलीकन्दः श्रीमाथुरान्वयसमुद्रचन्द्रायमानो भव्यात्मा परमश्रावकः श्रीनेमिचन्द्रो नामाभूत। तस्याखिल-विज्ञानकलाकौशल-शालिनी सती पतिव्रतादिगुणगुणालंकार-भूषितशरीरा निजमनोवृत्तिरिवाव्यभिचारिणी स्वर्णानाम धर्मपत्नी संजाता। अथ तयोः समासादितधर्मार्थकामफलयो. स्वकुलकुमुदवनचन्द्रलेखा निजवंशवैजयन्ती सर्वलक्षणालंकृतशरीरा जाहिणि-नाम-पुत्रिका समुत्पन्ना। छ।

ततो गोकर्ण-श्रीचद्रो सुतौ जातौ मनोरमौ, गुणरत्नाकरौ भव्यौ रामलक्ष्मणसन्निभौ ॥
सा पुत्री नेमिचन्द्रस्य जिनशासनवत्सला। विवेकविनियोपेता सम्यग्दर्शनलांछिता ॥
ज्ञात्वा संसारवैचित्र्यं फल्गुतां च नृजन्मनः। तपसे निरगाद्गेहात् शान्तचित्ता सुसंयता ॥
बान्धवैर्वार्यमाणापि प्रणतैः शास्त्रलोचनैः। मनागपि मनो यस्या न प्रेम्णा कश्मलीकृतं।
गृहीतं मुनिपादान्ते तया संयमिव्रतं। स्वीकृतं च मनःशुद्धया रत्नत्रयमखंडितम् ॥
तया विरक्तयात्यंत नवे वयसि यौवने। आरब्धं तत्तपः कर्तुं यत्सतां साध्विति स्तुत ॥
यमव्रततपोद्योगैः स्वाध्यायध्यानसंयमैः। कायक्लेशाद्यनुष्ठानैर्गृहीतं जन्मनः फलम् ॥
तपोभिर्दुष्करैर्नित्यं बाह्यान्तर्भेदलक्षणैः। कषायरिपुभिः सार्धं निःशेषं शोषितं वपु. ॥
विनयाचारसम्पत्या संघः सर्वोप्युपासितः। वैयावृत्योद्यमात्शश्वत्कीर्तिर्नीता दिगंतरे ॥
किमियं भारती देवी किमियं शासनदेवता। दृष्टपूर्वैरपि प्रायः पौरैरिति वितर्क्यते ॥
तया कर्मक्षयस्यार्थे ध्यानाध्ययनशालिने। तपःश्रुतनिधानाय तत्त्वज्ञाय महात्मने ॥
रागादिरिपुमल्लाय शुभचन्द्राय योगिने। लिखाप्य पुस्तकं दत्तमिदं ज्ञानार्णवाभिधम् ॥

संवत् १२४८ वर्षे वैशाखसुदि १० शुक्रे गोमंडले दिगम्बरराजकुल-सहस्रकीर्ति (र्ते) स्यार्थे पं० केशरिसुतवीसलेन लिखितमिति।"

भावार्थ—इस नृपुरीमें अरहंत भगवान्के चरण-कमलोंका भ्रमर, सज्जनोंके हृदयको परमानन्द देनेवाला, माथुरसंघरूप समुद्रको उल्लसित करनेवाला, भव्यात्मा श्रीनेमिचन्द्र नामका परम श्रावक हुआ, जिसकी धर्मपत्नीका नाम स्वर्णा था जो

---

लिखते हैं—" स हि योगोपासनाप्रियः दृष्टयोगशास्त्रान्तरश्च इति स पूर्वेभ्यः शास्त्रेभ्यो विलक्षणं योगशास्त्रं शुश्रूषमाणोऽत्यर्थमभ्यर्थितवान्.... ।" अर्थात् उसे (राजाको) योगकी उपासना प्रिय थी, उसने अन्य योगशास्त्र देखे थे इसलिए उसे पहलेके योगशास्त्रोंसे विलक्षण योगशास्त्र सुननेकी इच्छा थी, इससे उसने अत्यन्त प्रार्थना की।

कि अखिल विज्ञानकलाओंमें कुशल, सती, पातिव्रत्यादि-गुणोंसे भूषित और अपनी मनोवृत्तिके ही समान अव्यभिचारिणी थी। धर्म, अर्थ और कामको सेवन करनेवाले इन दोनोंके जाहिणी नामकी पुत्री हुई, जो अपने कुलरूप कुमुद-वनकी चन्द्रलेखा, निजवंशकी वैजयन्ती ( ध्वजा ) और सर्वलक्षणोंसे शोभित थी।

इसके बाद इस दम्पतिके राम और लक्ष्मणके समान गोकर्ण और श्रीचन्द्र नामके दो सुन्दर, गुणी और भव्य पुत्र उत्पन्न हुए।

फिर नेमिचन्द्रकी वह जिनशासनवत्सला, विवेक-विनयशीला और सम्यग्दर्शनवती पुत्री ( जाहिणी ) संसारकी विचित्रता तथा नरजन्मकी निष्फलताको जानकर तपके लिए घरसे चल दी। वह शान्तचित्त और अतिशय संयत थी। शास्त्रज्ञ बन्धुजनोंके प्रयत्न-पूर्वक रोकनेपर भी उसके मनको प्रेम या मोहने जरा भी मैला न होने दिया।

आखिर उसने मुनि-चरणोंके निकट आर्यिकाके व्रत ले लिये और मनकी शुद्धिसे अखण्डित रत्नत्रयको स्वीकार किया।

उस विरक्ताने नवयौवनकी उम्रमें ऐसा कठिन तप करना आरम्भ किया कि सज्जनोंने उसकी ' साधु साधु ' कहकर स्तुति की।

उसने यम, व्रत और तपके उद्योगसे, स्वाध्याय, ध्यान और संयमसे तथा कायक्लेशादि अनुष्ठानोंसे अपने जन्मको सफल किया।

उसने निरन्तर बाह्य और अन्तरंग दुष्कर तप तपकर कषाय-रिपुओंके साथ साथ अपने सारे शरीरको भी सुखा डाला।

उसने अपनी विनयाचार-सम्पत्तिसे सारे संघकी उपासना की और वैयावृत्ति करके अपनी कीर्तिको दिगन्तरोंतक पहुँचा दिया।

जिन पौरजनोंने उसे पहले देखा था वे भी इस तरहका वितर्क करने लगे कि न जाने यह साक्षात् भारती ( सरस्वती ) देवी है या शासनदेवता।

उस जाहिणी आर्यिकाने कर्मोंके क्षयके लिए यह ज्ञानार्णव नामकी पुस्तक ध्यान-अध्ययनशाली, तप और शास्त्रके निधान, तत्त्वोंके ज्ञाता और रागादिरिपुओंको पराजित करनेवाले मल्ल जैसे शुभचन्द्र योगीको लिखाकर दी।

वैशाख सुदी १०, शुक्रवार, वि० सं० १२८४ को गोमंडल ( गोंडल-काठियावाड़ ) में दिगम्बर राजकुल ( भट्टारक ? ) सहस्रकीर्तिके लिए पं० केशरीके पुत्र वीसलने लिखी।

# आशाधर

पण्डित आशाधरकी न्याय, व्याकरण, काव्य, अलंकार, शब्दकोश, धर्मशास्त्र, योगशास्त्र, वैद्यक आदि विविध विषयोंपर अस्खलित लेखनी चली है और अनेक विद्वानोंने चिरकाल तक उनके निकट अध्ययन किया है।

उनकी प्रतिभा और पाण्डित्य केवल जैन शास्त्रों तक ही सीमित नहीं, इतर शास्त्रोंमें भी उनकी गति थी। इसीलिए उनकी रचनाओंमें यथास्थान सभी शास्त्रोंके प्रचुर उद्धरण दिखाई पड़ते हैं और इसी कारण अष्टाङ्गहृदय, काव्यालंकार, अमरकोश जैसे ग्रन्थोंपर टीका लिखनेके लिए वे प्रवृत्त हुए। यदि वे केवल जैन-धर्मके ही विद्वान् होते तो मालवनरेश अर्जुनवर्माके गुरु बाल-सरस्वती महाकवि मदन उनके निकट काव्यशास्त्रका अध्ययन न करते और विन्ध्यवर्माके सन्धि-विग्रह-मन्त्री कवीश बिल्हण उनकी मुक्तकण्ठसे प्रशंसा न करते।

उनका जैनधर्मका अध्ययन भी बहुत विशाल था। उनके ग्रन्थोंसे पता चलता है कि अपने समयके तमाम उपलब्ध जैन-साहित्यका उन्होंने अवगाहन किया था। विविध आचार्यों और विद्वानोंके मत-भेदोंका सामंजस्य स्थापित करनेके लिए उन्होंने जो प्रयत्न किया है वह अपूर्व है। वे 'आर्षं सदधीत न तु विघटयेत' के माननेवाले थे, इसलिए उन्होंने अपना कोई स्वतन्त्र मत तो कहीं प्रतिपादित नहीं किया; परन्तु तमाम मत-भेदोंको उपस्थित करके उनकी विशद चर्चा की है और फिर उनके बीच किस तरह एकता स्थापित हो सकती है, सो भी बतलाया है।

पण्डित आशाधर गृहस्थ थे, मुनि नहीं। पिछले जीवनमें वे संसारसे उपरत अवश्य हो गये थे, परन्तु उसे छोड़ा नहीं था, फिर भी पीछेके ग्रन्थकर्ताओंने उन्हें सूरि और आचार्य-कल्प कहकर स्मरण किया है और तत्कालीन भट्टारकों और मुनियोंने तो उनके निकट विद्याध्ययन करनेमें भी कोई संकोच नहीं किया है।

इतना ही नहीं, मुनि उदयसेनने उन्हें 'नय-विश्वचक्षु' तथा 'कलि-कालिदास' और मदनकीर्तिने 'प्रज्ञापुंज' कहकर अभिनन्दित किया था। वादीन्द्र विशालकीर्तिको उन्होंने न्यायशास्त्र और भट्टारक विनयचन्द्रको धर्मशास्त्र पढ़ाया था।

**धारा और नालछा**—उन्होंने ग्रन्थ-प्रशस्तियोंमें अपना परिचय देते हुए लिखा है कि 'जिनधर्मोदयार्थं यो नलकच्छपुरेऽवसत्' अर्थात् जो जैनधर्मके उदयके लिए धारानगरीको छोड़कर श्रावकसकुल नलकच्छपुर (नालछा) में आकर रहने लगे। उस समय धारानगरी विद्याका केन्द्र थी। वहाँ भोजदेव, विन्ध्यवर्मा, अर्जुनवर्मा जैसे विद्वान् और विद्वानोंका सम्मान करनेवाले राजा एकके बाद एक हो रहे थे। महाकवि मदनकी 'पारिजात-मञ्जरी' के अनुसार उस समय विशाल धारानगरीमें चौरासी चौराहे थे और वहाँ नाना दिशाओंसे आये हुए विविध विद्याओंके पण्डितों और कला-कोविदोंकी भीड़ रहती थी[1]। वहाँ 'शारदा-सदन' नामका एक दूर दूर तक ख्याति पाया हुआ विद्यापीठ था। स्वयं आशाधरने भी धारामें ही व्याकरण और न्यायशास्त्रका अध्ययन किया था। ऐसी धाराको भी पण्डित आशाधरने जैनधर्मके उदयके लिए छोड़ दिया और अपना सारा जीवन इसी कार्यमे लगा दिया।

वे लगभग पैंतीस वर्षके लम्बे समयतक नालछामें ही रहे और वहाँके नेमि-चैत्यालयमें एकनिष्ठतासे साहित्यकी सेवा और ज्ञानकी उपासना करते रहे। उनके प्रायः सभी ग्रन्थोंकी रचना नालछाके उक्त नेमि-चैत्यालयमें ही हुई है और वहीं वे अध्ययन अध्यापनका कार्य करते रहे हैं।

अपने समयके तपोधन या मुनि नामधारी लोगोंके प्रति उनको कोई श्रद्धा नहीं थी, बल्कि एक तरहकी वितृष्णा थी और उन्हें वे जिनशासनको मलिन करनेवाला समझते थे जिसको कि उन्होंने अपने धर्मामृतमें एक पुरातन श्लोकको उद्धृत करके व्यक्त किया है[2]।

---

१ चतुरशीतिचतुष्पथसुरसदनप्रधाने सकलदिगन्तरोपगतानेकत्रैविद्यसहृदयकलाकोविद-रसिकसुकविसकुले. —पारिजातमञ्जरी

२ पण्डितैर्भ्रष्टचारित्रैः बठरैश्च तपोधनैः।
शासनं जिनचन्द्रस्य निर्मलं मलिनीकृतम्॥

आशाधर मूलमें माडलगढ़ ( मेवाड़ ) के रहनेवाले थे। शहाबुद्दीन गोरीके आक्रमणोंसे त्रस्त होकर चरित्रकी रक्षाके लिए वे मालवाकी राजधानी धारामें बहुत-से लोगोंके साथ आकर बस गये थे।

**वंश-परिचय**— वे व्याघ्रेरवाल या बघेरवाल[१] जातिके थे जो राजपूतानेकी एक प्रसिद्ध वैश्यजाति है। उनके पिताका नाम सल्लक्षण, माताका श्रीरत्नी, पत्नीका सरस्वती और पुत्रका छाहड़ था।

मालव-नरेश अर्जुनवर्मदेवका भाद्रपद सुदी १५ बुधवार सं० १२७२ का एक दानपत्र[२] मिला है, जिसके अन्तमें लिखा है—" रचितमिदं महासान्धि० राजा सलखणसमेतन राजगुरुणा मदनेन। " अर्थात् यह दानपत्र महासान्धिविग्रहिक मंत्री राजा सलखणकी सम्मतिसे राजगुरु मदनने रचा। इन्हीं अर्जुनवर्माके राज्यमें आशाधर नालछेमें जाकर रहे थे और ये राजगुरु मदन भी वही हैं जिन्हें आशाधरने काव्य-शास्त्रकी शिक्षा दी थी। इससे अनुमान होता है कि उक्त राजा सलखण ही संभव है कि आशाधरके पिता सल्लक्षण हों।

जिस समय यह परिवार धारामें आया था उस समय विन्ध्यवर्माके सन्धिविग्रहिक मंत्री ( परराष्ट्र-सचिव ) बिल्हण कवीश थे। उनके बाद कोई आश्चर्य नहीं जो अपनी योग्यताके कारण सल्लक्षणने भी वह पद प्राप्त कर लिया हो और सम्मानसूचक राजाकी उपाधि भी उन्हें मिली हो। आशाधरने 'अध्यात्म-रहस्य' नामका ग्रन्थ अपने पिताकी आज्ञासे निर्माण किया था। यह ग्रन्थ वि० सं० १२९६ के बाद किसी समय बना होगा। क्योंकि इसका उल्लेख सं० १३००

---

१ बघेरा नामक स्थानसे अन्यत्र जाकर बसनेसे ये बघेरवाल कहलाये। वीरवाणी वर्ष ६ अंक १९ में 'बघेराकी प्राचीन मूर्तियाँ' लेखसे मालूम हुआ कि बघेरा जयपुरसे दक्षिण-पूर्वमें केकड़ीके पास है। इस समय वहाँ १० खण्डेलवालोंके और २० अग्रवाल जैनोंके घर हैं। दो मन्दिर हैं। यहाँ १२-१३ वीं शताब्दिकी अनेक मूर्तियाँ हैं। पर बघेरवालोंका एक भी घर नहीं है। बघेरवाल जब बघेरासे बाहर गये, तभी बघेरवाल कहलाये होंगे। ११५५, ११५६, १२०१, १२०३, १२०९, १२३१, १२४५, १२५०, १२३१ के जो प्रतिमा-लेख हैं उनमें जिन लोगोंके नाम हैं उनके साथ जाति गोत्रकी कोई उपाधि नहीं है। एक दोमें श्रावक श्राविका आया है। लेख अस्पष्ट और अपूर्ण छपे हैं।

२ अमेरिकन ओरियण्टल सोसाइटीका जर्नल वा० ७ और प्राचीन लेखमाला भाग १ पृष्ठ ६–७।

में बनी हुई अनगारधर्मामृतटीकाकी प्रशस्तिमें तो है, परन्तु १२९० में बने हुए जिनयज्ञकल्पमें नहीं है। यदि यह सही है तो मानना होगा कि आशाधरके पिता १२९६ के बाद भी कुछ समय तक जीवित रहे और उस समय वे बहुत वृद्ध थे।

पण्डित आशाधरने अपनी प्रशस्तिमें अपने पुत्र छाहड़को एक विशेषण दिया है, "रंजितार्जुनभूपतिम्।" अर्थात् जिसने राजा अर्जुनवर्मको प्रसन्न किया। इससे हम अनुमान करते हैं कि राजा सल्लखणके समान उनके पोते छाहड़को भी अर्जुनवर्मदेवने कोई राज्य-पद दिया होगा। अक्सर राजकर्म-चारियोंके वंशजोंको एकके बाद एक राज-कार्य मिलते रहते हैं।

उनके पिता और पुत्रके इस सम्मानसे स्पष्ट होता है कि एक सुसंस्कृत और राजमान्य कुलमें उनका जन्म हुआ था और शायद इसीलिए बाल-सरस्वती मदनोपाध्याय जैसे लोगोंने उनका शिष्यत्व स्वीकार करनेमें संकोच न किया।

वि० सं० १२४९ के लगभग जब शहाबुद्दीन गोरीने पृथ्वीराजको कैद करके दिल्लीको अपनी राजधानी बनाया और अजमेरपर भी अधिकार कर लिया तभी आशाधर मांडलगढ़ छोड़कर धारामें आये होंगे। उस समय वे किशोर ही होंगे, क्योंकि उन्होंने व्याकरण और न्याय-शास्त्र धारामें ही आकर पढ़े थे।

अपने समयमें उन्होंने धाराके सिंहासनपर पाँच राजाओंको देखा—

(१) विन्ध्यवर्मा वि० सं० १२१७–१२३७। (२) सुभटवर्मा या सोहड़, विन्ध्यवर्माका पुत्र। १२३७ से १२६७ तक। (३) अर्जुनवर्मा, सोहड़का पुत्र। इसके समयके १२६७ (मांडू), १२७० (भरोंच) और १२७२ (मान्धाता) के तीन दानपत्र मिले हैं। यह बड़ा विद्वान्, कवि और गानविद्यामें निपुण था। अमरुशतककी रससंजीविनी टीका इसीकी लिखी हुई है। (४) देवपाल। इसके समयके सं० १२७५, १२८६, १२८९ के तीन शिलालेख और १२८२ का एक दानपत्र मिला है। (५) जैतुगिदेव या जयसिंह। देवपालका पुत्र। इसके समयके १३१२ और १३१४ के शिलालेख मिले हैं।

**ग्रन्थरचना**–(१) प्रमेयरत्नाकर–स्याद्वाद विद्याका निर्मल प्रसाद। यह गद्यमें है, बीच बीचमें सुन्दर पद्य भी हैं। अप्राप्य। (२) भरतेश्वराभ्युदय काव्य स्वोपज्ञ-

१ विन्ध्यवर्मा जिसकी गद्दीपर बैठा था, उस अजयवर्माके भाई लक्ष्मीवर्माका पौत्र।

टीकासहित। सिद्धयंक है। अप्राप्य। (३) ज्ञानदीपिका—धर्मामृतकी स्वोपज्ञ पंजिका टीका[२]। (४) राजीमती विप्रलम्भ—खण्डकाव्य। अप्राप्य। (५) अध्यात्म रहस्य—योगाभ्यासका आरम्भ करनेवालोंके लिए प्रिय। अप्राप्य। (६) मूलाराधना-टीका—शिवायकी प्राकृत आराधनाकी टीका[३]। (७) इष्टोपदेश टीका[४]। (८) भूपाल-चतुर्विंशतिका-टीका[५]। (९) आराधनासार टीका। अप्राप्य। (१०) अमरकोष टीका। अप्राप्य। (११) क्रियाकलाप[६]। (१२) रुद्रटके काव्यालंकारकी टीका। अप्राप्य। (१३) सहस्रनामस्तवन सटीक[७]। (१४) जिनयज्ञकल्प सटीक[८]। (१५) त्रिषष्टिस्मृतिशास्त्र सटीक[९]। (१६) नित्यमहोद्योत[१०]। (१७) रत्नत्रयविधान[११]। (१८) अष्टांगहृदयकी टीका। अप्राप्य। (१९) धर्मामृत मूल और भव्यकुमुदचन्द्रिका टीका।

**रचनाकाल**—पण्डित आशाधरकी एक ही प्रशस्ति है जो कुछ पद्योंकी न्यूनाधिकताके साथ उनके तीन मुख्य ग्रन्थोंमें मिलती है।

जिनयज्ञकल्प वि० स० १२८५ में, सागारधर्मामृत-टीका १२९६ में और अनगारधर्मामृत-टीका सं० १३०० में समाप्त हुई। जिनयज्ञकल्पकी प्रशस्तिमें जिन दस ग्रन्थोंके नाम दिये हैं, वे १२८५ के पहलेके बने हुए होने चाहिए। उसके बाद सागारधर्मामृत-टीकाकी समाप्ति तक अर्थात् १२९६ तक काव्यालंकार-टीका, सटीक जिनयज्ञकल्प, सटीक त्रिषष्टिस्मृति और नित्यमहोद्योत ये पाच ग्रन्थ बने। अन्तमें १३०० तक राजीमती-विप्रलम्भ, अध्यात्मरहस्य, रत्नत्रय-विधान और अनगारधर्म-टीकाकी रचना हुई। मोटे तौरपर यही ग्रन्थ-रचनाका समय है।

---

१ मूलाराधना टीका (१०६५) में इस काव्यका 'मुधागर्वं खर्वं' आदि पद्य और अनगार-टीकामें (पृ० ६३३) 'परमसमयसाराभ्यास' आदि पद्य उद्धृत हैं। २ कोल्हापुरके जैनमठमें इसकी एक कनडी प्रति थी। ३ शोलापुरसे प्रकाशित। ४ मा० ग्र० मा० में प्रकाशित। ५ यह टीका जयपुरमें (भण्डार ८, गठरी ७) है। यह विनयचन्द्रके लिए निर्मित हुई थी। ६ बम्बईके पन्नालाल सरस्वती भवनमें इसकी एक अशुद्ध प्रति है। ७ भारतीय ज्ञान-पीठसे प्रकाशित। ८ इसकी एक प्रति जयपुर (भं० ८, गठरी १ ) में है। अन्तमें लिखा है—इत्याशाधरदृब्धे जिनयज्ञकल्पनिबन्धे कल्पदीपिकानाम्नि षष्ठोध्यायः। ९ मा० ग्र० मा० में मुद्रित। १० बनजीलाल जैनग्रन्थमालाके अभिषेकपाठसंग्रहमें श्रुतसागरकी टीकासहित प्रकाशित। ११ बम्बईके सरस्वतीभवनमें है।

त्रिषष्टिस्मृतिकी प्रशस्तिसे मालूम होता है कि वह १२९२ में बना है। इष्टोपदेश-टीकामें समय नहीं दिया।

## सहयोगी विद्वान्

**१ पण्डित महावीर**—ये पं० धरसेनके शिष्य थे। आशाधरने धारामें आकर इनसे जैनेन्द्र व्याकरण और जैन न्यायशास्त्र पढ़ा।

**२ उदयसेन मुनि**—ये कवियोंके सुहृद् थे। इन्होंने आशाधरको 'कलि-कालिदास' कहकर अभिनन्दित किया।

**३–४ विशालकीर्ति और मदनकीर्ति**—विशालकीर्तिको पं० आशाधरने न्यायशास्त्र पढ़ाया और इस परम अस्त्रका अभ्यास करके ही उन्होंने विपक्षियोंको जीता। मदनकीर्ति विशालकीर्तिके शिष्य थे। इनके विषयमें राजशेखरसूरिके 'चतुर्विंशति-प्रबन्ध' में जो वि० सं० १०४५ में निर्मित हुआ है 'मदनकीर्ति-प्रबन्ध' नामक चौदहवा प्रबन्ध है। उसका सारांश यह है कि मदनकीर्ति विशालकीर्तिके शिष्य थे। वे बड़े भारी विद्वान् थे। चारों दिशाओंके वादियोंको जीतकर उन्होंने 'महाप्रामाणिक-चूड़ामणि' पदवी प्राप्त की थी। एक बार गुरुके निषेध करनेपर भी वे दक्षिणापथको प्रयाण करके कर्नाटक पहुँचे। वहाँ विद्वत्प्रिय विजयपुरनरेश कुन्तिभोज उनके पाण्डित्यपर मोहित हो गये और उन्होंने उनसे अपने पूर्वजोंके चरित्रपर एक ग्रन्थ निर्माण करनेको कहा। कुन्तिभोजकी कन्या मदन-मञ्जरी सुलेखिका थी। मदनकीर्ति पद्य-रचना करते जाते थे और मञ्जरी एक पर्देकी आड़में बैठकर उसे लिखती जाती थी।

कुछ समयमें दोनोंके बीच प्रेमका आविर्भाव हुआ और वे एक दूसरेको चाहने लगे। जब राजाको इसका पता लगा तो उसने मदनकीर्तिको वध करनेकी आज्ञा दे दी। परन्तु जब उनके लिए कन्या भी अपनी सहेलियोंके साथ मरनेके लिए तैयार हो गई, तो राजा लाचार हो गया और उसने दोनोंको विवाह-सूत्रमें बाँध दिया। मदनकीर्ति अन्त तक शायद गृहस्थ ही रहे और विशालकीर्तिद्वारा बार बार पत्रोंद्वारा प्रबुद्ध किये जाने पर भी टससे मस नहीं हुए।

सोमदेवमुनिकृत शब्दार्णवचन्द्रिकाकी प्रशस्तिसे मालूम होता है कि उन्होंने कोल्हापुर प्रान्तान्तर्गत अर्जुरिका नामक ग्राममें शक संवत् ११२७ (वि० सं० १२६२) में श्री नेमिनाथ भगवानके चरणकमलोंकी आराधनाके बलसे और

वादीभवज्रांकुश विशालकीर्ति पण्डितदेवके वैयावृत्यसे अपने इस ग्रन्थकी रचना की और उस समय वहां शिलाहारवंशीय वीर भोजदेवका राज्य था। यह समय पं० आशाधरके समयसे मेल खाता है और यह अनुमान करनेके लिए ललचाता है कि विशालकीर्ति अपने शिष्य मदनकीर्तिको समझानेके लिए शायद कोल्हापुरकी तरफ गये हों और तभी उन्होंने सोमदेवकी वैयावृत्ति की हो। प्रबन्ध-वर्णित विजयपुरनरेश कुन्तिभोज और सोमदेववर्णित वीर भोजदेव भी एक ही हैं।

यह प्रबन्ध मदनकीर्तिसे कोई सौ वर्ष बाद लिखा गया है। इससे सम्भव है कि इसमें कुछ अतिशयोक्ति हो, घटनाको कुछ गहरा रंग दे दिया गया हो, या तोड़ा मरोड़ा गया हो, परन्तु इसमें कुछ तथ्य जरूर है।

मदनकीर्तिकी बनाई हुई 'शासनचतुस्त्रिंशतिका' नामक पाँच पत्रोंकी एक पोथी हमारे पास है जिसमें मंगलाचरणके एक अनुष्टुप श्लोकके अतिरिक्त ३४ शार्दूलविक्रीडित वृत्त हैं और प्रत्येकके अन्तमें 'दिग्वाससां शासन' पद है[2]। यह एक प्रकारका तीर्थक्षेत्रोंका स्तवन है जिसमे पोदनपुर, बाहुबलि, श्रीपुर-पार्श्वनाथ, शंख-जिनेश्वर, दक्षिण गोम्मट, नागद्रह-जिन, मेदपाट ( मेवाड़ ) के नागफणी ग्रामके पल्ली-जिनेश्वर, मालवाके मङ्गलपुरके अभिनन्दन जिन, आदिकी स्तुति है[3]।

---

१ " स्वस्ति श्रीकोल्हापुरदेशान्तवर्त्यार्जुरिकामहास्थानयुधिष्ठिरावतारमहामण्डलेश्वर-गण्डरादित्यदेवनिर्मापितत्रिभुवनतिलकजिनालये श्रीमत्परमपरमेष्ठिश्रीनेमिनाथश्रीपादपद्माराधन-बलेन वादीभवज्रांकुशश्रीविशालकीर्तिपण्डितदेववैयावृत्यतः श्रीमच्छिलाहारकुलकमलमार्तण्डतेजः-पुञ्जराजाधिराजपरमेश्वरपरमभट्टारकपश्चिमचक्रवर्ति-श्रीवीरभोजदेवविजयराज्ये शकवर्षैकसहस्रै-कशतसप्तविंशति ११२७ तम क्रोधनसंवत्सरे स्वस्ति समस्तानवद्यविद्याचक्रवर्तिश्रीपूज्यपादा-नुरक्तचेतसा श्रीमत्सोमदेवमुनीश्वरेण विरचितेयं शब्दार्णवचन्द्रिका नामवृत्तिरिति। इति श्रीपूज्यपादकृतजैनेन्द्रमहाव्याकरणं सम्पूर्णम्। "

२ इस प्रतिमें लिखनेका समय नहीं दिया है परन्तु वह दो तीनसौ वर्षसे कम पुरानी नहीं मालूम होती। जगह जगह अक्षर उड़ गये हैं जिससे बहुतसे पद्य पूरे नहीं पढ़े जाते। वीरसेवामंदिरद्वारा पं० दरबारीलालजी कोठियाने इसे सम्पादित करके सन् १९५० में प्रकाशित करा दिया है।

३ श्रीजिनप्रभसूरिके 'विविध तीर्थकल्प' में 'अवन्तिदेशस्थ अभिनन्दनदेवकल्प' नामका एक कल्प है, जिसमें अभिनन्दन जिनकी मूर्तिके जुड़ जाने और अतिशय प्रकट होनेकी भी कथा दी है। शासनचतुस्त्रिंशतिकाका मंगलपुरवाला पद्य यह है—

इसमें जो म्लेच्छोंके प्रतापका आगमन बतलाया है, उससे ये आशाधरके ही समकालीन मालूम होते हैं। रचना इनकी प्रौढ़ है। आशाधरकी उनकी प्रशंसा इन्हींने की होगी।

**कवि अर्हद्दास**–ये मुनिसुव्रतकाव्य, पुरुदेवचम्पू और भव्यजनकंठाभरणके कर्ता है। पं० जिनदास शास्त्रीके खयालसे ये भी आशाधरके शिष्य थे। परन्तु इसके प्रमाणमें उन्होंने जो उक्त ग्रन्थोंके पद्य उद्धृत किये हैं, उनसे तो इतना ही मालूम होता है कि आशाधरकी सूक्तियोंसे और ग्रन्थोंसे उनकी दृष्टि निर्मल हो गई थी। वे उनके साक्षात् शिष्य थे, या उनके सहवासमें रहे थे, यह प्रकट नहीं होता। आशाधर भी उनका कहीं स्पष्ट उल्लेख नहीं किया है। अब उन पद्योंपर विचार कीजिए।

मुनिसुव्रत काव्यके अन्तमें कहा है कि कुमार्गोंसे भरे हुए संसाररूपी वनमें जो एक श्रेष्ठ मार्ग था, उसे छोड़कर मैं बहुत काल तक भटकता रहा, अन्तमें बहुत थककर किसी तरह काललब्धिवश उसे फिर पाया, सो अब जिन-वचनरूप क्षीरसागरसे उद्धृत किये हुए धर्मामृत ( आशाधरके धर्मामृतशास्त्र ? ) को सन्तोषपूर्वक पी पीकर और विगतश्रम होकर मैं अर्हद्भगवानका दास होता हूँ[1]।'

मिथ्यात्व कर्म-पटलसे बहुत काल तक ढँकी हुई मेरी दोनों आँखें जो कुमार्गमें ही जाती थीं, आशाधरकी उक्तियोंके विशिष्ट अंजनसे स्वच्छ हो गईं और इस लिए अब मैं सत्पथका आश्रय लेता हूँ[2]।

---

श्रीमन्मालवदेशमग्ल्पुरे म्लेच्छप्रतापागते
भग्ना मूर्तिरथोभियोजितशिरा सम्पूर्णतामाययौ।
यस्योपद्रवनाशिन कलियुगेऽनेकप्रभावैर्युत,
स श्रीमानभिनन्दन स्थिरयन दिग्वाससां शासन॥ ३४॥

१ धावन्कापथसभृते भववने सन्मार्गमेकं परम्
त्यक्त्वा श्रान्ततरश्चिराय कथमप्यासाद्य कालादमुम्।
सद्धर्मामृतमुद्धृतं जिनवचःक्षीरोदधेरादरात्,
पायं पायमितः श्रमःसुखपथं दासो भवाम्यर्हतः॥ ६४॥

२ मिथ्यात्वकर्मपटलैश्चिरमावृते मे युग्मे दृशो कुपथयाननिदानभूते।
आशाधरोक्तिलसदंजनसंप्रयोगैरच्छीकृते पृथुलसत्पथमाश्रितोऽस्मि॥ ६५॥

इसी तरह पुरुदेवचम्पूके अन्तमें आँखोंके बदले अपने मनके लिए कहा है कि "मिथ्यात्वकी कीचड़से गँदले हुए मेरे इस मानसमें जो कि अब आशाधरकी सूक्तियोंकी निर्मलीके प्रयोगसे प्रसन्न या स्वच्छ हो गया है[1]।"

भव्यजनकण्ठाभरणमें भी आशाधरकी इसी तरह प्रशंसा की है कि उनकी सूक्तियाँ भवभीरु गृहस्थों और मुनियोंके लिए सहायक हैं[2]।

इन पद्योंमें स्पष्ट ही उनकी सूक्तियों उनके सद्ग्रन्थोंका ही संकेत है जिनके द्वारा अर्हद्दासको सन्मार्गकी प्राप्ति हुई थी, गुरु-शिष्यत्वका नहीं।

हाँ, चतुर्विंशति-प्रबन्धकी पूर्वोक्त कथाको पढ़नेके बाद हमारा यह कल्पना करनेको जी अवश्य होता है कि कहीं मदनकीर्ति ही तो कुमार्गमें ठोकरें खाते खाते अन्तमें आशाधरकी सूक्तियोंसे अर्हद्दास न बन गये हों। पूर्वोक्त ग्रन्थोंमें जो भाव व्यक्त किये गये हैं, उनसे तो इस कल्पनाको बहुत पुष्टि मिलती है और फिर यह 'अर्हद्दास' नाम भी विशेषण जैसा ही मालूम होता है, वास्तविक नाम नहीं। यह नाम तो एक तरहकी भावुकता और विनयशीलता ही प्रकट करता है।

इस सम्बन्धमें एक बात और भी नोट करने लायक है कि अर्हद्दासके ग्रन्थोंका प्रचार प्रायः कर्नाटक प्रान्तमें ही रहा है जहाँ कि वे चतुर्विंशतिप्रबन्धकी कथाके अनुसार सुमार्गसे पतित होकर रहने लगे थे और जैसा कि शब्दार्णवचन्द्रिकाकी प्रशस्तिसे मालूम होता है उनके गुरु विशालकीर्ति भी वहाँ पहुँच गये थे। खूब संभव है कि उन्हींके प्रयत्नसे वे सत्पथपर लौट आये हों और फिर अर्हद्दास बन गये हों।

५ **बिल्हण कवीश**—बिल्हण नामके अनेक कवि हो गये हैं। उनमें विद्यापति बिल्हण बहुत प्रसिद्ध हैं, जिनका बनाया हुआ विक्रमांकदेव-चरित है। यह कवि काश्मीरनरेश कलशके राज्य-कालमें वि० सं० ११११ के लगभग काश्मीरसे चला था और जिस समय धारामें पहुँचा उस समय भोजदेवकी मृत्यु हो चुकी थी। इससे वे आशाधरके प्रशंसक नहीं हो सकते। भोजके पाँचवीं

१ मिथ्यात्वपङ्ककलुषे मम मानसेऽस्मिन्नाशाधरोक्तिकतकप्रसरैः प्रसन्ने।
उल्लासितेन शरदा पुरुदेवभक्त्या तच्चम्पुदम्भजलजेन समुज्जजृम्भे॥

२ सूक्त्यैव तेषां भवभीरवो ये गृहाश्रमस्थाश्चरितात्मधर्माः।
त एव शेषाश्रमिणां सहायधन्याः स्युराशाधरसूरिमुख्याः॥ २३६

पीढ़ीके राजा विन्ध्यवर्माके मंत्री बिल्हण उनसे बहुत पीछे हुए हैं। चौर-पंचासिका या बिल्हण-चरितका कर्ता बिल्हण भी इनसे भिन्न था। क्योंकि उसमें जिस वैरिसिंह राजाकी कन्या शशिकलाके साथ बिल्हणका प्रेम-सम्बन्ध वर्णित है वह वि० सं० १०० के लगभग हुआ है। शार्ङ्गधर-पद्धति, सूक्तमुक्तावली आदि सुभाषित-संग्रहोंमें बिल्हण कविके नामसे ऐसे बहुतसे श्लोक मिलते हैं जो न विद्यापति बिल्हणके विक्रमांकदेवचरित और कर्णसुन्दरी नाटिकामें हैं और न चौरपंचासिकामें। क्या आश्चर्य है जो वे इन्हीं बिल्हण कविके हों[1]।

मांडूमें मिले विन्ध्यवर्माके लेखमें इन बिल्हणका इन शब्दोंमें उल्लेख किया है—"विन्ध्यवर्मनृपतेःप्रसादभूसान्धिविग्रहकबिल्हणः कविः।" अर्थात् बिल्हणकवि विन्ध्यवर्माके कृपापात्र और परराष्ट्र-सचिव थे।

६ **देवचन्द्र**—इन्हें आशाधरने व्याकरण-शास्त्रमें पारंगत किया।

७ **विनयचन्द्र**—इष्टोपदेशकी टीकाके अनुसार ये सागरचन्द्रके शिष्य थे और इन्हें आशाधरने धर्मशास्त्रका अध्ययन कराया था। इन्हींके कहनेसे इष्टोपदेशकी टीका बनाई गई।

८ **मदनोपाध्याय**—हमारा अनुमान है कि ये विन्ध्यवर्माके सधिविग्रहिक मंत्री बिल्हण कवीशके ही पुत्र होंगे[2]। 'बाल-सरस्वती' नामसे ये प्रख्यात थे और मालवनरेश अर्जुनवर्माके गुरु थे। अर्जुनवर्माने अपनी अमरु-शतककी सजीवनी टीकामें जगह जगह 'यदुक्तमुपाध्यायेन बाल-सरस्वत्यापरनाम्ना मदनेन' लिखकर इनके अनेक पद्य उद्धृत किये हैं। उनसे मालूम होता है

---

१ जैनस्तोत्रसन्दोह द्वि० भा० (मंत्राधिराज चिन्तामणि) में बिल्हणकविकृत श्रीपार्श्वनाथस्तोत्र प्रकाशित हुआ है। इसमें ९ पद्य हैं। अन्तका पद्य—

इति जिनमते स्तोत्रं चित्रं महाकविबिल्हण-
ग्रथितमखिलत्रैलोक्यैकप्रकाशनभास्वन्।
पठति सततं यः श्रद्धावान्न मज्जति सज्जनो
भवजलनिधौ स प्रद्युम्नस्थितिं चिरयाश्रित॥ ९

आश्चर्य नहीं जो यह स्तोत्र आशाधरके ही प्रशंसक महाकवि बिल्हणका हो। पाटणके भंडारोंमें इसकी ताड़पत्रकी प्रतियाँ मिलती है। बिल्हणाष्टक भी इसका नाम है।

२ देखिए आगे प्रशस्तिके ६–७ वें पद्य।

कि मदनका कोई अलंकारविषयक ग्रन्थ था। इनकी पारिजातमंजरी नामकी एक नाटिका थी, जिसके दो अंक धारकी 'कमाल मौला' मसजिदमें पत्थरों-पर खुदे हुए मिले हैं। अनुमान किया जाता जाता है कि शेष अकोंके पत्थर भी उक्त मसजिदमें ही कहीं लगे होंगे। पहले यह नाटिका महाराजा भोज-देवद्वारा स्थापित शारदा-सदन नामक पाठशालामें उत्कीर्ण करके रक्खी गई थी और वहीं खेली गई थी। अर्जुनवर्मदेवके जो तीन दान-पत्र मिले हैं वे इन्हीं मदनोपाध्यायके रचे हुए हैं। उनके अंतमें लिखा है—" रचितमिदं राजगुरुणा मदनेन।" मदन गौड़ ब्राह्मण थे। आशाधरने इन्हें काव्य-शास्त्र पढ़ाया था।

९ पंडित जाजाक—इनकी प्रेरणासे प्रतिदिनके स्वाध्यायके लिए त्रिषष्टि-स्मृतिशास्त्रकी रचना की गई।

१० हरदेव--ये खण्डेलवाल श्रावक अल्हण-सुत पापा साहुके दो पुत्रोंमेंसे ( बहुदेव और पद्मसिंहमेंसे ) बहुदेवके पुत्र थे। उदयदेव और स्तंभदेव इनके छोटे भाई थे। इन्हींकी विज्ञप्तिसे अनगारधर्मामृतकी भव्यकुमुदचन्द्रिका टीका लिखी गई।

११ महीचन्द्र साहु--ये पौरपाट वंशके अर्थात् पोरवाड़ या परवार जातिके सुमुद्धर श्रेष्ठीके लड़के थे। इनकी प्रेरणासे सागारधर्मामृतकी टीकाकी रचना हुई और इन्होंने उसकी पहली प्रति लिखी।

१२ धनचन्द्र—इनका और कोई परिचय नहीं मिला। सागारधर्म-टीकाकी रचनाके लिए इन्होंने भी उपरोध किया।

१३ केल्हण --ये खण्डेलवाल थे और इन्होंने जिन भगवानकी अनेक प्रतिष्ठायें कराके प्रतिष्ठा प्राप्त की थी। सूक्तियोंके अनुरागसे अर्थात् सुन्दर कवित्वपूर्ण रचना होनेके कारण इन्होंने 'जिनयज्ञ-कल्प' का प्रचार किया। यज्ञकल्पकी पहली प्रति भी इन्होंने लिखी।

१४ धीनाक—ये भी खण्डेलवाल थे। इनके पिताका नाम महण और माताका कमलश्री था। इन्होंने त्रिषष्टिस्मृतिशास्त्रकी सबसे पहली प्रति लिखी।

अब हम आशाधरके अन्तिम ग्रन्थ अनगार-धर्मामृत टीकाकी अन्त्य प्रशस्ति उद्धृत करते हैं जिसके आधारपर पूर्वोक्त सब बातें कही गई हैं। यह उनकी मुख्य प्रशस्ति है, अन्य ग्रन्थोंकी प्रशस्तियाँ इसीमें कुछ पद्य कम ज्यादा करके बनी हैं। उन न्यूनाधिक पद्योंको भी हमने टिप्पणीमें दे दिया है।

## मुख्य प्रशस्ति

श्रीमानस्ति सपादलक्षविषयः शाकम्भरीभूषण—
स्तत्र श्रीरतिधाम मण्डलकरं नामास्ति दुर्गं महत् ।
श्रीरत्न्यामुदपादि तत्र विमलव्याघ्रेरवालान्वया-
च्छ्रीसल्लक्षणतो जिनेन्द्रसमयश्रद्धालुराशाधरः ॥ १ ॥
सरस्वत्यामिवात्मानं सरस्वत्यामजीजनद् । यः पुत्रं छाहडं गुण्यं रंजितार्जुनभूपतिम् ॥२
" व्याघ्रेरवालवरवंशसरोजहंसः काव्यामृतौघरसपानसुतृप्तगात्रः ।
सल्लक्षणस्य तनयो नयविश्वचक्षुराशाधरो विजयतां कलिकालिदासः ॥ " ॥३
इत्युदयसेनमुनिना कविसुहृदा योऽभिनन्दितः प्रीत्या ।
" प्रज्ञापुंजोऽसी " ति च योऽभिहितो मदनकीर्तियतिपतिना ॥ ४ [5]

---

१–सपादलक्षको भाषामें सवालख कहते हैं । नागौर ( जोधपुर ) के आसपासका प्रदेश सवालख नामसे प्रसिद्ध है । वहाँ पहले चौहान राजाओंका राज्य था । फिर साँभर और अजमेरके चौहान राजाओंका सारा देश सपादलक्ष कहलाने लगा और उसके सम्बन्धसे चौहान राजाओंको ' सपादलक्षीय नृपति ' विशेषण दिया जाने लगा । साँभरको ही शाकभरी कहते है । साँभर झील जो नमकका आकर है, उस समय सवालख देशकी सिंगार थी, अर्थात् साँभरका राज्य भी तब सवालखमें शामिल था ।

२–मण्डलकर दुर्ग अर्थात् माडलगढका किला इस समय मेवाड़ राज्यमें है, परन्तु उस समय मेवाड़का सारा पूर्वीय भाग चौहानोंके अधीन था । चौहान राजाओंके बहुतसे शिलालेख वहाँ मिले हैं । अजमेर जब मुसलमानोंके कब्जेमें आया तब मांडलगढ भी उनके हाथ चला गया । उदयपुरसे १०० मील उत्तरपूर्वमें मांडलगढ़का किला है ।

३–अर्थात् अपने आपको जिस तरह सरस्वती ( वाग्देवता ) में प्रकट किया उसी तरह जिसने अपनी पत्नी सरस्वतीमें छाहड नामक गुणी पुत्रको जन्म दिया ।

४–मूलाराधना टीका ( शोलापुर ) जिस प्रतिपरसे प्रकाशित हुई है, उसमें प्रशस्तिके ये चार ही पद्य मिले हैं । आगेका पत्र गायब है ।

५–त्रिषष्टिस्मृतिशास्त्रकी प्रशस्तिमें प्रारम्भके दो पद्योंके बाद ' व्याघ्रेरवाल ' आदि पद्य न होकर ' म्लेच्छेशेन ' आदि पाँचवाँ पद्य है । उसके बाद ' श्रीमदर्जुनभूपाल ' आदि आठवाँ और फिर ' योद्राग्व्याकरणाब्धि ' आदि नवाँ पद्य दिया है ।

म्लेच्छेशेन सपादलक्षविषये व्याप्ते सुवृत्तक्षति-
त्रासाद्विन्ध्यनरेन्द्रदोःपरिमलस्फूर्जत्त्रिवर्गौजसि ।
प्राप्तो मालवमण्डले बहुपरीवारः पुरीमावसन्
यो धारामपठज्जिनप्रमितिवाक्शास्त्रे महावीरतः ॥ ५ ॥
" आशाधर त्वं मयि विद्धि सिद्धं निसर्गसौन्दर्यमजर्यमार्य ।
सरस्वतीपुत्रतया यदेतदर्थे परं वाच्यमयं प्रपञ्चः " ॥ ६ ॥
इत्युपश्लोकितो विद्वद्बिल्हणेन कवीशिना ।
श्रीविन्ध्यभूपतिमहासान्धिविग्रहिकेण यः ॥ ७ ॥
श्रीमदर्जुनभूपालराज्ये श्रावकसंकुले ।
जिनधर्मोदयार्थं यो नलकच्छपुरेऽवसत् ॥ ८ ॥

---

१-म्लेच्छेशेन साहिबुद्दीनतुरुष्कराजेन ।—भव्यकुमुदचन्द्रिका टीका ।

इस म्लेच्छराजाको ' साहिबुद्दीन तुरुष्क ' बतलाया है । यह गजनीका बादशाह शहाबुद्दीन गोरी ही है । इसने वि० स० १२४९ ( ई० स० ११९२ ) में पृथ्वीराजको हराकर दिल्लीको अपनी राजधानी बनाया था । उसी वर्ष अजमेरको भी अपने अधीन करके और अपने एक सरदारको सारा कारोबार सौंपकर वह गजनी लौट गया था । शहाबुद्दीनने पृथ्वीराज चौहानसे दिल्लीका सिंहासन छीनते ही अजमेरपर धावा किया होगा, क्योंकि अजमेर भी पृथ्वीराजके अधिकारमें था और उसी समय सपादलक्ष देश उसके अत्याचारोंसे व्याप्त हो रहा होगा । इसी समय अर्थात् विक्रम सवत् १२४९ के लगभग आशाधर धारामें आये होंगे ।

२–अनगारधर्मामृतकी मुद्रित टीकामें विन्ध्यभूपतिका खुलासा ' विजयवर्म-मालवाधिपति ' किया है, परन्तु हमारे अनुमानसे लिपिकारके दोषसे अथवा प्रूफ-संशोधककी असावधानीसे ही ' विन्ध्यवर्म ' की जगह ' विजयवर्म ' हो गया है । परमारवंशकी वंशावलियों और शिलालेखोंमें विन्ध्यवर्माका ' विजयवर्मा ' नामान्तर नहीं मिलता । श्रीयुत लेले और कर्नल लुअर्डने विन्ध्यवर्माका समय वि० स० १२७१ से १२३७ तक निश्चित किया है; परन्तु आशाधरके उक्त कथनसे कमसे कम १२४९ तक विन्ध्यवर्माका राज्य-काल माना जाना चाहिए । उक्त विद्वानोंने विन्ध्यवर्माके पुत्र और उत्तराधिकारी सुभटवर्मा ( सोहड ) का समय १२३७ तक माना है, परन्तु सुभटवर्मा १२३७ में राजा था, इसका कोई पुष्ट प्रमाण नहीं है, वह १२४९ के बाद ही राजपदपर आया होगा ।

३–नलकच्छपुरको इस समय नालछा कहते हैं । यह स्थान धार ( मालवा ) से १० कोसकी दूरीपर है । अब भी वहाँपर श्रावकोंके कुछ घर हैं, जैनमन्दिर भी है ।

यो द्राग्व्याकरणाब्धिपारमनयच्छुश्रूषमाणान्न कान्,
षट्तर्कीपरमास्त्रमाप्य न यतः प्रत्यर्थिनः केऽक्षिपन् ।
चेरुः केऽस्खलितं न येन जिनवाग्दीपं पथि ग्राहिताः,
पीत्वा काव्यसुधां यतश्च रसिकेष्वापुः प्रतिष्ठां न के ॥ ९ ॥

स्याद्वादविद्याविशदप्रसादः प्रमेयरत्नाकरनामधेयः ।
तर्कप्रबन्धो निरवद्यपद्यपीयूषपूरो वहति स्म यस्मात् ॥ १० ॥

सिद्ध्यंकं भरतेश्वराभ्युदयसत्काव्यं निबन्धोज्ज्वलं,
यस्त्रैविद्यकवीन्द्रमोदनसहं स्वश्रेयसेऽरीरचत् ।

---

१–त्रिषष्टिस्मृतिकी प्रशस्तिमें इस पद्यका नंबर पाँच है । उसके आगे नीचे लिखे पद्य हैं—

धर्मामृतादिशास्त्राणि कुशाग्रीयधियामपि ।
यः सिद्ध्यंकं महाकाव्यं रसिकानां मुदेऽसृजत् ॥ ६ ॥

सोहमाशाधरः कण्ठमलंकर्तुं सधर्मिणाम् ।
पञ्जिकालंकृतं ग्रन्थमिमं पुण्यमरीरचम् ॥ ७ ॥

क्वार्षमब्धिः क मद्धीस्तैस्तस्याप्येनच्छ्रुतं मया ।
पुण्यैः सद्भ्यः कथारत्नान्युद्धृत्य ग्रथितान्यनः ॥ ८ ॥

संक्षिप्यतां पुराणानि नित्यस्वाध्यायसिद्धये ।
इति पण्डितजाजाकाद्विज्ञप्तिः प्रेरिकात्र मे ॥ ९ ॥

यच्छद्मस्थतया किञ्चिदत्रास्ति स्खलितं मम ।
तत्संशोध्य पठन्त्वेनं जिनशासनभाक्तिकाः ॥ १० ॥

महापुराणान्तस्तत्त्वसंग्रहं पठतामिमं ।
त्रिषष्टिस्मृतिनामानं वृष्टिदेवी प्रसीदतु ॥ ११ ॥

प्रमारवंशवार्धीन्दुदेवपालनृपात्मजे ।
श्रीमज्जैतुगिदेवेऽसि स्थाम्नावन्तीमवत्यलम् ॥ १२ ॥

नलकच्छपुरे श्रीमन्नेमिचैत्यालयेऽसिधत् ।
ग्रन्थोऽयं द्विनवद्वयेकविक्रमार्कसमात्यये ॥ १३ ॥

खांडिल्यवंशे महणकमलश्रीसुतः सुदृक् ।
धीनाको वर्धतां येन लिखितास्याद्यपुस्तिका ॥ १४ ॥

योऽर्हद्वाक्यरसं निबन्धरुचिरं शास्त्रं च धर्मामृतं,
निर्माय न्यदधान्मुमुक्षुविदुषामानन्दसान्द्रे हृदि[1] ॥ ११ ॥
राजीमतीविप्रलम्भं नाम नेमीश्वरानुगम् ।
व्यधत्त खण्डकाव्यं यः स्वयंकृतनिबन्धनम् ॥ १२ ॥
आदेशात्पितुरध्यात्मरहस्यं नाम यो व्यधात् ।
शास्त्रं प्रसन्नगम्भीरं प्रियमारब्धयोगिनाम् ॥ १३ ॥
यो मूलाराधनेष्टोपदेशादिषु निबन्धनम् ।
व्यधत्तामरकोषे च क्रियाकलापमुज्जगौ[2] ॥ १४ ॥
रौद्रटस्य व्यधात्काव्यालंकारस्य निबन्धनम् ।
सहस्रनामस्तवनं सनिबन्धं च योऽर्हताम् ॥ १५ ॥
सनिबन्धं यश्च जिनयज्ञकल्पमरीरचत् ।
त्रिषष्टिस्मृतिशास्त्रं यो निबन्धालङ्कृतं व्यधात् ॥ १६ ॥
योऽर्हन्महाभिषेकार्चाविधिं मोहतमोरविम् ।
चक्रे नित्यमहोद्योतं स्नानशास्त्रं जिनेशिनाम् ॥ १७ ॥
रत्नत्रयविधानस्य पूजामाहात्म्यवर्णकम् ।
रत्नत्रयविधानाख्यं शास्त्रं वितनुते स्म यः[3] ॥ १८ ॥

---

१–इसके आगेके 'राजीमती' और 'आदेशात्' आदि दो पद्य सागारधर्मामृत और जिनयज्ञकल्पकी प्रशस्तियोंमें नहीं है।

२–पहले भ्रमवश यह समझ लिया था कि अमरकोशकी जो पं० आशाधरकी लिखी टीका है, उसका नाम 'क्रिया-कलाप' होगा। इस विषयमें मेरे 'विद्वद्रत्नमाला'के लेखका अनुसरण करके प्रायः सभी विद्वानोंने इसी गल्तीको दुहराया, वास्तवमें क्रिया-कलाप पं० आशाधरका एक अलग ग्रन्थ है।

३–इस पद्यके आगे जिनयज्ञकल्पमें नीचे लिखे पद्य दिये हैं—

प्राच्यानि संचर्च्य जिनप्रतिष्ठाशास्त्राणि दृष्ट्वा व्यवहारमैन्द्रं ।
आम्नायविच्छेदतमश्छिदेयं ग्रन्थः कृतस्तेन युगानुरूपः ॥ १८ ॥
खाण्डिल्यान्वयभूषणाल्हणसुतः सागारधर्मे रतो,
वास्तव्यो नलकच्छचारुनगरे कर्ता परोपक्रियाम् ।
सर्वज्ञार्चनपात्रदानसमयोद्योतप्रतिष्ठाग्रणीः,
पापासाधुरकारयत्पुनरिमं कृत्वोपरोधं मुहुः ॥ १९ ॥

आयुर्वेदविदामिष्टं व्यक्तुं वाग्भटसंहिताम् ।
अष्टाङ्गहृदयोद्योतं निबन्धमसृजच्च यः ॥ १९ ॥

सोहमाशाधरोऽकार्षं टीकामेतां मुनिप्रियाम् ।
स्वोपज्ञधर्मामृतोक्तयतिधर्मप्रकाशिनीम् ॥ २० ॥

शब्दे चार्थे च यत्किंचिदत्रास्ति स्खलितं मम ।
छद्मस्थभावात् संशोध्य सूरयस्तत्पठन्त्विमाम् ॥ २१ ॥

नलकच्छपुरे पौरपौरस्त्यः परमार्हतः ।
जिनयज्ञगुणौचित्यकृपादानपरायणः ॥ २२ ॥

खंडिल्यान्वयकल्याणमाणिक्यं विनयादिमान् ।
साधुः पापाभिधः श्रीमानासीत्पापपराङ्मुखः ॥ २३ ॥

तत्पुत्रो बहुदेवोऽभूदाद्यः पितृभरक्षमः ।
द्वितीयः पद्मसिंहश्च पद्मालिंगितविग्रहः ॥ २४ ॥

बहुदेवात्मजाश्चासन् हरदेवः स्फुरद्गुणः ।
उदयी स्तम्भदेवश्च त्रयस्त्रैवर्गिकादृताः ॥ २५ ॥

मुग्धबुद्धिप्रबोधार्थं महीचन्द्रेण साधुना ।
धर्मामृतस्य सागारधर्मटीकास्ति कारिता ॥ २६ ॥

---

विक्रमवर्षसपंचाशीति द्वादशशतेष्वतीतेषु,
आश्विनसितान्त्यदिवसे साहसमल्लापराख्यस्य ।
श्रीदेवपालनृपतेः प्रमारकुलशेखरस्य सौराज्ये,
नलकच्छपुरे सिद्धो ग्रन्थोयं नेमिनाथचैत्यगृहे ॥ २० ॥
अनेकार्हत्प्रतिष्ठासप्रतिष्ठैः केल्हणादिभिः ।
सद्य सूक्तानुरागेण पठित्वाय प्रचारित ॥ २१ ॥
नन्द्यात्खाण्डिल्यवंशोत्थः केल्हणो न्याम(य ?) वित्तर ।
लिखितो येन पाठार्थमस्य प्रथमपुस्तकम् ॥ २३ ॥

१—यह पद्य सागारधर्मामृत-टीकामें और जिनयज्ञकल्पमें ११ नंबरके बाद दिया है ।

२—इसके बदले सागारधर्मामृत-टीकामें नीचे लिखा हुआ पद्य है—

सोऽहमाशाधरो रम्यामेतां टीकां व्यरीरचम् ।
धर्मामृतोक्तसागारधर्माध्यायगोचराम् ॥ १८ ॥

तस्यैव यतिधर्मस्य कुशाग्रीयधियामपि ।
सुदुर्बोधस्य टीकायै प्रसादः क्रियतामिति ॥ २७ ॥

हरदेवेन विज्ञप्तो धनचन्द्रोपरोधत ।
पंडिताशाधरश्चक्रे टीकां क्षोदक्षमामिमाम् ॥ २८ ॥

विद्वद्भिर्भव्यकुमुदचन्द्रिकेत्याख्ययोदिता ।
द्विष्टाप्याकल्पमेषास्तां चिन्त्यमाना मुमुक्षुभिः ॥ २९ ॥

प्रमारवंशवार्धीन्दुदेवपालनृपात्मजे ।
श्रीमज्जैतुगिदेवेसि स्थाम्नाऽवन्तीनऽवत्यलम् ॥ ३० ॥

नलकच्छपुरे श्रीमन्नेमिचैत्यालयेऽसिधत् ।
विक्रमाब्दशतेष्वेषा त्रयोदशसु कार्तिके[1] ॥ ३१ ॥

---

१–इसके स्थानपर सागरधर्मामृतमें निम्नलिखित श्लोक हैं—

नलकच्छपुरे श्रीमन्नेमिचैत्यालयेऽसिधत् ।
टीकेयं भव्यकुमुदचन्द्रिकेत्युदिता बुधैः ॥ २० ॥

षण्णवद्व्येकसंख्यानविक्रमाकसमात्यये ।
सप्तम्यामसिते पौषे सिद्धेयं नदनाच्चिरम् ॥ २१ ॥

श्रीमान् श्रेष्ठिसमुद्धरस्य तनयः श्रीपौरपाटान्वय—
व्योमेन्दुः सुकृतेन नन्दतु महीचन्द्रो यदभ्यर्थनात् ।
चक्रे श्रावकधर्मदीपकमिमं ग्रन्थं बुधाशाधरो
ग्रन्थस्यास्य च लेखितोऽपि विदधे येनादिमः पुस्तकः ॥ २२ ॥

और इष्टोपदेश-टीकाकी प्रशस्तिमें नीचे लिखे तीन पद्य मिलते हैं—

विनयेन्दुमुनेर्वाक्याद्भव्यानुग्रह हेतुना । इष्टोपदेश टीकेयं कृताशाधरधीमता ॥ २ ॥
उपशम इव मूर्तः सागरेन्दुमुनीन्द्रादजनि विनयचन्द्रः सच्चकोरैकचन्द्रः ।
जगदमृतसगर्भा शास्त्रसदर्भगर्भः शुचिचरितवरिष्णोर्यस्य धिन्वति वाचः ॥
जयन्ति जगतीवन्द्या श्रीमन्नेमिजिनांह्रयः । रेणवोऽपि शिरोराज्ञामारोहन्ति यदाश्रिताः ॥३॥

# विक्रमका नेमिचरित

काव्यमालाके द्वितीय गुच्छकमें यह काव्य नेमिदूतके नामसे प्रकाशित हुआ है। पर वास्तवमें इसका नाम 'नेमिचरित' है[1]। यह 'मेघदूत'के ढँगका काव्य है और मेघदूतके ही चरण लेकर इसकी रचना की गई है। शायद इसीलिए इसे नेमिदूत नाम मिला है। परन्तु यथार्थमें इसमें दूतपना कुछ भी नहीं है। न तो इसमें नेमिनाथ दूत बनाये गये है और न उनके लिए कोई दूसरा दूत बना है। राजीमतीने नेमि भगवानको ससारासक्त करनेके लिए जो जो प्रयत्न किये हैं, जो जो अनुनय विनय किये हैं और जो जो विरह-व्यथायें सुनाई हैं उन्हींका वर्णन करके यह हृदयद्रावक काव्य बना है। अन्तमें राजामतीके सारे प्रयत्न निष्फल हुए। नेमिनाथने उसे संसारका स्वरूप समझाया, विषय-भोगोंका परिणाम दिखलाया, मानव-जन्मकी सार्थकता बतलाई और इसका फल यह हुआ कि राजीमती स्वयं देह-भोगोंसे उदास होकर साध्वी हो गई। यदि अन्तके दो श्लोकोंमें ये पिछली बातें न कही गई होतीं, तो इस काव्यका 'राजीमती-विप्रलम्भ' या 'राजीमती-विलाप' अथवा ऐसा ही और कोई नाम अन्वर्थक होता; परन्तु अन्तिम श्लोकोंसे इसमें नेमिनाथको प्रधानता प्राप्त हो गई है, राजीमतीके सारे विरह-विलाप उनके अटल निश्चय और उच्च चरित्रके पोषक हो गये हैं; इसलिए इसमें सन्देह नहीं कि इसका 'नेमिचरित' नाम यथार्थ है।

इस काव्यकी रचना सुन्दर और भावपूर्ण है। परन्तु जगह जगह क्लिष्टता आ गई है। दूरान्वयता बहुत है। प्रयत्न करनेसे विशेष परिश्रमसे कविका हृद्गत

---

१-. .. प्रवरकवितु कालिदासस्य काव्या—
दन्त्यं पादं सुपदरचितान्मेघदूताद् गृहीत्वा।
श्रीमन्नेमेश्चरितविशदं सांगणस्यांगजन्मा।
चक्रे काव्यं बुधजनमनःप्रीतये विक्रमाख्यः॥

आशय समझमें आता है। पर इसमें कविका दोष नहीं—उसे लाचार होकर ऐसा करना पड़ा है। कालिदासके सुप्रसिद्ध काव्य मेघदूतके प्रत्येक श्लोकके चौथे चरणको अपने प्रत्येक श्लोकका चौथा चरण मानकर कविने इस काव्यकी रचना की है। ऐसी दशामें चौथे चरणोंके शब्दों, वाक्यों, और उनके आशयोंकी अधीनतामें पड़कर कवि और करता ही क्या? अपने हृद्गत भावोंको दूसरे कविके शब्दों, वाक्यों और आशयोंके द्वारा रुद्ध हुए मार्गमेंसे प्रकट करनेके सिवा उसे कोई गति ही न थी। ऐसी परिस्थितिमें काव्यमें क्लिष्टता आना ही चाहिए। किन्तु इस पराधीन कार्यमें भी कविने जो काव्य-कुशलता और जो मार्मिकता दिखलाई है, उससे अनुमान हो सकता है कि यदि कवि अपने भावोंको स्वच्छन्दतापूर्वक प्रकट करनेका, अपनी भावधाराको विना बाधाके बहनेका मौका पाता, तो इसमें कोई सन्देह नहीं कि यह काव्य और भी सुन्दर बन जाता।

इस काव्यके बनानेमें कविको कितना परिश्रम करना पड़ा होगा, इसका अनुमान पाठक तब कर सकेंगे जब मेघदूतको सामने रखकर इस काव्यको पढ़ेंगे और मेघदूतके चौथे चरणोंके मूल भावोंके साथ इसके चौथे चरणोंके भावोंका मिलान करेंगे। मेरी समझमें यह काम वैसा ही कठिन है जैसा कि आमके एक पौधेको काटकर उसकी पीढ़में दूसरे पौधेकी कलमको जोड़ देना और दोनोंके शरीरको, रसको और चेतनाशक्तिको एक कर देना। पूरे काव्यका पाठ करके हम देखते हैं कि कविने इस कठिन कार्यमें काफी सफलता प्राप्त की है।

इस काव्यके कर्त्ताका नाम विक्रम है। वह सांगणका पुत्र था। नेमिचरितके अन्तिम श्लोकसे कविका केवल इतना ही परिचय मिलता है। वह किस समय हुआ, किस वंशमें हुआ, किस स्थानमें उसका निवास था, उसने और किन किन ग्रन्थोंकी रचना की, इत्यादि बातोंका कुछ भी पता नहीं चलता।

ऋषभदास नामके एक श्वेताम्बर सम्प्रदायके कवि हो गये हैं जिनके बनाये हुए कुमारपालरास (वि० सं० १६७०), हीरविजयसूरिरास (वि० सं० १६८५) आदि गुजराती भाषाके ग्रन्थ मिले हैं। मेरे स्व० मित्र मोहनलालजी देसाईने इनका काव्य-काल वि० सं० १६६६ से १६८६ तक निश्चित किया है। इनके पिताका नाम संघवी सांगण था और ये खम्भातके रहनेवाले थे। पहले हमने अनुमान किया था कि उक्त सांगणके ही पुत्र और ऋषभदासके भाई ये विक्रम होंगे परन्तु अभी हाल ही मालूम हुआ है कि नेमिचरितकी एक प्रति वि० सं०

१६०२ की लिखी हुई बालूचरके गट्टूबाबूके संग्रहमें मौजूद है, इसलिए विक्रम कवि ऋषभदासके भाई नहीं हो सकते। इसके सिवाय ऋषभदासने अपने किसी ग्रन्थमें विक्रमका कोई जिक्र भी नहीं किया है।

खम्भातके चिन्तामणि-पार्श्वनाथमन्दिरमें एक विस्तृत शिलालेख है[1] जो वि० स० १३५२ का है। इस लेखके २८ वें से लेकर ३१ वें नम्बर तकके पद्योंमें मालवा, सपादलक्ष और चित्रकूट ( चित्तोड़ ) से खम्भातमें आये हुए सागण, जयता और प्रल्हादन आदि धनी श्रावकोंका उल्लेख है[2] जिन्होंने उक्त मन्दिरकी निरन्तर पूजा होते रहनेके लिए व्यापारपर कुछ लाग बाँध दी थी। इनमेंसे सागण हुंकारवंश ( हूंबड़ ) के और जयता सिंहपुरवंश ( नरसिंहपुरा ) के थे। संभव है कि इनमेंसे पहले श्रावक सागणके ही पुत्र विक्रम हों और ये सागण आदि दिगम्बर सम्प्रदायके मालूम होते हैं। क्योंकि इस लेखके चौथे पद्यमें सहस्रकीर्तिका[3] और सत्ताईसवें पद्यमें यशःकीर्ति[4] गुरुका उल्लेख है और ये दोनों दिगम्बर साधु हैं। इसके सिवाय हूंबड़ और नरसिंहपुरा जातियोंके श्रावक इस समय भी दिगम्बर आम्नायके अनुयायी हैं।

यों काव्यके विषयसे तो कवि श्वेतांबर या दिगम्बर किस सम्प्रदायका था, इसका कुछ पता नहीं लगता क्योंकि काव्यमें जो कुछ कहा गया है वह साम्प्रदायिक मत-भेदकी सीमासे बाहर है।

मेघदूतके यक्षने प्रेयसीके पास सन्देश भेजनेके लिए बादलोंको मार्ग बतलाया है

---

१–देखो, मुनि श्रीजिनविजयजी सम्पादित 'प्राचीन-जैन-लेखसंग्रह' का ४४९ नं० का शिलालेख। इस लेखकी बहुत-सी पंक्तियोंका कुछ अंश नष्ट हो गया है। प्राचीन मन्दिर शायद वि० स० ११६५ में बना था और १३५२ में उसका जीर्णोद्धार हुआ है जब कि यह लेख उत्कीर्ण हुआ।

२–हुंकारवंशजमहर्घमणीयमानः श्रीसागणः प्रगुणपुण्यकृतावतारः।
नारेशसन्निभयशो जिनशासनार्हो निःशेषकल्मषविनाशनभव्यवर्णः॥
सिंहपुरवंशजन्मा जयताख्यो विजित एनसः पक्षः।. .इत्यादि।
अत्रागमन्मालवदेशतोऽमी सपादलक्षादथ चित्रकूटात्।.

३–दिनोदयः स चक्रे गुरुगगनाभ्युदितः सहस्रकीर्तिः॥

४–गुरुपदे बुधवर्ण्यो यशःकीर्तिः यशोनिधिः।

कि तुम अमुक स्थानोंसे होकर जाओगे; तो उसके समीप पहुँच जाओगे। इस मार्ग-सूचनमें कालिदासने अपने भूगोल-ज्ञानका विलक्षण परिचय दिया है। विद्वानोंने निश्चय किया है कि उनके वर्णनमें देश-स्थानसबंधी कोई भूल नहीं है। मानो कालिदासने स्वयं पर्यटन करके उक्त सब स्थान और नगरादि देखकर अपना काव्य लिखा था।

यही बात नेमिचरितमें भी है। इस कविकी भी इस विषयमें अच्छी जानकारी थी। यद्यपि उसका वर्णित क्षेत्र कालिदासके जितना बड़ा नहीं है; तो भी उसने उसमें पर्यटन किया है और स्वयं आँखों देखे हुए स्थानोंका वर्णन किया है;

नीचे उन थोड़ेसे स्थानोंके विषयमें खुलासा किया जाता है जिनका वर्णन नेमिचरितमें आया है—

( १ ) रामगिरि ( श्लोक १ )—मेघदूतका रामगिरि रामटेक है। परन्तु नेमिचरितके कर्त्ताने यह नाम गिरिनारके लिए दिया है। ऊर्जयन्तगिरि, रैवताद्रि आदि नाम तो गिरिनारके जगह जगह मिलते हैं; पर यह नाम इस काव्यके अतिरिक्त कहीं नहीं देखा गया। सभव है कि कविने मेघदूतके चतुर्थ चरणके वशवर्ती होकर जिसमें कि 'रामगिरि' नाम पड़ा हुआ है—गिरिनारका नाम रामगिरि न होनेपर भी अगत्या मान लिया हो और हमारे देशमें 'राम' शब्द इतना पूज्य है कि उसे किसी भी पूज्य तीर्थके लिए विशेषणरूपमें देना अनुचित भी नहीं।

( २ ) द्वारिका ( श्लोक १६ )—गिरिनारसे द्वारिका वायव्य-कोणमें है। इसलिए इस श्लोकमें कहा है कि द्वारिका जानेके लिए आपको उत्तरकी ओर जाकर फिर पश्चिमको जाना पड़ेगा।

( ३ ) वेत्रवती ( श्लोक २६ )—यह द्वारिकाके प्राकारके पास है। ६४ वें श्लोककी गोमती और यह एक ही मालूम होती है। गोमती अब भी गोमती ही कहलाती है; वेत्रवती या तो इसका दूसरा नाम होगा, या उसमें बेत अधिक होंगे, इसलिए कविने उसका इस अन्वर्थक नामसे उल्लेख किया होगा। मेघदूतके जिस चरणकी यह समस्यापूर्ति है उसमें यह शब्द पड़ा हुआ है; इसलिए कवि ऐसा करनेके लिए विवश था। मेघदूतकी वेत्रवती 'मालवे' की 'बेतवा' नदी है।

( ४ ) स्वर्णरेखा ( श्लोक ३२ और ४५ )—यह नदी गिरिनार पर्वतसे ही

निकली है । छोटी-सी पहाड़ी नदी है । इसकी रेतमें सोनेका बहुत सूक्ष्म अंश अब भी पाया जाता है । इसे लोग 'सुवरणा' कहते हैं । आगे चलकर यह नदी शायद किसी दूसरे नामसे प्रसिद्ध हुई है ।

( ५ ) क्रीडापर्वत ( श्लोक २७ )—'तुलसीश्याम' नाम पर्वतको लोग श्रीकृष्णका क्रीडापर्वत कहते हैं । इसपर रूठी रुक्मिणीकी मूर्ति बनी हुई है ।

( ६ ) वामनराजाकी नगरी ( श्लोक ३२ )—इसको इस समय वणथली कहते हैं, जो कि 'वामनस्थली'का अपभ्रंश है । यह जूनागढ़ स्टेटका एक कस्बा है, और जूनागढ़से लगभग ५ कोसकी दूरीपर है । यहाँ वह स्थान भी बना हुआ है, जहाँ विष्णुने तीन पैरसे पृथ्वी मापी थी ।

( ७ ) भद्रा ( श्लोक ५० )—यह नदी इस समय 'भादर' नामसे प्रसिद्ध है । यह जसदणके पासके पर्वतसे निकली और नवीबन्दरसे आगे अरब समुद्रमें मिली है । कविने इसके सगमस्थलका ही वर्णन किया है ।

( ८ ) पौर ( श्लोक ५१ )—यह इस समय पोरबन्दरके नामसे प्रसिद्ध है । भद्रा ( भादर ) को पार करनेके बाद कविने इस नगरके मिलनेकी बात कही है ।

( ९ ) गन्धमादन और वेणुन पर्वत ( श्लोक ५३ और ६१ )—हालार और बरडो प्रान्तके बीचकी पर्वतश्रेणीको 'बरडो' कहते हैं । संभवतः इसी श्रेणीके किन्हीं दो पर्वतोंका नाम गन्धमादन और वेणुन होगा । कविने इन दोनोंका वर्णन पोरबन्दरसे आगे चलकर किया है ।

मेघदूतके मूल पद्य ११५ हैं और १० पद्य क्षेपक बतलाये जाते हैं । पर इस काव्यमें क्षेपकसहित सभी पद्योंके चरणोंकी पूर्ति की गई है और इसीलिए इसमें १२५ पद्य हैं । इससे मालूम होता है कि कविके समयमें उक्त क्षेपक पद्य प्रचलित थे ।

यह काव्य काव्यमालामें बहुत समय पहले छप चुका है । स्व० पं० उदयलालजी काशलीवालने इसका हिन्दी अनुवाद भी किया था, जो प्रकाशित हो चुका है ।

# हस्तिमल्ल

दिगम्बर ग्रन्थकारोंमें हस्तिमल्लका एक विशेष स्थान है। क्योंकि जहाँतक हम जानते हैं रूपक या नाटक उनके सिवाय और किसीके नहीं मिले हैं। श्रव्य काव्य तो बहुत लिखे गये परन्तु दृश्य काव्योंकी ओर किसीका ध्यान ही नहीं गया। हस्तिमल्लने साहित्यके इस अंगको खूब पुष्ट किया।

हस्तिमल्लके पिताका नाम गोविन्द भट्ट था। वे वत्सगोत्री ब्राह्मण थे। समन्तभद्रके देवागम-स्तोत्रके प्रभावसे उन्होंने मिथ्यात्व छोड़ दिया था और सम्यग्दृष्टि हो गये थे। उन्हें स्वर्णयक्षी नामक देवीके प्रसादसे छह पुत्र उत्पन्न हुए—१ श्रीकुमार कवि, २ सत्यवाक्य, ३ देवरवल्लभ, ४ उदयभूषण, ५ हस्तिमल्ल और ६ वर्धमान[1]। अर्थात् वे अपने पिताके पाँचवें पुत्र थे। ये छहोंके छहों पुत्र कवीश्वर थे। इस तरह गोविन्द भट्टका सारा परिवार सुशिक्षित और गुणी था।

सरस्वतीस्वयंवरवल्लभ, महाकवितल्लज और सूक्ति-रत्नाकर उनके विरुद थे[2]। उनके बड़े भाई सत्यवाक्यने 'कवितासाम्राज्यलक्ष्मीपति' कहकर उनकी

---

१-गोविन्दभट्ट इत्यासीद्विद्वान्मिथ्यात्ववर्जित, देवागमनसूत्रस्य श्रुत्या सद्दर्शनान्वित।
अनेकान्तमत तत्त्वं बहुमेने विदांवर, नन्दनास्तस्य संजाता वर्धिताखिलकोविदा॥
दाक्षिणात्या जयन्त्यत्र स्वर्णयक्षीप्रसादत, श्रीकुमारकवि. सत्यवाक्यो देवरवल्लभ।
उद्यद्भूषणनामा च हस्तिमल्लाभिधानका, वर्धमानकविश्चेति षड्भूवन्कवीश्वरा.॥

—वि० कौ०

२-अस्ति किल सरस्वतीस्वयंवरवल्लभेन भट्टारगोविन्दसूनुना हस्तिमल्लनाम्ना महाकवितल्लजेन विरचितं विक्रान्तकौरवं नाम रूपकमिति। —वि० कौ०

सूक्तियोंकी बहुत ही प्रशंसा की है[1]। राजावली कथेके कर्त्ताने उन्हें उभयभाषा-कवि-चक्रवर्ती लिखा है[2]।

हस्तिमल्लने विक्रान्तकौरवके अन्तमें जो प्रशस्ति दी है, उसमें समन्तभद्र, शिवकोटि, शिवायन, वीरसेन, जिनसेन और गुणभद्रका उल्लेख करके कहा है कि उनकी शिष्य-परम्परामें असंख्य विद्वान् हुए और फिर गोविन्द भट्ट हुए जो देवागमके प्रभावसे सम्यग्दृष्टि हुए। परन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि वे उक्त मुनिपरम्पराके कोई साधु या मुनि थे। जैसी कि जैनग्रन्थकर्त्ताओंकी साधारण पद्धति है उन्होंने गुरुपरम्पराका उल्लेख करके अपने पिताका परिचय दिया है।

हस्तिमल्ल स्वयं भी गृहस्थ थे[3]। उनके पुत्र-पौत्रादिका वर्णन ब्रह्मसूरिने अपने प्रतिष्ठासारोद्धारमें किया है। स्वयं ब्रह्मसूरि भी उनके वंशमें हुए हैं। वे लिखते हैं कि पाण्ड्य देशमें गुडिपत्तनके शासक पाण्ड्य नरेन्द्र थे, जो बड़े धर्मात्मा, वीर, कलाकुशल और पण्डितोंका सन्मान करनेवाले थे। वहाँ वृषभ तीर्थंकरका रत्न-सुवर्णजटित सुन्दर मन्दिर था, जिसमें विशाखनन्दि आदि विद्वान् मुनि रहते थे। गोविन्द भट्ट यहींके रहनेवाले थे। उनके श्रीकुमार आदि छह पुत्र थे। हस्तिमल्लके पुत्रका नाम पार्श्व पण्डित था जो अपने पिताके ही समान यशस्वी, धर्मात्मा और शास्त्रज्ञ था। यह अपने वशिष्ठ काश्यपादि गोत्रज बान्धवोंके साथ होय्सल देशमें जाकर रहने लगा, जिसकी राजधानी छत्रत्रयपुरी थी[4]। पार्श्व पंडितके चन्द्रप, चन्द्रनाथ और वैजय्य नामक तीन पुत्र थे। इनमें चन्द्रनाथ अपने

---

१-किं वीणागुणझङ्कृतैः किमथवा सान्द्रैर्मधुस्यन्दिभि-
र्विभ्राम्यत्सहकारकोरकशिखाकर्णावतंसैरपि।
पर्याप्ताः श्रवणोत्सवाय कवितासाम्राज्यलक्ष्मीपते
सत्यं नस्तव हस्तिमल्लसुभगास्तास्ताः सदासूक्तयः॥ —मै० क०

२-कनड़ी आदिपुराणकी पुष्पिकामें कविने स्वयं भी उभय-भाषाचक्रवर्ती लिखा है—"इत्युभयभाषाकविचक्रवर्तिहस्तिमल्लविरचितपूर्वपुराणमहाकथायां दशमपर्वम्।"

३-परवादिहस्तिनां सिंहो हस्तिमल्लस्तदुद्भवः।
गृहाश्रमी बभूवार्हच्छास्त्रादिप्रभावकः॥ १३॥

४-के० भुजबलि शास्त्रीका यह अनुमान है कि छत्रत्रयपुरी शायद द्वारसमुद्र (हलेबीडु) हो। यह होय्सल राजाओंकी राजधानी रही है।

परिवारके साथ हेमाचल ( होन्नूर ) मे जा बसे और दो भाई अन्य स्थानोंको चले गये। चन्द्रपके पुत्र विजयेन्द्र हुए और विजयेन्द्रके ब्रह्मसूरि, जिनके बनाये हुए त्रिवर्णाचार और प्रतिष्ठा-तिलक ग्रन्थ उपलब्ध हैं।

कविके जो पाँच भाई थे, उनसे हम प्रायः अपरिचित हैं। सत्यवाक्यको हस्तिमल्लने 'श्रीमती-कल्याण' आदि कृतियोंका कर्त्ता बतलाया है,[1] परन्तु उनका न तो यह ग्रन्थ ही अभीतक प्राप्त हुआ है और न अन्य कोई ग्रन्थ। नामसे ऐसा मालूम होता है कि श्रीमती-कल्याण भी नाटक ही होगा।

श्रीकुमार कविका 'आत्म-प्रबोध' नामका एक ग्रन्थ प्रकाशित हो चुका है, परन्तु वे हस्तिमल्लके ही बड़े भाई हैं या कोई और, इसका निर्णय नहीं हो सका।

गणरत्नमहोदधिके[2] कर्त्ता भी वर्द्धमान नामके हैं, पर वे हस्तिमल्लके भाई नहीं हो सकते। गणरत्नके कर्त्ता श्वेताम्बर सम्प्रदायके हैं और उन्होंने सिद्धराज जयसिंह ( वि० सं० ११५१–१२०० ) की प्रशंसामें कोई काव्य बनाया था। दिगम्बर सम्प्रदायपर उन्होंने कटाक्ष भी किये[3] हैं, और वे हस्तिमल्लसे बहुत पहले हुए हैं।

हस्तिमल्लका असली नाम क्या था, इसका पता नहीं। यह नाम तो उन्हें एक मत्त हाथीको वशमें करनेके उपलक्ष्यमें पाण्ड्य राजाके द्वारा प्राप्त हुआ था। उस समय उनका राजसभामें सैकड़ों प्रशंसा-वाक्योंसे सत्कार किया गया था।

इस हस्ति-युद्धका उल्लेख कविने अपने सुभद्राहरण नाटकमें भी किया और

---

१–एवं खल्वसौ श्रीमतीकल्याणप्रभृतीनां कृतीनां कर्त्रा सत्यवाक्येन सूक्तिरसावर्जित-चेतसा जायसा कनीयानप्युपश्लोकितः।—मै० कल्याण।

२–गणरत्नमहोदधिका रचनाकाल वि० सं० ११९७ है।

३–अकल्पितप्राणसमासमागमा मलीमसांगा धृतभैक्ष्यवृत्तयः।
निर्ग्रन्थतां त्वत्परिपन्थिनो गता जगत्पते किंत्वजिनावलम्बिनः॥
—ग० र० म० पृ० १६४

४–श्रीवत्सगोत्रजनभूषणगोपभट्टप्रेमैकधामतनुजो भुवि हस्तियुद्धात्।
नानाकलाम्बुनिधिपाण्ड्यमहेश्वरेण श्लोकैः शतैस्सदसि सत्कृतवान् बभूव॥
—विक्रान्तकौरव

साथ ही यह भी बतलाया है कि कोई धूर्त जैन मुनिका रूप धारण करके आया था और उसको भी हस्तिमल्लने परास्त कर दिया था[1]।

हस्तिमल्लने पाण्ड्यराजाका अनेक जगह उल्लेख किया है। वे उनके कृपापात्र थे और उनकी राजधानीमें अपने विद्वान् आप्तजनोंके साथ आ बसे थे। राजाने अपनी सभामें उन्हें खूब ही सम्मानित किया था। पाण्ड्यमहीश्वर अपने भुज-बलसे कर्नाटक प्रदेशपर शासन करते थे[2]।

कविने पाण्ड्यमहीश्वरका कोई नाम नहीं दिया है। सिर्फ इतना ही मालूम होता है कि वे थे तो पाण्ड्यदेशके राजवंशके, परन्तु कर्नाटकमें आकर राज्य करने लगे थे।

दक्षिण कर्नाटकके कार्कल स्थानपर उन दिनों पाण्ड्यवंशका ही शासन था। यह वंश भैरवपाण्ड्यके नामसे विख्यात था। वह जैनधर्मका अनुयायी था और इसमें अनेक विद्वान् तथा कलाकुशल राजा हुए हैं। 'भव्यानन्द[3]' नामक सुभाषित ग्रन्थके कर्त्ता भी अपनेको 'पाण्ड्यक्ष्मापति' लिखते हैं, कोई विशेष नाम नहीं देते। हमारी समझमें ये हस्तिमल्लके आश्रयदाता राजाके ही वंशके अनन्तवर्ती कोई जैन राजा थे और इन्होंने ही शायद श० सं० १३५३ (वि०

---

१–सम्यक्त्व सुपरीक्षित मदगजे मुक्ते सरण्यापुरे
चास्मिन्पाण्ड्यमहेश्वरेण कपटाद्धन्तु स्वमभ्यागते (त)।
शैलूषं जिनमुद्रधारिणमपास्यासौ मदध्वंसिना
श्लोकेनापि मदेभमल्ल इति य प्रख्यातवान्सूरिभि.॥ —सुभद्रा
सम्यक्त्वस्य परीक्षार्थं मुक्त मत्तमतंगजम्।
य. सरण्यापुरे जित्वा हस्तिमल्लेति कीर्तितः॥

२–श्रीमत्पाण्ड्यमहीश्वरे निजभुजादण्डावलम्बीकृतं
कर्णाटावनिमण्डल पदनतानेकावनीशेऽवति।
तत्प्रीत्यानुसरन्स्वबन्धुनिवहैर्विद्वद्भिराप्तैस्समं
जैनागारसमेतसततगमे (?) श्रीहस्तिमल्लोऽवसत्॥ —अजना प०

३–भव्यानन्द शास्त्रकी एक प्रति 'ऐ० पन्नालाल सरस्वतीभवन' में है। यह आत्मानुशासन और भर्तृहरिशतकके ढंगकी रचना है। इसमें नागचन्द्रका स्मरण किया गया है और इसके आधारपर पं० के० भुजबलिशास्त्रीने शक सं० १३५० के लगभग उसका निर्माण-काल निश्चित किया है।

सं० १४८८ ) में कार्कलकी विशाल बाहुबलि प्रतिमाकी प्रतिष्ठा कराई थी[1]।

पाण्ड्य महीश्वरकी राजधानी मालूम नहीं कहाँ थी। अंजनापवनंजयके 'श्रीमत्पाण्ड्यमहेश्वरे' आदि पद्यसे तो ऐसा मालूम होता है कि संतरनम या संततगम नामक स्थानमें हस्तिमल्ल अपने कुटुम्बके सहित जा बसे थे, इस लिए वही उनकी राजधानी होगी, यद्यपि यह पता नहीं कि वह स्थान कहाँपर था।

हाथीका मद उतारनेकी घटना 'सरण्यापुर' नामक स्थानमें घटित हुई थी और वहाँकी राजसभामें ही उन्हें सत्कृत किया था। इस स्थानका भी कोई पता नहीं। या तो यह संततगमका ही दूसरा नाम होगा या फिर किसी कारणसे पाण्ड्य राजा हस्तिमल्लके साथ कहीं गये होंगे और वहाँ यह घटना घटी होगी।

ब्रह्मसूरिने गोविन्द भट्टका निवासस्थान गुडिपत्तन बतलाया है और पं० के० भुजबलि शास्त्रीके अनुसार यह स्थान तंजौरका दीपगुंडि नामका स्थान है, जो पाण्ड्यदेशमें है। कर्नाटकका राज्य प्राप्त होने पर या तो वे स्वयं ही या उनका कोई वंशज कर्नाटकमें आकर रहने लगा होगा और उसीकी प्रीतिसे हस्तिमल्ल कर्नाटककी राजधानीमें आ बसे होंगे।

ब्रह्मसूरिके बतलाये हुए गुडिपत्तनका ही उल्लेख हस्तिमल्लने विक्रान्त कौरवकी प्रशस्तिमें दीपंगुडि नामसे किया है। उसमें भी वहाँके वृषभ जिनके मन्दिरका उल्लेख है जिनके पादपीठ या सिंहासनपर पाण्ड्य राजाके मुकुटकी प्रभा पड़ती थी[2]। वृषभजिनके उक्त मन्दिरको 'कुश-लवरचित' अर्थात् रामचन्द्रके पुत्र कुश और लवके द्वारा निर्मित बतलाया है।

अय्यपार्य नामक विद्वानने अपने जिनेन्द्रकल्याणाभ्युदय नामक प्रतिष्ठापाठमें लिखा है कि मैंने यह ग्रन्थ वसुनन्दि, इन्द्रनन्दि, आशाधर और हस्तिमल्ल

---

१–देखो, प्रशस्तिसंग्रह, आरा पृ० १९

२–श्रीमद्दीपगुडीश कुश-लवरचितस्थानपूज्यो वृषेशः
स्याद्वादन्यायचक्रेश्वरगजवशकृद्धस्तिमल्लाह्वयेन।
गद्यैः पद्यैः प्रबन्धैर्नवरसभरितैराकृतोऽय जिनेशः
पायात्सः पादपीठस्थलविकटलसत्पाण्ड्यमौलिप्रभौघः ॥ १४ ॥

३–यच्चाशाधरहस्तिमल्लकथितो यच्चैकसन्धीरितः
तेभ्यस्स्वाहृतसारआर्यरचितः स्याज्जैनपूजाक्रमः ॥ १९ ॥

आदिकी रचनाओंका सार लेकर लिखा है[1] और उक्त ग्रन्थ श० सं० १२४१ (वि० सं० १३९६ )में समाप्त हुआ था । अतएव हस्तिमल्ल १३९६ से पहले हो चुके थे ।

ब्रह्मसूरिने अपनी जो वंशपरम्परा दी है, उसके अनुसार हस्तिमल्ल उनके पितामहके पितामह थे । यदि एक एक पीढ़ीके पचीस पचीस वर्ष गिन लिये जायँ, तो हस्तिमल्ल उनसे लगभग सौ वर्ष पहलेके हैं । पं० जुगलकिशोरजी मुख्तार ब्रह्मसूरिको विक्रमकी पन्द्रहवीं शताब्दिका विद्वान् मानते हैं, अतएव हस्तिमल्लको विक्रमकी चौदहवीं शताब्दिका मानना चाहिए ।

कर्नाटक-कवि-चरितके कर्ता आर० नरसिंहाचार्यने हस्तिमल्लका समय ई० सन् १२९० अर्थात् वि० सं० १३४७ निश्चित किया है, और यह ठीक मालूम होता है ।

हस्तिमल्लके अभी तक चार नाटक प्राप्त हुए हैं—विक्रान्त-कौरव, २ मैथिली-कल्याण, ३ अंजनापवनंजय और ४ सुभद्रा । ये चारों नाटक माणिकचन्द्र-जैन-ग्रन्थमालामें प्रकाशित हो चुके हैं ।

इनके सिवाय १ उदयनराज, २ भरतराज, ३ अर्जुनराज, और ४ मेघेश्वर इन चार नाटकोंका उल्लेख और मिलता है[2] । इनमेंसे अर्जुनराज सुभद्रा नाटिकाका ही दूसरा नाम मालूम होता है । शेष तीन नाटक दक्षिणके भण्डारोंमें खोज करनेसे मिल सकेंगे ।

'प्रतिष्ठा-तिलक' नामका एक और ग्रन्थ आराके जैनसिद्धान्तभवनमें है ।

---

१–शाकाब्देविधुवेदनेत्रहिमगे (?) सिद्धार्थसंवत्सरे
माघे मासि विशुद्धपक्षदशमीपुष्यार्कवारेऽहनि ।
ग्रन्थो रुद्रकुमारराज्यविषये जैनेन्द्रकल्याणभाक्
सम्पूर्णोऽभवदेकशैलनगरे श्रीपालबन्धूर्जित ॥—कारंजाकी प्रति

२–मि० आफ्रेक्टके 'केटेलागस केटलॉगोरम' (सन् १८०१ लिपजिग )में इन सब नाटकोंका उल्लेख आपर्ट साहबकी 'लिस्ट आफ संस्कृत मेनु० इन सदर्न इंडिया' ( जिल्द १–२ सन् १८८०–८५ ) के आधारसे किया गया है । यह लिस्ट दक्षिण भारतकी प्रायवेट लायब्रेरियोंको देखकर तैयार की गई थी और इस लिए आपर्ट साहबने उस समय गृहपुस्तकालयोंमें इन ग्रन्थोंको स्वयं देखा होगा ।

यद्यपि इस ग्रन्थमें कहीं हस्तिमल्लका नाम नहीं है परन्तु अय्यपार्यने अपने जिनेन्द्रकल्याणभ्युदयमें जिन जिनके प्रतिष्ठापाठोंका सार लेकर अपना ग्रन्थ रचनेका उल्लेख किया है, उनमें हस्तिमल्ल भी हैं। अतएव निश्चयसे हस्तिमल्लका एक प्रतिष्ठापाठ है और वह यही है।

आदिपुराण (पुरुचरित) और श्रीपुराण नामके दो ग्रन्थ कनडी भाषामें भी हस्तिमल्लके बनाये हुए उपलब्ध हैं। संस्कृतके समान कनडी भाषापर भी उनका अधिकार था और शायद इसी कारण वे उभयभाषाचक्रवर्ती कहलाते थे। यदि उनका जन्मस्थान दीपंगुडि है, जैसा कि ब्रह्मसूरिने लिखा है तो उनकी मातृ-भाषा तामिल होगी और ऐसी दशामें कनडीपर भी उन्होंने संस्कृतके समान प्रयत्नपूर्वक अधिकार प्राप्त किया होगा।

---

१-इस ग्रन्थके शुरूके ४१ पत्र साँगलीके श्री गुडप्पा तवनापा आरवाडेके पास हैं और उन्हें देखकर डा० उपाध्येने अभी हाल ही 'हस्तिमल्ल एण्ड हिज आदिपुराण' नामक अंग्रेजी लेख लिखा है। यह ग्रन्थ गद्यमें है और इसके प्रत्येक पर्वमें जो मंगलाचरण है वह जिनसेनके आदिपुराणका है।

२-मूडबिद्री और वरांगके जैनमठोंमें इस ग्रन्थकी हस्तलिखित प्रतियाँ सुरक्षित हैं।

श्रीपुराणसमाम्नातमाम्नातं हस्तिमल्लिना।
तरण्डं सर्वशास्त्राब्धेरखण्डं धारयत्यमुम्॥

# श्रुतसागर

ये मूल संघ, सरस्वती गच्छ, बलात्कार गणमें हुए हैं और इनके गुरुका नाम विद्यानन्दि था। इन्होंने अपनेको ब्रह्म श्रुतसागर या देशयती श्रुतसागर लिखा है। विद्यानन्दि देवेन्द्रकीर्तिके और देवेन्द्रकीर्ति पद्मनन्दिके शिष्य और उत्तराधिकारी थे। विद्यानन्दिके बाद मल्लिभूषण और उनके बाद लक्ष्मीचन्द्र भट्टारक हुए। श्रुतसागरने लक्ष्मीचन्द्रको गुर्जर देशके सिंहासनका भट्टारक लिखा है। श्रुतसागर शायद गद्दीपर बैठे ही नहीं, फिर भी वे भारी विद्वान् थे। मल्लिभूषणको उन्होंने अपना गुरुभाई लिखा है।

विद्यानन्दिका भट्टारकपट्ट गुजरातमें ही, संभवतः ईडरमें, था।

श्रुतसागरके भी अनेक शिष्योंमें एक शिष्य श्रीचन्द्र थे जिनकी बनाई हुई वैराग्यमणिमाला उपलब्ध है। आराधनाकथाकोश, नेमिपुराण आदि ग्रन्थोंके कर्त्ता ब्रह्म नेमिदत्तने भी जो मल्लिभूषणके शिष्य थे—श्रुतसागरको गुरुभावसे स्मरण किया है और मल्लिभूषणकी वही गुरुपरम्परा दी है जो श्रुतसागरके ग्रन्थोंमें मिलती है। उन्होंने सिंहनन्दिका भी उल्लेख किया है जो मालवाकी गद्दीके भट्टारक थे और जिनकी प्रार्थनासे श्रुतसागरने यशस्तिलककी टीका लिखी थी।

श्रुतसागरने अपनेको कलिकालसर्वज्ञ, कलिकालगौतम, उभयभाषाकविचक्रवर्ती, व्याकरणकमलमार्तण्ड, तार्किकशिरोमणि, परमागमप्रवीण, नवनवतिमहामहावादिविजेता, आदि विशेषणोंसे अलंकृत किया है।

ये कट्टर तो थे ही, असहिष्णु भी बहुत थे। अन्य मतोंका खण्डन और विरोध तो औरोंने भी किया है, परन्तु इन्होंने तो खण्डनके साथ बुरी तरह गालियाँ भी दी हैं। सबसे ज्यादा आक्रमण इन्होंने मूर्तिपूजा न करनेवाले लोंकागच्छ (ढूँढियों) पर किया है। जरूरत गैरजरूरत जहाँ भी इनकी इच्छा हुई है,

ये उनपर टूट पड़े हैं। इसके लिए इन्होंने प्रसंगकी भी परवा नहीं की। उदाहरणके तौरपर उनकी षट्पाहुड़-टीकाको ले लीजिए। षट्पाहुड़ोंमें इस तरहके प्रसंग प्रायः हैं ही नहीं कि उनकी टीकामें दूसरोंपर आक्रमण किये जा सकें, फिर भी किये गये हैं।

१—दर्शन-पाहुड़की मंगलाचरणके बादकी पहली ही गाथा है—

> दंसणमूलो धम्मो उवइट्ठो जिणवरेहिं सिस्साणं।
> तं सोऊण सकण्णे दंसणहीणो ण वंदिव्वो ॥

इसका सीधा अर्थ यह है कि जिनदेवने शिष्योंको उपदेश दिया है कि धर्म दर्शनमूलक है, इसलिए जो सम्यग्दर्शनसे रहित है उसकी वंदना नहीं करनी चाहिए। अर्थात् चरित्र तभी वन्दनीय है जब सम्यग्दर्शनसे युक्त हो।

इस सर्वथा निरुपद्रव गाथाकी टीकामें कलिकालसर्वज्ञ कहते हैं, दर्शनहीन[१] कौन हैं? जो तीर्थंकर-प्रतिमा नहीं मानते, उसे पुष्पादिसे नहीं पूजते। जो कहते हैं व्रतोंकी क्या जरूरत है, आत्माका ही पोषण करना चाहिए, उसे दुख न देना चाहिए। मयूरकी पिच्छि सुन्दर नहीं होती, सूतकी सुन्दर होती है। शासनदेवोंको न पूजना चाहिए, आत्मा ही देव है, दूसरा कोई नहीं। वीर भगवानके बाद तीन नहीं आठ केवली हुए हैं, महापुराणादि विकथा हैं, इत्यादि। परन्तु ऐसा कहनेवाले मिथ्यादृष्टि चार्वाक नास्तिक हैं। जब ये जिनसूत्रका उल्लंघन करें तब आस्तिकोंको चाहिए कि युक्तियुक्त वचनोंसे इनका निषेध करें। फिर भी यदि ये कदाग्रह न छोड़ें तो समर्थ (!) आस्तिक इनके मुँहपर विष्ठासे लिपटे हुए जूते मारें, इसमें जरा भी पाप नहीं।

---

१—कोऽसौ दर्शनहीन इति चेत् तीर्थंकरपरमदेवप्रतिमां न मानयन्ति, न पुष्पादिना पूजयन्ति। मिथ्यादृष्टयः किल वदन्ति व्रतैः किं प्रयोजनं, आत्मैव पोषणीयः, तस्य दुःखं न दातव्यं। मयूरपिच्छं किल रुचिरं न भवन्ति, सूत्रपिच्छं रुचिरं। शासनदेवता न पूजनीया आत्मैव देवो वर्तते, अपरः कोपि देवो नास्ति। वीरादनन्तरं किल केवलिनोऽष्ट जाता न तु त्रयः, महापुराणादिकं किल विकथा, इत्यादि ये उत्सूत्रं मन्वते ते मिथ्यादृष्टयः चार्वाका नास्तिकास्ते। यदि जिनसूत्रमुल्लंघंते तदाऽऽस्तिकैर्युक्तिवचनेन निषेधनीयाः। तथापि यदि कदाग्रहं न मुञ्चन्ति तदा समर्थैरास्तिकैरुपानद्भिः गूथलिप्ताभिर्मुखे ताडनीयाः तत्र पापं नास्ति।

इसके आगे चौथी गाथाकी टीकामें भी कहा है कि जिन-वचनोंको माननेरूप आराधनासे रहित पापी लोंका पन्थके अनुयायी नरकादि दुर्गतियोंमें भ्रमण करते रहते हैं और कदापि मोक्ष नहीं पाते।[1] इसी तरह छट्ठी गाथाकी टीकामें भी उन्हें नरकगामी बतलाया है।[2]

टीका-ग्रन्थ ही श्रुतसागरजीने अधिक रचे हैं, परन्तु उन टीकाओंमें मूल-ग्रंथकर्ताके अभिप्रायोंकी अपेक्षा उन्होंने अपने अभिप्रायोंको ही प्रधानता दी है। दर्शनपाहुडकी २४ वीं गाथाकी टीकामें उन्होंने जो अपवादवेषकी व्याख्या की है, वह यही बतलाती है। वे कहते हैं कि दिगम्बर मुनि चर्याके समय चटाई आदिसे अपने नग्नत्वको ढँक लेता है।[3] परन्तु यह उनका खुदका ही अभिप्राय है, मूलका नहीं। इसी तरह तत्त्वार्थ-टीकामें (संयमश्रुतप्रतिसेवनादि सूत्रकी टीकामें) जो द्रव्यलिंगी मुनिको कम्बलादि ग्रहणका विधान किया है, वह भी उन्हींका अभिप्राय है, मूल-ग्रन्थकर्ताका नहीं।

भावप्राभृतकी १४१ वीं गाथामें कहा है, कि जीवसे रहित अचल शव होता है और सम्यग्दर्शनसे रहित सचल शव। अचल शव लोकमें अपूज्य होता है और लोकोत्तरमें सचल शव। इसका अर्थ करके टीकाकार भावप्राभृतका गोप्यतत्त्व बतलाते हुए कहते हैं—लौंका (ढूंढ़िए) पापी मिथ्यादृष्टि हैं, क्योंकि वे जिनस्नपन-पूजन नहीं करते। उनसे सम्भाषण न करना चाहिए, उससे महापाप उत्पन्न होता है[4]।

इसी प्राभृतकी १३५ वीं गाथामें कहा है कि क्रियावादियोंके १८०, अक्रिया-वादियोंके ८४, अज्ञानियोंके ६७ और वैनयिकोंके ३२ भेद हैं—सब मिलाकर ३६३। इसमें अक्रियावादियोंकी टीका करते हुए लिखा है—इन्द्र-चन्द्र-नागेन्द्र

---

१—'आराहणादिविरहिया' जिनवचनमाननलक्षणामाराधनामकुर्वाणा लौंकाः पातकिन तत्रैव तत्रैव नरकादिष्वेव दुर्गतिषु भ्राम्यन्ति न कदाचिदपि मोक्षं लभन्ते इत्यर्थः।

२—मूलसंघे परमदिगम्बरा मोक्षं प्राप्नुवन्ति लौंकास्तु नरकादौ पतन्ति।

३—देखो, आगे वनवासी चैत्यवासी सम्प्रदायके टिप्पण।

४—इति भावप्राभृतस्य गोप्यतत्त्वं सम्यग्दृष्टिना जीवेन भवितव्यमिति। लौंकास्तु पापिष्ठा-मिथ्यादृष्टयो जिनस्नपनपूजनप्रतिबन्धकत्वात् तेषां संभाषणं न कर्तव्यम्। तत्सम्भाषणे महापापमुत्पद्यते।

गच्छमें उत्पन्न हुए, चावलोंका धोवन, क्वाथ आदि ग्रहण करनेवाले, प्रायः कपटी और मायाबहुल श्वेतपट ( श्वेताम्बर ) मिथ्यादृष्टि हैं[1]।

बोधप्राभृतकी १७ वीं गाथाकी टीकामें बिना प्रसंगके ही अपने भक्तोंको अपनी पूजा करानेके लिए बड़ा जोरदार उपदेश दिया है—तुम सब पूजा करो, अष्टविधार्चन करो, तथा विनय, हाथ जोड़ना, पैरोंमें पड़ना, सन्मुख जाकर लिवा लाना, वात्सल्य, भोजन, पान, पादमर्दन ( पगचंपी ), शुद्धतेलादिसे मालिश, प्रक्षालन आदि सब काम तीर्थंकर नामकर्मके उपार्जनमें हेतुभूत हैं, तुम उन्हें करो[2]।

## ग्रन्थ-रचना

श्रुतसागरने अनेक ग्रन्थोंकी रचना की है, जिनमेंसे कुछ ये हैं—

( १ ) **यशस्तिलकचन्द्रिका**—यह अधूरी है। इसमें पाँचवें आश्वासके थोड़ेसे अंशकी और छठे आश्वासकी टीका नहीं है। जान पड़ता है, यही उनकी अन्तिम रचना है।

( २ ) **तत्त्वार्थवृत्ति**—तत्त्वार्थकी विस्तृत टीका है और भारतीय ज्ञानपीठके द्वारा प्रकाशित हो चुकी है।

( ३ ) **औदार्यचिन्तामणि**—स्वोपज्ञवृत्तिसहित प्राकृतका व्याकरण।

( ४ ) **तत्त्वत्रयप्रकाशिका**—ज्ञानार्णव या योगप्रदीपके अन्तर्गत जो गद्य भाग है, यह उसकी टीका है।

( ५ ) **जिनसहस्रनाम-टीका**—आशाधरके सहस्रनामकी विस्तृत टीका। यह भी प्रकाशित हो चुकी है।

(६) **महाभिषेक-टीका**—आशाधरके नित्य महोद्योत नामक ग्रन्थकी टीका।

( ७ ) **षट्प्राभृतटीका**—इसकी चर्चा ऊपर की जा चुकी है। इनके सिवाय ( ८ ) व्रतकथाकोश, ( ९ ) श्रीपालचरित ( १० ) यशोधरचरित, ( १२ ) सिद्धभक्तिटीका, ( ११ ) सिद्धचक्राष्टकटीका आदि और भी अनेक ग्रन्थ यत्र तत्र पाये जाते हैं। इनके कुछ गुजराती ग्रन्थ भी बम्बईके सरस्वती-भवनमें हैं।

१—इन्द्रचन्द्रनागेन्द्रगच्छोत्पन्नानां तन्दुलोदकक्वाथोदकादिसामाचारीसमाश्रयिणा श्वेतपटानां प्रायः कपटानां मायाबहुलानां।

२—सर्वां पूजां अष्टविधमर्चनं च कुरुत यूयमिति। तथा विनय हस्तयोटन पादपतन सम्मुखगमन च कुरुत, वात्सल्य भोजन पान पादमर्दन शुद्धतैलादिनाभ्यंगाभ्यंजनं तत्प्रक्षालनं चेत्यादिकर्म सर्वं तीर्थंकरनामकर्मोपार्जनहेतुभूतं वैयावृत्य कुरुत यूयम्।

## समय-विचार

इन्होंने अपने किसी भी ग्रन्थमें रचनाका समय नहीं दिया है परन्तु यह प्रायः निश्चित है कि ये विक्रमकी १६ वीं शताब्दीमें हुए हैं। क्योंकि

१—महाभिषेकटीकाकी जिस प्रतिकी प्रशस्ति आगे दी गई है वह वि० सं० १५८२ की लिखी हुई है और वह भट्टारक मल्लिभूषणके उत्तराधिकारी लक्ष्मीचन्द्रके शिष्य ब्रह्मचारी ज्ञानसागरके पढ़नेके लिए दान की गई है और इन लक्ष्मीचन्द्रका उल्लेख श्रुतसागरने स्वयं अपने टीका-ग्रन्थोंमें कई जगह किया है।

२—ब्र० नेमिदत्तने श्रीपालचरित्रकी रचना वि० सं० १५८५ में की थी और वे मल्लिभूषणके शिष्य थे। आराधना-कथाकोशकी प्रशस्तिमें उन्होंने मल्लिभूषणका गुरु रूपमें[1] उल्लेख किया है और साथ ही श्रुतसागरका भी जयकार किया है,[2] अर्थात् कथाकोशकी रचनाके समय श्रुतसागर मौजूद थे।

३—स्व० बाबा दुलीचन्दजीकी सं० १९५४ में लिखी गई ग्रन्थ-सूचीमें श्रुतसागरका समय वि० सं० १५५० लिखा हुआ है।

४—जैन धातु-प्रतिमा-लेख-संग्रह (नं० २८६ और ६८०) में सं० १५३५ और १५२६ में भट्टारक विद्यानन्दि गुरुके उपदेशसे प्रतिष्ठा की हुई दो प्रतिमाओंके लेख हैं और ये विद्यानन्दि ही श्रुतसागरके गुरु हैं।

५—पल्यविधानकथाकी प्रशस्तिसे मालूम होता है कि ईडरके राजा राव भाणजीके मन्त्री भोजराजकी पुत्री पुतलीके साथ श्रुतसागरने गजपंथ और तुंगीगिरिकी बड़े संघके सहित यात्रा की थी और तभी यह कथा लिखी गई। राव भाणजीने संवत् १५०२ से १५२२ तक राज्य किया है।

## ग्रन्थ-प्रशस्तियाँ

### (१)

श्रीविद्यानन्दिगुर्वुद्धिगुरोः पादपंकजभ्रमरः।
श्रीश्रुतसागर इति देशव्रती तिलकष्टीकतेस्मेदम्॥

इति ब्रह्मश्रीश्रुतसागरकृता महाभिषेकटीका समाप्ता।

---

१–श्रीभट्टारकमल्लिभूषणगुरुर्भूयात्सतां शर्मणे॥ ६९

२–जीयान्मे सूरिवर्यो व्रतनिचयलसत्पुण्यपण्यः श्रुताब्धिः॥ ७

३–जैन ग्रन्थ प्रशस्तिसंग्रह, प्र० भा० पृ० २१९

संवत् १५८२ वर्षे चैत्रमासे शुक्लपक्षे पंचम्यां तिथौ रवौ श्रीआदिजिनचैत्यालये श्रीमूलसंघे सरस्वतीगच्छे बलात्कारगणे श्रीकुन्दकुन्दाचार्यान्वये भट्टारकश्रीपद्मनन्दिदेवास्तत्पट्टे भट्टारकश्रीदेवेन्द्रकीर्तिदेवास्तत्पट्टे भट्टारकश्रीविद्यानन्दिदेवास्तत्पट्टे भट्टारकश्रीमल्लिभूषणदेवास्तत्पट्टे भट्टारकश्रीलक्ष्मीचन्द्रदेवास्तेषां शिष्यवरब्रह्मश्रीज्ञानसागरपठनार्थं आर्याश्रीविमलश्री-चेली भट्टारकश्रीलक्ष्मीचन्द्रदीक्षिता विनश्रिया स्वयं लिखित्वा प्रदत्तं महाभिषेकभाष्यं । शुभं भवतु । कल्याणं भूयात् । श्रीरस्तु ।

—आशाधरकृतमहाभिषेककी टीका

## (२)

इति श्रीपद्मनन्दि-देवेन्द्रकीर्ति-विद्यानन्दि-मल्लिभूषणाम्नायेन भट्टारकश्रीमल्लिभूषणगुरुपरमाभीष्टगुरुभ्रात्रा गुर्जरदेशसिंहासनभट्टारकश्रीलक्ष्मीचन्द्रकाभिमतेन मालवदेशभट्टारकश्रीसिंहनन्दिप्रार्थनया यतिश्रीसिद्धान्तसागरव्याख्याकृतिनिमित्तं नवनवतिमहामहावादिस्याद्वादलब्धविजयेन तर्क-व्याकरण-छन्दोलंकार-सिद्धान्तसाहित्यादिशास्त्रनिपुणमतिना प्राकृतव्याकरणाद्यनेकशास्त्रचंचुना सूरिश्रीश्रुतसागरेण विरचितायां यशस्तिलकचन्द्रिकाभिधानायां यशोधरमहाराजचरितचम्पुमहाकाव्यटीकायां यशोधरमहाराजराजलक्ष्मीविनोद-वर्णनं नाम तृतीयाश्वासचन्द्रिका परिसमाप्ता ।—यशस्तिलकटीका

## (३)

श्रीपद्मनन्दिपरमात्मपरः पवित्रो देवेन्द्रकीर्तिरथ साधुजनाभिवन्द्यः ।
विद्यादिनन्दिवरसूरिरनल्पबोधः श्रीमल्लिभूषण इतो स्तु च मंगलं मे ।

अदः पट्टे भट्टादिकमतघटाघट्टनपटुः
घटद्धर्मध्यानः स्फुटपरमभट्टारकपदः ।
प्रभापुंजः संयद्विजितवरवीरस्मरनरः
सुधीलक्ष्मीचन्द्रश्चरणचतुरोऽसौ विजयते ॥ ३

आलंबनं सुविदुषां हृदयाम्बुजानां आनन्दनं मुनिजनस्य विमुक्तिहेतोः ।
सट्टीकनं विविधशास्त्रविचारचारुचेतश्चमत्कृतिकृतं श्रुतसागरेण ॥ ४

---

१—स्व० सेठ माणिकचन्दजी जौहरीके भंडारकी प्रति ।

श्रुतसागरकृतिवरवचनामृतपानमत्र यैर्विहितं ।
जन्मजरामरणहरं निरन्तरं तैः शिवं लब्धं ॥ ५

अस्ति स्वस्तिसमस्तसंघतिलकं श्रीमूलसंघोऽनघं,
वृत्तं यत्र मुमुक्षुवर्गशिवदं संसेवितं साधुभिः ।
विद्यानन्दिगुरुस्त्विहास्ति गुणवद्गच्छे गिरः साम्प्रतं
तच्छिष्यः श्रुतसागरेण रचिता टीका चिरं नन्दतु ॥ ६

इति सूरिश्रीश्रुतसागरविरचितायां जिननामसहस्रटीकायामन्तकृच्छतविवरणो नाम दशमोध्यायः ॥ १० ॥ श्रीविद्यानन्दिगुरुभ्यो नमः । —जिनसहस्रनामटीका

( ४ )

आचार्यैरिह शुद्धतत्त्वमतिभिः श्रीसिंहनन्द्याह्वयैः
सम्प्रार्थ्य श्रुतसागरांकितवरं भाष्यं शुभं कारितं ।
गद्यानां गुणवत्प्रियं विनयतो ज्ञानार्णवस्यान्तरे
विद्यानन्दिगुरुप्रसादजनितं देयादमेयं सुखम् ॥

इति श्रीज्ञानार्णवस्थितगद्यटीका तत्त्वत्रयप्रकाशिका समाप्ता । —तत्त्वत्रयप्रकाशिका

( ५ )

इत्युभयभाषाकविचक्रवर्तिव्याकरणकमलमार्तण्डतार्किकशिरोमणिपरमागम-प्रवीण-सूरिश्रीदेवेन्द्रकीर्तिप्रशिष्य-मुमुक्षुविद्यानन्दिभट्टारकान्तेवासि श्रीमूलसंघ-परमात्मविदुष (?) सूरि-श्रीश्रुतसागरविरचिते औदार्यचिन्तामणिनाम्नि स्वोपज्ञवृत्तिनि प्राकृत-व्याकरणे संयुक्ताव्ययो निरूपणो नाम द्वितीयोध्यायः । —औदार्यचिन्तामणि

( ६ )

श्रीवर्द्धमानमकलंकमनन्तभद्रं श्रीपूज्यपादसवुमापतिपूज्यपादं ।
विद्यादिनन्दिगुणरत्नमुनीन्द्रसेव्यं भक्त्या नमामि परतः श्रुतसागराप्त्यै ॥

इत्यनवद्यगद्यपद्यविद्याविनोदनोदितप्रमोदपीयूषरसपानपावनमतिसमाजरत्नराजमतिसागरमतिराजराजितार्थनसमर्थेन तर्क-व्याकरण-छन्दोऽलंकार-साहित्यादिशास्त्रनिचितमतिना यतिना श्रीमद्देवेन्द्रकीर्तिभट्टारकप्रशिष्येण शिष्येण च सकलविद्वज्जनविहितचरणसेवस्य विद्यानन्दिदेवस्य संछर्दितमिथ्यामतदुर्गरेण श्रुतसागरेण सूरिणा विरचितायां श्लोकवार्तिक-सर्वार्थसिद्धि-न्यायकुमुदचन्द्रोदय-प्रमेयकमलमार्तण्ड-राजवार्तिकप्रचण्डाष्टसहस्रीप्रभृतिग्रन्थसन्दर्भनिर्भरावलोकन-बुद्धिविराजितायां तत्त्वार्थटीकायां दशमोऽध्यायः । —तत्त्वार्थवृत्ति

---

# जिनचन्द्र, ज्ञानभूषण और शुभचन्द्र

सिद्धान्तसार ७९ गाथाओंका एक छोटा-सा ग्रन्थ है जिसके कर्त्ता जिनचन्द्र हैं—'जिण इंदेण पउत्तं ।' इस नामके अनेक विद्वान् हो चुके हैं, उनमेंसे एक धर्मसंग्रह श्रावकाचारके कर्त्ता मेधावीके गुरु और पाण्डवपुराण आदिके कर्त्ता शुभचन्द्रके शिष्य थे। तिलोयपण्णत्तिकी दान-प्रशस्तिमें मेधावीने अपनी गुरु-परम्पराका परिचय देते हुए सरस्वती गच्छके प्रभाचन्द्र-पद्मनन्दि-शुभचन्द्रके शिष्य जिनचन्द्रका उल्लेख किया है जो सैद्धान्तिकोंकी सीमा थे[२]। उक्त दान-प्रशस्ति वि० सं० १५१९ में लिखी गई है और उस समय जिनचन्द्र मौजूद थे। परन्तु ये सिद्धान्तसारके कर्त्ता नहीं मालूम होते। क्योंकि इस ग्रन्थकी एक कनडी टीका[३] है जिसके कर्त्ता प्रभाचन्द्र हैं और उनका समय 'कर्नाटक कविचरिते' (द्वि० भा०) में तेरहवीं शताब्दि अनुमान किया है। दूसरे जिनचन्द्र तत्त्वार्थकी सुखबोधिका टीकाके कर्त्ता भास्करनन्दिके गुरु थे जिनका ठीक समय मालूम नहीं है।

१–माणिकचन्द्र ग्रन्थमालाके सिद्धान्तसारादिसंग्रहमें सभाष्य प्रकाशित।

२–'सैद्धान्तिकानां भुवि योऽस्ति सीमा।'

३-तस्यासीत्सुविशुद्धदृष्टिविभवः सिद्धान्तपारंगतः
शिष्यः श्रीजिनचन्द्रनामकलितश्चारित्रभूषान्वितः।
शिष्यो भास्करनन्दिनामविबुधस्तस्याभवत्तत्त्ववित्
तेनाकारिसुखादिबोधविषया तत्त्वार्थवृत्तिः स्फुटम्॥

४–प्रारंभ—टीकामहं वच्मि मदीयभाषया सिद्धान्तसारस्य तथा सुविस्तरम्।
अन्त—प्रभाचन्द्रं स्तुवे नित्यं मोक्षमार्गप्रकाशकम्।
अमेया यद्गुणा लोके प्रयान्ति गणनीयताम्॥
तस्मै भव्यगुणाम्बोधेर्वर्द्धनाय महीयसे।
नष्टं जगत्तमो यस्मात् प्रभेन्दुमुनये नमः।
प्रभाचन्द्रयशस्तोतुं शारदाभ्रविनिर्मलं।
अहीन्द्रो न शक्तोऽभूत् कोऽन्यः स्तोतुं प्रगल्भते॥
—आराके भंडारकी प्रति

पं० शान्तिराज शास्त्रीने वि० सं० १३५३ के लगभग अनुमान किया है। इन्हें भी भास्करनन्दिने ' महा सैद्धान्तः ' कहा है। यदि यह समय ठीक है, तो ये भी सिद्धान्तसारके कर्त्ता नही हो सकते।

सिद्धान्तसारकी दूसरी टीका ज्ञानभूषणकृत सिद्धान्तसार-भाष्य है।

इस भाष्यमें यद्यपि भाष्यकारने अपना कोई स्पष्ट परिचय नहीं दिया है और न इसमे कोई प्रशस्ति ही है; परन्तु मंगलाचरणके नीचे लिखे श्लोकसे मालूम होता है कि वह भ० ज्ञानभूषणका है—

श्रीसर्वज्ञं प्रणम्यादौ लक्ष्मीवीरेन्दुसेवितम्।
भाष्यं सिद्धान्तसारस्य वक्ष्ये ज्ञानसुभूषणम्॥

इसमें सर्वज्ञको जो 'ज्ञानसुभूषण' विशेषण दिया गया गया है, वह शायद भाष्य-कर्त्ताका ही नाम है। इसके सिवाय ' लक्ष्मीवीरेन्दुसेवितम् ' पदसे यह भी मालूम होता है कि उस समय लक्ष्मीचन्द्र और वीरचन्द्र नामके कोई भट्टारक थे, जिनके द्वारा सेवित उक्त भाष्य बनाया गया है। ज्ञानभूषणके[1] प्रशिष्य शुभचन्द्रकी स्वामिकार्तिकेयानुपेक्षा-टीकाकी प्रशस्तिके १०–११ वे श्लोकमें[2] भी इन लक्ष्मीचन्द्र और वीरचन्द्रका उल्लेख होनेसे हम निश्चयपूर्वक कह सकते हैं कि भाष्यके मंगलाचरणका ' लक्ष्मीवीरेन्दुसेवितम् ' पद उन्हींको लक्ष्य करके लिखा गया है।

---

१–इति श्रीसिद्धान्तसारभाष्य श्रीरत्नत्रयज्ञापनार्थं सुमतीन्दुना लिखितम्। सूरिवरश्रीरमर-कीर्तिसमुपदेशात् श्रीमूलसंघ-बलात्कारगणाग्रणीश्रीमद्भट्टारकश्रीलक्ष्मीचन्द्रस्तत्पट्टयोधिचंचच्चन्द्र-भट्टारकश्रीवीरचन्द्रस्तत्पट्टालंकारभट्टारकश्रीज्ञानभूषण श्रीसिद्धान्तसारभाष्य वल्लभजनवल्लभं मुमुक्षुश्रीसुमतिकीर्तिविरचित शोधितवान्।

टीका सिद्धान्तसारस्य सतां सद्ज्ञानसिद्धये।
ज्ञानभूष इमां चक्रे मूलसंघविदांवर.॥
सिद्धान्तसारभाष्यं च शोधित ज्ञानभूषण।
रचित हि सुमत्यादि .

२–तथा साधुसुमत्यादिकीर्तिना कृतप्रार्थना।
सार्थीकृता समर्थेन शुभचन्द्रेण सूरिणा॥ ९
भट्टारकपदाधीशो मूलसंघे विदांवरः।
रमावीरेन्दुचिद्रूपगुरवो हि गणेशिनः॥ १०
लक्ष्मीचन्द्रगुरुः स्वामी-शिष्यस्तस्य सुधी यश·।
वृत्तिर्विस्तारिता येन श्रीशुभेन्दुप्रसादतः॥ ११

परन्तु कारंजामें जो सिद्धान्तसार-भाष्यकी प्रति है उससे मालूम होता है कि उसके कर्त्ता ज्ञानभूषण नहीं, सुमतिकीर्ति हैं और उसका संशोधन सुमतिकीर्तिके गुरु ज्ञानभूषणने किया है।

इन्हीं सुमतिकीर्तिके बनाये हुए गोम्मटसार-भाष्यकी भी एक प्रति कारंजा-भण्डारमें है और उसका रचनाकाल १६२० दिया हुआ है।

कार्तिकेयानुप्रेक्षा-टीकाकी प्रशस्तिसे ही मालूम होता है कि शुभचन्द्रने इस टीकाको सुमतिकीर्तिकी प्रार्थनापर रचा था और उसका विस्तार लक्ष्मीचन्द्रके शिष्यने किया था।

ज्ञानभूषणके उत्तराधिकारी क्रमशः विजयकीर्ति, शुभचन्द्र और सुमतिकीर्ति थे।

भट्टारक ज्ञानभूषण मूलसंघ, सरस्वतीगच्छ और बलात्कारगणके थे। उनकी गुरुपरम्पराका प्रारंभ भ० पद्मनन्दिसे होता है। पद्मनन्दिसे पहलेकी परंपराका ठीक ठीक पता नहीं है। १ पद्मनन्दि—२ सकलकीर्ति—३ भुवनकीर्ति और ४ ज्ञानभूषण, यह ज्ञानभूषणको गुरुपरम्पराका क्रम है।

ज्ञानभूषणके बाद पाँचवें विजयकीर्ति और फिर उनके शिष्य छठे शुभचन्द्र हुए हैं और इस तरह शुभचन्द्र ज्ञानभूषणके प्रशिष्य हैं। प्रत्येक भट्टारकके अनेकानेक शिष्य होते थे; परन्तु उपर्युक्त शिष्य-क्रममें केवल उन्हींका नाम दिया गया है, जो एकके बाद दूसरेके क्रमसे भट्टारक-पदके या गद्दीके अधिकारी होते गये हैं। उक्त शिष्यक्रम स्वामिकार्तिकेयानुप्रेक्षा-टीका आदि ग्रन्थोंकी प्रशस्तिसे[१] स्पष्ट होता है।

आगे शुभचन्द्रकी शिष्यपरम्पराका क्रम इस प्रकार निश्चित होता है—७-सुमतिकीर्ति–८ गुणकीर्ति–९ वादिभूषण–१० रामकीर्ति–११ यशःकीर्ति और १२ पद्मनन्दि आदि। इनमेंसे वादिभूषण तककी परम्पराका उल्लेख अध्यात्मतरंगिणीकी उस प्रतिके लिखनेवालेकी प्रशस्तिमें[२] मिलता है जो स्वर्गीय दानवीर

१–देखो, प्रशस्तिसंग्रह (प्रथम भाग) पृ० ४२–५५

२–" संवत् १६५२ वर्षे ज्येष्ठद्वितीयकृष्णदशम्यां शुक्रे मूलसंघे सरस्वतीगच्छे बलात्कारगणे श्रीकुन्दकुन्दान्वये भ० श्रीपद्मनन्दिदेवास्तत्पट्टे भ० सकलकीर्तिदेवास्तत्पट्टे भ० भुवनकीर्तिदेवास्तत्पट्टे भ० ज्ञानभूषणदेवास्तत्पट्टे भ० विजयकीर्तिदेवास्तत्पट्टे भ० शुभचन्द्रदेवास्तत्पट्टे भ० श्रीसमुतिकीर्तिदेवास्तत्पट्टे भ० श्रीगुणकीर्तिदेवास्तत्पट्टे भ० श्रीवादिभूषणगुरुस्तच्छिष्य प० देवजी पठनार्थम्।"

सेठ माणिकचन्दजीके सरस्वतीभण्डारमें मौजूद है और वादिभूषणके बादके भट्टारकोंका उल्लेख बलात्कारगणकी गुर्वावलीमें है जो भ० नेमिचन्द्रकी बनाई हुई है। शुभचन्द्रकी पट्टावलीसे भी यही क्रम निश्चित होता है[१]।

श्रीज्ञानभूषण सागवाड़े ( बागड़ ) की गद्दीके भट्टारक पदपर आसीन थे। नन्दिसंघकी पट्टावलीसे मालूम होता है कि " वे गुजरातके रहनेवाले थे। गुजरातमें उन्होंने सागारधर्म धारण किया, अहीर ( आभीर ) देशमें ग्यारह प्रतिमायें धारण कीं और वाग्वर या बागड़ देशमें दुर्धर महाव्रत ग्रहण किये। तौलव देशके यतियोंमें उनकी बड़ी प्रतिष्ठा हुई, तैलंग देशके उत्तम उत्तम पुरुषोंने उनके चरणोंकी वन्दना की, द्रविड़ देशके विद्वानोंने उनका स्तवन किया, महाराष्ट्रमें उन्हें बहुत यश मिला, सौराष्ट्रके धनी श्रावकोंने उनके लिए महामहोत्सव किया, रायदेश ( ईडरके आसपासका प्रान्त ) के निवासियोंने उनके वचनोंको अतिशय प्रमाण माना, मेदपाट ( मेवाड़ ) के मूर्ख लोगोंको उन्होंने प्रतिबोधित किया, मालवेके भव्य जनोंके हृदय-कमलको विकसित किया, मेवातमें उनके अध्यात्मरहस्यपूर्ण व्याख्यानसे विविध विद्वान् श्रावक प्रसन्न हुए, कुरुजांगलके लोगोंका अज्ञान रोग दूर किया, तूरव ( ? ) के षट्दर्शन और तर्कके जाननेवालोंपर विजय प्राप्त किया, वैराट् ( जयपुरके आसपास ) के लोगोंको उभयमार्ग ( सागार-अनगार ) दिखलाये, नमियाड़ ( निमाड़ ? ) में जैनधर्मकी प्रभावना की, टग राट हबीबटी नागर चार्ल ( ? ) आदि जनपदोंमें प्रतिबोधके निमित्त विहार किया, भैरव राजाने उनकी भक्ति की, इन्द्रराजाने चरण पूजे, राजाधिराज देवराजने चरणोंकी आराधना की, जिनधर्मके आराधक मुदलियार, रामनाथराय, बोम्मरसराय, कलपराय,

१ देखो, जैनसिद्धान्तभास्करकी प्रथम किरण, पृ० ४५-४६

२ देखो, जैन सि० भा० की चौथी किरण पृ० ४३-४५

३ नागचन्द्रसूरिने जो तौलवदेशके देवचन्द्रमुनिके शिष्य थे विषापहारस्तोत्र-टीका इन्हीं बागड़ देशके मण्डलाचार्य ज्ञानभूषणके बारबार कहनेसे बनाई थी—" बागड़देशमण्डलाचार्य-ज्ञानभूषणदेवैर्मुहुरुपरुद्ध। " इससे भी मालूम होता है कि वे तौलवदेशमें गये थे और वहाँके यतियोंने उनका सम्मान किया था। देखो, जैनहितैषी भाग १२, पृ० ९७-९९ में पं० जुगलकिशोरजीका इतिहास-प्रसङ्ग।

पाण्डुराय आदि राजाओंने पूजा की, और उन्होंने अनेक तीर्थोंकी यात्रा की। व्याकरण-छन्द-अलंकार-साहित्य-तर्क-आगम-अध्यात्म-आदि शास्त्ररूपी कमलोंपर विहार करनेके लिए वे राजहंस थे और शुद्ध ध्यानामृत-पानकी उन्हें लालसा थी।" यह प्रशस्ति अतिशयोक्तिपूर्ण अवश्य है फिर भी इससे जान पड़ता है कि ज्ञानभूषण अपने समयके बहुत प्रसिद्ध भट्टारक थे।

भ० ज्ञानभूषणके तत्त्वज्ञानतरंगिणी और सिद्धान्तसार-भाष्य ये दो ग्रन्थ मुद्रित हो चुके हैं। परमार्थोपदेश भी उपलब्ध है। इनके सिवाय नेमिनिर्वाण-काव्यकी पञ्जिका टीका, पचास्तिकाय-टीका, दशलक्षणोद्यापन, आदीश्वर-फाग, भक्तामरोद्यापन और सरस्वतीपूजा इन ग्रन्थोंको भी ज्ञानभूषणका बतलाया जाता है[1]। सभव है कि इनमें अन्य किसी ज्ञानभूषणके ग्रन्थ भी शामिल हों। सिद्धान्तसार-भाष्यकी रचना किस समय हुई, यह तो नहीं मालूम हो सका परन्तु तत्त्वज्ञानतरंगिणीकी प्रशस्तिमें मालूम होता है कि वह विक्रम संवत् १५६० में बनी है।

'जैन-धातु-प्रतिमा-लेख-संग्रह' में प्रकाशित बीसनगर (गुजरात) के शान्तिनाथके श्वेताम्बर-मन्दिरकी एक दिगम्बर प्रतिमाके लेखसे और पैथापुरके श्वे०

---

१ 'गोम्मटसार-टीका' को भी कुछ लोगोने ज्ञानभूषणकृत मान रक्खा है। २६ अगस्त १९१५ के जैनमित्रमें उक्त टीकाकी जो प्रशस्ति प्रकाशित हुई है, उससे मालूम होता है कि उसके कर्ता वे नेमिचन्द्र है जिन्होंने ज्ञानभूषणसे दीक्षा ली थी, भट्टारक प्रभाचन्द्रने जिन्हें आचार्यपदपर बिठाया था, दक्षिण देशके सुप्रसिद्ध आचार्य मुनिचन्द्रके पास जिन्होंने सिद्धान्त ग्रन्थ पढे थे, विशालकीर्तिने जिन्हें टीका-रचनामें सहायता दी थी और जो लाला ब्रह्मचारीके आग्रहवश गुजरातसे आकर चित्रकूट (चित्तौर) में जिनदासशाहके बनवाये हुए पार्श्वनाथ-मन्दिरमें रहे थे। यह टीका वीरनिर्वाण सवत् २१७७ में समाप्त हुई। गोम्मटसारके कर्त्ताके मतसे २१७७ में विक्रम सवत् (२१७७—६०५=१५७२ + १३५) १७०७ पड़ता है, अतएव उक्त नेमिचन्द्रके गुरु ज्ञानभूषण कोई दूसरे ही ज्ञानभूषण है, जो सिद्धान्तसारभाष्यके कर्त्तासे सौ सवा सौ वर्ष बाद हुए है।

२— यदैव विक्रमातीता शतपञ्चदशाधिका।
षष्टिसवत्सरा जातास्तदेय निर्मिता कृतिः॥ ५३॥

३—देखो श्रीबुद्धिसागरसूरिका 'जैनधातुप्रतिमालेखसग्रह,' प्र. भा. पृ० ८७ १२३

४—" सं० १५५७ वर्षे माघवदि ५ गुरौ श्रीमूलसघे सरस्वतीगच्छे बलात्कारगणे श्री कुन्द-

मन्दिरकी दि० प्रतिमाके लेखसे मालूम होता है कि वि० सं० १५५७ और १५६१ में ज्ञानभूषण भट्टारक-पदपर नहीं थे किन्तु उनके शिष्य विजयकीर्ति थे और वे १५५७ के पहले ही इस पदको छोड़ चुके थे। इसलिए तत्त्वज्ञानतरंगिणीकी रचना उन्होंने उस समय की है जब भट्टारकपदपर विजयकीर्ति थे।

पूर्वोक्त 'जैन-धातु-प्रतिमा-लेखसंग्रह' नामक ग्रन्थमें विक्रम संवत् १५३४-३५ और १५३६ के तीन प्रतिमा-लेख और भी हैं जिनसे मालूम होता है कि उक्त संवतोंमें ज्ञानभूषण भट्टारकपदपर थे। भट्टारक पद छोड़नेके बाद भी वे बहुत समयतक जीवित रहे हैं।

भट्टारक शुभचन्द्र भी बड़े विद्वान् थे। त्रिविधविद्याधर (शब्दागम, युक्त्यागम और परमागमके ज्ञाता) और षट्भाषाकविचक्रवर्ती ये उनकी पदवियाँ थीं। पट्टावलीके अनुसार वे "प्रमाणपरीक्षा, पत्रपरीक्षा, पुष्पपरीक्षा (?) परीक्षामुख, प्रमाणनिर्णय, न्यायमकरंद, न्यायकुमुदचन्द्र, न्यायविनिश्चय, श्लोकवार्तिक, राजवार्तिक, प्रमेयकमलमार्तण्ड, आप्तमीमांसा, अष्टसहस्री, चिन्तामणिमीमांसाविवरण, वाचस्पतितत्त्वकौमुदी आदि कर्कश तर्क-ग्रन्थोंके, जैनेन्द्र, शाकटायन, ऐन्द्र, पाणिनि, कलाप आदि व्याकरण-ग्रन्थोंके, त्रैलोक्यसार, गोम्मटसार, लब्धिसार, क्षपणासार, त्रिलोकप्रज्ञप्ति, सुविज्ञप्ति (?), अध्यात्माष्टसहस्री (?) और छन्दोलंकार, आदि शास्त्र-समुद्रोंके पारगामी थे। उन्होंने अनेक देशोंमें विहार किया था, अनेक विद्यार्थियोंका वे पालन करते थे, उनकी सभामें अनेक विद्वज्जन रहते थे, गौड, कलिंग, कर्णाट, तौलव, पूर्व, गुर्जर, मालव, आदि देशोंके वादियोंको उन्होंने पराजित किया था और अपने तथा अन्य धर्मोंके वे बड़े भारी ज्ञाता थे।" इसमे भी अतिशयोक्ति तो होगी ही।

भ० शुभचन्द्रजीके बनाये हुए अनेक ग्रन्थ हैं और प्रायः उन सभीकी प्रशस्तियोंमें उन्होंने अपनी गुरुपरम्पराका परिचय दिया है। पाण्डवपुराणकी प्रशस्तिमें[३] उनके नीचे लिखे ग्रन्थोंका उल्लेख है—

---

कुन्दाचार्यान्वये भ० सकलकीर्तिस्तत्पट्टे भ० श्रीज्ञानभूषणस्तत्पट्टे भ० श्रीविजयकीर्तिगुरुपदेशात् हूंबडज्ञातीय .. एते श्रीशान्तिनाथं नित्यं प्रणमन्ति।"

१—"सं० १५६१ चत्रवदि ८ शुक्रे मूलसंघे भ० ज्ञानभूषण भट्टारकश्रीविजयकीर्ति उपदेशात् हुम्बड़ कडुआ श्रीनेमिनाथबिम्बं. ।"

२ देखो नं० ६७२, १५०९ और ५६७ के लेख।

३ देखो, प्रशस्तिसंग्रह प्र० मा०, पृ० ४७-४८

१ चन्द्रप्रभचरित, २ पद्मनाभचरित, ३ जीवंधरचरित, ४ चन्दनाकथा, ५ नन्दीश्वरकथा, ६ आशाधरकृत नित्यमहोद्योतकी टीका, ७ त्रिंशच्चतुर्विंशति-पूजापाठ, ८ सिद्धचक्रमतपूजा, ९ सरस्वतीपूजा, १० चिन्तामणियंत्रपूजा, ११ कर्मदहनविधान, १२ गणधरवलयपूजा, १३ ( वादिराजकृत )पार्श्वनाथकाव्यकी पंजिका टीका, १४ पल्यव्रतोद्यापन, १५ चतुस्त्रिंशदधिकद्वादशशतोद्यापन ( १२३४ व्रतोंका उद्यापन ), १६ संशयिवदनविदारण ( श्वेताम्बरमतखण्डन ), १७ अपशब्दखण्डन, १८ तत्त्वनिर्णय, १९ स्वरूपसम्बोधनकी वृत्ति, २० अध्यात्मपद्यटीका, २१ सर्वतोभद्र, २२ चिन्तामणि नामक प्राकृत व्याकरण, २३ अंगपण्णत्ति ( प्राकृत ), २४ अनेकस्तोत्र, २५ षड्वाद (?) और पाण्डवपुराण।

पाण्डवपुराण वि० संवत् १६०८ में समाप्त हुआ है। अतएव इसके पहलेके रचे हुए ग्रन्थोंके ही नाम इस प्रशस्तिसे मालूम हो सकते हैं। पाण्डवपुराणके बाद भी उन्होंने अनेक ग्रन्थोंकी रचना की है। स्वामिकार्तिकेयानुप्रेक्षा-टीका संवत् १६१३ में बनी है और करकुंडुचरित सं० १६११ में बना है। संभव है, इनके सिवाय और भी कुछ ग्रन्थ बादमें बने हों।

———

# वादिचन्द्र

ये मूलसंघके भट्टारक ज्ञानभूषणके प्रशिष्य और प्रभाचन्द्रके शिष्य थे। इनकी गद्दी गुजरातमें ही कहींपर थी। इनके बनाये हुए श्रीपालाख्यान नामके गुजराती ग्रन्थमें इनकी गुरु परम्परा इस प्रकार बतलाई है—विद्यानन्दिके पट्टपर मल्लिभूषण, उनके पदपर लक्ष्मीचन्द्र, फिर वीरचन्द्र, ज्ञानभूषण, प्रभाचन्द्र और उनके पदपर वादिचन्द्र। इनके बनाये हुए नीचे लिखे हुए ग्रन्थ उपलब्ध हैं—

**पार्श्व-पुराण**[1]—यह संस्कृत कथाग्रन्थ १५०० श्लोकप्रमाण है और कार्तिक सुदी ५ वि० सं० १६४० को वाल्मीकि नगरमें इसकी रचना हुई है[2]। वादिचन्द्रने अपने गुरु प्रभाचन्द्रको बौद्ध, काणाद, भाट्ट, मीमांसक, सांख्य, वैशेषिक आदिको जीतनेवाला और अपनेको उनका पट्ट सुशोभित करनेवाला बतलाया है[3]।

**ज्ञानसूर्योदय**—यह एक संस्कृत नाटक है। यह माघसुदी ८ वि० सं० १६४८ को मधूक नगर (महुआ=गुजरात) में समाप्त हुआ था[4]। इसमें कविने आपको ज्ञानभूषणका शिष्य और प्रभाचन्द्रका शिष्य कहा है।

---

१–इटावेके सरस्वतीभण्डारमेंसे इस ग्रन्थकी प्रशस्ति स्व० गुरुजी पन्नालालजी बाकलीवालने उतारकर भेजी थी।

२–तत्पट्टमण्डनं सूरिर्वादिचन्द्रो व्यरीरचत्। पुराणमेतत्पार्श्वस्य वादिवृन्दशिरोमणि.॥ २
शून्यवेदरसाब्जाके वर्षे पक्षे समुज्ज्वले। कार्तिके मासि पंचम्यां वाल्मीके नगरे मुदा॥३

३–बौद्धो मूढति बौद्ध गर्भितमति· काणादको मूकति
भट्टो भृत्यति भावना प्रतिभटो मीमांसको मन्दति।
सांख्य. शिष्यति सर्वथैव क..      नं रंकति
यस्य ज्ञानकृपाणतो विजयतां सोऽय प्रभाचन्द्रमा॥

४–मूलसंघे समासाद्य ज्ञानभूष बुधोत्तम·। दुस्तर हि भवाम्भोधिं सुतर मन्वते हृदि॥१
तत्पट्टामलभूषण समभवद्दैगम्बरीये मते चञ्चद्बर्हकर· सभातिचतुर. श्रीमत्प्रभाचन्द्रमा।
तत्पट्टेऽजनि वादिवृन्दतिलक श्रीवादिचन्द्रो यति-
स्तेनायं व्यरचि प्रबोधतरणिर्भव्याब्जसम्बोधन:॥ २॥
वसु-वेद-रसाब्जांके वर्षे माघे सिताष्टमीदिवसे श्रीमन्मधूकनगरे सिद्धोऽय बोधसरम्भ:॥३

कृष्णमिश्र यति परिव्राजकने बुन्देलखण्डके चन्देलराजा कीर्तिवर्माके समयमें 'प्रबोधचन्द्रोदय' नामक नाटककी रचना की थी। कहा जाता है कि वि० सं० ११२२ में उक्त राजाके समक्ष यह नाटक खेला भी गया था। इसके तीसरे अंकमें क्षपणक (जैन मुनि) नामक पात्रको बहुत ही निन्दित और घृणित रूपमें चित्रित किया है। वह देखनेमें राक्षस जैसा है, और श्रावकोंको उपदेश देता है कि तुम दूरसे चरण-वन्दना करो और यदि हम तुम्हारी स्त्रियोंके साथ अतिप्रसंग करें, तो तुम्हे ईर्ष्या न करनी चाहिए। फिर एक कापालिनी उससे चिपट जाती है, जिसके आलिंगनको वह मोक्ष-सुख समझता है और महाभैरवके धर्ममें दीक्षित होकर कापालिनीकी जूठी शराब पीकर नाचता है, आदि। शायद इसीका बदला चुकानेके लिए वादिचन्द्रने प्रबोधचन्द्रोदयके ही अनुकरणपर अपने नाटककी रचना की है। दोनोंकी एक ही भित्ति है और ढंग भी एक ही है। कहीं कहीं तो इसमें थोड़ेसे शब्दोंके हेरफेरसे बीसों श्लोक और गद्य-वाक्य एक ही आशयके मिलते हैं। दोनोंके पात्र भी प्रायः एकसे ही नाम धारण करनेवाले हैं। ज्ञानसूर्योदयकी 'अष्टशती' प्रबोधचन्द्रोदयकी 'उपनिषत्' है, काम, क्रोध, लोभ, दंभ, अहंकार, मन, विवेक आदि एक-से हैं। सूर्योदयकी 'दया' चन्द्रोदयकी 'श्रद्धा' है। वहाँ दया खोई गई है, यहाँ श्रद्धा लापता है। वहाँ अष्टशतीका पति 'प्रबोध' है और यहाँ उपनिषत्का पति 'पुरुष' है।

ज्ञानसूर्योदयके कर्त्ताने प्रबोधचन्द्रोदयके समान बौद्धोंका मजाक तो उड़ाया ही है, साथ ही श्वेताम्बर सम्प्रदायका भी और क्षपणककी जगह सितपट यतिको खड़ा कर दिया है! गुजरातमें उस समय दिगम्बर-श्वेताम्बरोंमें काफी विरोध था और उसीकी यह प्रतिध्वनि है।

इस नाटककी उत्थानिकामें कमलसागर और कीर्तिसागर नामके दो ब्रह्म-चारियोंका उल्लेख है जिनकी आज्ञासे सूत्रधार इस नाटकको खेलनेकी इच्छा प्रकट करता है। ये दोनों वादिचन्द्रके शिष्य जान पड़ते हैं।

**पवनदूत**–यह मेघदूतके ढंगका एक खण्डकाव्य है जिसकी पद्यसंख्या १०१ है।

---

१–इस नाटकका मैंने हिन्दी अनुवाद किया था और सन् १९०९ में जैन-ग्रन्थरत्नाकर-कार्यालयद्वारा प्रकाशित किया था, जो बहुत समयसे अप्राप्य है।

२ यह निर्णयसागर प्रेसकी काव्यमालाके तेरहवें गुच्छकमें प्रकाशित है। मेरे स्वर्गीय मित्र पं० उदयलालजी काशलीवालने इसे सन् १९१४ में हिन्दी अनुवादसहित जैन-साहित्यप्रसारक कार्यालयद्वारा प्रकाशित किया था।

जिस प्रकार कालिदासके विरही यक्षने मेघके द्वारा अपनी पत्नीके पास सन्देश भेजा है उसी प्रकार इसमें उज्जयिनीके राजा विजयने अपनी प्राणप्रिया ताराके पास जिसे अशनिवेग नामका विद्याधर हर ले गया था, पवनको दूत बनाकर विरह-सन्देश भेजा है। सुन्दर और सरस रचना है। इसके अन्तिम पद्यमें[1] कविके नामके सिवाय और कोई परिचय नहीं दिया गया है परन्तु ज्ञानसूर्योदयके कर्त्ता वादिचन्द्रकी ही यह रचना होनी चाहिए जो कि प्रभाचन्द्रके शिष्य थे। इसके उपान्त्य पद्य (१००) में 'श्रीविजयनृपतेः' को 'श्रीप्रभाचन्द्रकीर्तेः' विशेषण दिया गया है उससे कविके गुरुका नाम भी ध्वनित होता है।

**श्रीपाल आख्यान**—इस गीतिकाव्यकी भाषा गुजरातीमिश्रित हिन्दी है। यह संवत् १६५१ में संघपति धनजी सवाके कहनेसे बनाया गया है[2]।

---

१–पादौ नत्वा जगदुपकृतावर्ध[र्धं ?]सामर्थ्यवन्तौ
विघ्नध्वान्तप्रसरतरणेः शान्तिनाथस्य भक्त्या।
श्रोतुं चैतत्सदसि गुणिना वायुदूताभिधानं
काव्यं चक्रे विगतवसनः स्वल्पधीर्वादिचन्द्रः॥

२–मूलसंघमांहां उदयो दिवाकर विद्यानंदि विशाल जी।
तास पाटे गुरु मल्लिभूषण वाणी अमियरसाल जी॥ ५॥
तसपद लक्ष्मीचंद्र सूरि सोहे मोहे भवियण मन जी।
वीरचंद्र नाम जे जंपे तस जीव्यूं धन धन जी॥ ६॥
प्रगट पाट त अनुक्रमे मानु ज्ञानभूषण ज्ञानवंत जी।
तस पद-कमल-भ्रमर अविचलजस प्रभाचंद जयवंत जी॥ ७॥
जगमोहन पाटे उदयो वादीचन्द्र गुणाल जी।
नवरस गीते जेणे गायो चक्रवर्ति श्रीपाल जी॥ ८॥
संवत सोल एकावना वर्षे कीधो य परबंध जी।
भवियन थिर मन करीनें सुणज्यो नित संबंध जी॥ ९॥
दान दीजे जिनपूजा कीजे समकित मनें राखिजे जी।
सुव्रज भणिए णवकार गणिए असत्य न विभषिजे जी॥ १०॥
लोभ तजीजे ब्रह्म धरीजे सॉभल्यानु फल एह जी।
ए गीत जे नरनारी सुणसे अनेक मंगलतरु गेह जी॥ ११॥
संघपति धनजी सवा बचनें कीधो ए परबंध जी।
केवली श्रीपाल पुत्रसहित तुम्ह नित्य करो जयकार जी॥ १२॥

इसकी प्रशस्तिमें जो लक्ष्मीचन्द्र और वीरचन्द्र हैं, वे वही हैं जिनका उल्लेख ज्ञानभूषणने अपने सिद्धान्तसार-भाष्यके मंगलाचरण 'लक्ष्मीवीरेन्दुसेवितं' पदसे किया है।

**यशोधरचरित**—अंकलेश्वर (भरोंच) के चिन्तामणि पार्श्वनाथके मन्दि-रमें वि० सं० १६५७ में यह पूर्ण किया गया है[1]।

**सुलोचनाचरित**—इसकी एक प्रति ईडरके ग्रन्थभण्डारमें है। प्रशस्तिके अनुसार यह सुगम संस्कृतमें लिखा गया है[2]। वादिचन्द्रके शिष्य ब्रह्म सुमति-सागरने इसकी प्रति वि० स० १६६१ में ब्यारा (नगर) में लिखी थी, इसलिए ग्रन्थरचना इससे कुछ वर्ष पहले हुई होगी।

इनके सिवाय पाण्डवपुराण[3], होलिकाचरित, अम्बिकाकथा[4] और अन्य कई गुजराती ग्रन्थ भी वादिचन्द्रके हैं।

---

इति श्री-श्रीपालाख्याने भट्टारकवादिचन्द्रविरचिते चतुर्थोऽध्याय: समाप्त ॥ छ ॥ श्री ॥

—बम्बईके ए० प० सरस्वतीभवनकी प्रति।

१—नरपट्टविशदख्यातिर्वादिवृन्दमतल्लिका। कथामेनां दयासिद्ध्यै वादिचन्द्रो व्यरीरचत् ॥८
अकलेश्वरसुग्रामे श्रीचिन्तामणिमन्दिरे। सप्तपंचरसाब्जांके वर्षेऽकारि सुशास्त्रकम् ॥९
प० जुगलकिशोरजी मुख्तारने इसकी वि० सं० १६७३ की लिखी हुई प्रति देखी है, अर्थात् ग्रन्थरचनासे १६ वर्ष बादकी। वह वादिचन्द्रके ही उत्तराधिकारी महीचन्द्र भट्टारकको एक श्राविकाने भेंट की है।

२—विहाय पदकाठिन्यं सुगमैर्वचनोत्करैः। चकार चरितं साध्व्या वादिचन्द्रोऽल्पमेधसाम् ॥
इति भट्टारकप्रभाचन्द्रानुचरसूरिश्रीवादिचन्द्रविरचिते नवम: परिच्छेद:। समाप्त:।
स० १६६१ वर्षे फाल्गुनमासे सुदि पचम्या तिथौ श्री ब्यारानगरे शान्तिनाथचैत्यालये श्रीमूलसंघे कुन्दकुन्दान्वये भ० वीरचन्द्रा भ० ज्ञानभूषणा भ० श्रीप्रभाचन्द्रा भ० वादि-चन्द्राणां शिष्य ब्रह्म श्रीसुमतिसागरेण इदं चरितं लिखितं ज्ञानवरणीयकर्मक्षयार्थमिति।

३ जयपुरके तेरहपन्थी बड़े मन्दिरमें इस ग्रन्थकी एक प्रति है जो पं० परमानन्दजीके प्रशस्तिसंग्रहके अनुसार स० १६५४ में नोधक (?) नगरमें पूर्ण हुआ है—
वेदवाणषडब्जाके वर्षे नभसि मासके। नोधकानगरेऽकारि पाण्डवाना प्रबन्धक: ॥ ६७

४—श्री अगरचन्दजी नाहटाके अनुसार (अनेकान्त १३-३, ४) लखनऊके श्रीपूज्य विजयसेन और यति रामपालजीके पास यह ६ पत्रोंकी कथा है जो वि० स० १६५१ की रची हुई है। नाहटाजीने अपने लेखमें कथाका सार भी दिया है।
एक-पंच-षडेकांकवर्षे नभसि मासके। मुदा: कथामेनां वादिचन्द्रो विदांवर: ॥

# श्रीभूषण

काष्ठासंघ नन्दीतट गच्छके भट्टारक श्रीभूषण विक्रमकी सत्रहवीं शताब्दीमें हुए हैं। उन्होंने अपनी गुरुपरम्परा इस प्रकार दी है—रामसेनके अन्वयमें नेमिषेण, धर्मसेन, विमलसेन, विशालकीर्ति, विश्वसेन और विद्याभूषण। इन विद्याभूषणके पट्टके वे उत्तराधिकारी थे। उनकी गद्दी सोजित्रा (गुजरात) में थी। वे अपनेको षट्भाषाकविचक्रवर्ति और षट्दर्शनतर्कचक्रवर्ती लिखते हैं। उनके बनाये हुए शान्तिनाथपुराण, पाण्डवपुराण, हरिवंशपुराण उपलब्ध हैं। इनके

---

१–विद्याभूषणपट्टकञ्जतरणिः श्रीभूषणो भूषण
जीयाज्जीवदयापरो गुणनिधिः संसेवितो सज्जनैः।
काष्ठासंघसरित्पतिं शशधरो वादी विशालोपमः
सद्वृत्तोऽर्कधरोति सुन्दरतरोश्रीजैनमार्गानुगः॥ ४६१
संवत्सरे षोडशनामधेये एकोनशतषष्टियुते वरेण्ये।
श्रीमार्गशीर्षे रचितं मया हि शास्त्रं च वर्षे विमलं विशुद्धं॥ ४६२
त्रयोदशीसद्दिवसे विशुद्धे वारे गुरौ शान्तिजिनस्य रम्यं।
पुराणमेतद्विमलं विशालं जीयाच्चिरं पुण्यकरं नराणाम्॥ ४६३
श्रीगुर्जरेप्यस्ति पुरं प्रसिद्धं सोजित्रनामाभिधमेवसारं।
श्रीनेमिनाथस्य समीपमाशु चकार शास्त्रं जिनभूतिरम्यम्॥ ४६६
—शा० पु० (ऐ० प० स० भवन, बम्बईकी प्रति)

२–श्रीगुर्जरे सौर्यपुरे विशाले वर्णाश्रये वर्णविवर्णनीये।
इदं चरित्रं कृतमेकभक्त्या श्रीचन्द्रनाथालयमाशु लब्ध्वा (?)॥ १०५
श्रीविक्रमार्कसमयागतषोडशार्के सत्पुन्दराकृतिवरे शुभवत्सरे वै।
वर्षे कृतं सुखकरं सुपुराणमेतत्पञ्चाशदुत्तरसुसप्तयुते वरेण्ये॥ ११०
पौसमासे तथा शुक्ले पक्षे च तृतीयादिने। रविवारे शुभे योगे चरितं निर्मितं मया॥ १११
—पाण्डवपुराण (प्रशस्ति संग्रह, पृ० ९६)

३–राजस्थानके शास्त्रभण्डारोंकी सूची द्वितीय भाग, पृ० २१८

सिवाय उनकी अनन्तव्रतपूजा, ज्येष्ठजिनवरव्रतोद्यापन और चतुर्विंशतिपूजा आदि और भी कई छोटी छोटी रचनायें हैं।

इनमेंसे शान्तिनाथपुराण अघन सुदी १३ सं० १६५९ के दिन सोजित्रा नगरमें, पाण्डवपुराण पौष सुदी ३ सं० १६५७ को सौर्यपुर या सूरतमें और हरिवंशपुराण चैत्र सुदी १३ सं० १६७५ को निर्मित हुआ है।

इनके उत्तराधिकारी चन्द्रकीर्ति भट्टारकके भी पार्श्वपुराण, वृषभदेवपुराण ये दो ग्रन्थ उपलब्ध हैं। इनके सिवाय इनकी पद्मपुराण, पंचमेरुपूजा, अनन्तव्रतपूजा और नन्दीश्वरविधान आदि भी कई रचनायें हैं। इनमें भी काष्ठसंघकी पूर्वोक्त परम्परा दी है।

चन्द्रकीर्तिने पार्श्वपुराणमें अपने गुरु श्रीभूषणको सच्चरित्रतपोनिधि, विद्वानोंके अभिमान शिखरको तोड़नेवाला वज्र, स्याद्वादविद्याचण बतलाया है। यह ग्रन्थ उन्होंने वैशाख सुदी सप्तमी, गुरुवार स० १६५४ को देवगिरि (दौलताबाद) के पार्श्वनाथ-मन्दिरमें समाप्त किया है।

सोजित्रामें काष्ठासंघके भट्टारकोंकी गद्दी थी। सोजित्राकी गद्दी अब उठ गई है। इसके अन्तिम भट्टारकके दर्शन (जिनका कि नाम बहुत करके रत्नकीर्ति था) मैंने पहले पहल सन् १९०१ में किये थे। वे उस समय बम्बईके कमाठीपुरामें अपनी चेलीके साथ ठाठसे रहते थे और ज्योतिष-वैद्यकका धंधा करते थे। उनके घरमें एक चैत्यालय भी था। उन्होंने मुझे बतलाया कि सोजित्राके अतिरिक्त मलखेड़की गद्दीके भी वे अधिकारी हैं जो कि असलमें मूल संघकी है। काष्ठा-

१–देखो, पं० परमानन्द शास्त्रीका प्रशस्ति-परिचय पृ० ४९

२–तत्पट्टाम्बरभूषणैकतरणिः स्याद्वादविद्याचणो,
विद्वद्वृन्दकुलाभिमानशिखरप्रध्वंसतीव्राशनिः।
सच्चारित्रतपोनिधिर्मतिवरो विद्वत्सु शिष्यैर्युतः।
श्रीश्रीभूषणसूरिराट् विजयते श्रीकाष्ठसंघाग्रणी.॥
श्रीमद्देवगिरौ मनोहरपुरे श्रीपार्श्वनाथालये
वर्षेऽब्धीषुरसैकमेय इह वै श्रीविक्रमाधीशतु।
सप्तम्यां गुरुवासरे श्रवणभे वैशाखमासे सिते
पार्श्वाधीशपुराणमुत्तममिदं पर्याप्तमेवोत्तरं।
—ऐ० प० स० भवनकी प्रति।

संघके साधु गोपुच्छकी पिच्छि रखते हैं, जब कि मूल संघके मयूरपुच्छकी। वे बोले कि मैं जब उस तरफके शिष्योंमें जाता हूँ तब गोपुच्छ छोड़कर मयूरपिच्छि लेकर काम चला लेता हूँ।

इन महाशयके पास भट्टारक श्रीभूषणका लिखा हुआ 'प्रतिबोधचिन्तामणि' नामका संस्कृत ग्रन्थ था, जो सन् १९०५ में मुझे कुछ घण्टोंके लिए पढ़नेको मिला था। उसके प्रारम्भमें एक कथा थी, जिसका सारांश मैंने लिख लिया था—

"एक बार अनन्तकीर्ति आचार्य गिरनारपर बन्दनाके लिए गये। वहाँ उन्होंने पद्मनन्दि आदि बहुत-से निर्दय, पापी और क्रियाहीन कापालिकोंको देखा और उन्हें उपदेश दिया जिससे वे हिंसाका त्याग करके ब्रह्मचारी हो गये। कापालिक लोग हाथमें मोरके पंखे रखते और गलेमें लिंग पहिनते थे, इसलिए आचार्यने उनकी 'मयूरशृंगी' संज्ञा रख दी। आगे कालयोगसे यह मयूरशृंगी संघ बहुत फैल गया।

"इसके बाद पद्मनन्दिने अपनी प्रसिद्धिके लिए नन्दिसंघ स्थापित किया और उज्जयिनीमें अपने गुरुके ही साथ विवाद करना शुरू कर दिया। बोला, मेरे इन वचनोंकी साक्षी स्वयं शारदादेवी हैं और मन्त्रबलसे उन्होंने शारदाको वाचाल भी कर दिया। वह बोली, 'पद्मनन्दि जो कहते हैं वही सत्य है।' पद्मनन्दिने चूँकि सरस्वतीको बलात्कारसे बुलवाया, इसलिए उसका सरस्वती गच्छ और बलात्कार गण प्रसिद्ध हुआ।

"एक बार पापी पद्मनन्दिने मन्त्र सिद्ध करते समय बलिदानके निमित्त एक मयूरको मार डाला और वह मयूर मरकर व्यन्तर देव हो गया। पूर्व वैरसे वह पद्मनन्दिको नाना प्रकारके वात-पित्त-कफजन्य असाध्य रोगोंसे पीड़ित करने लगा और प्रत्यक्ष होकर बोला, 'रे पापी, तूने मुझे मारा था, इसलिए अब मैं भी तुझे मारूँगा।' इसपर पद्मनन्दिके शिष्यों—मुनियों और श्रावकोंने—उसके आगे बहुत आरजू मिन्नत की। जब वह प्रसन्न हुआ तो बोला, 'आगेसे तुम्हें गोपुच्छ छोड़कर मेरी पूँछ (मयूर-पुच्छ) धारण करके मेरे नामसे अपने संघको प्रसिद्ध करना होगा।' इसे पद्मनन्दिने स्वीकार कर लिया और उसी समयसे मयूरसंघ चल पड़ा।

"एक बार पद्मनन्दि अपने पैरोंमें एक ओषधिका लेप करके अन्तर्धान हो गया और कुछ समयके बाद लौट आया। श्रावकोंके पूछनेपर उसने कहा, मैं

विदेह क्षेत्रमें सीमंधर स्वामीके समवसरणमें गया था और उनके मुखसे उपदेश सुनकर लौटा हूँ। मूर्ख श्रावकोंने उसकी बातोंपर विश्वास कर लिया। उन्होंने यह नहीं सोचा कि पंचमकालमें कोई मनुष्य विदेह-क्षेत्रको कैसे जा सकता है। शास्त्रमें इसका निषेध है।

" जब पद्मनन्दि मन्त्र-तन्त्रादिके बलपर बहुत अन्यायाचरण करने लगा तब उसके गुरुने और श्रावकोंने उसे अपने देशसे निकाल दिया और वह कर्नाटकमें जाकर चार गच्छोंकी कल्पना करके और चारों वर्णोंके लोगोंको संबोधित करके रहने लगा। वहाँ उसने स्वेच्छाचारिता छोड़ दी, जिससे उसकी खूब प्रसिद्ध हुई।"

मूलसंघकी उत्पत्तिकी कथाका यही सार है।

इस कथामें जो पद्मनन्दि हैं वे कुन्दकुन्दाचार्य ही हैं और उन्हींके विषयमें यह प्रसिद्ध है कि वे विदेह क्षेत्र गये थे और उन्होंने गिरनारकी सरस्वतीदेवीको वाचाल किया था। पद्मनन्दि चूँकि मूलसंघके प्रधान आचार्य गिने जाते हैं और श्रीभूषणजी काष्ठासंघके हैं, इसलिए मूलसंघको नीचा दिखानेके लिए यह प्रयत्न किया गया है। सोजित्रामें मूलसंघके भट्टारकोंकी भी गद्दी थी और जान पड़ता है, उस गद्दीपर जो भट्टारक उस समय होंगे, उनसे इनका वैर होगा।

देवसेनने काष्ठासंघको जैनाभासोंमें गिनाया है, उसीके उत्तरमें शायद श्रीभूषणने देवसेनके मूलसंघको इस रूपमें चित्रित किया है।

श्रीभूषणके इस अत्यन्त निम्नकोटिके द्वेषका एक और प्रमाण बम्बईके तेरह-पंथी मन्दिरके भंडारके एक अतिप्राचीन ७०० पत्रोंके गुटकेमें मिलता है जो चार पाँच सौ वर्ष पहलेका लिखा हुआ है। इसमें बीसों ग्रन्थोंका सारभाग, बीसों सम्पूर्ण ग्रन्थ और सैकड़ों छोटे मोटे पाठ संग्रहीत हैं जिनसे संग्रह करनेवालेकी रुचि, योग्यता और बहुश्रुतताका पता लगता है। उन्होंने निश्चयसे अपने स्वाध्यायके लिए इसे लिखा या लिखवाया होगा। लिखा भी बहुत शुद्ध है। गुटका बहुत जीर्ण हो गया है, जो पीछे जगह जगह चिटें चिपकाकर बड़ी सावधानीसे ठीक किया गया है।

इस गुटकेके लिखने लिखानेवाले कोई मूलसंघके अनुयायी थे, परन्तु पीछेसे यह इन्हीं श्रीभूषण भट्टारकके हाथमें पहुँच गया। तब आपने उक्त गुटकेमें जहाँ

जहाँ उक्त मूलसंघी सज्जनका नामादि लिखा था वहाँ वहाँ हड़ताल फेरकर उसपर अपना नाम लिख दिया । इसके सिवाय जहाँ थोड़ी-सी भी खाली जगह पाई, वहां " श्रीकाष्ठासंघे नंदीतटगच्छे भट्टारकश्रीरामसेनान्वान्वये श्रीश्रीभूषणेन लिखापितं " लिख दिया है । गुटकेमें एक प्रतिक्रमण पाठ भी है; परन्तु भट्टारकजीकी दृष्टिमें वह शायद मूलसंघियोंके ही उपयोगका था, काष्ठासंघी उससे अपना आत्म-कल्याण नहीं कर सकते थे, इसलिए उसके नीचे आपने लिख दिया है—" मयूरसंघिनः प्रतिक्रमणं विनोदाय च विलोकनाय लिखापितं न तु पठनाय । " अर्थात् मयूरसंघी या मूलसंघियोंका प्रतिक्रमण विनोदके लिए तथा देखनेके लिए लिखवाया है, पढ़नेके लिए नहीं ।

श्रीभूषण इतनेसे ही सन्तुष्ट नहीं हुए । उन्होंने उक्त गुटकेमें लिखे हुए देवसेनके सुप्रसिद्ध ' दर्शनसार ' की बड़ी ही दुर्दशा की है। पाठक जानते हैं कि इसमें बौद्ध, आजीवक, श्वेताम्बर, यापनीय, द्रविडसंघ, काष्ठासघ आदि सघोंकी उत्पत्तिका समय आदि दिया है । उसमेंसे काष्ठासंघकी उत्पत्तिका कथन चूंकि आपको पसन्द न था इसलिए उसपर भी आपने अपनी कलम चलाई है और उसमें जहाँ ' काष्ठासंघ ' लिखा था वहाँ ' मूलसंघ, ' जहाँ ' कुमारसेन ' लिखा था वहाँ ' पद्मनन्दि, ' जहाँ ' गोपुच्छक ' लिखा था, वहाँ ' मयूरसंघ ' या ' मूलसंघ ' और जहाँ ' नन्दीतट ' लिखा था वहाँ ' गिरिनार ' हड़ताल फेर फेर कर लिख दिया है[1] । यह परिवर्तन करते समय उन्होंने इस बातका खयाल ही नहीं रक्खा कि हम यह क्या कर रहे हैं और इससे कितना गोलमाल हो जायगा । नीचे लिखी गाथाके अर्थपर तो शायद वे विचार ही नहीं कर सके, उन्होंने इसे ज्योंका त्यों रहने दिया जिसमें काष्ठासंघकी मानताओंको बतलाया है और जो मूलसंघकी मानतायें किसी तरह हो ही नहीं सकतीं—

इत्थीणं पुणदिक्खा खुल्लयलोयस्स वीरचरिअत्तं ।
कक्कसकेसग्गहणं छट्ठं च अणुव्वदं णाम ।

---

१–परिवर्तित गाथाओंने यह रूप धारण कर लिया है—

सो समणसघवज्जो पउमनदी हु समयमिच्छत्तो । चत्तोवसमो रुद्दो मूलं संघ परूवेदि ॥
सत्तसये तेवण्णे विक्कमरायस्स मरणपत्तस्स । गिरिनारे वरगामे मूलो सघो मुणेयव्वो ॥

उनका इस ओर ध्यान ही नहीं गया कि ' कट्ठ संघे ' की जगह ' मूलं संघे ' कर देनेसे पद्मनन्दि या कुन्दकुन्दका समय वि० सं० ७५३ हो जायगा, जो सर्वथा गलत है।

इस गुटकेकी काट-छाँट श्रीभूषणने वि० सं० १६३६ में अहमदाबाद स्थानपर की थी, इससे मालूम होता कि उन्होंने बहुत बड़ी उम्र पाई थी। सोजित्रा, सूरत, अहमदाबाद आदि स्थानोंमें इनकी उपस्थितिका पता लगता है। गुजरातके श्रुतसागर तो श्वेताम्बर-ढूँढ़ियोंके ही विरोधी थे, पर ये तो उनसे भी एक कदम आगे बढ़कर दिगम्बरोंके ही एक संघपर खड्गहस्त हो गये थे!

---

१-उपाध्याय मेघविजयकृत पट्टावलीके अनुसार विजयसेनसूरिने वि० सं० १६३२ के लगभग सूरत बन्दरमे श्रीभूषण नामक दिगम्बराचार्यको हराया था। रविवर्धनके पट्टावली-सारोद्धार और तपागणगुणपद्धतिमें भी इसका उल्लेख है। हार-जीत किसीकी हुई हो, पर श्रीभूषण निश्चयसे यही थे।

# पद्मसुन्दर और रायमल्ल

[ सन् १९४४ में ( अनेकान्त वर्ष ७, अंक ५ ) प्रकाशित 'पं० पद्मसुन्दर' और उनके दो ग्रन्थ' शीर्षक लेखका यह संशोधित और परिवर्तित संस्करण है। उक्त लेखके निकलनेके बाद प्रसिद्ध साहित्यान्वेषक अगरचन्दजी नाहटाने अपने दो लेखोंमें पद्मसुन्दरके अनेक ग्रन्थोंका परिचय दिया और बहुत-सी नई नई बातें बतलाई[1]। उन सबको इसमें शामिल कर लिया गया है। ]

उपाध्याय पद्मसुन्दर नागौरी तपागच्छके[2] बहुत बड़े विद्वान् थे और दिगम्बर नहीं श्वेताम्बर सम्प्रदायके थे। उनके गुरुका नाम पद्ममेरु और प्रगुरुका आनन्द-मेरु था। बादशाह अकबरके दरबारके ३३ हिन्दू सभासदोंके पाँच विभागोंमेंसे उनका नाम प्रथम विभागमें था। आईने अकबरकी सूचीमें उर्दू लिपिकी विचित्रताके कारण पद्मसुन्दरकी जगह 'परमिन्दर' पढ़ा गया है।

चन्द्रकीर्तिके शिष्य हर्षकीर्तिके धातुपाठके अनुसार पद्मसुन्दरने अकबरशाहकी सभामें एक महापंडितको परास्त किया था और इसके उपलक्ष्यमें कम्बल, ग्राम और पालकी ( सुखासन ) प्राप्त की थी। इसके सिवाय वे जोधपुरके हिन्दू राजा मालदेवके द्वारा भी सम्मानित थे[3]।

---

१–देखो अनेकान्त वर्ष ४, अंक ८ में 'उपाध्याय पद्मसुन्दर और उनके ग्रन्थ' तथा वर्ष १०, अंक १ में 'कवि पद्मसुन्दर और श्रावक रायमल्ल।'

२–देखो 'सुन्दरप्रकाश-शब्दार्णव' की पुष्पिका—'इति श्रीमन्नागपुरीयतपागच्छनभोमणि-पण्डितोत्तमश्रीपद्ममेरुशिष्य पं० श्रीपद्मसुन्दरविरचिते।'

३–साहे ससदि पद्मसुन्दरगणिर्जित्वा महापण्डित,
क्षौम-ग्राम-सुखासनाद्यकबरश्रीसाहितो लब्धवान्।
हिन्दूकाधिपमालदेवनृपतेर्मान्यो वदान्योधिकं,
श्रीमद्योधपुरे सुरेप्सितवचः पद्माह्वय पाठकं॥

पार्श्वनाथ काव्य और रायमल्लाभ्युदयकी प्रशस्तियोंसे भी मालूम होता है कि पद्मसुन्दर राजसभामान्य और छहों दर्शनोंके ज्ञाता थे।[1]

पद्मसुन्दर स्वयं तो अकबरद्वारा सम्मानित थे ही, उनके दादागुरु आनन्द-मेरुने भी अकबरके पिता और पितामह हुमायूं और बाबरसे सत्कार पाया था जैसा कि अकबरशाहि-शृंगारदर्पणकी प्रशस्तिसे मालूम होता है[2]।

प्रसिद्ध श्वेताम्बराचार्य हीरविजयकी भेंट जिस समय अकबरसे वि० स० १६३९ में हुई, उससे पहले ही पद्मसुन्दरका स्वर्गवास हो चुका था। जब बादशाहने हीर-विजयको एक ग्रन्थसंग्रह भेंट देनेकी इच्छा प्रकट की, तब उनके यह पूछनेपर कि आपके पास इतने जैन अजैन ग्रन्थोंका संग्रह कहाँसे आया, बाद-शाहने कहा कि हमारे दरबारमें पद्मसुन्दर नामके विद्वान् थे जो ज्योतिष वैद्यक और सिद्धान्तशास्त्रोंमें बहुत निपुण थे। उनका स्वर्गवास हो जानेपर उनका यह संग्रह मेरे यहाँ सुरक्षित था[3]।

पद्मसुन्दरके जितने ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं उनमेंसे शृङ्गारदर्पण वि०सं० १६२६ के लगभगका है, और प्रमाणसुन्दर शायद १६३२ का। अतएव समझना चाहिए कि १६२६–३२ और १६३९ के बीच किसी समय उनकी मृत्यु हुई है।

भविष्यदत्तचरित, रायमल्लाभ्युदय, पार्श्वनाथकाव्य, प्रमाणसुन्दर, सुन्दर-प्रकाशशब्दार्णव (कोष), शृङ्गारदर्पण, जंबूचरित (प्राकृत) हायन-सुन्दर (ज्योतिष) और कई छोटी छोटी कृतियाँ पद्मसुन्दरकी मिलती हैं।

**भविष्यदत्तचरित**—इसका रचना-काल कार्तिक सुदी ५ सं० १६१४ है। इसकी एक अपूर्ण प्रति बम्बईके ए० प० सरस्वती भवनमें है जो फाल्गुन सुदी ७ स० १६१५ की, अर्थात् ग्रन्थ निर्माणकालसे प्रायः एक वर्ष चार महीने बादकी, लिखी हुई है। इसमें ७, २३, २५, २६, २७, २९, ३२, ३७ और ४३ वाँ (अन्तिम) पत्र नहीं हैं। प्रत्येक पत्रमें १३ पंक्तियाँ और ४२ अक्षर हैं।

---

१-मान्य सम्राट् पद्मसुन्दरकविः षट्तर्कसक्कान्यां
२-मान्यो बाबरभूभुजोऽत्र जगराट् (?) तद्वत् हुमायू नृपो
त्यर्थ प्रीतमनः सुमान्यमकरोदानन्दरायाभिध।
तद्वत्साहिशिरोमणेरकबरक्ष्मापालचूडामणे
मान्यः पंडितपद्मसुन्दर इहाभूत्पण्डितव्रातजित्॥ २
३-देखो, 'सूरीश्वर अने सम्राट्' पृ० ११९

**रायमल्लाभ्युदय**—खंभातके कल्याणचन्द्र जैनपुस्तकभण्डारमें है । पत्र संख्या १०५ है[1]। इसका रचनाकाल जेठ सुदी ५ सं० १६१५ है। इसमें चौबीस तीर्थंकरोंका चरित्र है।

**पार्श्वनाथचरित**—इसकी प्रति पालणपुरके श्वेताम्बर जैनभण्डारमें है। इसका रचनाकाल अगहनसुदी १४ संवत् १६१५ है[2]।

**प्रमाणसुन्दर**—प्रवर्तक श्रीकान्तिविजयके बड़ोदा पुस्तक-भण्डारमें इसकी एक प्रति है[3]। यह प्रमाणशास्त्र मालूम होता है। इसकी रचना बहुत करके सं० १६३२ ( कराग्निजलधीन्दु ? ) में हुई है।

**सुन्दरप्रकाशशब्दार्णव**—यह एक कोशग्रन्थ है। नाहटाजीके अनुसार इसमें ५ तरंग हैं और पद्यसंख्या २६६८ है[4]।

**अकबरशाहि-शृंगारदर्पण**—इस ग्रन्थमें ४ उल्लास और ३११ पद्य हैं। इसकी एक प्रति बीकानेर स्टेट लायब्रेरीमें और दूसरी नाहटाजीके संग्रहमें है। विषय नामसे ही स्पष्ट है। इसका रचनाकाल सं० १६२६ है।

**जंबूचरित**—बीकानेर ज्ञानभण्डारमें और **हायन-सुन्दर**—बीकानेर स्टेट लायब्रेरीमें है।

इनमेंसे पहले तीन ग्रन्थ चौधरी रायमल्लजीकी अभ्यर्थना और प्रेरणासे लिखे गये हैं और लगभग एक ही वर्षके भीतर। तीनों ग्रन्थोंकी प्रशस्तियोंमें जो लगभग एक-सी हैं, चौ० रायमल्लका परिचय दिया गया है और उनकी तथा उनके समस्त परिवारकी मुक्तकण्ठसे प्रशंसा की गई है। रायमल्लाभ्युदय चौबीस तीर्थंकरोंका चरित है, जो उन्हींके नामसे अभिहित किया गया है।

रायमल्ल गोइलगोती अग्रवाल थे। इनके पूर्वजोंमें देशपरदेशमें विख्यात छाजू चौधरी हुए। उनके हाल्हा, बूढण, नरपाल, भोजा और नरसिंह ये पाँच पुत्र हुए। नरसिंहके नानू और सहनपाल नामके दो पुत्र हुए। जिनमें नानूकी ऊदरही नामक पत्नीसे रायमल्लका जन्म हुआ[5]। ये भी राजसभासम्मानित थे। राजसभाका

१–इसका परिचय प्रो० पीटर पिटर्सनने जर्नल आफ रायल एशियाटिक सोसाइटी बाम्बे ब्राच ( एक्स्ट्रा न० सन् १८८७ ) में विस्तारसे दिया है।

२–देखो, श्री अगरचन्द नाहटाका लेख, अनेकान्त वर्ष १०, अंक १

३–देखो, 'जैनसाहित्यनो संक्षिप्त इतिहास' पृष्ठ ५४६

४–देखो, अनेकान्त वर्ष ४, अंक ८।

५–रायमल्लजीके भाइयों और पुत्रपौत्रोंके भी प्रशस्तियोंमें नाम दिये है।

अर्थ 'अकबरी दरबार' ही जान पड़ता है। रायमल्ल पवित्रबुद्धि, तत्त्वार्थविद्यापटु, जिनेन्द्रपूजारत और सज्जनसभाशृङ्गारहार थे। उन्हें निरन्तर विद्वानोंकी गोष्ठीमें बैठनेकी रुचि थी।

रायमल्लजीका निवासस्थान 'चरस्थावर' बतलाया है, जो गंगातटपर था और इन्द्रपुरके समान हस्तिनापुरका एक शाखा-नगर था। मुजफ्फरनगर जिलेका वर्तमान चरथावल यही है। वहाँ उस समय ऊँचे ऊँचे शिखरोंवाले जिनमन्दिर थे।

पूर्वोक्त तीनों ग्रन्थोंके निर्माणकालमें पद्मसुन्दरजीको 'तेजःपुरस्थ' कहा है। मालूम नहीं, यह स्थान कहाँ है। वहीं उनकी सविनय अभ्यर्थना की गई थी और उनको रचनेकी प्रेरणा।

पद्मसुन्दर श्वेताम्बर सम्प्रदायके थे जब कि रायमल्ल दिगम्बर सम्प्रदायके काष्ठासंघ माथुरान्वय पुष्कर गणकी आम्नायके श्रावक थे। पार्श्वनाथ काव्यमें इनके गुरुओंकी नामावली इस प्रकार दी है—देवसेन, विमलसेन, धर्मसेन, भावसेन, सहस्रकीर्ति, गुणकीर्ति, यशःकीर्ति, मलयकीर्ति, गुणभद्र, भानुकीर्ति और कुमारसेन। रायमल्लाभ्युदयकी उत्थानिकामें महावीर निर्वाणके बादकी जो गुरुपरम्परा दी है, वह बिल्कुल दिगम्बर सम्प्रदायके अनुसार है।

ऐसा जान पड़ता है कि अकबरके समयमें साम्प्रदायिक विरोध कम हो गया था और विद्वानोंमें कुछ मतसहिष्णुता आ गई थी। उसीका यह परिणाम है कि दिगम्बर सम्प्रदायका एक धनी श्रावक श्वेताम्बर सम्प्रदायके एक विद्वान् साधुकी सादर अभ्यर्थना करता है और प्रेरणा करके उससे तीन ग्रन्थ लिखवा लेता है। इसी कालमें जम्बूस्वामीचरित, लाटीसंहिता आदिके कर्त्ता प० राजमल्ल[1] भी हुए हैं जो काष्ठासंघके ही थे, और पूर्वोक्त कुमारसेनके ही उत्तराधिकारी भ० हेमचन्द्रकी आम्नायके थे। उन्होंने अपना 'छन्दोविद्या' नामका छन्दोग्रन्थ राजा भारमल्ल श्रीमालके लिए लिखा था जो श्वेताम्बर सम्प्रदायके थे। उसमें राजा भारमल्लकी मुक्त कण्ठसे प्रशंसा की गई है। साथ ही उनके सम्प्रदायके गुरुका भी उल्लेख किया है जो उसी नागोरी तपागच्छके थे जिसमें पद्मसुन्दर हुए हैं। अकबर-कालमें ही कवि बनारसीदास हुए हैं जो खरतरगच्छके मुनि भानुचन्द्रके शिष्य थे और दिगम्बर सम्प्रदायमें शुद्धाम्नायके प्रचारक।

१-जम्बूस्वामीचरितका वि० स० १६३२ और लाटीसंहिताका रचना-काल स० १६४१ है।

आगे रायमल्लाभ्युदयकी अन्तिम प्रशस्ति दी जाती है और अन्य ग्रन्थोंकी प्रशस्तियोंमें जो विशेष है, वह टिप्पणमें दिया जाता है।

उग्राग्रोतकवंशजः शुचिमतिस्तत्वार्थविद्यापटु—
र्यस्याभिज्ञमतल्लिकाभिरनिशं गोष्ठीस्फुटं रोचते।
मान्यो राजसभासु सज्जनसभाशृङ्गारहारो भुवि।
श्रीजैनेन्द्रपदद्वयार्च्चनरतः श्रीरायमल्लोऽभवत्॥ ७॥
तेनाभ्यर्थनयार्थितः सविनयं तेजःपुरस्थः सता
मान्यः संसदि पद्मसुन्दरकविः षट्तर्कसंक्रांतधीः।
श्रीनाभेयजिनादिवीरचरमश्रीतीर्थकृत्संकथा—
गर्भं चारु विधीयतां मृदुमहाकाव्यं मम प्रीतये॥ ८॥
यः पूर्वं श्रुतपंचमीफलकथागर्भं भविष्याह्वयं
काव्यं कारितवान् (व्यजि) ज्ञपदथ यो नत्वा पुनः सत्कविं।
नाभेयादिसमस्ततीर्थपमहाकल्याणवृत्ताङ्कितं
सत्काव्यं क्रियतां सतां श्रुतिमनःप्रह्लादनश्रेयसे॥ ९॥
चतुर्विंशतितीर्थेशककल्याणचरिताद्भुतं।
प्रारभ्यते महाकाव्यं महापुरुषसंश्रितं॥ १०॥
महाकवीनामालंव्य मतमागमसम्मतं।
संक्षेपरुचिभव्यागिप्रीत्यै तदभिदध्महे॥ ११॥
आनंदोदयपर्वतकतरणेरानन्दमेरोर्गुरोः
शिष्यः पंडितमौलिमंडनमणिः श्रीपद्ममेरुर्गुरुः।
तच्छिष्योत्तमपद्मसुन्दरकविः श्रीरायमल्लोदयं
काव्यं नव्यमिदं चकार सकलार्हद्वृत्तभव्याङ्कितं॥ १००॥[2]
जनपदेषु महान्कुरुजंगलः सुकृतिभिः कृतिभिः कृतमंगलः।
उडुगणेषु निशाकरमण्डलः किमु विभाति विभाकरतुन्दिलः॥
यत्रासिधारासत्तीर्थे सुस्नातं कुरुपाण्डवैः। वसुंधरावधूद्वाहकृते कृतपरिश्रमैः॥ २॥
यत्र गंगासरित्पूरधारा हारायते भृशं। विलसद्भूमिभामिन्याः शंखकुंदेन्दुसुंदरा॥३

१—(पार्श्वनाथ काव्यमें) काव्यं श्रीश्रुतपचमीफलकथासन्दर्भगर्भं मम,
श्रत्यर्थं क्रियतां सुकोमलमतेस्तच्चेदमारभ्यते॥
२—श्रीपार्श्वनाथाह्वयं काव्यं नव्यमिदं चकार सरसालंकारसदर्भितम्॥

तत्र सुत्रामपुरवद्धस्तिनागपुरं परं । तच्छाखानगरं रम्यं चरस्थावरसंज्ञकं ॥ ४ ॥
यच्च नानाद्रुमारामपरिमण्डितमण्डलं । विभ्राजते नु वसुधावनिताकर्णकुंडलं ॥ ५ ॥
यत्र रूपाः स्फुरद्रूपः ..वीहपरिमंडलैः। पुष्करिण्यः पुष्करौघैः सारसैः परिशीलिताः॥६
यत्र सौधाः सुधाशुभ्राश्चन्द्रिकाधौतभूतलाः। जनताजनितानन्दाः संति संतापहारिणः ७
नंद्यावर्त्तादयो यत्र नागराणां बभुर्गृहाः । स्फुटस्फटिकपाषाणघटितामलविग्रहाः ॥८
यत्सौधशिखरस्थानां मुग्धानां मुखमण्डलैः। लक्ष्यते पौरवृन्देन शतचन्द्रायतं नभः॥९
सुश्रावकाणां यत्र श्री०र्ययिता जिनसद्मसु। प्रोत्तुंगशिखरव्याजादुच्चैः पदमिवादिशत्। १०

तत्राग्रोतकवंशे गोइलगोत्रे बभूव नरसिंहः ।
सिंहः सत्पुरुषाणां पौरुषवृत्त्या विभाति स्म ॥ ११
तत्पत्नीमदनाही शीलवती धर्मकर्मसु नितान्त ।
कुशलाथ रत्नगर्भा सुतरत्नद्वयमसौ सुषुवे ॥ १२
नानू च सहणपालस्तत्तनयौ विनयनयकलाकुशलौ ।
आस्तां निरस्तकलुषौ जिनधर्मपरायणौ नि०त्य ॥ १३
नानूसाधोश्च सुधासुधांशुशुद्धांशुविशदगुणकीर्ते ।
ऊदरही पत्न्यासीन्निजशीलपवित्रितचरित्रा ॥ १४
रोहणभूरिव रत्नं नररत्नं रायमल्लतनयं सा ।
प्रासूत रत्नगर्भा जननी जननयनकुमुदेदु ॥ १५
यस्तु जिनचरणपूजापुरन्दरः सुंदरः सदा सुगुणैः ।
दाता ज्ञाता निपुणो जिनधर्मधुरंधरः सततं ॥ १६
एकोनपंचवर्गप्रमितजिनानां चरित्रसंबद्धं ।
यो रायमल्लपूर्वाभ्युदयं काव्यं च कारितवान् ॥ १६
यस्य धनं धनबीजं सुदेवगुर्वागमादिसत्क्षेत्रे ।
उप्तं श्रद्धाम्भोभिः सिक्तं स्वर्गादिफलदायि ॥ १७

---

१–भविष्यदत्तचरितकी प्रशस्तिमें इस पंक्तिके बदले नीचे लिखी पंक्ति है —
"विख्यातस्तनयो भूपमान्यो रायमल्ल इति ।" और 'रोहणभूरिव' आदि श्लोक नहीं है ।

२–भविष्यदत्तचरितमें इन दो पद्योंके स्थानमे नीचे लिखे दो पद्य है—

येन श्रुतपंचम्याः फलसंदर्भेण गर्भितं रम्यं ।
सुभविष्यदत्तचरितं कारितमात्मश्रवणहेतोः ॥ २१
यच्चरितस्य श्रवणाद्भाविकानां जायते फलमुदारं ।
संपत्तिकारणमिह, प्रेत्य स्वर्गापवर्गकरं ॥ २२

यस्य भवानीदासः सहोदरः पुण्यवानपि कनीयान् ।
नृपसदसि लब्धमानः सौभाग्यसुभाग्यभोगनिधिः ॥ १८
स[1] च रायमल्लसाधुः सद्धर्मसुधाब्धिवर्द्धननवेंदु. ।
जैनक्रियासु कुशलः कुशलैकशिरोमणिर्जीयात् ॥ १९
ऊँधाही[2]ति प्रथमा तद्भार्या दानशीलसंपन्ना ।
धुरि सौभाग्यवतीनां पतिव्रतासीत्कुलगरिष्ठा ॥ २०
तत्पु[3]त्रोऽमीचद्रो दक्षो नयविनयशीलसम्पन्न. ।
सद्धमकर्मनिरतो जयतादाचन्द्रतारार्कं ॥ २१
अथ[4] रायमल्लसाधोर्मीनाहीति द्वितीयभार्यासीत् ।
तत्कुक्षिशुक्तिगर्भे बभुः सुताः शुक्तिजाकृतयाः ॥ २२
आद्य[5]स्तूदयसिंहोऽनुजस्तथा शालिवाहनाभिख्यः ।
अपरोऽप्यनंतदासो नंदतु चिरं त्रयस्तनयः ॥ २३ ॥
वर्षे विक्रमराज्यतः शरकलाभूनर्कभूसंमिते ।
ज्येष्ठे मासि सिते च पंचमदिनेऽर्हद्वृत्तसंदर्भितं ।
काव्यं कारितवानपूर्वरसवद्यो रायमल्लोदयं ।
जीयादारविचंद्रतारकमयं श्रीरायमल्लाह्वयं ॥ २४ ॥

इति श्रीपरमाप्तपरमपुरुषचतुर्विंशतितीर्थंकरगुणानुवादचरिते पं० श्रीपद्ममेरुविनेय पं० पद्मसुंदरविरचिते वर्द्धमानजिनचरितमंगलकीर्त्तनं नाम विंशः सर्गः ॥ २५ ॥

असुरसुरनरेंद्रव्यूहकोटीरकोटीमणिगणिकिरणांभो धौतपादारविंदः ।
चरमजिनपतेस्ते वर्द्धमानः समिद्धां प्रदिशतु शिवलक्ष्मी राजमल्लाह्वाय ॥१॥

---

१–भविष्यदत्तचरितमे इस प्रकार है—
स च रायमल्लसाधुर्नयविनयसुशीलशालिना सतत ।
तनयेनामीचद्राह्वयेन सहित सदा जीयात् ॥

२–३–४–५—ये पद्य भविष्यदत्तचरितमें नहीं हैं ।

पार्श्वनाथचरितकी प्रशस्ति—

१– वंशेऽग्रोतकनाम्नि गोइलमहागोत्रे पवित्री कृती,
विख्यातो नरसिंहसाधुरभवत्सिंहो नराणामिव ।
श्रद्धालुर्जिनपादपंकजरतो राज्ञा सदस्सुस्तुतो,
दाता ज्ञातृशिरोमणिः सुकृतिनामग्रेसराः सम्मतः ॥ ४

तदीय पुत्रौ नयशीलशालिनौ, सुधार्मिकौ ख्यातगुणौ बभूवतः ।
जिनेन्द्रगुर्वागमभक्तिबन्धुरै, क्रमेण नानू-सहणू-समाह्वयौ ॥ ६६
तयोस्तु नान्वाख्य इति स्फुटौजसा, दिगन्तविश्रान्तयशःस्फुरद्गुणः ।
वदान्यमान्यो जिनपादपङ्कजद्वयार्चनैकप्रवणो बभूव स ॥ ६७
तदंगजोनूनृपसंसदि स्तुतः शशांककुन्दद्युतिकीर्तिभासुरः ।
प्रसिद्धनामा जिनभक्तिनिर्भरो, बभार पात्रेष्वतिदानशौण्डताम् ॥ ६८
विशुद्धसिद्धान्तसुधारसायन सुनव्यकाव्ये रसिको महानभूत् ।
जिनेशगुर्वागमपूज्यपूजकः स रायमल्लो विनये नये पटुः ॥ ६९
अकारयद्यः सकलार्हतां स्फुरच्चरित्रदृब्ध नवकाव्यमादितः ।
इद च साल्कनिगूक्तिसूचित स पार्श्वनाथाह्वयकाव्यमादितः ॥ ७०
यदर्जित वित्तमिहासपात्रसाद्यदीयचित्तं किल धर्मतत्त्वसात् ।
वचो यदीय स्फुटमास सत्यसत् स रायमल्लो भुवि नन्दताच्चिरम् ॥ ७१
सहोदरस्तस्य बभूर्भवानी ततः कनीयान् विनयेन बन्धुरः ।
अनन्यसामान्यगुणः स्फुरत्तरः प्रकृष्टसौहार्दनिधिः सता मतः ॥ ७२
तथा छमीचन्द्रसुतेन साधुना स रायमल्लो जयतात्परिष्कृतः ।
तथोदयाख्येन च सालिवाहनांगजेन सानन्तसुतेन सन्ततम् ॥ ७३
अब्दे विक्रमराज्यतः शरकलाभृत्तर्क-भूमिते ।
मार्गेमास्यसिते चतुर्दशदिने सत्सौम्यवाराङ्किते ।
काव्य कारितवाननीवमरस श्रीपार्श्वनाथाह्वय
सोऽयं नन्दतु नन्दनैः परिवृत श्रीरायमल्लस्सदा ॥ ७४ ॥—पार्श्वनाथकाव्य

२—पार्श्वनाथ काव्यकी लेखकप्रशस्ति—

संवत् १६१७ वर्षे चैत्रवदी १० मी अकबरराज्ये प्रवर्तमाने श्रीकाष्ठासंघे माथुरान्वये पुष्करगणे उभयभाषाप्रवीणतपोनिधिः भट्टारकश्रीउद्धरसेनदेवाः, तत्पट्टे सिद्धान्तजलसमुद्र-विवेककलाकमलिनीविकासनैकदिनमणिः भट्टारकश्रीदेवसेनदेवाः, कविविद्याप्रधानभट्टारक-श्रीविमलसेनदेवाः, तत्पट्टे भट्टारकश्रीयशःकीर्तिदेवाः, तत्पट्टे भट्टारक श्रीभावदेवाः तत्पट्टे भट्टारक श्रीसहस्रकीर्तिदेवाः तत्पट्टे भट्टारक श्रीगुणकीर्तिदेवाः तत्पट्टे भट्टारकश्रीयशः-कीर्तिदेवाः तत्पट्टे उदयाद्रिचूडामणि भट्टारकश्रीमलयकीर्तिदेवाः तत्पट्टे वादीभकुम्भस्थलविदारनैक-केसरी भव्याम्बुजविकासनैकमार्तण्डदुर्गमपंचमहाव्रतधारणैकप्रचण्डः चारुचारित्रोद्वहनधुराधीरः तपसा निर्जितकवीरः भट्टारकश्रीगुणभद्रसूरिदेवाः, तत्पट्टे भट्टारकश्रीभानुकीर्तिदेवाः, तच्छिष्यमण्डलाचार्यश्रीकुमारसेनदेवाः, तदाम्नाये अग्रोतकान्वये गोइलगोत्रे स्वदेशपरदेश-विख्यातमानु चौधरी छाजू तयो पुत्राः पंचमेरुवत्पंच ५, प्रथम पुत्र अनेकदानदायकु चौधरी हाल्हा १, द्वितीय पुत्र चौधरी बूल्णु २, तृतीय पुत्र चौधरी नरपाल ३, चतुर्थ पुत्र चौधरी नरसिंघ ४, पंचम पुत्र चौधरी भोजा ५, चौधरी नरसिंह भार्याशीलतोयतरंगिणी साध्वी

मदनाही, तयो: पुत्रत्रय तत्र प्रथम पुत्र चौधरी नानू भार्या साध्वी ओदरही, तयो: पुत्र द्वौ, प्रथम पुत्र अनेकदानदाइकु चौधरी रायमल्ल, तस्य भार्या साध्वी द्वौ, प्रथम भार्या साध्वी ऊधाही द्वितीय भार्या साध्वी मीनाही, तयो: पुत्र पच, प्रथम पुत्र चिरजीवी अमीचदु तस्य भार्या साध्वी जेठमलही, चौधरी रायमल द्वितीयपुत्र चिरजीवी उदैसिंघु, तृतीय पुत्र चिरजीवी सालिवाहणु, चतुर्थपुत्र चिरजीवी धर्मदास, पचमपुत्र चिरजीवी अनन्तदास। चौधरी नानू द्वितीयपुत्र चौधरी भवानीदास, तस्य भार्या साध्वी माणिकही। चौधरी नरसिंघ द्वितीय पुत्र चौधरी कुलिचन्दु। चौधरी नरसिंघ तृतीय पुत्र चौधरी सहणपालु, तस्य भार्या द्वौ, प्रथम भार्या साध्वी गाल्हाही, द्वितीय भार्या साध्वी समाही, पुत्रत्रय, प्रथम पुत्र चि० सुषमलु, तस्य भार्या साध्वी पोल्हणही, द्वितीय पुत्र चि० पहाडमलु, तृतीय पुत्र चि० जसमलु। एतेषा मध्ये साधु नानूसुत चौधरी रायमलु, तेन इद पार्श्वनाथमहाकाव्य कारितमिति।

मक्कोडी करचरण उग्गगीवा अहोमुहा दिट्ठी।
ज मुहप्पवेलेहो त सुह पावेउय तुम्ह दुज्जणउ॥
समाप्तमिति शुभ भवतु।

# कुछ और ग्रन्थकार

## १-अनन्तकीर्ति

अनन्तकीर्ति एक यशस्वी तार्किक हो गये हैं। धर्मज्ञसिद्धि या सर्वज्ञसिद्धिके अन्तमें उन्होंने लिखा है—

समस्तभुवनव्यापियशसानन्तकीर्तिना।
कृतेयमुज्ज्वला सिद्धिर्धर्मज्ञस्य निरर्गला॥

उनके बनाये हुए सर्वज्ञसिद्धि और बृहत्सर्वज्ञसिद्धि नामके दो ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं, परन्तु उनमें कोई प्रशस्ति आदि नहीं है जिससे उनकी गुरुपम्परा आदिका कुछ पता लग सके। वादिराजने अपने पार्श्वनाथचरितमें उनका स्मरण इस प्रकार किया है—

आत्मनैवाद्वितीयेन जीवसिद्धिं निबध्नता।
अनन्तकीर्तिना मुक्तिरात्रिमार्गेव लक्ष्यते॥ २४

अनन्तकीर्तिके 'जीवसिद्धि निबध्नता' विशेषणसे ऐसा मालूम होता है कि उन्होंने जीवसिद्धि ग्रन्थपर कोई निबन्ध या टीका लिखी थी, और यह उसी 'जीवसिद्धि' नामक ग्रन्थकी टीका होगी, जिसका कि उल्लेख जिनसेनने अपने हरिवंशपुराणमें इस प्रकार किया है—

जीवसिद्धिविधायीह कृतयुक्त्यनुशासनम्।
वचः समन्तभद्रस्य वीरस्येव विजृम्भते॥

वादिराजने जिनसेनके बाद अनन्तकीर्तिका स्मरण किया है और ऐसा मालूम होता है कि उन्होंने पूर्व कवियोंका स्मरण प्रायः समयक्रमसे किया है। इससे अनन्तकीर्तिका समय जिनसेनके बाद और वादिराजसे पहले, अर्थात् वि० सं० ८४० और १०८२ के बीच है।

पं० महेन्द्रकुमारजीने लिखा है कि सिद्धिविनिश्चयटीकामें आचार्य अनन्तवीर्यने भी एक अनन्तकीर्तिका उल्लेख किया है और वे बहुत करके यही हैं। इनके बृहत्सर्वज्ञसिद्धि ग्रन्थका न्यायकुमुदचन्द्रपर प्रभाव पड़ा है, अतएव ये प्रभाचन्द्रसे पहलेके होना चाहिए और प्रभाचन्द्रने न्यायकुमुदकी रचना परमार राजा जयसिंहदेवके राज्यमे वि० सं० १११२ के लगभग की है।

## २–जयकीर्ति

सिंघीजैनग्रन्थमाला द्वारा प्रकाशित जैनपुस्तकप्रशस्तिसंग्रहमें संघवी पाड़ा पाटनके भण्डारकी योगसारकी संवत् ११९२ ज्येष्ट सुदी १३ को लिखी हुई प्रतिके अन्तमें लिखा है—

श्रीजयकीर्त्तिसूरिणा, शिष्येणामलकीर्तिना।
लेखितं योगसाराख्यं विदा श्रीरामकीर्तिना॥

रामकीर्तिके गुरु इन्हीं जयकीर्तिका बनाया हुआ 'छन्दोऽनुशासन' नामका एक ग्रन्थ जैसलमेरके पुस्तक-भण्डारमें है, जिसका अन्तिम अंश इस प्रकार है—

माण्डव्य-पिंगल-जनाश्रय-सेतवाख्य-श्रीपूज्यपाद-जयदेवबुधादिकानाम्।
छन्दांसि वीक्ष्य विविधानपि सत्प्रयोगान् छन्दोऽनुशासनमिदं जयकीर्तिनोक्तम्॥
इति जयकीर्तिकृतौ छन्दोऽनुशासन...संवत् ११९२ आषाढ़ शुदि १० शनौ लिखितमिदमिति।

जयकीर्त्ति दिगम्बर सम्प्रदायके हैं[२]।

---

१ यह छन्दोनुशासन प्रो० वेलणकरने अन्य कई छन्दोग्रन्थोंके साथ 'जयदामन' नामसे प्रकाशित किया है।

२ प० जुगलकिशोरजी मुख्तारने बतलाया है कि चितोड़गढमें एक शिलालेख (ए० इ० जिल्द २ पृ० ४२१) मिला है जो जयकीर्तिके शिष्य रामकीर्तिका है। उसमें रामकीर्तिने अपनेको दिगम्बराचार्य लिखा है—

श्रीजयकीर्तिशिष्येण दिगम्बरगणेशिना।
प्रशास्तिरीदृशी चक्रे (विदा ?) श्रीरामकीर्तिना॥
सवत् १२०७ सूत्रधा. "

इसके १२०७ संवत्को देखते हुए छन्दोनुशासनके कर्त्ता जयकीर्ति ही रामकीर्तिके गुरु जान पड़ते हैं।

## ३–पद्मप्रभ

' नियमसार ' की ' तात्पर्यवृत्ति ' टीकाके कर्ता पद्मप्रभ मलधारिदेव[1] हैं जो अपनेको सुकविजनपयोजमित्र, पंचेन्द्रियप्रसरवर्जित, और गात्रमात्रपरिग्रह लिखते हैं। पद्मप्रभ विक्रमकी बारहवीं सदीके अन्त और तेरहवीं सदीके प्रारम्भके जान पड़ते हैं।

मुद्रित तात्पर्यवृत्तिके पृ० ८३ में ' उक्तं च सोमदेवपण्डितदेवैः ' लिखकर यशस्तिलकका एक पद्य उद्धृत किया गया है और पृ० ६० मे ' तथाचोक्तं वादिराजदेवैः ' लिखकर वादिराजका एक पद्य दिया है। यशस्तिलक श० स० ८८१ ( वि० सं० १०१६ ) में और वादिराजका ' पार्श्वनाथचरित ' श० सं० ९४७ ( वि० सं० १०८२ ) में समाप्त हुआ है।

पृ० ६१ में चन्द्रकीर्ति मुनिके मनकी बन्दना की गई है[2] और पृ० १४२ में उन्हींके श्रुतबिन्दु नामक ग्रन्थका ' तथा चोक्तं श्रुतबिन्दौ ' कहकर एक पद्य उद्धृत किया है। श्रवणबेल्गोलके शिलालेख नं० ५४ में इन्हीं चन्द्रकीर्ति मुनिका स्मरण किया गया है और उन्हें श्रुतबिन्दुका कर्त्ता भी बतलाया है[3]।

यह शिलालेख फागुन बदी ३ श० सं० १०५० ( वि० सं० ११८५ ) का है जिस दिन मल्लिषेणमुनिने आराधनापूर्वक शरीर त्याग किया था। श्रुतबिन्दुके कर्ता चन्द्रकीर्तिको यदि मल्लिषेणकी मृत्युसे पचीस वर्ष पहले, अर्थात् वि० सं० ११६० के बाद का माना जाय तो अयुक्त न होगा। अतएव पद्मप्रभने वि० स० ११६० के लगभग अपने टीका-ग्रन्थकी रचना की होगी।

१ ' मलधारि ' विशेषण दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों सम्प्रदायके अनेक मुनियोंके नामके साथ जुड़ा हुआ पाया जाता है। हमारी समझमे यह शरीरकी स्वच्छता आदिकी ओरसे सर्वथा लापरवाह होनेको सूचित करता है। जैसे मलधारि गण्डविमुक्तदेव, मलधारि माधवचन्द्र, मलधारि बालचन्द्र, मलधारि मल्लिषेण आदि दिगम्बर और मलधारि हेमचन्द्र, मलधारि अभयदेव, मलधारि जिनभद्र आदि श्वेताम्बर।

२ निरुपममिदं वन्द्यं श्रीचन्द्रकीर्तिमुनेर्मनः ॥

३ विश्वं यश्श्रुतबिन्दुनावरुरुधे भावं कुशाग्रीयया,<br>बुध्येवाति महीयसा प्रवचसा बद्धं गणाधीश्वरैः,<br>शिष्यान्प्रत्यनुकम्पया कृशमतीनैदं युगीनान्सुगी–<br>स्तं वाचार्चत चन्द्रकीर्तिगणिनं चन्द्राभकीर्तिं बुधाः ॥ ३२

नियमसारकी तात्पर्यवृत्तिके प्रारम्भमें[1] और पाँचवें अध्यायके अन्तमें[2] वीरनन्दि मुनिकी बन्दना की गई है और इस रूपमें की गई है, जैसे वे उनके गुरु हों।

मद्रास प्रान्तके पटशिवपुरम् ग्राममें एक स्तम्भपर पश्चिमी चालुक्य राजा त्रिभुवनमल्ल सोमेश्वर देवके समयका श० स० ११०७ का एक लेख (नं० २८) है जब कि उसके माण्डलिक त्रिभुवनमल्ल भोगदेव चोल हेजिरा नगरपर राज्य कर रहे थे। उसमें लिखा है कि जब यह जैन-मन्दिर बनवाया गया तब श्री पद्मप्रभ मलधारिदेव और उनके गुरु वीरनन्दि सिद्धान्तचक्रवर्ती विद्यमान थे[3]।

इससे यह निश्चय हो जाता है कि उक्त लेखमें जिनका जिक्र है वे पद्मप्रभ मलधारि यही हैं और उनके गुरु भी वही वीरनन्दि हैं जिनकी तात्पर्यवृत्तिमें बन्दना की गई है। अर्थात् श० सं० ११०७ या वि० सं० १२४२ मे पद्मप्रभ और उनके गुरु वीरनन्दि विद्यमान थे।

पद्मनन्दि-पंचविंशतिकाके कर्त्ता पद्मनन्दि भी अपने गुरुका नाम वीरनन्दि बतलाते हैं। क्या आश्चर्य जो वे यही वीरनन्दि हों और इस तरह पद्मप्रभ और वीरनन्दि एक ही गुरुके शिष्य या गुरु हों। उक्त ग्रन्थका ही एक प्रकरण 'एकत्व-सप्तति' है, जिसके अनेक पद्य नियमसार-टीकामें उद्धृत हैं[4]।

पद्मप्रभदेवने अमृतचन्द्रके अनेक पद्योंको इस टीकामें उद्धृत किया है[5], इतना ही नहीं उनकी टीकापर अमृतचन्द्रकी टीकाओंका खूब प्रभाव भी है। जिस तरह वे अपनी समयसार टीकामें जगह जगह मूलका अभिप्राय व्यक्त करनेके बाद उपसंहार रूपमें अपनी ओरसे कलशरूपमें नये पद्य बनाकर उपस्थित करते हैं ठीक उसी तरह पद्मप्रभदेव भी। इससे अमृतचन्द्र उनसे पहलेके है।

---

१–तद्विद्याढ्यं वीरनन्दिव्रतीन्द्रम्।

२–यस्य प्रतिक्रमणमेव सदा मुमुक्षोर्नास्त्यप्रतिक्रमणमप्यणुमात्रमुच्चैः।
तस्मै नमः सकलसंयमभूषणाय श्रीवीरनन्दिमुनिनामधराय नित्यम्॥

३–देखो ब्रह्मचारी श्रीशीतलप्रसादद्वारा सम्पादित 'मद्रास मैसूर प्रान्तके प्राचीन जैन स्मारक।' और एपिग्राफिआ इंडिका सन् १९१६–१७।

४–देखो, नियमसार-तात्पर्यवृत्ति।

५–देखो पृ० ७, १९, २२, ३४, ३७, ४०, ४४, ६६, ६८, ७५, ७८, ८१, ८५, ९०, १२०, १२९, १३७, १३९, १५२।

पद्मप्रभदेवने पृष्ठ ७२ में एक पद्य 'उक्तं च' रूपमें शुभचन्द्रके ज्ञानार्णवका भी उद्धृत किया है,[1] अतएव शुभचन्द्र पद्मप्रभसे पहलेके हैं।

पद्मप्रभदेवका पार्श्वनाथ-स्तोत्र या लक्ष्मीस्तोत्र नामका एक छोटा-सा स्तोत्र भी मिलता है। सम्भव है, उसके भी कर्त्ता यही हों।

## ४–तीन धनपाल

**१ धनपाल ( धक्कड़ )**—यह अपभ्रंश भाषाका प्राचीन कवि है। इसका सिर्फ एक ही ग्रन्थ भविसयत्त-कहा ( भविष्यदत्त-कथा ) या पंचमी-कहा उपलब्ध है। डा० जैकोबीकी राय है कि इसकी अपभ्रंश उस समयकी है, जब कि वह बोलचालकी भी भाषा थी, केवल साहित्यकी भाषा नहीं। इसके सिवाय वह हरिभद्रके 'नेमिनाथचरिउ' की भाषासे बहुत कुछ समानता रखती है और उनसे कुछ पीछेकी है। डा० गुणे भी उसे हेमचन्द्रने जिस अपभ्रंशका व्याकरण लिखा है उससे लगभग दो शताब्दि पहलेकी मानते हैं और इस तरह इन दोनोंके मतसे धनपाल ईसाकी दसवीं शताब्दिके कवि जान पड़ते हैं।

धनपालने अपने ग्रन्थमें सिर्फ इतना ही परिचय दिया है कि वे धक्कड़ नामक वणिक वंशके माएसर पिता और धनश्री माताके पुत्र थे[2]। वे अपने गुरु या सम्प्रदाय आदिका भी कुछ उल्लेख नहीं करते; परन्तु डा० जैकोबीने बतलाया है कि वे दिगम्बर सम्प्रदायके थे। क्योंकि पंचमीकहामें सोलहवें अच्युत स्वर्गका उल्लेख है जो कि दिगम्बर सम्प्रदायके अनुसार है। श्वेताम्बर सम्प्रदायके अनुसार स्वर्ग बारह ही हैं। इसके सिवाय इस ग्रंथके पाँचवीं सन्धिके २० वें कड़वकमें जो 'भुंजिवि जेण दियंबरि लायउ' पद है उससे भी वे दिगम्बर ही मालूम होते हैं, परन्तु यह आश्चर्य है कि इस कविका पीछेके किसी दिगम्बर-लेखकने कहीं कोई उल्लेख नहीं किया। इसकी जिन दो हस्तलिखित प्रतियोंके आधारसे पूर्वोक्त एडीशन प्रकाशित हुए हैं, वे भी श्वेताम्बर भण्डारोंमें ही प्राप्त हुई हैं।

---

१–देखो पृ० ७२—तथा चोक्तं—

निष्क्रियं करणातीतं ध्यानध्येयविवर्जितम्।
अन्तर्मुखं च यद्ध्यानं तच्छुक्लं योगिनं विदुः॥—ज्ञानार्णव पृ० ४३१

२– धक्कडवणिवंसि माएसरहो समुब्भविण।
धणसिरिदेविसुएण विरइउ सरसइसंभविण॥ ९॥

धक्कड़, धर्कट या धक्कड़वाल वैश्योंकी ही एक जाति है। अपभ्रंश भाषाकी धम्मपरिक्खाके कर्त्ता हरिषेण भी इसी धक्कड़वंशके हैं जिनका समय वि० सं० १०४४ है। देलवाड़ामे वि० सं० १२८७ का जो तेजपालका शिलालेख है, उसमें भी धर्कट या धक्कड़ जातिका उल्लेख है[1]। आबूके दो अन्य शिलालेखोंमें भी इस जातिके लोगोंका जिक्र है[2]। हरिषेणने 'सिरिउजपुरणिग्गय-धक्कड़कुल' लिखा है, अर्थात् सिरिउजपुरमे निकला हुआ धक्कड़ कुल। सिरिउजपुर शायद टोंक राज्यके सिरोंजका ही पुराना नाम हो। मेवाड़की पूर्व सीमापर टोंक राज्य है और सिरोंज पहले मेवाड़में ही शामिल था। हरिषेणने अपनेको मेवाड़ देशका कहा भी है।

**२ धनपाल ( ब्राह्मण )**—ये फर्रुखाबाद जिलेके सांकाश्यै[3] नामक स्थानमें जन्म लेनेवाले काश्यपगोत्री ब्राह्मण देवर्षिके पौत्र और सर्वदेवके पुत्र थे। पहले ये जैनधर्मके विरोधी थे परन्तु पीछे अपने छोटे भाई शोभनके जिनदीक्षा ले लेनेके बाद स्वयं भी जैनधर्मके उपासक बन गये थे। परमार राजा सीयकसे लेकर महाराजा भोजके समय तक ये जीवित रहे। वाक्पतिराज मुंजकी राजसभाके ये प्रमुख रत्न थे और मुंजने इन्हें 'सरस्वती' की उपाधिसे विभूषित किया थाँ[4]। संस्कृत और प्राकृत दोनों भाषाओंपर इनका अधिकार था। सीयकदेवने जिस समय ( वि० स० १०२९ मे ) राष्ट्रकूटोंकी राजधानी मान्यखेटको लूटा थाँ[5], उस समय इन्होंने अपनी छोटी बहिन सुन्दरीके लिए 'पाइअलच्छी नाममाला' ( प्राकृत-लक्ष्मीनाममाला ) नामक प्राकृत-कोशकी रचना की थी। उसके बाद राजा

१-२-देखो मुनि जिनविजयद्वारा सम्पादित प्राचीन जैन-लेख-सग्रह, पृ० ८६, ९५, १२२। इसमे धक्कड जातिको उपकेश ( ओसवाल ) जातिकी शाखा बतलाया है। यह धक्कडवाल जाति अब भी मौजूद है। दिगम्बर जैन डिरैक्टरीके अनुसार सन् १९१४ में इसकी जनसख्या १२७२ थी। इस जातिके लोग दिगम्बर-जैनधर्मका पालन करते है और अधिकांशमें बेरारके आकोला और यवतमाल जिलोमे आबाद है। कुछ लोग निजाम राज्यके परभणी जिलेमें भी है। मूलमें यह जाति राजपूतानेकी ही है और बघेरवालोंकी तरह यह भी बरारकी ओर चली आई है।

३–इस समय यह सकिसा नामसे प्रसिद्ध है।

४–श्रीमुजेन सरस्वतीति सदसि क्षोणीभृता व्याहृतः। —ति० म०

५–देखो, पाइअलच्छीनाममालाकी २७६ वीं गाथा।

भोजके जिनागमोक्त कथा सुननेके कुतूहलको मिटानेके लिए 'तिलक-मंजरी' नामक गद्यकाव्य लिखा, जो न केवल जैनसाहित्यमें बल्कि समग्र संस्कृत-साहित्यमें बेजोड़ रचना है। अपने छोटे भाई शोभनमुनिकृत संस्कृत-स्तोत्रपर एक संस्कृत-टीका भी इन्होंने लिखी है जिसके अन्तमें लिखा है—तस्यैव ज्येष्ठभ्रातुः पण्डित-धनपालस्य। इसके सिवाय ऋषभ[1]-पंचासिका (प्राकृत), महावीरस्तुति और सत्यपुरीय-महावीर-उत्साह (अपभ्रंश भाषा) नामकी कुछ फुटकर रचनायें भी इनकी मिलती हैं। ये धनपाल श्वेताम्बरसम्प्रदायके अनुयायी थे और इनके भाईने भी इसी सम्प्रदायकी दीक्षा ली थी। प्रभावकचरित आदि ग्रन्थोंमें धनपालके जैन होनेकी कथा दी है।

३—धनपाल (पल्लीवाल)—धनपाल नामके एक और कवि है जिन्होंने धनपालके प्रसिद्ध गद्य-काव्य 'तिलकमंजरी' के आधारसे 'तिलकमंजरी-कथा-सार' नामका ग्रन्थ लिखा है। उसके प्रारंभमे आदिनाथ भगवान् और भारतीकी स्तुति करके धनपालको नमस्कार किया गया है और फिर कहा है कि उनकी विज्ञानगुम्फित और कर्णस्थित तिलकमंजरी किसको अलंकृत नहीं करती? भ्रमरके समान मैं उसीका रस लेकर संक्षेपमें कुछ मधु उद्गिरण करूँगा। इसमें कथानक वही है, अर्थ भी प्रायः वही है, परन्तु रसौचित्यके खयालसे किया हुआ कुछ नवीन वर्णन भी है[3]।

ग्रन्थान्तमें कविने अपना परिचय इस प्रकार दिया है[4]—अणहिल्लपुरके पल्ली-

१–२–ये दोनों रचनायें जैनसाहित्यसंशोधक वर्ष ३, अंक ३ मे प्रकाशित हो चुकी है।

३–नमः श्रीधनपालाय येन विज्ञानगुम्फिता। कं नालंकुरुते कर्णस्थिता तिलकमंजरी ॥३॥
तस्या रहस्यमादाय मधुव्रत इवादरात्। मन्दवागपि संक्षेपादुद्गिरामि किमप्यहम् ॥ ४ ॥
कथागुम्फः स एवात्र प्रायेणार्थास्त एव हि। किंचिन्नवीनमप्यस्ति रसौचित्येन वर्णनम् ॥५॥

४–अणहिल्लपुरख्यातः पल्लीपालकुलोद्भवः। जयत्यशेषशास्त्रज्ञः श्रीमान् सुकविरामनः ॥ १
सुश्लिष्टशब्दसन्दर्भमद्भुतार्थं रसोर्मि यत्। येन श्रीनेमिचरितं महाकाव्यं विनिर्ममे ॥ २
चत्वारः सूनवस्तस्य ज्येष्ठस्तेषु विशेषवित्। अनन्तपालश्चक्रे स्पष्टां गणितपाटिकाम् ॥ ३
धनपालस्ततो नव्यकाव्यशिक्षापरायणः। रत्नपालः स्फुरत्प्रज्ञो गुणपालश्च विश्रुतः ॥ ४
धनपालोऽल्पप्रज्ञश्चापि पितुरश्रान्तशिक्षया। सारं तिलकमंजर्याः कथायाः किंचिदग्रथत् ५
इन्दु-दर्शन-सूर्यांकवत्सरे मासि कार्तिके। शुक्लाष्टम्यां गुरावेषः कथासारः समर्थितः ॥ ६
ग्रन्थः किंचिदभ्यधिकः शतानि द्वादशान्यसौ। वाच्यमानः सदा सद्भिर्यावदर्के च नन्दतात् ॥७

वाल कुलमें अशेष शास्त्रोंके ज्ञाता रामन नामके कवि हुए, जिन्होंने नेमिचरित नामक महाकाव्यकी रचना की। उनके चार पुत्र हुए, जिनमें सबसे बड़े अनन्तपालने पाटी-गणितकी रचना की। दूसरे धनपाल, तीसरे रत्नपाल और चौथे गुणपाल। धनपाल अल्पज्ञ है, तो भी उसने अपने पिताकी अश्रान्त शिक्षाके प्रसादसे यह तिलकमंजरी कथाका सार लिखा। कातिक सुदी ८ गुरुवार वि० सं० १२६१ को यह समाप्त हुआ। इसमे बरहसौसे कुछ अधिक श्लोक हैं।

मुनि श्रीजिनविजयजी इसे दिगम्बर सम्प्रदायका बतलाते हैं[1]। उनके दिये हुए उद्धरणोंसे कविके सम्प्रदायपर कोई प्रकाश नहीं पड़ता। परन्तु ग्रन्थमें ऐसी कोई बात अवश्य होगी जिससे वे इस निर्णयपर पहुँचे हैं। पल्लीवाल जाति दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों सम्प्रदायोंकी अनुयायी रही है। मूल तिलकमंजरीके कर्ता श्वेताम्बर थे।

## ५–महासेन

ये लाट-वर्गट या लाड़-बागड़ संघके थे। इनका बनाया हुआ 'प्रद्युम्न-चरित' नामका एक ही ग्रन्थ उपलब्ध है। जिस एक प्रतिके आधारसे उक्त ग्रन्थ प्रकाशित हुआ, उसमें कोई प्रशस्ति नहीं थी। परन्तु उसके बाद डा० हीरालालजी जैनको कारंजाके भण्डारमें इसकी एक प्रति ऐसी मिली जिसमें प्रशस्ति[2] दी हुई है—

१–देखो, श्वेताम्बर कान्फरन्स हेरल्ड अंक ७–८–९–१०।

२–श्रीलाट-वर्गटनभस्तलपूर्णचन्द्र शास्त्रार्णवान्तगसुधीस्तपसां निवास।
कान्ताकलावपि न यस्य शरैर्विभिन्नं स्वान्तं बभूव स मुनिर्जयसेननामा॥
तीर्णागमाब्धिरजायत तस्य शिष्य श्रीमद्गुणाकरगुणाकरसेनसूरि।
यो वृत्तबोधतपसा यशसा च नूनं प्रापत्परामनुपमामुपमां मुनीनां॥ २
तच्छिष्यो विदिताखिलोरुसमयो वादी च वाग्मी कवि.
शब्दब्रह्मविचित्रधामयशसा मान्यां सतामग्रणी.।
आसीत् श्रीमहसेनसूरिरनघ: श्रीमुंजराजार्चित.
सीमा दर्शनबोधवृत्ततपसां भव्याब्जिनीबांधव॥ ३
श्रीसिन्धुराजस्य महत्तमेन श्रीपर्पटेनार्चितपादपद्म।
चकार तेनाभिहित: प्रबंध स पावन निष्ठितमङ्गजस्य॥ ४
श्रीमत्काममहानरस्य चरितं समारविच्छेदिन:
श्रद्धाभक्तिपरा प्रबुद्धमनसा शृण्वंति ये सत्तमा:।

इस प्रशस्तिका भावार्थ यह है कि लाट-वर्गट संघमें सिद्धान्तोंके पारगामी जयसेन मुनि हुए और उनके शिष्य गुणाकरसेन। इन गुणाकरसेनके शिष्य महासेन सूरि हुए जो राजा मुंजके द्वारा पूजित थे और सिन्धुराज या सिन्धुलके महत्तम (महामात्य) पर्पटने जिनके चरणकमलोंकी पूजा की। उन्होंने इस प्रद्युम्नचरित काव्यकी रचना की और राजाके अनुचर विवेकवान् मघनने इसे लिखकर कोविदजनोंको दिया।

इसके प्रत्येक सर्गके अन्तमें महासेनको सिन्धुराजके महामहत्तम पर्पटका गुरु लिखा है जो इस बातको सूचित करता है कि पर्पट जैन धर्मानुयायी थे और उन्हींके लिए इस काव्यकी रचना हुई।

इसमें यद्यपि ग्रन्थ-निर्माणका समय नहीं दिया है परन्तु वह एक तरहसे निश्चित-सा है। क्यों कि मुंज और सिन्धुलका काल शिलालेखों और दूसरे साधनोंसे निर्णीत है। राजा मुंजके दो दानपत्र वि० सं० १०३१ और १०३६ के मिले हैं और १०५० और १०५४ के बीच किसी समय तैलिपदेवने उनका वध किया था। इन्हीं मुंजदेवके समयमें वि० सं० १०५० में अमितगतिने अपना सुभाषित-रत्न-सन्दोह समाप्त किया था। राजा सिन्धुल सुप्रसिद्ध राजा भोजके पिता थे। इनकी मृत्यु गुजरातनरेश चामुण्डराय सोलंकीके साथकी लड़ाईमें वि० सं० १०६६ के कुछ पूर्व हुई थी। अर्थात् प्रद्युम्न-चरितकी रचना वि० सं० १०३१ और १०६६ के बीच किसी समय हुई होगी।

लाड़[1]-बागड़ संघ माथुरसंघके ही समान काष्ठासंघकी एक शाखा है। महासेनकी और कोई रचना अभीतक देखने सुननेमें नहीं आई।

---

संवेगात्कथयन्ति ये प्रतिदिनं योऽधीयते सततं
भूयासुः सकलास्त्रिलोकमहिताः श्रीवल्लभेन्दुश्रियः ॥ ५
श्रीभूपतेरनुचरो मघनो विवेकी शृङ्गारभावघनसागररागसारः।
काव्यं विचित्ररसमाद्भुतवर्णगुम्फं संलेख्य कोविदजनाय ददौ सुवृत्तं ॥ ६
श्रे. माणिक्येन लिखितं। सं० १५६९ वर्षे फाल्गुन सुदि ६ गुरौ।

१—लाट (लाड़=गुजरात) और वर्गट (बागड़) प्रदेशका संघ। डूँगरपुर और बाँसवाड़ा दोनों राज्योंका सम्मिलित नाम बागड़ है। पहले यह एक राज्य था।

## ६–ब्रह्मसूरि

लगभग पचास वर्ष हुए ' काव्याम्बुधि ' नामका एक संस्कृत मासिक पत्र उस समयके सुप्रसिद्ध जैन विद्वान् पं० पद्मराजने बंगलोरसे निकालना शुरू किया था, जो निर्णयसागर प्रेसकी सुप्रसिद्ध काव्यमालाके ढंगका था। उसमें केवल जैन काव्योंके प्रकाशित करनेकी व्यवस्था की गई थी। इसका एक अंक बिना टाइ-टिलका मेरे संग्रहमें है जिसमें पद्मनंदिकी ' एकत्वसप्तति ' के ५१ पद्य व्याख्या-सहित और ब्रह्मसूरिके ' ज्योतिप्रभाकल्याण नाटक ' के दो अंक पूरे और तृतीयांकके तीन पृष्ठ और हैं। दोनों ग्रन्थोंके डिमाई साइजके चौबीस चौबीस पेज दिये गये हैं। मालूम नहीं, इससे आगे और कितने अंक इस पत्रके निकले। यदि एक दो अंक ही और निकले हों तो ये दोनों ग्रन्थ उनमें पूर्ण हो गये होंगे। इनमेंसे ' एकत्वसप्तति ' तो ' पद्मनन्दि-पंचविंशतिका ' के अन्तर्गत प्रकाशित हो चुकी है और इसलिये सुलभ है; परन्तु ' ज्योतिःप्रभाकल्याण ' नाटक दुर्लभ है।

यह नाटक सोलहवें तीर्थंकर श्री शान्तिनाथके पूर्वभवसम्बन्धी अमिततेज विद्याधर और ज्योतिःप्रभाको लेकर रचा गया है और गुणभद्रका उत्तरपुराण इसका मूल है। इसके कर्त्ता ब्रह्मसूरि हैं जो नाट्याचार्य हस्तिमल्लके वंशज हैं और उनसे लगभग सौ वर्ष बाद विक्रमकी पन्द्रहवीं शताब्दीमें हुए हैं और जिनके त्रिवर्णाचार और प्रतिष्ठातिलक ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं।

शान्तिनाथ भगवानके जन्म-कल्याणके पूजा-महोत्सवके दिन खेलनेके लिए इस नाटककी रचना हुई थी। नाटक सुन्दर मालूम होता है।

## ७–रत्नसिंह

यह छोटा-सा खण्डकाव्य बड़ा ही सुन्दर और प्रसादगुणयुक्त है। मानतुंगके भक्तामर स्तोत्रके चौथे चरणोंकी समस्यापूर्तिके रूपमें इसकी रचना की गई है—

श्रीसिंहसंघसुविनेयक-धर्मसिंह-पादारविन्दमधुलिड्मुनिरत्नसिंहः।
भक्तामरस्तुतिचतुर्थपदं गृहीत्वा, श्रीनेमिवर्णनमिदं विदधे कवित्वं ॥

अर्थात् सिंहसंघके अनुयायी धर्मसिंहके चरण-कमलोंमें भ्रमरके समान अनुरक्त मुनि रत्नसिंहने यह नेमिनाथ भगवानका वर्णन करनेवाला काव्य बनाया।

---

१–प्रदोषे जायते प्रातः किं का मंगलवाचकम्।
किं रूपयन्तु तच्चेद ब्रह्मसूरिकृतिश्च का ॥

सिंह संघकी कोई पट्टावली अभी तक उपलब्ध नहीं है, जिससे मुनि रत्नसिंहके समयादिका कुछ पता लगाया जा सके। इनकी और कोई रचना भी प्राप्य नहीं है। बसवा ( जयपुर ) के स्व० पंडित सुन्दरलालजीको यह काव्य कंठस्थ था, एक बार जब वे बम्बई आये थे, तब उन्होंने मुझे लिखा दिया था, और तभी मैंने इसका हिन्दी अनुवाद करके मूलके सहित प्रकाशित भी कर दिया था[१]।

इसमें भक्तामरके ४८ पद्योंकी समस्यापूर्ति की गई है, इस लिए यह स्पष्ट है कि इसके कर्त्ता दिगम्बर सम्प्रदायके हैं और सिंह संघ भी इसी सम्प्रदायका है। दिगम्बर सम्प्रदायमें भक्तामर स्तोत्रके ४८ पद्य माने जाते हैं और श्वेताम्बर सम्प्रदायमें ४४।

इसका प्रारम्भिक पद्य 'प्राणप्रियं नृपसुता' आदिसे शुरू होता है, इसलिए यह 'प्राणप्रिय काव्य' नामसे प्रसिद्ध है[२]। इस काव्यके बानगीके तौरपर सिर्फ दो अतिशय सरस पद्य दिये जाते हैं—

नर्किं वदामि रजनीसमये समेत्य, चन्द्रांशवो मम तनुं परितः स्पृशन्ति।
दूरे धवे सति विभो परदारशक्तान्, कस्तान्निवारयति संचरतो यथेष्टम् ॥१४॥
पूर्वं मया सह विवाहकृते समागाः, मुक्तिस्त्रियास्त्वमधुना च समुद्यतोऽसि।
चेच्चञ्चलं तव मनोऽपि बभूव हा तत, किं मन्दराद्रिशिखरं चलितं कदाचित् ॥१५

## ८–वादिराज

वादिराजकी अभी तक दो रचनायें उपलब्ध हुई हैं एक तो वाग्भटालंकारकी 'कविचन्द्रिका' टीका और दूसरी 'ज्ञानलोचनस्तोत्र' नामका छोटा-सा स्तोत्र।

---

१-देखो, जैनहितैषी भाग ६, अंक १ और २-३

२-प्राणप्रियं नृपसुता किल रैवताद्रिशृंगाग्रसंस्थितमवोचदिति प्रगल्भम्।
अस्मादृशामुदितनीलवियोगरूपेऽवालम्बनं भवजले पततां जनानाम् ॥

३-इसकी एक प्रति जयपुरके पाटोदीके मन्दिरमे है और दूसरी अधूरी सघीजीके मन्दिरमें।
वाग्भटकवीन्द्ररचितालंकारस्यावचूरिरियममला।
जिनवचनगुरुकृपातो विरच्यते वादिराजेन ॥ २
धनंजयाशाधरवाग्भटानां धत्ते पदं सम्प्रति वादिराजः।
खाण्डिल्यवंशोद्भवपोमसूनुः जिनोक्तिपीयूषसुतृप्तगात्रः ॥ ३

पहले ग्रन्थकी उत्थानिका और प्रशस्तिसे[1] मालूम होता है कि ये खण्डेलवाल थे और इनके पिताका नाम पोमराज ( पद्मराज ) श्रेष्ठी था। श्रेष्ठी शायद सेठीका संस्कृतरूप है, जो कि खण्डेलवालोंका एक गोत्र है। उन्होंने अपनेको उस समयमें धनंजय, आशाधर और वाग्भटका पद धारण करनेवाला अर्थात् उन्हींकी जोड़का विद्वान् बतलाया है। वे तक्षक[2] नगरीके राजा राजसिंहके मंत्री थे और उनके सेवा-कार्यमें रहते हुए कुछ अवकाश निकालकर उन्होंने यह बालोपयोगी टीका लिखी थी। राजसिंहको भीमनृपात्मज अर्थात् राजा भीमसिंहका पुत्र लिखा है।

वे अपनेको दूसरा वाग्भट बतलाते हुए लिखते हैं कि राजा राजसिंह दूसरे जयसिंहदेव हैं, तक्षक नगर दूसरा अणहिल्लपुर है और मैं वादिराज दूसरा वाग्भट हूँ।

टीकाकी उत्थानिकामें उन्होंने वाग्भटको महामात्यपदभृत् लिखा है, इससे शायद वादिराज भी राजसिंहके अमात्य होंगे।

इस टीकाको उन्होंने वि० सं० १७२९ की दीपमालिकाको, गुरुवार, चित्रा नक्षत्र और वृश्चिक लग्नमें समाप्त किया था।

## ९–माघनन्दि योगीन्द्र

माघनन्दि 'शास्त्रसारसमुच्चय' नामक सूत्रग्रन्थके कर्त्ता है। इस नामके कई विद्वान् हो गये हैं। कर्नाटक-कवि-चरित्रके अनुसार एक माघनन्दिका समय

---

१–इति मत्वा रत्नत्रयालंकृतत्रैविधवित्तो विमलसोमश्रेष्ठिकुलभूयोमहामात्यपदभृच्छ्रीमद्वाग्भटमहाकविस्तावदिष्टदेवतामभीष्टौति ।

संवत्सरे निधिदृगश्वशशाङ्कयुक्ते दीपोत्सवाख्यदिवसे सगुरौ सचित्रे।
लग्नेऽलिनाम्नि च समाप गिर प्रमादात् सद्वादिराजरचिता कविचन्द्रिकेयम् ॥ १
श्रीराजसिंहनृपतिर्जयसिंह एव श्रीतक्षकाख्यनगरी अणहिल्लतुल्या।
श्रीवादिराजविबुधोऽपरवाग्भटोऽय श्रीसूत्रवृत्तिरिह नन्दतु चार्कचन्द्रम् ॥ २
श्रीमद्भीमनृपालजस्य बलिनः श्रीराजसिंहस्य मे,
सेवायामवकाशमाप्य विहिता टीका शिशूनां हिता।
हीनाधिक्यवचो यदत्र लिखित तद्वै बुधैः क्षम्यताम्,
गार्हस्थ्यावनिनाथसेवनधियः कः स्वस्थतामाप्नुयात् ॥

इति श्रीवाग्भटालंकारटीकायां पोमराजश्रेष्ठिसुतवादिराजविरचितायां कविचन्द्रिकायां पञ्चमः परिच्छेदः।

२–जयपुर राज्यके 'टोडा रायसिंह' का पुराना नाम तक्षकनगर है।

ईसवी सन् १२६० ( वि० सं० १३१७ ) है और उन्होंने इस शास्त्रसारसमुच्चय-पर एक कनडी टीका भी लिखी है तथा माघनन्दि-श्रावकाचारके कर्त्ता भी यही हैं। इससे मालूम होता है कि शास्त्रसारसमुच्चय (मूल) के कर्त्ता इनसे पहले हुए हैं और उनका समय भी विक्रमकी चौदहवीं शताब्दीसे पहले होना चाहिए।

मद्रासकी ओरियण्टल लाइब्रेरीमें 'प्रतिष्ठाकल्पटिप्पण' या 'जिनसंहिता' नामका एक ग्रन्थ है। उसकी उत्थानिका और अन्तकी पुष्पिकासे मालूम होता है कि प्रतिष्ठाकल्प-टिप्पणके कर्त्ता वादि कुमुदचन्द्र माघनन्दि सिद्धान्तचक्रवर्तीके शिष्य थे।

माघनन्दि-श्रावकाचार और शास्त्रसारसमुच्चयके टीकाकार माघनन्दिने कर्नाटक-कविचरित्रके अनुसार कुमुदेन्दुको अपना गुरु बतलाया है। संभव है कि ये कुमुदेन्दु शास्त्रसारसमुच्चयके कर्त्ता माघनन्दि (पहले) के ही शिष्य हों जिनका उक्त प्रतिष्ठा-कल्प-टिप्पण है और उन्हींके शिष्य श्रावकाचारके कर्त्ता दूसरे माघनन्दि हों।

## १०–सोमदेव

त्रिभंगीसारकी सुबोधा टीकाके कर्त्ता सोमदेव बघेरवाल वंशके थे और उनके पिताका नाम आभदेव और माताका विजैणी ( विजयिनी ) था।

> यथामरेन्द्रस्य पुलोमजा प्रिया नारायणस्याब्धिसुता बभूव।
> तथाभदेवस्य विजैणिनाम्नी प्रिया सुधर्मा सुगुणा सुशीला॥ ३
> तयो सुनः सद्गुणवान् सुवृत्तः सोमोऽभिधः कौमुदवृद्धिकारी।
> व्याघ्रेरवालाम्बुनिधेः सुरत्नं जीयाच्चिरं सर्वजनीनवृत्तः॥ ४

---

१– श्रीमाघनन्दिसिद्धान्तचक्रवर्तितनूभव.।
कुमुदेन्दुरहं वच्मि प्रतिष्ठाकल्पटिप्पणम्॥

२– इतिश्रीमाघनन्दिसिद्धान्तचक्रवर्तितनूभवचतुर्विधपाण्डित्यचक्रवर्तिश्रीवादिकुमुदचन्द्र-मुनीन्द्रविरचिते जिनसंहिताटिप्पणे पूज्यपूजकपूजकाचार्यपूजाफलप्रतिपादन समाप्तम्।

३–ऐलक पन्नालाल सरस्वतीभवनकी पहली रिपोर्ट ( पृ० ११०–१२ )

श्रीपद्माङ्घ्रियुगे जिनस्य नितरां लीनः शिवाशाधरः।
सोमः सद्गुणभाजनः सविनयः सत्पात्रदाने रतः ॥
सद्रत्नत्रययुक् सदाबुधमनोह्लादी चिरं भूतले ।
नन्द्याद्येन विवेकिना विरचिता टीका सुबोधाभिधा ॥

पं० परमानन्द शास्त्रीने जैनग्रन्थप्रशस्तिसंग्रहमें इस ग्रन्थका जो आदिका अंश प्रकाशित किया है उसके तीसरे चौथे पद्य ये हैं—

कर्मद्रुमोन्मूलनदिक्करीन्द्रं सिद्धान्तपाथोनिधिदृष्टपारं ।
षट्त्रिंशदाचार्यगुणैः प्रयुक्तं नमाम्यहं श्रीगुणभद्रसूरिम् ॥ ३ ॥
या पूर्वं[1] श्रुतिमुनिना टीका कर्णाटभाषया विहिता ।
लाटीयभाषया सा विरच्यते सोमदेवेन ॥ ४ ॥

कहा नहीं जा सकता कि गुणभद्रसूरि टीकाकारके गुरु थे या कोई पुरातन आचार्य। टीकाकार तो गृहस्थ हैं। श्रुतमुनिने अपना परमागमसार श० सं० १२६३ (वि० सं० १३९८) रचा है, इसलिए उनके त्रिभंगीसारके टीकाकार उक्त समयसे पीछेके हैं।

## ११—पार्श्वनागका आत्मानुशासन

इस छोटेसे सुन्दर ग्रन्थमें ७७ पद्य हैं। इसकी एक प्रति मैंने मुनि श्रीजिन-विजयजीके पास देखी थी। प्रो० पिटर्सन द्वारा सम्पादित रायल एशियाटिक सोसाइटी बाम्बे ब्रॉंचके जर्नल एकस्ट्रा नम्बर, सन् १८८७, पृ० ९ में इसका आद्यन्त अंश दिया हुआ है—

आदि— सकलत्रिभुवनतिलकं, देवं प्रथमं प्रणम्य सर्वज्ञं ।

अन्त— इति पार्श्वनाग-विरचितमनुशासनमात्मना विभावयतां ।
सम्यग्भावेन नृणां न भवति दुःखं कथंचिदिह ॥ ७६ ॥
द्व्यर्गलचत्वारिंशत्समधिकवत्सरसहस्रसंख्यायां ।
भाद्रपदप्रौर्णिमायां बुधोत्तरा भाद्रपदिकायां ॥ ७७ ॥

अर्थात् १०४२ संवत्में पार्श्वनागने इसकी रचना की है। यह शायद शक संवत् होगा।

---

१ सरस्वतीभवनकी पहली रिपोर्टमें उक्त पद्य इसी रूपमें है। प्रशस्तिसंग्रहमें 'या पूर्वा श्रुतटीका कर्णाटभाषया' पाठ है जो अशुद्ध मालूम होता है।

# कुछ अप्राप्य ग्रन्थ

## १—सुमतिदेवके दो ग्रन्थ

पार्श्वनाथचरितके कर्त्ता वादिराजने प्राचीन कवियोंका स्मरण करते हुए लिखा है—

नमः सन्मतये तस्मै भवकूपनिपातिनाम् ।
सन्मतिर्विवृता येन सुखधामप्रवेशिनी ॥ २२ ॥

अर्थात् उस सन्मति ( आचार्य और महावीर भगवान् ) को नमस्कार हो जिनसे भवकूपमें पड़े हुए लोगोंके लिए सुखधाममें पहुँचनेवाली सन्मतिको विवृत किया, यानी सन्मतिकी वृत्ति या टीका लिखी ।

सिद्धसेनका सन्मति-प्रकरण नामक ग्रन्थ ही यह सन्मति है जिसपर अभयदेवकी विस्तृत टीका है और गुजरात विद्यापीठद्वारा प्रकाशित हो चुकी है ।

श्रवणबेल्गोलकी मल्लिषेणप्रशस्तिमें 'सुमतिदेव' नामक विद्वान्का उल्लेख है जिन्होंने 'सुमति-सप्तक' नामका कोई ग्रन्थ बनाया था—

सुमतिदेवममुं स्तुत येन वः सुमतिसप्तकमाप्ततया कृतं ।
परिहृतापथतत्त्वपथार्थिनां सुमतिकोटिविवर्तिभवार्तिहृत् ॥

जान पड़ता है कि पूर्वोक्त सन्मति और ये सुमतिदेव एक ही हैं। सन्मतिकी टीकाके कर्त्ताका नाम एक कविको 'सुमति'की जगह 'सन्मति' ही विशेष उपयुक्त और आकर्षणीय मालूम हुआ होगा और वह सुगमतासे प्राप्त इस शब्दालंकारको नहीं छोड़ सका होगा ।

हरिभद्र अपने ग्रन्थमें तत्त्वसंग्रहके कर्त्ता शान्तिरक्षितका उल्लेख करते है जिनका समय विक्रमका आठवाँ शतक माना जाता है। ये तत्त्वसंग्रहकार स्याद्वाद-परीक्षा ( कारिका १२६२ आदि ) और बहिरर्थपरीक्षा ( कारिका १९८०

आदि ) में सुमति नामक दिगम्बराचार्यके मतकी समालोचना करते हैं और इन्हीं सुमतिने सन्मतिकी विवृत्ति की है।

बृहट्टिप्पणिकामें 'सन्मतिकी वृत्ति 'अन्यकर्तृक है' ऐसा उल्लेख किया है। अन्यकर्तृक अर्थात् अपने ( श्वे० ) सम्प्रदायसे अन्य।

कर्कराज सुवर्णवर्षके सूरतके दानपत्र ( ताम्रपत्र ) में मल्लवादीके शिष्य सुमति और सुमतिके शिष्य अपराजितका उल्लेख है, जो मूलसंघके सेनान्वयके थे। श० स० ७४३ ( वि० स० ८७८ ) में अपराजितको नवसारीकी एक जैन संस्थाके लिए यह दान दिया गया था। संभव है, यही सुमति सन्मति-टीकाके कर्ता हों, तब इनका अर्थात् अपराजितके गुरु सुमतिका समय वि० सं० ८५० के लगभग माना जा सकता है। पर उस दशामें तत्त्वसंग्रहकर्त्ता शान्तिरक्षितका समय वि० की नवमी शताब्दि मानना होगा।

मल्लिषेण-प्रशस्तिमें कुन्दकुन्द, समन्तभद्र, सिंहनन्दि, वक्रग्रीव, वज्रनन्दि और पात्रकेसरीके बाद सुमतिदेवकी स्तुति की गई है और उनके बाद कुमारसेन, वर्द्धदेव, अकलंकदेव आदिकी। यद्यपि उक्त प्रशस्तिसे हम यह आशा नहीं कर सकते कि उसमें सब आचार्योंका स्तवन ठीक ठीक समय-क्रमसे ही किया होगा, फिर भी उससे सुमतिदेव प्राचीन आचार्य मालूम होते हैं।

## २—वज्रनन्दिके दो ग्रन्थ

मल्लिषेण-प्रशस्तिमें वज्रनन्दिके 'नवस्तोत्र' नामक ग्रन्थका उल्लेख है, जिसमें सारे अर्हत्प्रवचनको अन्तर्भुक्त किया गया है और जिसकी रचनाशैली बहुत सुन्दर है—

नवस्तोत्रं तत्र प्रसरति कवीन्द्राः कथमपि
प्रमाण वज्रादौ रचयत परन्नन्दिनि मुनौ।
नवस्तोत्रं येन व्यरचि सकलार्हतप्रवचन—
प्रपंचान्तर्भावप्रवणवरसन्दर्भसुभगम् ॥ ११ ॥

इसी तरह जिनसेनने भी अपने हरिवंशपुराणमें वज्रसूरिकी स्तुति करते हुए लिखा है—

वज्रसूरेर्विचारण्यः सहेत्वोर्बन्धमोक्षयोः।
प्रमाणं धर्मशास्त्राणां प्रवक्तृणामिवोक्तयः ॥ ३२ ॥

अर्थात् वज्रसूरिकी सहेतुक बन्ध-मोक्षकी विचारणायें धर्मशास्त्रोंके प्रवक्ताओंकी अर्थात् गणधरदेवोंकी उक्तियोंके समान प्रमाणभूत हैं।

इस स्तुतिमें वज्रसूरिके किसी ऐसे ग्रन्थका संकेत है जिसमें बन्ध, मोक्ष और उनके कारण राग-द्वेष तथा सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रादिकी चर्चा है।

महाकवि धवलने अपने अपभ्रंशभाषाके हरिवंशपुराणमें लिखा है—

'वज्जसूरि सुपसद्धउ मुणिवरु, जेण पमाणगंथु किउ चंगउ।'

अर्थात् वज्रसूरि नामके सुप्रसिद्ध मुनिवर हुए जिन्होंने सुन्दर प्रमाण-ग्रन्थ बनाया।

जिनसेन और धवल दोनोंने ही वज्रसूरिका उल्लेख पूज्यपाद या देवनन्दिके बाद किया है, अतएव ये वही वज्रनन्दि मालूम होते हैं जो पूज्यपादके शिष्य थे और जिन्हें देवसेनसूरिने अपने दर्शनसारमें द्राविड संघका उत्पादक बतलाया है। नवस्तोत्रके अतिरिक्त इनका कोई प्रमाण ग्रन्थ भी था। जिनसेनने उनके जिस बन्ध-मोक्षकी चर्चा करनेवाले ग्रन्थका संकेत किया है, वह शायद इन दोमेंसे ही कोई हो अथवा कोई तीसरा ही हो। यह बात खास तौरसे ध्यान देने योग्य है कि जिनसेन तो उन्हें गणधर देवोंके समान प्रामाणिक मानते हैं और देवसेन जैनाभास बतलाते हैं।

## ३—महासेनकी सुलोचना कथा

जिनसेनने अपने हरिवंशपुराणकी उत्थानिकामें लिखा है—

महासेनस्य मधुरा शीलालंकारधारिणी।
कथा न वर्णिता केन वनितेव सुलोचना॥ ३३॥

अर्थात् शीलरूप अलंकारको धारण करनेवाली, सुनेत्रा और मधुरा वनिताके समान महासेनकी सुलोचना-कथाकी प्रशंसा किसने नहीं की?

कुवलयमालाके कर्त्ता उद्योतनसूरिने भी शायद इसी सुलोचना कथाके विषयमें कहा है—

सण्णिहियजिणवरिंदा धम्मकहाबंधदिक्खियणरिंदा।
कहिया जेण सुकहिया सुलोयणा समवसरणं व॥ ३९॥

अर्थात् जिसने समवसरण जैसी सुकथिता सुलोचना कथा कही। जिस तरह समवसरणमें जिनेन्द्र स्थित रहते हैं और धर्मकथा सुनकर राजा लोग दीक्षित होते हैं, उसी तरह सुलोचना कथामें भी जिनेन्द्र सन्निहित हैं और उसमें राजाने दीक्षा ले ली है।

उद्योतनसूरिने जिनसेनसे पाँच वर्ष पहले अपने ग्रन्थकी रचना की थी, अतएव अधिक सम्भावना यही है कि इन दोनोंके द्वारा प्रशंसित 'सुलोचना कथा' एक ही है और महासेन विक्रम संवत् ८३५ के पहलेके हैं। बहुत करके यह कथा प्राकृत भाषामें होगी।

धवल महाकविने भी अपने अपभ्रंश हरिवंश-पुराणमें रविषेणके पद्मचरितके साथ महासेनकी सुलोचना कथाका उल्लेख किया है—

'मुणि महसेणु सुलोयणु जेण, पउमचरिउ मुणि रविसेणेण।'

### ४—प्रभंजनका यशोधरचरित

मुनि वासवसेनने यशोधरचरितमें लिखा है—

प्रभंजनादिभिः पूर्वं हरिषेणसमन्वितैः।
यदुक्तं तत्कथं शक्यं मया बालेन भाषितुम्॥

अर्थात् हरिषेण प्रभंजनादि कवियोंने पहले जो कुछ कहा है, वह मुझ बालकसे कैसे कहा जा सकता है? इससे मालूम होता है कि प्रभंजन कविका बनाया हुआ यशोधरचरित नामका ग्रन्थ वासवसेनके पहले था और जान पड़ता है कि इसीका उल्लेख कुवलयमालामें भी किया गया है—

सत्तूण जो जसहरो जसहरचरियेण जणवए पयडो।
कलिमलपभंजणो च्चिय पभंजणो आसि रायरिसी॥ ४०॥

अर्थात् जो शत्रुओंके यशका हरण करनेवाला था और जो यशोधरचरितके कारण जनपदमें प्रसिद्ध हुआ, वह कलिके पापोंका प्रभंजन करनेवाला प्रभंजन नामका राजर्षि है। प्रभंजन पहले राजा रहे होंगे

भट्टारक ज्ञानकीर्तिने (वि० सं० १६५९) अपने यशोधरचरितमें अपने पूर्ववर्ती जिन यशोधरचरित-कर्त्ताओंके नाम दिये हैं उनमें प्रभंजनका भी नाम है—सोमदेव, हरिषेण, वादिराज, प्रभंजन, धनंजय, पुष्पदन्त, वासवसेन।

यह ग्रन्थ भी सम्भवतः प्राकृतमें होगा।

# हमारे तीर्थक्षेत्र

**तीर्थोंके भेद**—दिगम्बर-सम्प्रदायमें तीर्थोंके दो ही भेद किये जाते हैं। एक तो 'सिद्धक्षेत्र' जहाँसे तीर्थङ्कर या दूसरे महात्मा सिद्ध-पद या निर्वाणको प्राप्त हुए और दूसरे 'अतिशय क्षेत्र', जो किसी मूर्ति या तत्रस्थ देवताके किसी अतिशयके कारण बन गये हैं या जहाँ मन्दिरोंकी बहुलताके कारण दर्शनार्थी अधिक जाने लगे हैं और इस कारण उनका अतिशय बढ गया है।

तीर्थङ्करोंकी गर्भ-जन्म-तप-ज्ञान-भूमियाँ भी तीर्थ हैं; पर वे उक्त दो भेदोंमें अन्तर्भुक्त नहीं होतीं।

**तीर्थोंका साहित्य**—श्वेताम्बर सम्प्रदायमें विविधतीर्थकल्प (जिनप्रभ-सूरिकृत), अनेक लेखकोंकी तीर्थमालायें, विविध प्रबन्ध आदि अनेक ग्रन्थ तीर्थोंके सम्बन्धमें हैं; परन्तु दिगम्बर सम्प्रदायमें ऐसा एक भी ग्रन्थ नहीं है जिसमें तीर्थोंका कुछ विस्तारसे वर्णन हो। तीर्थयात्रियोंकी भी कोई ऐसी प्राचीन पुस्तक नजर नहीं आई, जिसमें दस बीस तीर्थोंका आँखों देखा वर्णन हो। हमारे सामने इस समय केवल दो छोटी छोटी भक्तियाँ हैं जो तीर्थोंके सम्बन्धमें यत्किंचित्, सो भी अस्पष्ट और अधूरी, सूचनायें देती हैं। पहली है प्राकृत निर्वाणभक्ति या निर्वाण-काण्ड और दूसरी संस्कृत निर्वाणभक्ति। पहलीमें केवल १९ गाथायें और दूसरीमें ३२ पद्य हैं।

संस्कृत निर्वाणभक्ति प्रभाचन्द्रके क्रियाकलापमें संगृहीत है और उसपर उनकी टीका भी है। उन्होंने लिखा है कि सारी संस्कृत भक्तियाँ पादपूज्य स्वामीकृत हैं और प्राकृत भक्तियाँ कुन्दाकुन्दाचार्यकृत।—"संस्कृता सर्वा भक्तयः पादपूज्यस्वामि-कृताः प्राकृतास्तु कुन्दकुन्दाचार्यकृताः।" परन्तु इसबातकी पुष्टि कहीं अन्यत्रसे नहीं होती। एक तो 'पादपूज्य' या 'पूज्यपाद' नाम नहीं, विशेषण है। यह सर्वार्थसिद्धि-टीकाके कर्त्ता देवनन्दिको भी लगता है और कई जगह इसका उपयोग अकलंकदेव तथा दूसरोंके लिए भी किया गया है।

इसके सिवाय शिलालेखों और दूसरे ग्रन्थकर्ताओंने देवनन्दिके जिन सब ग्रन्थोंका उल्लेख किया है, उनमें भी ' निर्वाणभक्ति ' और दूसरी भक्तियोंका नाम नहीं है।

पं० आशाधरका भी ' क्रियाकलाप ' नामका ग्रन्थ है और उसमें पूर्वोक्त क्रियाकलापकी अधिकांश भक्तियाँ संग्रह की हैं; परन्तु उन्होंने उनके कर्त्ताओंके सम्बन्धमें ऐसी कोई बात नहीं लिखी।

प्राकृत भक्तियोंको प्रभाचन्द्रने कुन्दकुन्दकृत कहा है, परन्तु अपने क्रियाकलापमें उन्होंने प्राकृत निर्वाणभक्ति या निर्वाणकांडको संग्रह ही नहीं किया और आशाधरने तो उसके प्रारंभकी केवल पाँच ही गाथायें दी हैं। शेष गाथायें क्यों छोड़ दी गईं, कुछ समझमें नहीं आया।[1]

इन दोनों भक्तियोंके रचे जानेका ठीक समय जब तक मालूम न हो, तब तक इतना तो कहा ही जा सकता है कि ये आशाधरसे पहलेकी, अबसे लगभग छः सौ वर्ष पहलेकी, निश्चयसे हैं।

पर इन दोनोंमें कुछ अधिक समता नहीं है। निर्वाणकांडमें[2] तो तीर्थोंका उल्लेख मात्र करके और कहीं कहीं उनका स्थान निर्देश करके, वहाँसे मुक्ति पानेवालोंको नमस्कार-भर किया गया है और संस्कृत निर्वाणभक्तिमें पहले तीस पद्योंमें केवल महावीरके पाँचों कल्याणोंका वर्णन है और फिर आगेके बारह पद्योंमें कैलास, चम्पापुर, गिरनार, पावापुर, सम्मेदशिखर, शत्रुंजयका उल्लेख मात्र करके अन्य निर्वाणस्थानोंके नाम मात्र दे दिये हैं। पहलेके २० पद्योंको पढ़कर तो मालूम होता है कि वे एक स्वतंत्र स्तोत्रके पद्य हैं जिनके अन्तमें उसके पढ़नेवालोंको नरलोक देवलोकके सुख भोगकर मोक्षपद प्राप्त करना बतलाया है—

" इत्येवं भगवति वर्द्धमानचन्द्रे यः स्तोत्रं पठति सुसन्धयोर्द्वयोर्हि।
सोऽनन्तपरमसुखं नृदेवलोके भुक्त्वान्ते शिवपदमक्षयं प्रयाति।"

---

१ यह बात हम ऐलक प० स० भवनकी प्रति देखकर लिख रहे हैं।

२ निर्वाणकाण्डके अन्तमें कहीं कहीं आठ गाथायें और भी लिखी मिलती हैं अइसयखेत्त-कांड ( अतिशयक्षेत्रकांड ) नामसे, परन्तु जान पड़ता है यह जुदा ही है। भाषाकार पं० भगवतीदासजीने भी इन आठ गाथाओंका अनुवाद नहीं किया है।

इन दो रचनाओंके सिवाय तीर्थक्षेत्रोंकी खोजमें सहायता देनेवाली और कोई स्वतन्त्र रचना हमारे देखनेमें नहीं आई। हाँ, कथा-साहित्यसे कुछ बातें संगृहीत की जा सकती हैं।

**सर्वमान्य तीर्थ**—दोनों भक्तियोंके अष्टापद (कैलास), चम्पा, ऊर्जयन्त (गिरनार) और शत्रुंजय, ऐसे तीर्थ हैं जिनके विषयमें कोई मत-भेद नहीं[2] और दोनों ही सम्प्रदाय इन्हें मानते हैं।

**पावापुर**—पावापुर दोनों सम्प्रदायोंको मान्य है और एक ही स्थानमें माना जाता है। फिर भी कुछ इतिहासज्ञ उक्त स्थानके विषयमें सन्देह करते हैं। बौद्धधर्मके सुप्रसिद्ध विद्वान् पं० राहुल सांकृत्यायनके मतानुसार गोरखपुर जिलेका पपउर (पापापुर) गाँव ही पावापुर है, जो पडरोनाके पास है और कसयासे या कुसीनारासे १२ मील उत्तर-पूर्वको है। कसया गोरखपुरसे ३७ मील पूर्वमें है। मल्ल लोगोंके गणतन्त्रका संस्थागार (सभा-भवन) इसी पावानगरमें था। एक बार बुद्ध भगवान पावाके आम्रवनमें ठहरे थे। जब वे बीमार हो

१ उदयकीर्ति मुनिकी अपभ्रंश निर्वाणभक्तिका उल्लेख प० दरबारीलालजी न्यायाचार्यने शासन-चतुस्त्रिंशिकाकी भूमिकामें किया है। शा० च० में भी कुछ तीर्थोंका वर्णन है। इसके सिवाय बम्बईके सरस्वतीभवनमें 'तीर्थार्चनचन्द्रिका' नामका १७२ पद्योंका एक ग्रन्थ देखनेको मिला जिसके कर्त्ता कोई गुणभद्राचार्य है, जो 'वादिमदमत्तमानगमर्दन-जिनवाणी-विलासिनीभुजगम-नायक-कविकुलतिलक' हैं। इसके दूसरे उच्छ्वासमे तीर्थकरोंके पाँचों कल्याणकोंके स्थानोंके निर्देश भर है और कोई बात ऐसी नही है जिससे उन स्थानोंका पता लग सके। सम्मेदशिखर, शत्रुञ्जय, गजपथ, तुंगीगिरि, द्रोणगिरि, हिमवत्, सह्यपर्वत, ऋष्याद्रि, विन्ध्यगिरि, पोदनपत्तन, विपुलाद्रि, चूलगिरि, सिद्धाद्रिकूटक, पृथुसार, मेढ्रक, स्वर्णगिरि, ऊर्जयन्त, नारवर, कैलास, वृषदीपक, वैभार, चम्पापुरी, दण्डक इतने नाम हैं। जिनवाणीको विलासिनी बतलाकर उसके जार बननेवाले ये कोई भट्टारक ही है जिनका समय मालूम नहीं है यद्यपि उन्होंने अपनेको उत्तरपुराणकर्त्ता गुणभद्र बतलानेका ही प्रयत्न किया है—

इत्यादीनि च कैवल्य-ज्ञानकल्याणसश्रया. ।
अथोत्तरपुराणेऽन्यन्मदुक्ते पश्य विस्तर ॥

२ यतिवृषभाचार्यकी 'तिलोयपण्णत्ति'में क्षेत्र-मगलका उदाहरण देते हुए पावानगरी, उज्जयंत और चम्पा इन तीन नामोंका उल्लेख करके 'आदि' शब्द दे दिया है—

"एदस्स उदाहरण पावाणगरुज्जयंतचम्पादी।"

गये, तब वहाँसे कसया या कुसीनाराको चल पड़े और उस बारह मीलके अन्तरको वे रास्तेमें २५ जगह बैठ-उठकर मध्याह्नसे सन्ध्याकालतक पार कर सके। कसयामें ही उनका निर्वाण हुआ।

कल्पसूत्रमें लिखा है कि जिस रात्रिको महावीर भगवान्का निर्वाण हुआ उस रातको नव मल्ल और नव लिच्छिवि, इस तरह अट्ठारह गण-राजाओंने प्रोषधोपवास किया और उनके धर्मोपदेशके अभावमें दीपक जलाकर प्रकाश किया। इससे भी अनुमान होता है कि मल्लोंके गण-तन्त्रके समीप ही भगवान्का निर्वाण हुआ होगा। वर्तमान पावापुरमें प्राचीनताके कोई चिह्न नहीं हैं।

डा० हर्मन याकोबी वर्तमान पावापुरको ही महावीरकी निर्वाणभूमि मानते हैं[1]।

निर्वाणकाण्डके तारउर, पावागढ़ पावागिरि, कुन्थुगिरि, बड़वानी आदि संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें नहीं है और निर्वाणभक्तिके सह्यादि, विंध्याद्रि, हिमवत्, वृषदीपक निर्वाण-काण्डमें दिखलाई नहीं देते।

ये दोनों भक्तियाँ विभिन्न कालोंकी रचनायें हैं और सम्भव है कि इनके कर्ता एक दूसरेकी रचनासे अपरिचित रहे हों।

**तारउर**—निर्वाणकाण्डकी तीसरी गाथामें इस स्थानसे वरांग, सागरदत्त, वरदत्तादि साढ़े तीन करोड़ मुनियोंका निर्वाण लिखा है[3]। मुद्रित पुस्तकोंमें 'तारवरणयरे' पाठ है परन्तु हमारी समझमें 'तारउरणियडे' (तारापुरनिकटे) होना चाहिए। 'तारउर' तारापुरका अपभ्रंश है। सोमप्रभके 'कुमारपाल-

---

१–देखो, भारतीय विद्या, वर्ष ३, अंक १।

२– वरदत्तो य वरंगो सायरदत्तो य तारवरणयरे।
आहुट्ठयकोडीओ णिव्वाणगया णमो तेसिं॥ ३॥

३–निर्वाण-काण्डकी कुछ प्रतियोंमे १९ वीं गाथाके बाद नीचे लिखी गाथा अधिक है जिसमे विन्ध्याचलका उल्लेख है—
विंध्याचलम्मि रण्णे मेहणादो इंदजियसहियो।
मेघव (उ) रणाम तित्थे (?) णिव्वाणगया णमो तेसिं॥
निर्वाणकाण्डकी गाथाओंके नम्बर सब प्रतियोंमें एकसे नहीं हैं, कहीं कहीं गड़बड़ भी हैं।

४–गायकवाड़ ओरियंटल सीरीजमें प्रकाशित 'कुमारपाल-प्रतिबोध' पृष्ठ ४४३।

प्रतिबोध 'में 'आर्यखपुटाचार्यकी कथा' है। उक्त कथामें इसे तारांउर (तारापुर) ही लिखा है और कहा है कि वच्छराजने पहले पहाड़के निकट बौद्धोंकी तारादेवीका मंदिर बनवाया था, इसीलिए उसे तारापुर कहते हैं। इसके बाद उसी वच्छराजने फिर सिद्धायिका देवीका मंदिर बनवाया जो कालवश दिगम्बरियोंने ले लिया। अब वहींपर मेरे ( कुमारपालके ) आदेशसे अजितनाथका ऊँचा मंदिर यशोदेवके पुत्र दण्डाधिप अभयदेवने निर्माण किया।

यह कहनेकी आवश्यकता नहीं कि तारंगामें जो विशाल श्वेताम्बर मंदिर चालुक्य कुमारपाल बनवाया हुआ मौजूद है, यह उसीका उल्लेख है।

तारापुरका ताराउरसे 'तारंगा' नाम कैसे बन गया? सभव है यह तारागाँवसे अपभ्रष्ट हुआ हो। इस स्थानसे वरांगादिका मोक्ष जाना लिखा है। परन्तु जटा-सिंहनन्दि और वर्द्धमान भट्टारकके वराग-चरितके अनुसार तो वरांग मुक्त नहीं हुए बल्कि सर्वार्थसिद्धिको गये हैं। इसके सिवाय उक्त चरितमें उनके देह त्यागके स्थानका नाम तारंगा या तारपुर नहीं लिखा है। उन्होंने सरस्वती नदी और मणिमान पर्वतके बीच आनर्तपुर नगर बसाया, वहाँ विशाल जिनालय बनवाकर प्रतिष्ठा कराई और फिर वहीं वरदत्त गणधरके समीप दीक्षा लेकर तपस्या की और वहीं मणिमान पर्वतपर तपस्या करके वे सर्वार्थसिद्धिको गये। भागवत पुराणके अनुसार द्वारका आनर्त देशमें थी और उसकी राजधानी आनर्तपुरका वर्तमान तारंगासे कोई मेल नहीं बैठता।

संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें तारापुर या तारगाका नाम ही नहीं है।

जटा सिंहनन्दिका वरांगचरित काफी प्राचीन है। उसके विरुद्ध निर्वाण-कांडका कथन बहुत विचारणीय है।

यहाँ दो दिगम्बर-मदिर हैं जिनमेंसे एक संवत् १६११ का है और दूसरा १९२३ का। वहाँ इसके पहलेका कोई चिह्न नहीं।

---

१— ताराइ बुद्धदेवीइ मदिरं तेण कारियं पुव्व
आसन्नगिरम्मि तओ भन्नइ ताराउर ति इमो ॥
तेणेव तत्थ पच्छा भवण सिद्धाइयाइ कारविय।
त पुण कालवसेण दिगंबरेहिं परिग्गाहियं ॥
तत्थ ममाएसेणं अजियजिणिंदस्स मंदिरं तुंग।
दंडाहिव अभएण जसदेवसुएण निम्मवियं ॥

**पावागिरि**—पावाके गिरिशिखरसे रामके दो पुत्र और लाट-नरेन्द्र आदि पाँच करोड़ मुनि मोक्ष गये[1]।

इस समय बड़ोदासे २८ मीलकी दूरीपर चाँपानेरके पासका पावागढ़ ही पावागिरि सिद्धक्षेत्र माना और पूजा जाता है। परन्तु इसका कोई पुराना उल्लेख नहीं मिलता। संस्कृत निर्वाणभक्तिमें भी नहीं।

पावागढ़ एक विशाल पहाड़ी किला है जिसका पुराने लेखोंमे पावकगढ़ नामसे उल्लेख मिलता है। यह पहले तोमरवंशी राजाओंके अधिकारमे था। कवि चन्दने पृथ्वीराजरासोमें पावकगढ़का अधिपति रामगौड़ तोमर बतलाया है। उसके बाद सन् १४८३ में यह मुसलमानोंके अधिकारमें आया।

रविषेणके पद्मचरितके अनुसार रामचन्द्रके पुत्र लव और कुशने अयोध्यामे ही दीक्षा ली[2] थी, परन्तु इस बातका कोई उल्लेख नहीं कि उनका निर्वाण पावागढ़से हुआ था।

प० लालचन्दजीकी लिखी हुई 'गुजरातना वीरमन्त्री तेजपालनो विजय' नामक पुस्तकसे मालूम होता है विक्रमकी तेरहवीं शताब्दिके बादसे पन्द्रहवीं शताब्दितक श्वेताम्बर सम्प्रदायमे पावकगढ़ बहुत ही प्रख्यात रहा है और उसपर समय समयपर अनेक जैनमन्दिर बनते रहे हैं। एक समय तो यह उनकी दृष्टिमें पालीताणा या शत्रुंजयकी जोड़का तीर्थ रहा है। सुप्रसिद्ध जैन मन्त्री तेजपाल (वि० सं० १२७६–१३०४) ने सबसे पहले पावागढपर सर्वतोभद्र नामका जैनमन्दिर बनवाया और तभीसे यह तीर्थरूपमें प्रसिद्ध हुआ।

परन्तु इस समय पावागढमें कुछ टूटे हुए मन्दिरोंके सिवाय कोई श्वेताम्बर मन्दिर नहीं है।

पावागढ़की तलहटीका विशाल नगर चाँपानेर जब बरबाद हो गया, अनेक राजनीतिक उलटफेर होनेके कारण जब वहाँ कोई न रहा, तब यह स्वाभाविक है कि वहाँके मन्दिर खण्डहर हो जायँ और कुछ लोग प्रतिमाओंको भी साथ ले जायँ। पं० लालचन्दजीके कथनानुसार श्वेताम्बर मूर्तियाँ वहाँसे उठा लाई गई

---

१— रामसुआ विण्णि जणा लाडनरिंदाण अट्ठकोडीओ।
पावाए गिरिसिहरे णिव्वाणगया णमो तेसिं॥ ५॥

२—गुणभद्रके उत्तरपुराणके अनुसार तो रामचन्द्रके सीतादेवीसे विजयराम आदि आठ पुत्र थे, लव-कुशका उनमें नाम ही नहीं है।

और बड़ोदाके दादा पार्श्वनाथके मन्दिरमें स्थापित कर दी गई। दिगम्बरोंने भी अपनी प्रतिमाओंको इसी तरह कहीं अन्यत्र हटा दिया होगा और पावागढ़को दोनोंने ही छोड़ दिया होगा, पर मन्दिर दोनोंके पड़े रहे होंगे।

इसके बाद ऐसा जान पड़ता है कि ईडरकी गद्दीके भट्टारक कनककीर्तिकी दृष्टि पावागढ़पर पड़ी और वि० सं० १९३७ में उनके उपदेशसे उनके कुछ धनी भक्तोंने मन्दिरोंका उद्धारकार्य आरम्भ कर दिया।

मार्च सन् १९१२ में जब लेखकने पावागढ़की यात्रा की थी, तब लिखा था कि "पर्वतपर सब मिलाकर १० जीर्ण मन्दिर हैं। इनमेंसे तीनका जीर्णोद्धार हो गया है और एककी मरम्मत की गई है। शिखर बाकी है। तीसरा चौथा मन्दिर दाहिनी तरफ धराशायी हो रहा है। इसे हमने भीतर घुसकर देखा तो मालूम हुआ कि गर्भगृहकी दो चौखटोंपर गणेशकी मूर्तियाँ हैं और उत्तर तरफकी बाहरी दीवालपर जो तीन श्वे०जैन मूर्तियाँ हैं उनकी भुजाओंमें बाजूबन्द और हाथोंमें कंकण है। आसनमें हाथीका चिह्न है। इसके आगे एक विराट् मन्दिर धराशायी हो रहा है। इसमें चारों ओर ५२ जिनालय थे[२]।....कालिकाकी टोंककी सीढ़ियोंमें मामूली पत्थर समझकर ६-७ श्वे० मूर्तियाँ लगा दी गई हैं।"[१] इससे मालूम होता है कि पावागढ़ दिगम्बरोंके समान श्वेताम्बर तीर्थ भी था और वहाँ अनेक श्वेताम्बर मन्दिर थे।

दिगम्बर जैन डिरेक्टरीके अनुसार पाँचवे फाटककी एक भीतपर जो प्रतिमा उत्कीर्ण है वह वि० सं० ११३४ की है और छासिया तालाबके मार्गमे दाहिनी ओरके नये सिरेसे मरम्मत किये हुए मन्दिरकी मुख्य प्रतिमा माघ सुदी ७ सं० १६४३ को वादिभूषण गुरुके उपदेशसे प्रतिष्ठित की हुई है। दूसरी काले पाषाणकी प्रतिमा सं० १६६२ की है। इनके सिवाय बड़े मन्दिरमें १६४५, १६६५ की भी प्रतिमायें हैं।

पावागढ़से लगभग ४२ मील उत्तरकी ओर गोधरा नामका स्थान है। पूर्वकालमें यह विशाल और समृद्ध था। वहाँ चालुक्यनरेश कृष्णके राज्यकालमें माथुरसंघके मुनि अमरकीर्तिने वि० सं० १२७४ में 'छक्कम्मोवएस' नामक

१ देखो, जैनहितैषी भाग ९, अंक १२

२ यही शायद तेजपाल मन्त्रीका बनवाया हुआ 'सर्वतोभद्र प्रासाद' होगा।

अपभ्रंश ग्रन्थकी रचना की थी। इस ग्रन्थमें वहाँके ऋषभ जिनेशके ऊँचे और सभाशोभित मन्दिरका उल्लेख है।

गोधराके जिस राजा घूघुलको तेजपाल मंत्रीने हराया वह संभवत: अमरकीर्ति-लिखित चालुक्य कृष्णराजका ही उत्तराधिकारी था। इस विजयके बाद ही तेजपालने गोधरामें अजितनाथका मन्दिर बनवाया और फिर उसके बाद पावागढ़ जाकर वहाँका सर्वतोभद्रप्रासाद। जिस समय तेजपालने गोधरामें श्वेताम्बर मन्दिर निर्माण कराया उस समय जिस तरह वहाँ ऋषभदेवका दिगम्बर मन्दिर मौजूद था उसी तरह यह भी असंभव नहीं कि पावागढ़में भी सर्वतोभद्रके पहले कोई दिगम्बर मन्दिर रहा हो।

ऐसे अनेक तीर्थ हैं जहाँ दोनों सम्प्रदायोंके मन्दिर हैं और दोनों ही वहाँकी यात्रा किया करते हैं। इस लिए यह विवाद व्यर्थ है कि पावागढ़ केवल दिगम्बरोंका ही तीर्थ है।

ब्र० ज्ञानसागरने जो भट्टारक विद्याभूषणके शिष्य थे एक तीर्थावली नामकी सौ पद्योंकी पुस्तक लिखी है और उसमें अपने देखे हुए ७८ तीर्थोंका संक्षिप्त वर्णन लिखा है। उसमें गुजरातके पावागढ़का उल्लेख है।[2] इससे मालूम होता है कि विक्रमकी सत्रहवीं शताब्दिमें यहाँ दिगम्बर मन्दिर होंगे और लोग यात्राको भी जाते होंगे।

**पावागिरि ( द्वितीय )**—तेरहवीं[3] गाथामें एक दूसरे पावागिरिका निर्देश है जो चलना नदीके तटपर था और जहाँसे सुवर्णभद्रादि चार मुनि मुक्त हुए थे[4]। संस्कृत निर्वाणभक्तिमें न तो चलनाका नाम है और न पावागिरिका, सिर्फ लिखा है—

---

१ रिसहो जिणेसहो तहि चेईहरु, तुंग महासोहिउ ण ससहरु।
दसणेण जमु दुरिउ विलिज्जइ, पुण्णहेउ ज जणि मण्णिज्जइ॥

२—पावागढ़ सुपवित्रदेश गुज्जरमुखमंडन, सुन्दर जिनवरभवन पापसताप विखंडन।..
. इत्यादि। 'तीर्थावली' की इस पोथीके उद्धरण नागपुरके श्री विद्याधर जौहरापुरकरने भेजनेकी कृपा की है।

३ पं० पन्नालालजी सोनीद्वारा सम्पादित क्रियाकलापमें इस गाथापर टिप्पण दिया है कि 'गाथेयं पुस्तकान्तरे नास्ति।' इसी तरह ऐ० प० स० भवनके गुटके ( $\frac{1351}{582}$ ज) में जो निर्वाणकाण्ड है उसमें भी यह गाथा नहीं है।

४ पावागिरिवरसिहरे सुवण्णभद्दाइ मुणिवरा चउरो।
चलणाणईतडग्गे णिव्वाणगया णमो तेसिं॥ १३

'नद्यास्तटे जितरिपुश्च सुवर्णभद्रः। ' अर्थात् नदीके तटसे कर्मशत्रुको जीतनेवाले सुवर्णभद्रका मोक्ष हुआ।

अभी तक इस दूसरे पावागिरिका कोई पता नहीं था; परन्तु अब कुछ धनिकों और पण्डितोंने मिलकर इन्दौरके पास 'ऊन' नामक स्थानको पावागिरि बना डाला है और वहां धर्मशाला, मंदिर आदि निर्माण कराके बाकायदा तीर्थ स्थापित कर दिया है।

विक्रमकी सत्रहवीं सदीके ब० ज्ञानसागरने अपनी तीर्थावलीमें ऊनका उल्लेख किया है कि वहाँ शिखरबन्द मन्दिर हैं। परन्तु 'पावागिरि' नाम उन्हें मालूम न था।

'महाराष्ट्रीय ज्ञान-कोष' के अनुसार 'ऊन'में एक जैन-मन्दिर बारहवीं सदीका है। उसमें धारके परमार राजाका शिलालेख है। परन्तु जब तक किसी प्राचीन लेखमें उक्त स्थानका नाम 'पावागिरि' लिखा हुआ नहीं मिलता, तब तक ऊनके विषयमें इतना ही कहा जा सकता है कि वह एक प्राचीन स्थान है और वहां किसी समय जैनोंने बड़े बड़े मन्दिर बनवाकर अपना वैभव और धर्म-प्रेम प्रकट किया था।

एक बात और है। निर्वाण-काण्डकी बहुत-सी प्रतियोंमें यह गाथा ही नहीं है।

इन दो पावाओंके विषयमें विचार करते समय हमारा ध्यान बुन्देलखण्डके दो अतिशय क्षेत्रोंकी तरफ जाता है, जिनमेंसे एक टीकमगढ़ (विन्ध्यप्रदेश) से तीन मील दूर है और जिसे 'पपौरा' कहते हैं। वहाँ बारहवीं शताब्दीसे लेकर उन्नीसवीं शताब्दी तकके बने हुए ८२ विशाल मन्दिर हैं। विक्रम सवत् १२०२ की चन्देल राजा मदनवर्मदेवके समयकी दो प्रतिमायें भी वहाँ हैं। इस स्थानसे दो मीलपर 'उर' नामकी एक नदी है और रमन्ना (रमण्यारण्यक) नामका बहुत घना जङ्गल मन्दिरोंके परकोटेसे ही लगा हुआ है। इस पपौरा या पपौरका पापापुर या पपउरसे मेल बैठता है। दूसरा अतिशयक्षेत्र 'पवाजी' कहलाता है, जो तालबहेट (ललितपुर और झाँसीके बीच)से उत्तरकी ओर है। वहाँ भी एक भौंहिरेमें बारहवीं शताब्दीकी प्रतिमायें हैं। यह भौंहिरा एक पहाड़ीके मूलमें है और आसपास पहाड़ियाँ हैं। क्षेत्रसे आधे मीलके फासिलेपर 'पवा'

नामक गाँव भी है और एक विशाल सरोवर। बेतवा (वेत्रवती) नदी भी वहाँसे कोई डेढ़ मीलपर है। यह 'पैवा' नाम भी पावा शब्दके बहुत निकट है।

**गजपंथ**—सातवीं गाथामें गजपन्थगिरिसे सात बलभद्र और यादव राजादि आठ करोड़ मुनियोंका मोक्ष-गमन बतलाया है[3]। गाथाका एक और अधिक प्रचलित पाठ है 'सते जे बलभद्दा' जिससे सातकी संख्याका बोध नहीं होता। दो बलभद्र, अर्थात् रामचन्द्र और बलदेव (कृष्णके भ्राता) का तो यह निर्वाण-स्थल है नहीं। क्योंकि जैसा कि आगे बतलाया है, उत्तरपुराणके अनुसार रामचन्द्रका निर्वाण सम्मेदशिखरसे हुआ है और बलदेवका मोक्ष हुआ ही नहीं है, वे महेन्द्रस्वर्गको गये हैं। अन्य सात बलभद्र कहाँसे मुक्त हुए हैं, उत्तरपुराणसे इसका कोई पता नहीं चलता। उसमें बलभद्रोंके वैराग्य और दीक्षाके वर्णन तो दिये हैं, परन्तु मोक्ष-स्थानोंका निर्देश नहीं है। ग्रन्थान्तरोंसे भी इसका कुछ पता नहीं चलता और यह निर्वाणकाण्डमें भी नहीं बतलाया कि गजपंथ कहाँ था।

कवि असग (वि० सं० १०४५ के लगभग) ने अपने शान्तिनाथचरितमें गजध्वज शैलका उल्लेख किया है। प्रसंग यह है कि अमिततेज और श्रीविजयने जब अपनी सेनाके साथ अशनिवेग विद्याधरका पीछा किया, तब वह अपनी रक्षाका कोई उपाय न देखकर भाग खड़ा हुआ और नासिक्य नगरके बाहर गजध्वज शैलपर पहुँचा जहाँ कि बलभद्र केवली विराजमान थे[4]।

इससे यह तो निश्चय हो जाता है कि नासिक नगरके बाहर गजध्वज पर्वत था और गजपंथको ही गजध्वज कहा होगा। परन्तु बोधप्राभृतकी २७ वीं गाथाकी

१ पवाजीकी कल्पना टीकमगढ़ (झाँसी) के पं० ठाकुरदासजी जैन बी० ए० से पूछताछ करते समय अचानक ही ध्यानमें आ गई। २ पं० पन्नालालजी सोनीद्वारा सम्पादित 'क्रियाकलाप' में यह गाथा तीसरे नम्बरपर दी हुई है।

३ सत्तेव य बलभद्दा जदुवणरिंदाण अट्ठकोडीओ।
गजपंथे गिरिसिहरे णिव्वाणगया णमो तेसिं॥ ७॥

४ अपश्यन्नापरं किंचिद्रक्षोपायमथात्मनः।
शैलं गजध्वजं प्रापन्नासिक्यनगराद्बहिः॥ ९८—सातवाँ सर्ग

टीकामें श्रुतसागरने गजध्वज गजपंथ दोनोंको नासिकनगरसमीपवर्ती लिखा है और ऐसा नहीं मालूम होता कि एकका नाम देकर फिर उसका पर्यायवाची नाम दिया हो।

श्रुतसागरने अपनी पल्यविधानव्रतकथामें स्वयं ससंघ गजपंथकी यात्राको जानेका उल्लेख किया है, पर वहाँ केवल गजपंथगिरि लिखा है[3], गजध्वज नहीं।

श्रुतसागरने यह कथा ईडरके राजा भाणके समयमें लिखी है जिनका राज्यकाल पं० परमानन्द शास्त्रीके प्रशस्ति-परिचयके अनुसार वि० सं० १५०२—२२ है। अर्थात् उस समय भी वहाँ लोग यात्राके लिए जाते थे। नासिक नगर बहुत प्राचीन है[4]।

वर्तमान गजपंथ नासिकसे ४ मील दूर मसरुल गाँवके पासकी एक छोटी-सी पहाड़ीपर स्थित है, परन्तु यहाँ प्राचीनताका कोई चिह्न नजर नहीं आता। पहाड़ीपर जो गुफायें और प्रतिमायें हैं उनका इतना रूपान्तर हो गया है कि उनपरसे कोई अनुमान भी नहीं किया जा सकता।

गजपन्थके इतने पुराने उल्लेख मिलते हैं, परन्तु इस क्षेत्रका वर्तमान इतिहास वि० सं० १९३९ से प्रारम्भ होता है जब कि नागौरके भट्टारक क्षेमेन्द्रकीर्तिने इसका पुनरुद्धार किया, धर्मशाला बनवाई और शोलापुरके सेठ नानचन्द फतेहचन्दजीसे मसरूलमें मन्दिर बनवाया जिसकी प्रतिष्ठा १९४३ में हुई।

इसके पहले वहाँकी क्या हालत थी, इसका पता नहीं लगता। पर इतना निश्चित-सा लगता है कि मसरूलमें पहले वर्तमान धर्मशाला या मन्दिर नहीं था।

---

१ ऊर्जयन्त–शत्रुञ्जय-लाटदेशपावागिरि-आभीरदेश–तुंगीगिरि–नासिक्यनगरसमीपवर्तिगजध्वज-गजपन्थ–सिद्धकूट-तारापुर–कैलासाष्टापद–चम्पापुरी–पावापुर–वाराणसीनगरक्षेत्र-हस्तिनागपत्तन-सम्मेदपर्वत-सह्याचल–मेढगिरि-वैभारगिरि–रूप्यगिरि–सुवर्णगिरि-रत्नगिरि-शौर्यपुर-चूलाचल-नर्मदातट–द्रोणीगिरि–कुंथुगिरि–कोटिशिलागिरि–जम्बूकवन–चलनानदीतट-तीर्थंकरपंचकल्याणस्थानानि।

२ देखो, प्रशस्तिसंग्रह ( प्र० भा० ) पृ० २१९

३ यात्रां चकार गजपन्थगिरौ ससंघा ह्येतत्तपोविदधती सुदृढव्रता सा।

४ कात्यायनके वार्तिकमें 'नासिक्य' का उल्लेख है और कात्यायनका समय ईसासे पूर्व चौथी शताब्दि कहा जाता है।

म्हसरूल गाँवके वृद्ध पाटीलने मुझे बतलाया था कि भट्टारकजीको यदि यह जगह न दी जाती तो वे निकटवर्ती दूसरी पहाड़ीके पासके गाँवमें जाकर धर्मशाला और मन्दिर बनवाते। उस पहाड़ीमें भी कुछ गुफायें और मूर्तियाँ हैं। इससे ऐसा लगता है कि भट्टारकजीके पहले कुछ समय तक लोग गजपन्थको भूल गये थे। भट्टारकजीको शायद इतना ही मालूम था कि नासिक नगरसे बाहर गजपन्थ तीर्थ है।

म्हसरूलके मन्दिरमें 'गजपंथाचलमंडल-पूजा' नामकी एक हस्तलिखित पुस्तक है। उसके अन्तकी प्रशस्तिमें लिखा है[2] कि हेमकीर्तिकी गद्दीके उत्तराधिकारी भ० क्षेमेन्द्रकीर्तिकी आज्ञासे सं० १९३९ में कोपरगावकी प्रतिष्ठाके समय[3] इसे पं० शिवजीलालने एक दिनमें रचकर समाप्त किया।

कर्त्ता यद्यपि पं० शिवजीलाल[4] हैं, परन्तु आज्ञानुवर्तिताके कारण इसको उन्होंने 'भ० क्षेमेन्द्रकीर्तिविरचित' ही लिखा है।

इस मंडलपूजामें दस कटनी बनानेकी विधि है जिसके अनुसार आठ करोड़ मुनि दस हिस्सोंमें बाँट दिये गये हैं और प्रत्येक हिस्सेके पहले एक एक मुनिका नाम देकर सबको अर्घ्य दिया गया[5] है। मुनियोंके सब नाम कल्पित मालूम होते

---

१–लगभग ४० वर्ष पहले लेखक गजपथमें दो महीने तक लगातार रहा था, उस समय वहाँ चन्देरीनिवासी अनन्तराम प्राणचन्दजी मुनीम थे। पाटीलने स्वय अपने मुँहसे गज-पन्थकी स्थापनाका किस्सा सुनाया था।

२–हेमकीर्तिमुने पट्टे क्षेमेन्द्रादियश प्रभु तस्याज्ञया विरचित गजपंथसुपूजनम् ॥ २१
विदुषा शिवजिद्रक्तनामधेयेन मोहन-प्रेम्णा यात्राप्रसिद्धयर्थं चेकाह्निरचित चिर ॥ २२
जीयादिदं पूजनं च विश्वभूषणवद्ध्रुव, तस्यानुसारतो ज्ञेय न च बुद्धिकृतं त्विद ॥ २३
इति नागोरपट्टविराजमानश्रीभट्टारकक्षेमेन्द्रकीर्तिविरचितं गजपंथमडलपूजनविधानं समाप्तम्। संवत् १९३९ माघशुक्ल पचमी सोमवासरे कोपरगामप्रतिष्ठायां समाप्तमिदम् ॥

३ कोपरगांव (अहमदनगर) में भट्टारकजीने पडितजीको बुलवाया होगा और उसी समय उनसे यह काम करा लिया होगा।

४ पं० शिवजीलालने संस्कृत और भाषामें चर्चासंग्रह, तेरहपंथखण्डन, रत्नकरण्ड-वचनिका आदि अनेक ग्रंथ लिखे है। भगवती आराधनाकी संस्कृत टीका भी लिखी है।

५ ओं ह्रीं बारहलक्ष तेतीस हजार मुनिसहित कनककीर्तिमुनि मोक्षपद प्राप्तायार्घ्यम्।... ओं ह्रीं द्वादशलक्ष गुणतीसहजारमु निसहित धर्मकीर्तिमुनि मोक्षपदप्राप्तायार्घ्यम्। आदि।

हैं। अन्य किसी भी ग्रन्थमें ये नाम प्राप्त नहीं होते। इन सब बातोंसे यह एक तरहसे निश्चित-सा हो जाता है कि क्षेमेन्द्रकीर्ति ही वर्तमान गथपंथके स्रष्टा विधाता हैं।

वि० सं० १७४६ में शीलविजय नामके श्वेताम्बर साधुने दक्षिण देशकी तीर्थयात्रा की जिसका वर्णन उन्होंने अपनी 'तीर्थमाला' में किया है।[1] दक्षिण देशके प्रायः सभी श्वेताम्बर-दिगम्बर तीर्थोंकी यात्राको वे गये थे और उनका स्वयं आँखों देखा वर्णन उक्त पुस्तकमें है। श्रवण-बेल्गोल, मूडबिद्री आदिसे लौटते हुए वे कचनेर, दौलताबाद, देवगिरि, एलोरा, अहमदनगर और फिर नासिक, त्र्यम्बक, तुङ्गीगिरिका वर्णन करते हैं और जो तीर्थ दिगम्बर हैं उन्हें दिगम्बर ही लिखते हैं। वे नासिक और तुङ्गीगिरिका वर्णन करके भी गजपन्थकी कोई चर्चा नहीं करते। शायद इसे लोग भूल गये थे।

**तुंगीगिरि**—राम, हनुमान, सुग्रीव, गवय, गवाक्ष, नील, महानील आदि निन्यानवे कोटि मुनि तुङ्गीगिरिसे मोक्ष गये[2]। संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें लिखा है 'तुंग्यां तु संगरहितो बलभद्रनामा'। इसमें तुङ्गीगिरिसे केवल बलभद्रके मुक्त होनेका उल्लेख किया है।

वर्तमान क्षेत्र मांगीतुङ्गी गजपंथ (नासिक)से लगभग अस्सी मीलपर है। वहाँ पास ही पास दो पर्वत-शिखर हैं। उनमेंसे एकका नाम माँगी और दूसरेका तुंगी सम्भवतः इस कारण पड़ा है कि तुंगी अधिक ऊँचा (तुंग) है और दूसरा माँगी उसके पीछे है। मराठीमे 'माँगे' का अर्थ पीछे होता है।

माँगी-शिखरकी गुफाओंमें कोई साढे तीन सौ प्रतिमायें तथा चरण हैं और तुंगीमें लगभग तीस। यहाँ एक विशेषता यह देखी गई कि अनेक प्रतिमायें साधुओंकी हैं जिनके साथ पीछी और कमण्डलु भी हैं और पास ही शिलाओंपर उन साधुओंके नाम भी लिखे हुए हैं। माँगीके एक शिलालेखमें वि० सं० १४४३ स्पष्ट पढ़ा जाता है। अन्य सब लेख इसके पीछेके हैं। पर माँगी या तुगी नाम किसी भी पुराने लेखमें नहीं।

---

१ देखो श्रीविजयधर्मसूरिसम्पादित 'प्राचीन तीर्थमालासग्रह' प्रथम भाग, पृष्ठ ११३–१२१ और आगेके पृष्ठोंमें 'दक्षिणके तीर्थक्षेत्र' शीर्षक लेख।

२– रामो सुग्गीव हणुउ गवयगवक्खो य णीलमहाणीलो।
णवणवदीकोडीओ तुंगीगिरिणिव्वुदे वंदे॥ ८॥

माँगीगिरि अपेक्षाकृत अधिक विस्तीर्ण है और उसमें मूर्तियाँ और शिलालेख भी बहुत हैं; परन्तु उसका नाम निर्वाण-काण्ड आदिमें कहीं नहीं मिला। राम-हनुमानकी तपस्याका सूचक कोई चिह्न या लेखादि भी नहीं। हाँ, दोनों पर्वतोंके मध्यमें एक स्थान बतलाया जाता है कि वहाँ बलभद्रने कृष्णका दाह-संस्कार किया था। पर यह कथन निर्वाणकाण्डसे विरुद्ध जाता है। उसके अनुसार तो यहाँ राम ( बलभद्र )का मोक्ष-स्थान सिद्ध होता है जब कि यादव बलभद्र तो गजपंथसे निर्वाण प्राप्त हुए हैं।

यद्यपि यह स्थान पाँच सौ वर्षसे भी अधिक पुराना है परन्तु 'तुंगीगिरि' नामसे ही प्रसिद्ध है। 'माँगीतुंगी'के नामसे इसकी प्रसिद्धि कबसे हुई, यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता। जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है शीलविजयके समयमें संवत् १७४६ में यह तुंगीगिरि नामसे प्रसिद्ध था। इसी तरह ब्र० ज्ञानसागरकी 'तीर्थावली' में भी इसे 'तुंगी' ही कहा है—'तुंगी पर्वतसार सिद्ध क्षेत्र जिहाँ सुरवरनायक।'

एक अद्भुत बात यह है कि पं० आशाधर अपने त्रिषष्टिस्मृति-शास्त्रमें राम, हनुमान आदिका मोक्ष-स्थान सम्मेदशिखर मानते हैं[1]। इसी तरह रविषेणाचार्य अपने पद्मचरितमें भी हनुमानका मोक्ष या निर्वाण सम्मेदशिखरसे मानते हैं[2]।

उत्तरपुराणके अनुसार भी सुग्रीव, हनुमान आदि पाँच सौ राजाओंके साथ रामचन्द्रने सम्मेदशिखरसे मोक्ष प्राप्त किया है।

बम्बईके 'ऐलक पन्नालाल सरस्वती-भवन'में एक गुटका है उसमें द्विज विश्वनाथकी एक रचना है जिसमें १३ छप्पय छन्द हैं, पर उसका नाम कुछ नहीं लिखा। उसमें गिरनार, शत्रुञ्जय, मगसी-मण्डन पार्श्वनाथ, अन्तरीक्ष, चम्पापुरी, पावापुरी, हस्तिनापुर, पैठन-मुनिसुव्रत, कुण्डलगिरि, पाली-शान्तिजिन,

---

१— साकेतमेतत्सिद्धार्थवने श्रित्वा बलस्तपः।
शिवगुप्तजिनात्सिद्धः सम्मेदेऽणुमदादियुक्॥ ८० ॥

२— निर्दग्धमोहनिचयो जैनेन्द्रं प्राप्य पुष्कलं ज्ञाननिधिम्।
निर्वाणगिरावसिधच्छ्रीशैलः श्रमणसत्तमः पुरुषरविः॥ ४५—पर्व १३

गोपाचल ( ग्वालियर )का वर्णन करके अन्तिम तेरहवें छप्पयमें 'तुंगीगिरि' नाम आया है।

इसमें भी माँगी-तुंगी नहीं केवल तुंगीगिरि नाम है। द्विज विश्वनाथका ठीक समय मालूम नहीं हो सका, पर वे किसी अर्वाचीन भट्टारकके ही शिष्य थे।

**श्रमणगिरि**—अर्थात् श्रमणगिरिके मस्तकसे अंग-अनंगकुमार आदि साढ़े पाँच करोड़ विख्यात मुनियोंका निर्वाण हुआ[2]।

श्रमणगिरिके अपभ्रंश क्रमशः श्रवन, सवन, सोन, सोनगिरि हो जाते हैं, इसलिए साधारण समझ यह हो गई है कि दतिया स्टेटका वर्तमान सोनागिरि ही श्रमणगिरि सिद्धक्षेत्र है। संस्कृत निर्वाण-भक्तिका नवाँ पद्य इस प्रकार है—

द्रोणीमति प्रवरकुण्डलमेढ्रके च वैभारपर्वततले वरसिद्धकूटे।
ऋष्यद्रिके च विपुलाद्रिबलाहके च विन्ध्ये च पोदनपुरे वृषदीपके च॥

इसके 'ऋष्यद्रिके' का अर्थ टीकाकार श्रीप्रभाचन्द्रने 'श्रमणगिरौ' किया है[3]। अर्थात् इसके अनुसार भी श्रमणगिरि सिद्धक्षेत्र है। परन्तु वैभार, बलाहक, विपुलाचलके साथ उल्लेख होनेसे वैभार आदि पाँच पर्वतोंमेंका एक मालूम होता है। राजगृहके पास जो पाँच पर्वत हैं उनके नाम क्रमशः वैभार, विपुल, उदय, रत्न और श्रमणगिरि हैं।

श्रीविजयसागर साधुकी संवत् १६६४ में लिखी हुई तीर्थमालामें सुवर्णगिरि और संवत् १५६५ की पं० हंससोम-रचित 'पूर्वदेशीय चैत्य-परिपाटी' में सोवनगिरि लिखा हुआ है[4]।

---

१— तुंगीगिरिके माहिं सकल असुरासुर जाणे,
शास्त्र सकल सिद्धांत नाम बलभद्र बखाने।
सिद्धा बहु मुणिराज जाइ सिवववनिता पाम्या,
रोग-सोग-संताप-कष्ट आपद सहु वाम्या॥
बलभद्रदेवने पूजवा, सकल संघ बन्दो बली।
द्विज विश्वनाथ इम उच्चरे, मजो भाव-मन-वच कली॥ १३॥

२— अंगानंगकुमारा विक्खापंचद्धकोडिरिसिसहिया।
सुवण्णगिरिमत्थयत्थे णिव्वाण्ण गया णमो तेसिं॥ ९॥

३— देखो पं० पन्नालालजी सोनी-द्वारा सम्पादित 'क्रिया कलाप' पृष्ठ २२६।

४— प्राचीन तीर्थमालासंग्रह, पृ० ९ और १७।

यतिवृषभकी 'तिलोय-पण्णत्ति' के पहले अधिकारमे विपुल, वैभार आदिके साथ ऋषिशैलका उल्लेख है और षट्खंडागमकी वीरसेनकृत धवलाटीकामें भी पंच-पहाडियोंका उल्लेख है।

उक्त उल्लेखके पश्चात् उक्त ग्रन्थमें 'अत्रोपयोगिनौ श्लोकौ' कहकर दो प्राचीन श्लोक और भी उद्धृत किये हैं जो इन पहाडयोंके नामों (ऋषिगिरि, वैभार, विपुल, चन्द्र और पाण्डु) के सिवाय उनको दिशाओं और आकारके सम्बन्धमे भी कुछ प्रकाश डालते हैं[3]। ये ही श्लोक जयधवलामें भी आये हैं।

जिनसेनकृत हरिवंशपुराणके तृतीय सर्गमें भी इन पहाडियोंका उल्लेख है और चन्द्रके स्थानमें बलाहक लिखा है।

व्यासकृत महाभारतमें भी इन पर्वतोंका उल्लेख है। परन्तु नामोंमें कुछ अन्तर पड़ गया है—वैहार (वैभार), बराह, वृषभ, ऋषिगिरि और चैत्यक।

---

१- सुरखेयरमणहरणे गुणणामे पंचसेलणयरम्मि।
विउलम्मि पव्वदवरे वीरजिणो अट्ठकत्तारो॥ ६४॥
चउरस्सो पुव्वाए रिसिसेलो दाहिणाए वैभारो।
णइरिदिदिसाए विउओ दोण्णि तिकोणट्ठिदायारा॥ ६५॥

२- पचसेलपुरे रम्मे विउले पव्वदुत्तमे
णाणादुमसमाइण्णे देव-दाणव-वंदिदे।
महावीरेण अत्थो कहियो भवियलोयस्स॥

३- ऋषिगिरिरैन्द्राशायां चतुरस्रो याम्यदिशि च वैभार.।
विपुलगिरिर्नैऋत्यामुभौ त्रिकोणौ स्थितौ तत्र॥
धनुराकारश्चन्द्रो वारुण-वायव्य-सामदिक्षु ततः।
वृत्ताकृतिरैशान्यां पाण्डु' सर्वे कुशाग्रवृत्ता'॥

४- ऋषिपूर्वो गिरिस्तत्र चतुरस्र' सनिर्झरः।
दिग्गजेन्द्र इवेन्द्रस्य ककुभं भूषयत्यलम्॥ ५३॥
वैभारो दक्षिणामाशां त्रिकोणाकृतिराश्रितः।
दक्षिणापरदिङ्मध्य विपुलश्च तदाकृतिः॥ ५४॥
सज्जचापाकृतिस्तिस्रो दिशो व्याप्य बलाहकः।
शोभते पांडुको वृत्तः पूर्वोत्तरदिगन्तरे॥ ५५॥

इनमेंका बराह और निर्वाणभक्ति तथा हरिवंशका बलाहक ( बराहक ) एक ही हैं और ऋषिगिरि तो श्रवणगिरि है ही।

बौद्धोंके 'चूलदुक्खक्खन्धसुत्त' में राजगृहके समीपकी ऋषिगिरिकी काल-शिलाका वर्णन आया है जहाँ बहुतसे निगंठ साधु तपस्याकी तीव्र वेदना सह रहे थे। अतएव बौद्धोंके अनुसार भी राजगृहके समीप ऋषिगिरि था जहाँ निर्ग्रन्थ मुनि तपस्या करते थे और उसीका अपर नाम श्रमणगिरि है।

इन सब उल्लेखोंको देखते हुए ऐसा मालूम होता है कि राजगृहके समीपके पाँच पर्वतोंमेंका श्रमणगिरि ही सिद्धक्षेत्र होना चाहिए, वर्तमान सोनागिरि नहीं।

वर्तमान सोनागिरि बहुत प्राचीन नहीं जान पड़ता। सिद्धक्षेत्रके रूपमें तो इसकी प्रसिद्धि बहुत आधुनिक मालूम होती है। इस समय वहाँ ७०-८० मन्दिरोंका समूह है जिनसे सारा पर्वत ढँक गया है। परन्तु दो-चारको छोड़कर शेष सब सौ-सवा सौ वर्षके भीतरके ही बने हुए हैं। वहाँ प्राचीन मूर्तियोंका प्रायः अभाव है और शिल्पकलाकी दृष्टिसे तो शायद एक भी मूर्ति ऐसी नहीं है जो कुछ महत्त्व रखती हो।

वहाँका मुख्य मन्दिर श्रीचन्द्रप्रभ भगवानका है। ( अनंगकुमारका नहीं )। उसका जीर्णोद्धार वि० सं० १८८३ में मथुराके सेठ लखमीचन्दजी द्वारा हुआ था। उसमें एक शिलालेख भी लगा दिया गया है जो किसी जीर्ण मन्दिरके शिलालेखका सारांश बतलाया गया है।

उसमें कहा है कि संवत् ३३५ पौष सुदी १५ का उक्त जीर्ण शिलालेख था और उसमें मूलसंघ बलात्कारगणके श्रवणसेन-कनकसेन, दो भाइयोंका

१–देखो श्रीराहुल सांकृत्यायनद्वारा अनुवादित 'बुद्धचर्या' पृष्ठ २३०।

२– मन्दिरसह राजत भये, चंद्रनाथ जिनईस।
पोशसुदी पूनम दिना, तीन-सतक-पैंतीस॥
मूलसघ अर गण करो ( ह्यो ), बलात्कार समुझाय।
श्रवणसेन अरु दूसरे, कनकसेन दुइ भाय॥
बीजक अक्षर बाँचके, कियो सु निश्चय राय।
और लिख्यो तो बहुत सौ, सो नहिं परयो लखाय॥
द्वादश सतक वरूतरा, पुन्यी जीवनसार।
पारसनाथ-चरण तरैं, तासौं विदी ( धी ) विचार॥

उल्लेख था। परन्तु जब तक उक्त मूल लेखकी प्राप्ति न हो तब तक उसकी सचाईके विषयमें कुछ भी नहीं कहा जा सकता और यह बात तो बिल्कुल ही समझमें नहीं आती कि जीर्णोद्धार करानेवालोंने इतनी महत्त्वपूर्ण वस्तुको सुरक्षित क्यों नहीं रक्खा और आखिर वह शिलालेख गया कहाँ? नये लेखके साथ वह भी तो सुरक्षित रह सकता था? मूल लेखमें जो मूलसंघ और बलात्कारगणका उल्लेख बतलाया गया है उससे तो उसके संवत् ३३५ के होनेमें जरा भी विश्वास नहीं होता, क्योंकि उस समय बलात्कारगणका अस्तित्व ही नहीं था। इसके सिवाय चौथी शताब्दिकी लिपि इतनी दुष्पाठ्य होती है कि जीर्णोद्धार करनेवालोंके द्वारा वह पढ़ी ही नहीं जा सकती थी।

स्पष्ट ही यह लेख जाली है और सोनागिरि संरक्षिणी कमेटी द्वारा प्रकाशित (सन् १९४८) 'स्वर्णाचल-माहात्म्य' देखनेसे तो ऐसा मालूम होता है कि यह सब करामात सौरीपुर या बटेश्वरके भट्टारक जिनेन्द्रभूषण (विश्वभूषणके शिष्य और ब्रह्म हर्षसागरके पुत्र) की है जिन्होंने अटेरनिवासी दीक्षित देवदत्तसे यह १६ सर्गोंका संस्कृत काव्य वि० सं० १८४५ में बनवाया और उन्होंने ही इसे सबसे पहले सिद्धक्षेत्रके रूपमें प्रसिद्ध किया।

निर्वाणकाण्डमें सुवर्णभद्रादि मुनियोंको पावागिरिसे सिद्ध हुआ बतलाया है, जब कि स्वर्णाचल-माहात्म्यमें सोनागिरिसे, और जान पड़ता है, इसीलिए भट्टारकजीकी आज्ञासे दीक्षितजीने सुवर्णभद्रकी कथा गढ़ी है।

---

१–इस ग्रन्थकी रचनाका आधार क्या है, यह कहीं नहीं लिखा। न यह किसीके प्रश्नपर गौतमस्वामीसे कहलाया गया है। किसी पूर्वाचार्यका उल्लेख भी इसमें नहीं है। अन्य किसी ग्रन्थमें नंग अनंगकी कथा भी नहीं देखी गई।

२–कथाका सार-यौधेय देशके श्रीपुर नगरके राजा अरिंजयके पुत्र नंगकुमार और अनंगकुमार थे। मालव देशके अरिष्टपुरका राजा धनंजय था। उसपर तैलंग देशके राजा अमृतविजयने यों ही बिना कारण चढ़ाई कर दी। तब धनंजयने अपने माण्डलिक अरिंजयको सहायताके लिए बुलाया। अरिंजयके दोनों कुमार अपनी सेनाके साथ अरिष्टपुर पहुँचे और लड़ाईमें उन्होंने अमृत-विजयको हराकर कैद कर लिया। अमृतविजयको वैराग्य हो गया। उसी समय अरिष्टपुरमें चन्द्रप्रभ भगवान्का समवसरण आया। उनकी वाणी न खिरी। धनंजय, नंग, अनंग आदिने दीक्षा ले ली। इसके बाद आठवें अध्यायसे दूसरी कथा आरंभ होती है। उज्जयिनीके राजा श्रीदत्त और रानी विजयाके कोई पुत्र नहीं था। एक दिन आदिगत और प्रभागत नामके

**रेवा-तटके तीर्थ**—रेवा या नर्मदा नदी अमरकंटकसे लेकर खंभातकी खाड़ी तक १७७० मील लम्बी है। जब तक स्थानोंका ठीक ठीक निर्देश न मिले तब तक उसके तटके तीर्थ कहाँ कहाँ थे इसका निश्चय नहीं किया जा सकता। दसवीं गाथामें रेवाके दोनों किनारेसे साढ़े पाँच कोटि मुनियोंका निर्वाण होना लिखा है जिसमें दशमुख राजा (रावण) के पुत्र प्रधान थे और ग्यारहवीं गाथामें रेवाके पश्चिम भागके सिद्धवरकूटसे दो चक्रवर्ती और दस कन्दर्प या कामदेवोंका सिद्ध होना बतलाया है[२]। इसमें भी स्थानका निर्देश नहीं है।

किसी किसी प्रतिमें (सबमें नहीं) रेवा-तटपर सम्भवनाथ तीर्थङ्करको केवल-ज्ञानकी उत्पत्ति बतलाई है और उनके साथ भी साढ़े तीन कोटि मुनियोंका निर्वाण बतलाया है।

संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें इन निर्वाण-स्थलोंका जिक्र नहीं है परन्तु चूंकि विन्ध्याचल रेवाके किनारे किनारे बहुत दूरतक चला गया है और उसमें 'विन्ध्ये' पद दिया है, इसलिए इनका अन्तर्भाव अवश्य हो सकता है।

---

दो चारण मुनि आये। उनको दोनोंने भक्तिभावसे आहार कराया। उन्होंने कहा कि तुम सोनागिरिकी यात्रा करो, इस पुण्यक्षेत्रके माहात्म्यसे सब इच्छायें पूरी होती हैं। मुनियोंने यात्राकी विधि बतलाई, तदनुसार राजाने बड़ा भारी संघ निकालकर सोनागिरिकी यात्रा करके वन्दना की। इसके फल स्वरूप राजा-रानीके सुवर्णभद्र नामका पुत्र हुआ। उसकी शादी हो गई। कुछ कालमें नगानगकुमार मुनि उज्जयिनी पधारे। उनके उपदेशसे श्रीदत्तने दीक्षा ले ली और वे स्वर्णाचलपर जाकर तप करने लगे। वहाँसे नगानग मुनियोंके मोक्ष पधारनेका समाचार सुनकर सुवर्णभद्र भी यात्राको निकल पड़े और उन्होंने भी वहाँ जाकर दीक्षा ले ली, तप किया और पाँच हजार मुनियोंके सहित मोक्षपद प्राप्त किया।

१—दहमुहरायस्स सुआ कोडी पंचद्धमुणिवरे सहिया।
रेवाउहयम्मि तीरे णिव्वाणगया णमो तेसिं॥ १०॥

२—रेवाणइए तीरे पच्छिमभायम्मि सिद्धवरकूडे।
दो चक्की दह कप्पे आहुट्ठयकोडि णिव्वुदे वंदे॥ ११॥
ये दो गाथायें कुछ पुस्तकोंमें मिलती हैं।
रेवातडम्मितीरे सभवनाथस्स केवलुप्पत्ती।
आहुट्ठयकोडीओ निव्वाणगया णमो तेसिं॥

प्रारम्भिक गाथामें देशमुख राजाके पुत्रोंके नाम नहीं हैं कि वे कौन कौन थे। इंद्रजीत और कुम्भकर्णका निर्वाण तो आगेकी एक गाथामें 'चूलिगिरि' से बतलाया गया है।

दूसरी गाथामें निर्दिष्ट किया हुआ 'सिद्धवरकूट' इस समय बड़वाह (इन्दौर) से ६ मीलकी दूरीपर माना-पूजा जा रहा है और इसकी स्थापनाका इतिहास भी बहुत पुराना[2] नहीं है।

सबसे पहले इन्दौरके सेठ भूरजी सूरजमल मोदीने माघ सुदी १५ स० १९५१ को एक मन्दिरका जीर्णोद्धार कराके उसकी प्रतिष्ठा कराई। उसके बाद अन्य दो मंदिरोंका भी जीर्णोद्धार हुआ और धर्मशालायें आदि बनाई गईं। मन्दिर अवश्य जीर्ण-शीर्ण थे परन्तु जिस स्थानपर थे वह सिद्धवरकूट ही है, इसका और कोई पुष्ट प्रमाण नहीं है।

संवत् १७४६ में तीर्थयात्राको निकलनेवाले श्रीशीलविजयजीने अपनी 'तीर्थमाला' में नर्मदाके पासके तमाम जैन-अजैन तीर्थोंका वर्णन लिखा है। पहले शैवोंके मान्धाताका वर्णन करके, जो वर्तमान सिद्धवरकूटसे बहुत ही पास है, वे खण्डवा और बुरहानपुरकी तरफ चले जाते हैं, खण्डवाके दिगम्बर जैनोंका वर्णन भी करते हैं परन्तु इस क्षेत्रका जिक्र तक नहीं करते। ब्र० ज्ञानसागरकी 'तीर्थावली' में भी जो सत्रहवीं सदीके प्रारम्भमें हुए है सिद्धवरकूटका नाम नहीं

---

१—स्वर्गीय रायबहादुर डा० हीरालालजीने सिद्ध किया था कि रावण जिस लंकाका राजा था वह सुदूर दक्षिणमें नहीं किन्तु अमरकटक (नर्मदाके उद्गमस्थान) के पास थी। इसके लिए उन्होंने अपने लेखोंमें अनेक प्रमाण दिये हैं। नर्मदाके तटसे रावणके पुत्रोंका मोक्ष जाना इस संभावनाका पोषक है।

२—इसके स्रष्टा और विधाता भी एक भट्टारकजी थे जिनका नाम महेंद्रकीर्ति था और जो इन्दौरकी गद्दीके अधिकारी थे। उन्होंने ओंकारेश्वरके राजाको प्रसन्न करके उससे जमीन प्राप्त की और संवत् १९५० के लगभग इस क्षेत्रकी नींव डाली। उस समय अजमेरसे निकलनेवाले 'जैनप्रभाकर' पत्रमें, जिसके सम्पादक शायद छोगालालजी बिलाला थे, यह प्रकाशित हुआ था कि नर्मदाकी धाराके हट जानेसे ओंकारेश्वरके पास पुराने मन्दिरोंके कुछ अवशेष निकल आये है और यह अनुमान किया गया है कि यही निर्वाण-काण्डका सिद्धवरकूट था। यह राजा भिलाला जातिका है और इस वंशका अधिकार सन् ११९५ से ओंकारेश्वरपर चला आ रहा है।

है, पर खण्डवा ( खण्डेवो )का है। इससे मालूम होता है कि उस समय इस तीर्थका अस्तित्व न था।

संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें भी इस तीर्थका नाम नहीं है।

**चूलगिरि**—बड़वानी नगरसे दक्षिणकी ओर चूलगिरि-शिखरसे इन्द्रजीत-कुम्भकर्णादि मुनि मोक्ष गये[1]।

वर्तमानमें बड़वानी नगर मऊ स्टेशनसे लगभग ९० मील है और विलयसे पहले इसी नामकी एक छोटी-सी रियासतकी राजधानी था। दि० जैन डिरेक्टरीके अनुसार चूलगिरिमें २२ मन्दिर हैं। मन्दिरोंके जीर्णोद्धारका समय वि० सं० १२२३, १३८० और १५८० है। प्रतिष्ठाचार्योंके नाम नन्दकीर्ति और रामचन्द्र हैं। एक बहुत विशाल प्रतिमाके कारण इस तीर्थको 'बावन-गजा' कहने लगे हैं।

रविषेणके पद्मचरितके ७८ वें पर्वमें यह तो लिखा है कि इन्द्रजीत-मेघनाद आदिने लंकामें ही दीक्षा ली थी परन्तु उसमें निर्वाण-स्थानका उल्लेख नहीं है। उत्तरपुराणमें भी इन्द्रजीत आदिका मोक्ष-स्थान नहीं बतलाया है परन्तु सुग्रीव, हनुमान, बिभीषण आदिके साथ रामचन्द्रका निर्वाण-स्थल सम्मेदशिखर लिखा है। यदि 'आदि' शब्दसे इन्द्रजीत आदिका भी ग्रहण किया जाय तो फिर उनका मुक्ति-स्थान सम्मेदशिखर होना चाहिए।

**द्रोणगिरि**—फलहोडी ग्रामके पश्चिम भागमें जो द्रोणगिरि-शिखर है उसपरसे गुरुदत्तादि मुनि मोक्षको गये[2]।

इस समय बुन्देलखण्डकी बिजावर रियासतके सेंदपा गाँवके समीपका पर्वत द्रोणगिरि सिद्धक्षेत्र माना जाता है। सेंदपा ग्राममें एक मन्दिर और द्रोणगिरिपर

१—वडवाणीवरणयरे दक्खिणभायम्मि चूलगिरिसिहरे।
इदजियकुंभयण्णो णिव्वाणगया णमो तेसिं॥ १२

२—फलहोडीवरगामे पच्छिमभायम्मि दोणगिरिसिहरे।
गुरुदत्ताइमुणिंदा णिव्वाणगया णमो तेसिं॥ १४
श्रीपन्नालाल-सरस्वती भवनके गुटकेमें यह गाथा नहीं है।

३—कोल्हापुरके पास एक द्रोणगिरि नामका पहाड़ है। स्व० सेठ हीराचन्द नेमीचन्द्रजीने जैनमित्र वर्ष ५, अंक ८–९ में प्रश्न किया था कि क्या यह निर्वाण-काण्डका द्रोणगिरि है?

२४ मन्दिर हैं। मूलनायक आदिनाथकी प्रतिमा संवत् १५४९ की प्रतिष्ठा की हुई है। शेष मन्दिर और प्रतिमायें आधुनिक हैं। पासमें कोई फलहोडी नामका ग्राम नहीं है और न कोई ऐसा प्राचीन लेख ही है जिसमें द्रोणगिरिका उल्लेख हो।

श्वेताम्बर सम्प्रदायका एक प्रसिद्ध तीर्थ जोधपुर रियासतमें मेड़ताके पास फलहोडी या फलोधी नामका है जिसका वर्णन जिनप्रभसूरिके विविध तीर्थकल्प (वि० १३६४–८९) में इस प्रकार किया गया है—"अत्थि सवालक्खदेसे मेडतयनगरसमीवठिओ वीरभवणाइनाणाविहदेवालयाहिरामो फलवद्धीनामगामे तत्थ फलवद्धिनामाधिज्जाए देवीए भवणमुत्तुंगसिहरं चिट्ठइ।' सन्देह होता है कि कहीं उक्त फलोधी ही किसी समय सिद्धक्षेत्र न रहा हो।

**मेढगिरि**—अचलपुर नगरके ईशान भागमें मेढगिरि-शिखरसे साढ़े तीन करोड़ मुनियोंका मोक्ष हुआ।[1] मेढगिरि मेध्यगिरिका अपभ्रंश मालूम होता है। मेध्य शब्दका अर्थ पवित्र है। बौद्धधर्मके 'उपालिसुत्त' (बुद्धचर्या पृष्ठ ४४९) में दण्डकारण्य, कलिंगारण्य, मेध्यारण्य और मातंगारण्यका उल्लेख आया है। आश्चर्य नहीं जो मेध्यारण्य और मेढगिरि एक ही हों।

संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें 'प्रवरकुण्डलमेढ्रके च' पाठ है और उसकी टीकामें श्रीप्रभाचन्द्राचार्यने खुलासा किया है 'प्रवरकुण्डले प्रवरमेढ्रके च।'

इस समय बराड़के एलचपुरसे १२ मीलपर जो 'मुक्तागिरि' है, वही सिद्ध-क्षेत्र मेढगिरि बतलाया जाता है।

रा० ब० डाक्टर हीरालालके 'लिस्ट आफ इंस्क्रिप्शन्स इन सी० पी० एण्ड बरार' में मुक्तागिरिके लेखोंका उल्लेख करते हुए लिखा है कि वहाँ ४८ मन्दिर हैं जिनमें कोई ८५ मूर्तियाँ हैं। उनमेंसे अनेकोंपर संवत् दिये हैं जिनसे वे सन् १४८८ (सं० १५४५) से लगाकर सन् १८९३ (सं० १९५०) तककी सिद्ध होती हैं।

अमरावतीसे खरपी नामक गाँव तक पक्की सड़क गई है और वहाँसे लगभग तीन मील मुक्तागिरि है। इस खरपी गाँवमें कारंजाके भट्टारक पद्मनन्दिकी समाधि

१–अच्चलपुरवरणयरे ईसाणे भाए मेढगिरिसिहरे।
आहुट्ठयकोडीओ णिव्वाण गया णमो तेसिं॥ १६

है जिनका समय वि० सं० १८७६ है। कारंजाकी गद्दीपर, जो मान्यखेटकी गद्दीकी शाखा थी, २६ भट्टारक हो चुके हैं। संवत् १५०० के लगभग यह गद्दी स्थापित हुई थी। मुक्तागिरिके प्राप्त लेखोंमें कोई भी वि० सं० १५४० के पहलेका नहीं है। सम्भव है कारंजामें पट्ट स्थापित होनेके बाद ही इस क्षेत्रकी प्रसिद्धि की गई हो और अचलपुर ( एलचपुर ) के ईशानकोणमें इस स्थानकी स्थिति होनेसे ही निर्वाणकाण्डके अनुसार इसे मेढगिरि समझ लिया गया हो।

अचलापुर या अचलपुर एलचपुर ही है। हेमचन्द्रके प्राकृत-व्याकरणमें इस वर्ण-व्यत्ययके लिए एक सूत्र है—' अचलपुरे चलोः ' अचलपुरे चकार-लकारयोर्व्यत्ययो भवति अलचपुरं ॥ २, ११८।

डा० हीरालालके कथनानुसार तीवरखेड़में एक ताम्र-पट मिला है जो अचलपुरमें लिखा गया था। उसमें राष्ट्रकूट राजाओंका उल्लेख है और वह शक संवत् ५५३ ( वि० सं० ६८८ ) का है। इससे मालूम होता है कि बहुत प्राचीनकालसे एलचपुर अचलपुर नामसे विख्यात है।

**कुन्थु-गिरि**—वंशस्थलपुरके पास पश्चिमकी ओरके कुंथुगिरिके शिखरसे कुलभूषण और देशभुषण मुनिका निर्वाण हुआ[१]।

निर्वाण-भक्तिमें इसका नाम नहीं आया है। ' वंसत्थलम्मि णयरे ' और ' वंसत्थलवर-णियडे ' दो पाठ मिलते हैं परन्तु हमारी समझमें ' वंसत्थलउरणियडे ( वंशस्थलपुरनिकटे ) पाठ होना चाहिए। रविषेणके पद्मचरित ( पर्व ४० ) में वहाँके राजाको वंशस्थलपुरेश कहा है और उस स्थानको वंशस्थल[२]। वंशस्थलके पास बाँसोंका घना जंगल था जिसका नाम वंशधर था[३]। इसी वंशगिरिपर रामचन्द्रने जिनेन्द्रके सहस्रों चैत्य बनवाये थे[४]। इससे मालूम होता है कि वंशस्थलपुरके

१–वंसत्थलवरणयरे पच्छिमभायम्मि कुंथुगिरिसिहरे।
कुलदेसभूसणमुनी णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ १७ ॥
२–वंशस्थलपुरेशश्च महाचित्तः सुरप्रभः।
सलक्ष्मणं सपत्नीकं पद्मनाभमपूजयत् ॥ २ ॥
३–नानाजनोपभोग्येषु देशेषु निहितेक्षणौ।
धारौ क्रमेण सम्प्राप्तौ पुरं वंशस्थलद्युति ॥ ९ ॥
४–अपश्यतां च तस्यान्ते वंशजालातिसंकटं।
नगं वंशधराभिख्यं भित्त्वेयं भुवमुद्गतं ॥ ११ ॥

समीप वंशगिरिपर चैत्य और चैत्यालय बने थे और वहींपर कुलभूषण-देशभूषणका मोक्ष हुआ था। ऐसी दशामें वंशगिरि ही कुन्थुगिरि होगा। यद्यपि पद्मपुराणमें उसे कुन्थुगिरि कहा नहीं है।

पद्मचरितमे आगे चलकर चालीसवें पर्वमें लिखा है कि रामके द्वारा चैत्य बननेसे इस तुङ्ग पर्वतका नाम रामगिरि प्रसिद्ध हुआ है[1]। वंशस्थलपुरमें रहते रहते ऊब जानेसे रामचन्द्र लक्ष्मणसे आगे कहीं स्थान बनाकर रहनेको कहते हैं। इस प्रसंगमें कहा है कि कर्णरवा नदीके आगे सुनते हैं कि रोमांचित करनेवाला दण्डकारण्य है जो भूमिगोचरियोंके लिए दुर्गम है[2]। रामगिरिसे चलकर दक्षिणांभोधि देखा और जानकीके कारण कोस-कोस चलकर दोनो भाई कर्णरवा नदीपर पहुँचे।

इस सब वर्णनसे कुन्थुगिरि इस समय जहाँ माना जाता है वहाँ नहीं होना चाहिए। क्योंकि वर्तमान कुन्थुगिरिके आगे दण्डकारण्य नहीं हो सकता।

पद्मपुराणके उक्त रामगिरिका वर्णन हरिवंशपुराणमें भी है कि वहाँ कुछ दिन आरामसे रहकर वे पुरुषश्रेष्ठ ( पांडव ) कौशल देशमें पहुँचे और वहाँ भी कुछ महीने रह कर रामगिरि गये जो पूर्वकालमे रामलक्ष्मण-द्वारा सेवित था और जहाँ पर्वतपर रामचन्द्रने सैकड़ों चैत्यालय बनवाये थे[3]।

---

छायया तुङ्गश्रृङ्गाणां य: सन्ध्यामिव सतत।
दधाति निर्झराणा च हसतीव च शीकरै ॥ १२ ॥
तत्र वंशगिरौ राज ( ज्ञा ? ) रामेण जगदिन्दुना
निर्मापितानि चैत्यानि जिनेशानां सहस्रश: ॥ २७ ॥

१–रामेण यस्मात्परमाणि तस्मिन् जैनानि वेश्मानि विधापितानि।
निर्नेष्टवशाद्रिवच स तस्माद्रविप्रभो रामगिरि: प्रसिद्ध: ॥ ४५ ॥

२–नद्या: कर्णरवायास्तु परतो रोमहर्षण।
श्रूयते दण्डकारण्य दुर्गम क्षितिचारिभि: ॥ ४० ॥

३–विश्रम्य तत्र ते सौम्या दिनानि कतिचित्सुख।
याता: क्रमेण पुन्नागविषय कौशलभिधं ॥ १७ ॥
स्थित्वा तत्रापि सौख्येन मासान्कतिपयानपि।
प्राप्ता रामगिरिं प्राग्यो रामलक्ष्मणसेवित: ॥ १८ ॥
चैत्यालया जिनेन्द्राणां यत्र चन्द्रार्कभासुरा:।
कारिता रामदेवेन संभान्ति शतशो गिरौ ॥ १९ ॥—सर्ग ४६ ॥

यह कौशल दक्षिण कौशल या महाकौशल होगा जो गोदावरी और महानदीके बीच पूर्वकी ओर है। आधुनिक छत्तीसगढ़ महाकौशलमें ही है। रामचन्द्र भी चित्रकूटसे चलकर इसी महाकौशलमें आये होंगे। इसके आगे दक्षिण पूर्वमें दण्डकारण्य है।

चीनी यात्री हुएनत्सांग कलिंगकी राजधानीसे तीन सौ मील चलकर कौशल राजमें पहुँचा था। उसने इस राज्यका घेरा एक हजार मील बताया है। इसके उत्तरमें उज्जैन, पश्चिममें महाराष्ट्र, दक्षिणमें आन्ध्र और कलिंग और पूर्वमें उड़ीसा था। अर्थात् तापी नदी-तटके बुरहानपुर, गोदावरीके नांदेड, छत्तीसगढ़के रतनपुर और महानदीके उद्गमस्थान नवगढ़ तक इस देशकी सीमा रही होगी।

इस समय कुंथलगिरि बार्सी टाउन रेल्वे स्टेशनसे लगभग २१ मील दूर है। वहाँपर मुनियोंके चरण-मन्दिरके सहित दस मन्दिर हैं। दिगम्बर जैन-डिरैक्टरीके अनुसार ये दसों मंदिर वि० सं० १९३१ के बादके हैं। देशभूषण-कुलभूषणके मंदिरके विषयमें लिखा है कि इस प्राचीन मंदिरका जीर्णोद्धार ईडरके भट्टारक कनककीर्तिने सं० १९३२ में कराया था। प्राचीन मंदिरके या मूल नायककी प्रतिमाके लेखादिका कोई उल्लेख नहीं है।

कुंथलगिरिमें न कोई तुंग शिखर है, न उसके पास कोई बड़ी नदी है, न बासोंके वन हैं और न कोई प्राचीन चैत्योंके चिह्न। यहाँ दण्डकारण्य भी नहीं है और आगे चलकर दक्षिणांभोधि भी नहीं देखा जा सकता। इसलिए यह रामगिरि या कुंथगिरि नहीं हो सकता।

उग्रादित्यका 'कल्याणकारक' नामक वैद्यक ग्रन्थ रामगिरिपर रचा गया था। इस रामगिरिको उन्होंने गुहामन्दिरों और चैत्यालयोंसे अलंकृत और सिद्धों

---

१ श्री गो० बा० बीडकर (ब्रह्मचर्याश्रमके अध्यापक) ने १२-४-४४ के जैनबोधकमें कुंथलगिरिके रहनेवाले स्व० नागोबाके मुँहसे सुनकर लिखा है—"७०-८० वर्ष पहले इस पहाड़पर एक छोटी-सी गुमटी थी जिसमें दो मुनियोंकी चरणपादुकायें थीं और परढाके सेठ गणेश गिरधरके बनवाये हुए शिखरबन्द मन्दिरको छोड़कर और कोई मन्दिर न था और मौजा रामकुंडमें एक धर्मशाला थी। आगे चरणपादुकाओंकी गुमटीपर एक बड़ा मन्दिर बनवाया गया और फिर क्रम क्रमसे ९ शिखरबन्द मन्दिर बन गये।" अर्थात् यह स्थान ८०-९० वर्ष पहले ही तीर्थरूपमें प्रसिद्ध किया गया है।

विद्याधरोंसे सेवित बतलाया[1] है। बेंगीनरेशके त्रिकलिंग देशमें वह था। सम्भव है यह वही हो जिसका पद्मचरितमें उल्लेख है।

प्रो० ज्योतीप्रसादजी जैनने अपने एक विस्तृत अँग्रेजी लेखमें विजगापट्टम जिलेके रामतीर्थ पर्वतको ( विजयानगरके समीप ) जो पहले रामकोंड (कोंड = गिरि, पर्वत ) कहलाता था अनेक प्रमाण देकर रामगिरि बतलाया है। आन्ध्रका वह हिस्सा जो कलिंगके दक्षिणसे लगा हुआ है और जिसमें वेंगीनगर था और जो इस समय विजयानगर राज्यके भीतर है पूर्वी चालुक्योंके अधीन था। ये त्रिकलिंगके कुछ हिस्सोंपर अधिकार कर लिया करते थे और अपनेको त्रिकलिंगाधिपति कहते थे। रामकोंड तीन पर्वतोंसे बना हुआ है जिनमें अनेक गुफायें, गुफामन्दिर आदि थे, और उनके अवशेष अब भी पड़े हुए हैं।

**कोटि-शिला**—यशोधर राजाके पाँच सौ पुत्र और दूसरे एक करोड़ मुनि कोटिशिलापरसे मुक्त हुए[3]। यह कोटि-शिला कलिंग देशमें है। परंतु जिनप्रभसूरिने विविधतीर्थकल्पमे उसे मगध देशमें बतलाया है[4] और पूर्वाचार्योंकी कुछ गाथायें भी उद्धृत की है जिनमेंसे एकमें कहा है कि[5] एक योजन विस्तारवाली कोटिशिला है और वह दशार्ण पर्वतके समीप है। वहाँ छह तीर्थंकरोंके तीर्थोंमें अनेक करोड़ मुनि सिद्ध हुए हैं। एक और उद्धृत गाथामें कहा है कि उक्त शिलाको वासुदेव

---

१—बेगीशत्रिकलिंगदेशजननप्रस्तुत्यसानूत्कटः
प्रोद्यद्वृक्षलतावितानविरतैः सिद्धैश्च विद्याधरैः।
सर्वे मन्दिरकन्दरोपमगुहाचैत्यालयालङ्कृते।
रम्ये रामगिराविदं विरचितं शास्त्रं हितं प्राणिनाम्॥ ।

२—जैन सिद्धान्तभास्कर भाग २०, अंक १।

३—जसहररायस्स सुआ पचसयाइ कलिंगदेसम्मि।
कोडिसिलाए कोडिमुणी णिव्वाण गया णमो तेसिं॥

४—इह भरतखित्तमज्झे तित्थ मगहासु अत्थि कोडिसिला।
अज्ज वि ज पूइज्जइ चारण-सुर-असुर-जक्खेहिं॥ २॥ —कोटिशिलाकल्प

५—जोअणपिहुलायामा दसन्नपव्वयसमीवि कोडिसिला।
जिणछक्कतित्थसिद्धा तत्थ अणोगाउ मुणिकोडी॥ १५॥

( कृष्ण ) ने किसी तरह जानु तक उठाई। इसके पहलेके नारायणोंने उसे छत्रके समान बिल्कुल ऊपर तक, सिर तक, छाती तक, गर्दन तक, हृदय तक, कटि तक, ऊरु तक और जानु तक उठाई थी[1]।

हरिवंशपुराणके ५३ वें सर्गमें भी कोटि-शिलाके उठानेका वर्णन है और उसका विस्तार एक योजन लम्बा और एक योजन चौड़ा बतलाया है। पहले त्रिपृष्ठ नारायणने बाँहोंसे उठाकर ऊपर फेंक दी थी, द्विपृष्ठने मूर्द्धा तक, स्वयंभुवने कण्ठ तक, पुरुषोत्तमने छाती तक, पुरुषसिंहने हृदय तक, पुण्डरीकने कटि तक, दत्तकने जंघा तक, लक्ष्मणने घुटनों तक और अब अन्तिम नारायण कृष्णने चार अंगुल उठाई। पद्मपुराणके अड़तालीसवें पर्वमें भी कोटि-शिलाका और उसका लक्ष्मणद्वारा उठाये जानेका वर्णन है। परन्तु इन दोनों ही ग्रन्थोंमें वह कहाँ पर थी इसका कोई स्पष्ट निर्देश नहीं है।

तीर्थकल्पके कर्त्ता उसे मगधमें बतलाते हैं परन्तु पूर्वाचार्योंकी जिन गाथाओंको वे उद्धृत करते हैं उनमें दशार्ण पर्वतके समीप बतलाया है। दशार्ण मालवेका ही एक भाग था जिसमेंसे दशार्ण या धसान नदी बहती है और जिसकी राजधानी विदिशा या भिलसा थी। कालिदासने मेघदूतमें मेघको उत्तरकी ओर जानेका मार्ग बतलाते हुए कहा है कि नर्मदा और विन्ध्यके उस ओर दशार्ण देश मिलेगा जिसकी राजधानी वेत्रवती ( बेतवा ) के किनारे विदिशा है। अभी तक दशार्ण देश और दशार्ण नदीके उल्लेख बहुत मिले हैं परन्तु दशार्ण पर्वतका नहीं मिला। सम्भव है, दशार्ण नदी जिस पर्वतसे निकलती है उसीका नाम दशार्ण हो।

निर्वाण-काण्डमें कोटि-शिला कलिंग देशमें बतलाई है।

बौद्धोंके 'चूल-दुक्खक्खन्ध सुत्त'में राजगृहके समीप ऋषिगिरिकी काल-शिलाका वर्णन आता है जहाँ बहुतसे निर्ग्रन्थ साधु तपस्याकी तीव्र कटु-वेदना सहन कर रहे थे। सम्भव है, तीव्र वेदनाके कारण बौद्धोंने कोटि-शिलाको ही काल-शिला कह दिया हो और यदि यह ठीक हो तो जिनप्रभसूरिका मगधमें कोटि-शिला

---

१—छत्ते सिरम्मि गीवा वच्छे उअरे कडीइ ऊरूसु।
जाणू कहमवि जाणू णीया स वासुदेवेण॥ १८॥

२—देखो, 'बुद्धचर्या' पृ० २३०।

तीर्थंका बतलाना ठीक हो सकता है। स्व० ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी गंजाम जिलेके मालती पर्वतको कोटिशिला बतलाते हैं[1]।

**रेसिन्दीगिरि**—पार्श्वनाथके समवसरणमें वरदत्तादि पाँच मुनियोंका मोक्ष हुआ। परन्तु रेसिन्दीगिरि कहाँ था, इसका कोई निर्देश नहीं है।

उत्तरपुराण, पार्श्वनाथ-चरित आदि दिगम्बर कथा-ग्रन्थोंमें तो पार्श्वनाथके समवसरणका रेसिन्दीगिरिमें होनेका कोई उल्लेख नहीं है और न वरदत्तादि मुनियोंके मोक्ष जानेका। पं० पन्नालालजी सोनीद्वारा सम्पादित क्रियाकलापमें इस गाथाकी पहली पंक्ति 'पासस्स समवसरणे गुरुदत्तवरदत्तपंचरिसिपमुहा' इस प्रकार दी है—परन्तु यह पाठ संशयास्पद है। क्योंकि इसके पहले गुरुदत्तादिका मोक्षस्थल द्रोणगिरि बतलाया जा चुका है। साथ ही वरदत्तका मोक्षस्थान भी 'तारउर' कह दिया गया है।

'रिरिसिन्द'का शुद्ध पाठ 'रिस्सद्दि' होगा जो 'ऋष्यद्रि'का प्राकृत-रूप है और ऋष्यद्रि राजगृहकी पाँच पहाड़ियोंमेंसे एक है।

इस समय नैनागिर क्षेत्रको रेसिन्दीगिरि बतलाया जाता है। यह स्थान मध्यप्रदेशके सागर जिलेकी ईशान सीमाके पास विन्ध्यप्रदेशमें है।

परन्तु नैनागिरि रेसिन्दीगिरि कैसे हो गया, यह समझमें नहीं आया।

दिगम्बर जैन डिरैक्टरीके अनुसार इस पर्वतपर २६ और तलेटीमें ६ मन्दिर हैं। पर्वतपर मुख्य मन्दिर श्रेयान्सनाथका है, जो संवत् १७०८ का बना बतलाया गया है और उसका जीर्णोद्धार संवत् १९२१ में हुआ है। शेष सब मन्दिर १८४१ के बादके बने हुए हैं। इन मन्दिरोंमें या शहर कोई ऐसा पुराना लेख नहीं है जिससे इसके रेसिन्दीगिरि होनेकी पुष्टि होती हो—वहाँकी सभी रचना—सारी सृष्टि—पिछले सौ डेढ़ सौ वर्षोंकी जान पड़ती है।

---

१—देखो, मद्रास व मैसूर प्रान्तके प्राचीन जैन स्मारक, पृष्ठ १०-१३।

२—पासस्स समवसरणे सहिया वरदत्त मुणिवरा पंच।
रिस्सिंदे गिरिसिहरे णिव्वाण गया णमो तेसिं॥

पहले लिखा जा चुका है कि निर्वाण-भक्तिकी टीकामें 'ऋष्यद्रि'का अर्थ 'श्रमणगिरि' है और श्रमणगिरि पञ्च-पर्वतोंमेंसे एक है, तब फिर यह ऋष्यद्रि और कौन-सा है? इसका उत्तर चाहे जो हो, परन्तु नैनागिर तो वह नहीं है, यह प्रायः निश्चित है।

**कुण्डलपुर**—भगवान् महावीरका जन्मस्थान कुण्डग्राम है जो वर्तमानमें बिहारके मुजफ्फरपुर जिलेका बसाढ़ ग्राम है। वही वैशाली है और उसीका एक मुहल्ला कुण्डग्राम था। जिस तरह राजगृहके समीपके पाँच पहाड़ोंमेंसे एकका नाम श्रमणगिरि है और वह धीरे धीरे सुवर्णगिरि सोवण्णगिरि होते होते सोनागिरि हो गया और अन्तमें मूल स्थानके भूल जानेपर बुन्देलखण्डके सोनागिरको ही सिद्धक्षेत्र बननेका सौभाग्य प्राप्त हो गया, उसी प्रकार कुण्डग्राम भी कुंडलपुर हो गया और अन्तमें दमोहके पासका कुण्डलपुर महावीरका जन्मस्थान बना दिया गया। यद्यपि अब कुछ समझदार लोग उसे जन्मस्थान नहीं किन्तु एक अतिशय क्षेत्र कहने लगे हैं। १०-११ मार्च सन् १९४३ को मैंने इस क्षेत्रके दर्शन[1] किये थे और उस समय एक नोट लिखकर डाल लिया था जिसका सार यहाँ दे दिया जाता है—

यह स्थान दमोहसे लगभग २१ मील दूर है। यहाँ कुण्डलाकृति तीन पहाड़ों पर छोटे बड़े लगभग ५५ मन्दिर हैं और वे १००-१५० वर्षसे अधिक पुराने नहीं हैं। पहाड़ोंकी चौथी बाजू खुली हुई है और पहाड़ोंके बीचमें एक सुन्दर तालाब है जिसके पक्के घाट बने हुए हैं। मन्दिरोंमें जीवराज पापड़ीवालकी प्रतिष्ठा कराई हुई सं० १५४८ की पचासों प्रतिमाएँ हैं। छहघरियाके मन्दिरकी तीनों बड़ी प्रतिमायें भी—एक सफेद संगमर्मरकी और दो लाल रंगकी—पापड़ीवालकी ही मालूम होती हैं। यहाँके मूल नायककी प्रतिमा पद्मासनस्थ है और उसकी ध्यानमुद्रा बहुत आकर्षक है। अगल बगल दो कायोत्सर्ग मूर्तियाँ हैं—सब मिलाकर शायद चौबीस हैं। उनके अगल बगल दो दो यक्ष हैं। सबपर वृषभ, शंख आदि चिह्न हैं। बड़े बाबाकी मूर्तिके ऊपर दोनों तरफ दो देव उड़ते हुए दिखलाये गये हैं

---

१—दर्शन तो इसके पहले और भी तीन बार कर चुका था, पर इस बार कुछ खोजकी दृष्टि थी।

बड़े बाबाकी प्रतिमापर कोई लेख नहीं है। पर मृगका चिह्न है, जो बतलाता है कि यह शान्तिनाथकी प्रतिमा है, यद्यपि कहा जाता है कि यह महावीरका तीर्थ है। मन्दिरके द्वारके एक तरफ किवाड़की आड़में एक शिलालेख मन्दिर बननेके समयका राजा छत्रसाल बुंदेलाके राज्यकालका है। परन्तु प्रतिमायें निश्चयसे उक्त कालसे पहलेकी हैं। या तो किसीने उस समय मन्दिरका जीर्णोद्धार कराया है, या फिर प्रतिमायें पहले अन्य स्थानमें होंगी और मन्दिर पीछे बनाया गया होगा। जीर्णोद्धारकी ही अधिक सम्भावना है। अतिशय क्षेत्र होनेकी किंवदन्ती अविश्वसनीय है। मूर्तियाँ कहीं भी खण्डित नहीं हैं। मूर्तिध्वंसकोंका आक्रमण यहाँ शायद कभी हुआ ही नहीं।

इस लेखसे दो बातोंपर प्रकाश पड़ता है। एक तो यह कि निर्वाणकाण्डमें जिन स्थानोंसे जिन जिन मुनियोंका मोक्ष जाना बतलाया है, दूसरे ग्रन्थोंमें कहीं कहीं वह नहीं लिखा या विरुद्ध लिखा है। कारण बहुत पहलेसे ही ग्रन्थकर्त्ता आचार्योंमें कथासम्बन्धी मतभेद रहा है। जैसे पद्मपुराणका रामचरित और उत्तरपुराणका रामचरित। हरिवंशके नेमिचरित और उत्तरपुराणके नेमिचरितमें भी अन्तर है। निर्वाणकाण्डके कर्त्ता उक्त दो परम्पराओंमेंसे किसी एकके माननेवाले होंगे और यह भी सम्भव है कि उक्त दोके सिवाय और भी कोई परम्परा उनके सामने रही हो।

दूसरी बात यह कि बीचमें अनेक तीर्थोंको लोग भूल गये थे और फिर उनके स्थानमें मठपति भट्टारकोंने अपनी समझ-बूझके अनुसार नये नये तीर्थ स्थापित किये और उन्हींको पुराने तीर्थोंके रूपमें प्रचारित किया।

# दाक्षिणके तीर्थक्षेत्र

मुनि शीलविजय श्वेताम्बर सम्प्रदायके तपागच्छीय साधु थे और उनके गुरुका नाम पं० शिवविजय था। उन्होंने पश्चिम, पूर्व, दक्षिण और उत्तर चारों दिशाओंके तीर्थोंकी पैदल यात्रा की थी और जो कुछ उन्होंने देखा था उसे अपनी गुजराती भाषामें पद्यबद्ध कर दिया था। इसके पहले भागमें ८५, दूसरेमें ५५, तीसरेमें १७३ और चौथेमें ५५ पद्य हैं। प्रत्येक भागके प्रारम्भमें मंगलाचरणके रूपमें दो दो तीन तीन दोहे और अन्तमें चार चार पंक्तियोंका एक एक 'कलम' है। शेष सब चौपाइयाँ हैं।

पूर्वके तीर्थोंकी यात्रा उन्होंने वि० सं० १७११–१२ में, दक्षिणकी १७३१–३२ में, पश्चिमकी १७४६ में और उत्तरकी शायद १७४८ में की थी। 'शायद' इस लिए कि पुस्तकके पद्य-भागमें संवत् नहीं दिया है, परन्तु अन्तकी पुष्पिकामें लिखा है—" संवत् १७४८ वरषे मागसरमासे शुक्लपक्षे त्रयोदशी तिथौ सोमवासरे लिखितम्[1]।"

स्व० धर्मविजयसूरिने वि० सं० १९७८ में 'प्राचीन तीर्थमाला-संग्रह' नामका एक संग्रह प्रकाशित किया था[2]। उसमें भिन्न भिन्न यात्रियोंकी लिखी हुई छोटी-बड़ी पच्चीस तीर्थमालायें हैं। शीलविजयकी 'तीर्थमाला' भी उसीमें संग्रहीत है।

यों तो यह समस्त पुस्तक ही बड़े महत्त्वकी है, परन्तु हम केवल इसकी दक्षिण-यात्राके अंशका ही विवरण पाठकोंके सामने उपस्थित करेंगे। अबसे लगभग

---

१–यह लेखककी लिखी या लिखाई हुई पहली ही प्रति मालूम होती है और उक्त प्रति ही प्रकाशनके समय सम्पादकके सामने आदर्श प्रति थी।

२–श्रीयशोविजय-जैनग्रंथमाला, भावनगर-द्वारा प्रकाशित। मूल्य २॥)

ढाईसौ वर्ष पहलेके दक्षिणके तीर्थों और धर्म-स्थानोंके सम्बन्धमें इससे बहुत-सी बातें मालूम होंगीं।

स्वयं श्वेताम्बर होनेपर भी लेखकने दक्षिणके समस्त दिगम्बर-सम्प्रदायके तीर्थोंका श्रद्धा-भक्तिपूर्वक वर्णन किया है और उनकी वन्दना की है।

पृथ्वी-भ्रमणकी उपयोगिता दिखलानेके लिए उन्होंने एक गाथा उद्धृत की है—

दिसइ विविहचरियं जाणिज्जइ दुज्जणसज्जणविसेसो।
अप्पाणं च किलज्जइ हिंडज्जइ तेण पुहवीए॥

अर्थात्—विविध प्रकारके चरित देखना चाहिए, दुर्जनों और सज्जनोंकी विशेषता जाननी चाहिए, अपनेको शिक्षित करना चाहिए और इसके लिए पृथ्वी-भ्रमण आवश्यक है।

इस पुस्तकमें जो कुछ लिखा है लेखकने स्वयं पैदल-यात्रा करके लिखा है; फिर भी बहुत-सी बातें सुनी-सुनाई भी लिखी हैं, जैसा कि उन्होंने स्वयं एक जगह कहा है—

जगमां तीरथ सुंदरु, ज्योतिर्वंत झमाल।
पभणीस दीठां साभल्या, सुणतां अमी-रसाल॥ ३॥

अथवा—

दषियण दिसिनी बोली कथा, निसुणी दीठी जे मि यथा॥ १०८॥

अपनी दक्षिण-यात्राका प्रारम्भ वे नर्मदा नदीके परले पारसे करते हैं और वहींसे दक्षिण देशमें प्रवेश करते हैं।

नदी निर्वदा पेलि पार, आव्या दषियणदेसमझारि।
मानधाता तीरथ तिहां सुण्युं, शिवधर्मी ते मानि घणुं॥

मान्धाताके विषयमें इतना ही कहकर कि इसे शिवधर्मी बहुत मानते हैं वे आगे खडवा जाकर खानदेशके बुरहानपुरका वर्णन करने लगते हैं। यहाँ यह नोट करने लायक बात है कि मान्धाताका उल्लेख करके भी लेखक 'सिद्धवरकूट' का कोई जिक्र नहीं करते हैं और इसका कारण यही जान पड़ता है कि उस समय तक वहाँ सिद्धवरकूट नहीं माना जाता था।

बुरहानपुरमें चिन्तामणि पार्श्वनाथ, महावीर, शान्तिनाथ, नेमिनाथ, सुपार्श्वनाथके मन्दिर हैं और बड़े-बड़े पुण्यात्मा महाजन बसते हैं। उनमें एक

ओसवालवंशके भूषण ' छीतू जगजीवन ' नामके संघवी ( संघपति ) हैं, जिनकी गृहिणीका नाम ' जीवादे ' है। उन्होंने माणिक्यस्वामी, अन्तरीक्ष, आबू, गोडी ( पार्श्वनाथ ) और शत्रुंजयकी यात्रा की है। प्रतिष्ठायें कराई हैं। वे संघके भक्त और सुपात्र-दानी हैं। दूसरे धनी पोरवाड़ वंशके सारंगधर सघवी[1] हैं, जिन्होंने संवत् १७३२ में बड़ी भारी ऋद्धिके साथ चैत्यवन्दना और मालवा, मेवाड़, आबू, गुजरात तथा विमलाचल ( शत्रुंजय ) की यात्रा करके अपनी लक्ष्मीको सफल किया है। तीसरे हैं दिगम्बर धर्मके अनुयायी ' जैसल जगजीवनदास ' नामके बड़े भारी धनी, जिनकी शुभमति है और जो प्रतिदिन जिन-पूजा करते हैं। उनकी तरफसे सदाव्रत जारी है, जिसमें आठ रुपया रोज खर्च किया जाता है।

इसके आगे मलकापुर ( जिला बुल्ढाना ) है। वहाँके शान्तिनाथ भगवान्को प्रणाम करता हूँ। वहाँसे देवल घाट चढ़कर बरारमें प्रवेश किया जाता है। देवलगाँवमें पहुँचकर मैंने नेमीश्वर भगवानको प्रणाम किया। इसके आगे समुद्र तक सर्वत्र दिगम्बर ही दिगम्बर बसते हैं—

हवि सघलि दीगम्बर वसि, समुद्रसुधी ते घणू उल्हसि ॥ १३ ॥

फिर ' अन्तरीक्ष पार्श्वनाथ ' का वर्णन करते हैं—

सिरपुरनयर अन्तरीक पास, अमीझरो वासिमें सुविलास।

आगे इस तीर्थके विषयमें एक दन्तकथा लिखी है कि रावणका भगिनीपति खरदूषण राजा बिना पूजा किये भोजन नहीं करता था। एक बार वह वन-विहारको निकला और मन्दिर भूल गया। तब उसने बालू और गोबरकी एक प्रतिमा बनाई और नमोकार मन्त्र पढ़कर उसकी प्रतिष्ठा करके आनन्दसे पूजा की। वह प्रतिमा यद्यपि वज्र-सदृश हो गई परन्तु कहीं पीछे कोई इसका अविनय न करे, इसलिए उसने उसे एक जल-कूपमें विराजमान कर दिया और वह अपने नगरको चला आया।

इसके बाद उस कुएँके जलसे जब ' एलगराये '[2] का रोग दूर हो गया, तब

---

१–वासिम सिरपुरसे १० मील दूर है।

२–जिसे राजा ' एल ' कहा जाता है शायद वही यह ' एलगराय ' है। आकोलाके गेजेटियरमें लिखा है कि एल राजाको कोढ़ हो गया था, जो एक सरोवरमें नहानेसे अच्छा हो गया। उस सरोवरमें ही अन्तरीक्षकी प्रतिमा थी और उसीके प्रभावसे ऐसा हुआ था।

अन्तरीक्ष प्रभु प्रकट हुए और उनकी महिमा बढ़ने लगी। पहले तो यह प्रतिमा इतनी अधर थी कि उसके नीचेसे एक सवार निकल जाता था, परन्तु अब तो केवल एक धागा ही निकल सकता है।

इसके आगे लूणार गाँव और एलजपुरी अर्थात् एलिचपुरका उल्लेखमात्र करके कारंजा नगरका बहुत विस्तृत वर्णन किया है, जो यहाँ सबका सब उद्धृत किया जाता है—

एलजपुर कारंजानयर, धनवन्तलोक वसि तिहां सभर।
जिनमन्दिर ज्योती जागता, देव दिगम्बर करि राजता॥ २०॥
तिहा गच्छनायक दीगम्बरा, छत्र-सुखासन-चामरधरा।
श्रावक ते सुद्धधरमी वसिइ, बहुधन अगणित तेहने अछइ॥ २१॥
बघेरवालवंश-सिणगार, नामि संघवी भोज उदार।
समकितधारी जिनने नमइ, अवर धरमस्युं मन नवि रमइ॥ २२॥
तेहने कुले उत्तम आचार, रात्री भोजननो परिहार।
नित्यई पूजामहोच्छव करइ, मोती-चोक जिनआगलि भरइ॥ २४॥
पंचामृत अभिषेक घणी, नयणे दीठी ते म्हि भणी।
गुरु-सामी पुस्तकभण्डार, तेहनी पूजा करि उदार॥ २५॥
संघ प्रतिष्ठा ने प्रासाद, बहु तीरथ ते करि आल्हाद।
करनाटक कुंकण गुजराति, पूरब मालव ने मेवात॥ २६॥
द्रव्यतणा मोटा व्यापार, सदावर्त पूजा विवहार।
तप जप क्रिया महोच्छव घणा, करि जिनसासन सोहामणा॥ २७॥
संवत सात सतरि सही, गढ गिरनारी जात्रा करी।
लाख एक तिहाँ धन वावरी। नेमिनाथनी पूजा करी॥ २८॥
हेममुद्रा संघवच्छल कीओ, लच्छितणो लाहो तिहां लीओ।
परवि पाई सीआलि दूध, ईषुरस उंनालि सुद्ध॥ २९॥
अेलाफूलिवास्यां नीर, पंथीजननि पाई धीर।
पंचामृत पकवाने भरी, पोषि पात्रज भगति करी॥ ३०॥

---

१—लोणार बुलढाना जिलेमें मेहकरके दक्षिणमें १२ मीलपर है। बरारमें यह गाँव सबसे प्राचीन है। इसका पुराना नाम विरजक्षेत्र है।

भोजसंघवीसुन सोहामणा, दाता विनयी ज्ञानी घणा।
अर्जुन संघवी पदारथ (?) नाम, शीतल संघवी करि शुभ काम ॥३१॥

इसका सारांश यह है कि कारंजामें बड़े बड़े धनी लोग रहते हैं और प्रकाशमान जैन-मन्दिर हैं जिनमें दिगम्बरदेव विराजमान हैं। वहाँ गच्छनायक (भट्टारक) दिगम्बर हैं, जो छत्र, सुखासन (पालकी) और चँवर धारण करते हैं। शुद्धधर्मी श्रावक हैं, जिनके यहाँ अगणित धन है। बघेरवाल वंशके शृंगार-रूप भोज-संघवी (सिंघई) बड़े ही उदार और सम्यक्त्वधारी हैं। वे जिन भगवान्को ही नमस्कार करते हैं। उनके कुलका आचार उत्तम है। रात्रि-भोजनका त्याग है। नित्य ही पूजा-महोत्सव करते रहते हैं। भगवानके आगे मोतियोंका चौक पूरते हैं और पंचामृतसे अभिषेक करते हैं। यह मैंने आँखों देखकर कहा है। गुरु स्वामी[1] (भट्टारक) और उनके पुस्तक-भण्डारका पूजन करते हैं। उन्होंने संघ निकाला, प्रतिष्ठा की, प्रासाद (मन्दिर) बनवाये और आह्लादपूर्वक बहुतसे तीर्थोंकी यात्रा की। कर्नाटक, कोंकण, गुजरात, पूर्व मालवा और मेवातसे उनका बड़ा भारी व्यापार चलता है। जिनशासनको शोभा देनेवाले सदावर्त, पूजा, जप, तप, क्रिया, महोत्सव आदि उनके द्वारा होते रहते हैं। संवत् १७०७ में उन्होंने गढ़ गिरनारकी यात्रा करके नेमि भगवान्की पूजा की, सोनेकी मोहरोंसे संघ-वात्सल्य किया और एक लाख रुपया खर्च करके धनका 'लाहा' लिया। प्रपाओं (प्याऊ) पर शीतकालमें दूध, गर्मियोंमें गन्नेका रस और इलायचीवासित जल पन्थियोंको पिलाया और पात्रोंको भक्तिपूर्वक पंचामृत पक्वान्न खिलाया। भोज संघवीके पुत्र 'अर्जुन संघवी' और 'शीतल संघवी' भी बड़े दाता, विनयी, ज्ञानी और शुभ काम करनेवाले हैं।

इसके आगे मुक्तागिरिके विषयमें लिखा है कि वह शत्रुंजयके तुल्य है और वहाँ चौबीस तीर्थंकरोंके ऊँचे ऊंचे प्रासाद हैं—

हवि मुगतागिरि जात्रा कहुं, शेत्रुंजतोलि ते पण लहुं।
ते ऊपरि प्रासाद उतंग, जिन चौबीसतणा अति चंग॥

इसके आगे सिंधखेड़ि, पातूर, आंमाबुटगिरि, कल्याण, और बिदर शहरका

१—इस 'स्वामी' शब्दका व्यवहार कारंजाके भट्टारकोंके नामोंके साथ अब तक होता हुआ है; जैसे वीरसेन स्वामी।

उल्लेख मात्र किया है, सिर्फ पातूरमें चन्द्रप्रभ और शान्तिनाथ जिनके मन्दिरोंको बतलाया है—

सिंधषेडि[1] आंबों[2] पातूरै[3], चन्द्रप्रभ जिन शांति सनूर ।
ओसौंबुदगिरि[4] गढ़ कल्यौण[5], सहिर बिधर[6] प्रसीद्ध ठाण ॥

इसके आगे तैलंगदेशके भागनगर[7], गलकुंई (गोलकुंडा) का वर्णन है। लिखा है कि उसका विस्तार चार योजनका है और कुतुबशाहका[8] राज्य है। उसकी सेनामें एक लाख घुड़सवार और नौ लाख सिपाही हैं। गोलकुंडामें छत्तीस हजार वेश्यायें हैं और रातदिन नाच गान हुआ करता है[1]। यहाँके श्रावक धनी, दानी, ज्ञानी, और धर्मात्मा हैं। मणि, माणिक्य, मूँगेके जानकार (जौहरी) और देव-गुरुकी सेवा करनेवाले हैं।

वहाँ ओसवाल वंशके एक 'देवकरण शाह' नामके बड़े भारी धनी हैं, जो

---

१-महाराष्ट्रीय ज्ञानकोशके अनुसार जब जानोजी भोंसलेने निजामअलीको परास्त करके सन्धि करनेके लिए लाचार किया, तब पेशवा स्वय तो शिन्दखेडमे रह गया और विश्वासराव तथा सिन्धियाको उसने औरंगाबाद भेज दिया। इसके बाद साखरखेडमें बड़ी भारी लड़ाई हुई और निजामअली परास्त हुआ (ई० सन् १७५६)। इसी शिन्दखेडका शीलविजयने उल्लेख किया है। यह शिन्दखेड पश्चिम खानदेशमें ताप्ती-वेली लाईनका रेलवे स्टेशन है। बड़ा कसबा है।

२-आंबा बरारका ही कोई गाँव होगा।

३-आकोला जिलेकी बालपुर तहसीलका एक कस्बा। इसके पासके जगलमें कई गुफायें और एक जैनमन्दिर है। सभव है, वह चन्द्रप्रभका ही हो।

४-यह शायद 'ऊवलद' अतिशय क्षेत्र हो, जो निजाम स्टेट रेलवेके मीरखेल स्टेशनसे तीन चार मील है। यह स्थान पहाड़पर है, इसलिए 'गिरि' कहा जा सकता है।

५-कल्याणको आज कल 'कल्याणी' कहते हैं। यह निजाम राज्यके बेदर जिलेकी एक जागीरका मुख्य स्थान है। चालुक्य-नरेश सोमेश्वर (प्रथम) ने यहाँ अपनी राजधानी स्थापित की थी। सन् १६५६ में यहाँके गढ या किलेको औरंगजेबने फतह किया।

६-यह निजाम राज्यका जिला 'बेदर' है।

७-हैदराबादसे पश्चिम पाँच मीलपर बसा हुआ पुराना शहर। इसीका पुराना नाम भागनगर था।

८-यह कुतुबशाहीका अन्तिम बादशाह अबूहसन-कुतुबशाह होगा, जो सन् १६७२ में

चिन्तामणि चैत्यमें प्रतिदिन जिनपूजा और संघ-वात्सल्य करते हैं। उनकी ओरसे सदावर्त है। वे दीन-दुखियोंके लिए कल्पवृक्ष हैं। राजा उन्हें मानते हैं। 'उदयकरण' और 'आसकरण' सहित वे तीन भाई हैं—सम्यक्त्वी, निर्मल-बुद्धि, गर्वरहित और गुरुभक्त। उनके गुरु अंचल गच्छके हैं। वहाँ आदिनाथ और पार्श्वनाथके दो मन्दिर हैं। एक दिगम्बर मन्दिर बहुत बड़ा है।

इसके आगे लिखा है कि कुल्पाकपुर-मंडन माणिक-स्वामीकी[1] सेवा करनी चाहिए। वहाँकी प्रतिमा भरतरायकी स्थापित की हुई है। इस तीर्थका उद्धार राजा शंकररायकी रानीने किया है। इस मिथ्याती राजाने ३६० शिवमन्दिर बनवाये और इसकी रानीने इतने ही जिनमन्दिर। इन मन्दिरोंका विस्तार एक कोसका है, जहाँ पूजन-महोत्सव हुआ करते हैं।

इसके आगे द्रविड़ देशका प्रारम्भ हुआ है जिसके गंजीकोटे[2], सिकाकोलि[3] और और चंजी[4] चंजाउरि[5] स्थानोंके नाम दिये हैं जिनमें सोने, चाँदी और रत्नोंकी अनेक प्रतिमायें हैं।

आगे जिनकांची, शिवकांची और विष्णुकांचीका उल्लेख है जिनमेंसे जिनकांचीके

---

गोलकुंडेकी गद्दीपर बैठा। सितम्बर १६८७ में औरंगजेबने गोलकुंडा फतह किया और अबुहसनको गिरिफ्तार किया।

९–इन संख्याओंमें कुछ अतिशयोक्ति हो सकती है। प्रो० इन्द्र विद्यावाचस्पति-लिखित 'मुगल-साम्राज्यका क्षय और उसके कारण' नामक ग्रन्थके अनुसार इस शहरमें बीस हजार वेश्यायें और अगणित शराबघर थे।

१–कुल्पाक या माणिकस्वामी तीर्थ निजाम स्टेटमें सिकन्दराबादके पास है। वहाँ बहुतसे शिलालेख मिले है। दिगम्बर जैन डिरैक्टरीके अनुसार गजपन्थमें सवत् १४४१ का एक शिलालेख था जिसमें 'हसराजकी माता गोदूबाईने माणिकस्वामीका दर्शन करके अपना जन्म सफल किया' लिखा है। पर अब इस लेखका पता नही है।

२–गजीकोटि शायद मद्रास इलाकेके कडाप्पा जिलेका गडिकोट है जिसे बोमनपल्लेके राजा कप्पने वसाया और एक किला बनवाया। फरिश्ताके अनुसार यह किला सन् १५८९ में बना। विजयनगरके राजा हरिहरने यहाँ एक मन्दिर बनवाया।

३–सिकाकोलि गंजाम जिलेकी चिकाकोल तहसील है। ४–चंजी कुछ समझमें नहीं आया। ५–चंजाउरि तंजौर है।

विषयमें बतलाया है कि वहाँ स्वर्गोपम जैनमन्दिर हैं और शिवकांचीमें बहुतसे शिवालय तथा विष्णुकांचीमें विष्णुमन्दिर हैं जहाँ पूजा, रथयात्रायें होती रहती हैं।

इसके बाद कर्नाटक देशका वर्णन है जहाँ चोरोंका संचरण नहीं है। कावेरी नदीके मध्य श्रीरंगपट्टण बसा हुआ है। वहाँ नाभिमल्हार ( ऋषभदेव ), चिन्तामणि ( पार्श्व ) और वीर भगवान्के विहारों ( मन्दिर ) की भेंट की। वहाँ देवराय नामक राजा है जो मिथ्यामती होने पर भी शुभमति है। भोज सरीखा दानी है और मद्य-मांससे दूर रहनेवाला है। उसकी सेनामें पाँच लाख सिपाही हैं। वहाँ हाथी और चन्दन होते हैं। उसकी आमदनी ६५ लाखकी है जिसमेंसे १८ लाख धर्म-कार्यमें खर्च होता है। आठ लाख ठाकुर ( कृष्ण ) के लिए, चार लाख जिनदेवके लिए और छह लाख महादेवके लिए। रंगनाथकी मूर्ति सुवर्णकी है। हरि ( कृष्ण ) शयन मुद्रामें हैं और गंगाधर ( शिव ) वृषभारूढ हैं। इनकी पूजा बड़े ठाठसे होती है। इसी तरह सिद्धचक्र और ऋषभदेव-की भी राजाकी ओरसे अच्छी तरह सेवा होती है। देवको चार गाँव लगे हुए हैं, जिनसे अढलक ( अपरिमित ) धन आता है। यहाँके श्रावक बहुत धनी, दानी और दयापालक हैं। राजाके ब्राह्मण मन्त्री विशालाक्ष जिन्हें वेलॉन्दुर पण्डित भी कहते हैं विद्या, विनय और विवेकयुक्त हैं। जैनधर्मका उन्हें पूरा अभ्यास है। जिनागमोंकी तीन बार पूजा करते हैं, नित्य एकासन करते हैं

---

१–दोड्ड देवराजका समय ई० स० १६५९–७२ है और चिक्क देवराजका १६७२-१७०४ है। शीलविजयके समयमें अर्थात् १७८३ के लगभग चिक्क देवराज ही होना चाहिए। इसने लिंगायत शैवधर्म छोड़कर वैष्णवधर्म स्वीकार किया था। श्रीरंगनाथकी सुवर्ण मूर्ति शायद इसीकी बनवाई हुई है।

२–मैसूरसे दक्षिण-पूर्व ४२ मीलपर येलान्दुर नामका एक गाँव है। विशालाक्ष उसी गाँवके रहनेवाले थे, इसलिए उन्हें येलान्दुर पण्डित भी कहते थे। चिक्क देवराज जब नजरबन्द थे तब विशालाक्षने उनपर अत्यन्त प्रेम दिखलाया था। इस लिए जब सन् १६७२ में वे गद्दीपर बैठे तब उन्होंने इन्हें अपना प्रधान मन्त्री बनाया। सन् १६७७ में इन्होंने गोम्मटस्वामीका मस्तकाभिषेक कराया।—श्रीरंगपट्टनमहिमाभासं वर्धमान आदीश्वरकाशं। एलंद विप्रकृता शशिनाथं अर्ह प्रतिष्ठासुकृतसाथ॥

३–सम्भव है उस समय श्रीरंगपट्टणमें भी धवलादि आगम रहे हों और पीछे किसी समय वे मूडबिद्रीमें ले जाये गये हों। हाल ही मालूम हुआ है कि मूडबिद्रीमें उनकी एक नहीं, तीन ताड़पत्रीय प्रतियाँ हैं।

और भोजनमें केवल बारह वस्तुएँ लेते हैं। जैन शासनको दीप्त करते हैं। राज-धुरंधर हैं। उन्होंने 'वीर-प्रासाद' नामका विशाल मन्दिर बनवाया है, जिसमें पुरुषप्रमाण पीतलकी प्रतिमा है। सप्तधातु, चन्दन और रत्नोंकी भी प्रतिमायें हैं। इस कार्यमें उन्होंने बीस हजार द्रव्य उत्साहसे खर्च किया है। ये पुण्यवन्त सात क्षेत्रोंका पोषण करते हैं। पण्डितप्रिय, बहुमानी और सज्जन हैं। प्रति वर्ष माघकी पूनोंको गोम्मटस्वामीका एकसौ आठ कलशोंसे पंचामृत अभिषेक करते हैं। बड़ी भारी रथयात्रा होती है। गोम्मटस्वामी श्रीरंगपट्टणसे बारह कोसपर है, जो बाहुबलिका लोकप्रसिद्ध नाम है। जैनमतके अनुयायी चामुण्डरायने यह तीर्थ स्थापित किया। पर्वतके ऊपर अनुमान ६० हाथकी कायोत्सर्ग मुद्रावाली यह मूर्ति है। पास ही बिलगोल (श्रवणबेल्गोल) गाँव है। पर्वतपर दो और शेष ग्राममें इक्कीस मिलाकर सब २३ मन्दिर हैं। चन्द्रगुप्तराय (चन्द्रगुप्त बस्ति) नामक मन्दिर भद्रबाहु गुरुके अनसन (समाधिमरण) का स्थान है। गच्छके स्वामीका नाम चारुकीर्ति (भट्टारक पट्टाचार्य) है। उनके अनुयायी श्रावक बहुत धनी और गुणी हैं। देवको सात गाँव लगे हुए हैं, जिनसे सात हजारकी आमदनी है। दक्षिणका यह तीर्थराज कलियुगमें उत्पन्न हुआ है।

इसके आगे कनकगिरि है जिसका विस्तार पाव कोस है और जिसमें चन्द्रप्रभ-स्वामीकी देवी ज्वालामालिनी है।

---

१—कनकगिरि मलेयूरका प्राचीन नाम है। यह ग्राम मैसूर राज्यके चामराजनगर तालुकेमें है। हेमग्राम भी इसीका नाम है, जहाँ 'ज्वालामालिनीकल्प'की रचना हुई है और जिसके पासके नीलगिरि शिखरपर हेलाचार्यने उक्त देवीको प्रत्यक्ष किया था। प्राचीन कालमें यह जैन-तीर्थके रूपमें प्रसिद्ध था और एक महत्त्वपूर्ण स्थान गिना जाता था। कलगिरि ग्राममें सरोवरके तटपर शक संवत् ८३१ का एक शिलालेख मिला है जिसमें लिखा है कि परमानदी कोंगुणी वर्माके राज्यमें कनकगिरि तीर्थपर जैन-मन्दिरके लिए कनकसेन भट्टारककी सेवामें दान दिया गया। (देखो, मद्रास और मैसूरके प्राचीन जैन-स्मारक) यहाँ पहले एक जैन मठ भी था, जो अब श्रवणबेल्गोलके अन्तर्गत है। कनकगिरिपर बीसों शिलालेख मिले हैं। सन् १५९६ के एक लेखमें इसे 'हेमाद्रि' लिखा है जो कनकगिरिका ही पर्यायवाची है। शक सं० १७३५ में यहाँ देशीय गणके अग्रणी और सिद्धसिंहासनेश भट्टाकलंकने समाधिपूर्वक स्वर्ग लाभ किया।

२—सन् १४०० (वि० सं० १४५७) के एक शिलालेखसे मालूम होता है कि शुभचन्द्र-

कनकगिरी ज्वालामालिनी, देवी चन्द्रप्रभस्वामिनी ।

आगे शीलविजय कावेरी नदीको पार करके मलयाचलमें संचार करते हैं और अंजनगिरि[1] स्थानमें विश्राम लेकर शान्तिनाथको प्रणाम करते हैं। वहाँ चन्दनके वन हैं, हाथी बहुत होते हैं और भारी-भारी सुन्दर वृक्ष हैं। फिर घाट उतरकर कालिकट बन्दर पहुँचते हैं जहाँ श्वेताम्बर मन्दिर हैं और गुज्जर ( गुजराती ) व्यापारी रहते हैं।

वहाँसे सौ कोसपर सुभरमणी[2] नामका ग्राम है। वहाँके संभवनाथको प्रणाम करता हूँ। फिर गोम्मटस्वामीपुर[3] है, जहाँ सात धनुषकी प्रतिमा है। यहाँसे आगे जैनोंका राज्य है। पाँच[4] स्थानोंमें अब भी है। तुलु[5] ( तुलव ) देशका बड़ा विस्तार है, लोग जिनाज्ञाके अनुसार आचार पालते हैं।

आगे बदरी नगरी या मूडबिद्रीका वर्णन है। यह नगरी अनुपम है, इसमें उन्नीस

---

देवने इस पर्वतपर चन्द्रप्रभस्वामीकी प्रतिमा स्थापित की थी। शीलविजयने शायद इन्हीं चन्द्रप्रभस्वामीका उल्लेख किया है। दशभक्त्यादि महाशास्त्रके कर्ता मुनि वर्द्धमानने कनकाचल या कनकगिरिके श्रीपार्श्वनाथ देवकी स्तुति की है। इससे शायद वहाँके मूल नायक पार्श्वनाथ रहे हों।

१–यह अंजनगिरि कुर्ग ( कोडगु ) राज्यमें है। वहाँ शान्तिनाथका एक कनडीमिश्रित संस्कृत शिलालेख मिला है, जिसमें लिखा है कि अभिनव चारुकीर्ति पण्डितने अंजनगिरिकी शान्तिनाथबसतिके दर्शन किये और सुवर्णनदीमें पाई हुई शान्तिनाथ और अनन्तनाथकी मूर्तियोंको विराजमान किया।

२–सुभरमणी शायद 'सुब्रह्मण्य' का अपभ्रंश है। यह हिन्दुओंका तीर्थ है। यह तुलुदेशके किनारे पश्चिम घाटके नीचे विद्यमान है।

३–गोम्मटस्वामीपुर शायद वही है जो मैसूरसे पश्चिमकी ओर १६ मीलकी दूरीपर जंगलमें है और वहाँ गोम्मटस्वामीकी १५ हाथ ऊँची प्रतिमा है।

४–जैसा कि यात्रीने कहा है, उस समय कई छोटे छोटे राज्य थे। जैसे अजिल, चौट बंग, मुल आदि।

५–दक्षिण कनाड़ा जिला तुलुदेश कहलाता है। अब सिर्फ वहींपर तुलु भाषा बोली जाती है। पहले उत्तर कनाड़ाका भी कुछ हिस्सा तुलु देशमें गर्भित था। शीलविजयजीके समय तक भी तुलु देशमें कई जैन राजा थे। कारकलके राजा भैररस ओडियरने जो गोम्मटदेवीके पुत्र थे ई० स० १५८८ से १५९८ तक राज्य किया है। ये जैन थे।

मन्दिर हैं। उनमें बड़े-बड़े मंडप हैं, पुरुष-प्रमाण प्रतिमायें हैं। वे सोनेके हैं और बहुत सुन्दर हैं। चन्द्रप्रभ, आदीश्वर, शान्तीश्वर, पार्श्वके मन्दिर हैं जिनकी श्रावकजन सेवा करते हैं। जिनमती स्त्री राज्य करती है। दिगम्बर साधु हैं। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र चारों वर्णके श्रावक हैं। जातियोंका एक ही व्यवहार है। मिथ्यादेवोंको कोई नहीं मानता। ताड़पत्रोंकी पुस्तकोंका भण्डार है, जो ताँबेकी पेटियोंमें रहती हैं। सात धातुकी, चन्दनकी, माणिक, नीलम, वैडूर्य, हीरा और विद्रुम ( मूँगा ) रत्नोंकी प्रतिमायें हैं। बड़े पुण्यसे इनके दर्शन किये।

आगे कारकल ग्राममें नौपुरुष ऊँची गोम्मटस्वामीकी प्रतिमा है। नेमिनाथके चैत्यमें बहुत-सी रत्न-प्रतिमायें हैं। नाभिमल्हार ( ऋषभदेव ) की चौमुखी मूर्ति है[२]।

आगे वरांग ग्राममें नेमिकुमारका मन्दिर है और पर्वतपर साठ मन्दिर हैं[३]। इस तरह तुलुव देशका वर्णन आह्लादपूर्वक किया।

आगे लिखा है सागर और मलयाचलके बीचमें जैन-राज्य है। वहाँ जिन-वरकी झाँकीका प्रसार है। और कितना वर्णन करूँ ! वहाँसे पीछे लौटकर फिर कर्नाटकमें[४] आया, घाट चढ़कर विनुरि[५] आया, जहाँ रानी राज्य[६] करती है जिसके नौ लाख सिपाही हैं। विनुरिमें दो सुन्दर मन्दिरोंकी बन्दना की।

---

१–जातितणो एहज विवहार, मिथ्यादेवतणो परिहार। ८३। 'एहज' की जगह 'एकज' होना चाहिए। 'एकज' अर्थात् एक ही तरहका।

२–मद्रास मैसूरके जैन स्मारकके अनुसार कारकलमें चौमुखा मन्दिर छोटी पहाड़ीपर है जिसे शक संवत् १५०८ मे वेंगीनगरके राजा इम्मदि भैरवने बनवाया था।

३-कारकलसे तीर्थली जाते हुए वरांग ग्राम पड़ता है। वहाँ विशाल मन्दिर है। इसके पास जंगल और बड़े बड़े पहाड़ है। इन पहाड़ोंमेंसे ही किसीपर उस समय साठ मन्दिर रहे होंगे। दशभक्त्यादि महाशास्त्रके कर्त्ता वर्द्धमान मुनिने भी यहाँके नेमिनाथ जिनका उल्लेख किया है।

४–वेणूरके पास कोई घाट नहीं है। संभव है, गगवाड़ीके पास यात्रीने घाट चढा हो।

५–विनुरि अर्थात् वेणूर। यह मूड़बिद्रीसे १२ और कारकलसे २४ मील दूर है। यहाँ गोमटस्वामीकी २५ हाथ ऊँची मूर्ति है जिसका निर्माण वि० स० १६६० में हुआ था। यह स्थान गुरुपुर नदीके किनारेपर है।

६–वेणूरमें सन् १६८३ से १७२१ तक अजिलवंशकी रानी पदुमला देवीका राज्य था, जो जैन थी। नौ लाख सेना अतिशयोक्ति जान पड़ती है।

विनुरिसे फिर हुंबेसि आये, जहाँ पार्श्वनाथ और पद्मावती देवी है। वहाँ आसपास अनेक सर्प फिरते रहते हैं पर किसीका पराभव नहीं करते। ऐसे महिमाधाम और वांछित-काम स्थानकी पूजा की।

फिर लिखा है कि चित्रगढ़, बनोसीगाँव³ और पवित्र स्थान बंकापुर देखा, जो मनोहर और विस्मयवन्त तीर्थ है—

चित्रगढ बनोसी गाम, बंकापुर दीठुं सुभधाम।
तीरथ मनोहर विस्मयवन्त......

आगे यात्रीने लक्ष्मेश्वरपुर तीर्थकी एक अपूर्व बात इस तरह लिखी है—

स्वामीके सेवकने अर्थात् किसी यक्षने श्रावकोंसे कहा कि नौ दिन तक एक शङ्खको फूलोंमें रक्खो और फिर दसवें दिन दर्शन करो। इसपर श्रावकोंने नौ

---

१–हूमच पद्मावती तीर्थ शिमोगा जिलेमें है और तीर्थलीसे १८ मील दूर है। यहाँ भट्टारककी गद्दी है। यह जैनमठ आठवी शताब्दीके लगभग स्थापित हुआ बताया जाता है। इस मठके अधिकारी बड़े बड़े विद्वान् हो गये हैं। यहाँ पद्मावतीदेवीकी बहुत महिमा है।

२–मैसूर राज्यके उत्तरमें चित्तलदुर्ग नामका एक जिला है। चित्रगढ शायद यही होगा। यहाँ होयसल राजवंशकी राजधानी रही है।

३–बनौसी वनवासीका अपभ्रंश है। उत्तर कनाडा जिलेकी पूर्व सीमापर वनवासी नामका एक गाँव है। इस समय इसकी जनसंख्या दो हजारके लगभग है परन्तु पूर्वकालमें बहुत बडा नगर था और वनवास देशकी राजधानी था। १३ वी शताब्दी तक यहाँ कदम्ब-वंशकी राजधानी रही है। यहाँके एक जैनमन्दिरमे दूसरीसे बारहवी शताब्दी तकके शिलालेख है।

४–धारवाड़ जिलेका एक कस्बा है। गुणभद्रके उत्तरपुराणकी पूजा उनके शिष्य लोकसेनने इसी बंकापुरमें की थी। उस समय यह बनवास देशकी राजधानी था और राष्ट्रकूट नरेश अकालवर्षका सामन्त लोकादित्य यहाँ राज्य करता था। राष्ट्रकूट महाराज अमोघवर्ष ( ८५१–६९ ) के सामन्त 'बंकेयेरस' ने इसे अपने नामसे बसाया था।

५–लक्ष्मेश्वर धारवाड़ जिलेमें मिरजके पटवर्धनकी जागीरका एक गाँव है। इसका प्राचीन नाम 'पुलिगेरे' है। यहाँ 'शंख-बस्ति' नामका एक विशाल जैनमन्दिर है जिसकी छत ३६ खम्भोंपर थमी हुई है। यात्रीने इसीको 'शंख परमेश्वर' कहा है। इस शंखबस्तिमें छह शिलालेख प्राप्त हुए हैं। शक संवत् ६५६ के लेखके अनुसार चालुक्य-नरेश विक्रमादित्य (द्वितीय) ने पुलिगेरेकी शंखतीर्थ वस्तीका जीर्णोद्धार कराया

दिन ऐसा ही किया और नवें दिन ही उसे देख लिया और तब उन्होंने शंखको प्रतिमारूपमें परिवर्तित पाया परन्तु प्रतिमाके पैर शंखरूप ही रह गये, अर्थात् यह दशवें दिनकी निशानी रह गई। शंखमेंसे नेमिनाथ प्रभु प्रकट हुए और इस प्रकार वे 'शंख परमेश्वर' कहलाये।

इसके बाद शीलविजय गदक[1], रायहुबेली[2], और रामरायके[3] लोकप्रसिद्ध बीजानगरमें[4] होते हुए बीजापुर आते हैं। बीजापुरमें शान्ति जिनेन्द्र और पद्मावतीके दर्शन किये। यहाँके श्रावक बहुत धनी, गुणी और मणियोंके व्यापारी हैं। ईदलशाहका बलवान् राज्य है, जो बड़ा प्रजा पालक है और जिसकी सेनामें दो लाख सिपाही हैं।

---

और जिनपूजाके लिए भूमि दान की। इससे मालूम होता है कि उक्त वसति इससे भी प्राचीन है। हमारा अनुमान है कि अतिशयक्षेत्र-काण्डमें कहे हुए शखदेवका स्थान यहीं है—

पासं सिरपुरि वदामि होलागिरि सखदेवम्मि।

जान पड़ता है 'पुलिगेरि' ही 'होलगिरि' है। मदनकीर्तिकी शासनचतुस्त्रिशिकामे हुलगिरि और उदयकीर्तिकी अपभ्रंश निर्वाणभक्तिमें होलागिरि पाठ है। उक्त पक्तिके पूर्वार्धका सिरपुर (श्रीपुर) भी इसी धारवाड जिलेका शिरूर गॉव है जहॉका शक सवत् ७८७ का एक शिलालेख (इण्डिवेन ए० भाग १२, पृ० २१६) प्रकाशित हुआ है। अमर-कीर्तिशिष्य विद्यानन्दका श्रीपुरपार्श्वनाथ-स्तोत्र सम्भवत. इसी श्रीपुरके पार्श्वनाथको लक्ष्य करके रचा गया है। वह श्लोकवार्तिकके कर्ता विद्यानन्दका नहीं जान पडता।

१–धारवाड़ जिलेकी गदग तहसील। २ हुबली, जिला बेलगाँव।

३–४ विजयनगरका साम्राज्य तालिकोटकी लड़ाईमें सन् १५६५ में मुसलमानों द्वारा नष्ट हो गया और रामरायका वध किया गया। यह वहाँका अन्तिम हिन्दू राजा था। इसके समयमें यह साम्राज्य उन्नतिके शिखरपर था। यात्रीके समयके कुछ बरसों बाद विजय रामरायने पोतनूरसे राजधानी हटाकर विजयनगरमें स्थापित की।

५ सन् १६८२ के लगभग जब शीलविजयने यह यात्रा की थी, बीजापुरकी आदिल-शाही दुर्दशाग्रस्त थी। उस समय अली आदिलशाह (द्वि०) का बेटा सिकन्दर आदिलशाह बादशाह था। औरङ्गजेबकी चढाईयाँ हो रही थी। १६८४ में शाहजादा आजमशाहको उसने बीजापुरकी चढ़ाईपर भेजा। १६८६ में सिकन्दर कैद हो गया और १६८९ में उसकी मृत्यु हो गई।

आगे करहिडा और कलिकुंड पार्श्वनाथके विषयमें लिखा है कि उनकी महिमा आज भी अखंड है। दिवालीके दिन ब्रह्मादिक सारे देव आकर प्रणाम करते हैं।'

इसके बाद कुछ स्थानोंके नाम-मात्र दिये हैं—चरणगिरि, नवविधि[1], रायबागे[2], हुकेरी[3]। इस तरफ पंचम, वणिक, छीपी[4], कंसार, वणकर[5] और चतुर्थ जातिके श्रावक हैं। ये सभी दिगम्बरी हैं, पर एक साथ भोजन नहीं करते। शिवाजीके मराठा राज्यके अधीन हैं। तुलजा देवीकी[6] सेवा करनेवाले लोग बहुत हैं।

फिर स्याहगढ़, मूगी पईठाणके[7] नाम-मात्र हैं। पईठाणमें वाण गंगाके किनारे जीवित स्वामी मुनिसुव्रतकी प्रतिमा प्रकट हुई। यहाँ सिद्धसेन दिवाकर और हरिभद्रसूरि हुए। कविजनोंकी माता भारती भद्रकाली देवी दीपती हैं।

आगे किसनेर,[8] दौलताबाद, देवगिरि, औरंगाबादके नाम-मात्र देकर इलोरिके[9] विषयमें लिखा है कि देखकर हृदय उल्लसित हो गया। इसे विश्वकर्माने बनाया है। फिर इमदानगरि,[10] नासिक, त्र्यंबक, और तुंगगिरिका उल्लेखमात्र करके दक्षिण यात्रा समाप्त कर दी है[11]—

'दक्षिण दिसिनो बोली कथा, निसुणी दीठी जे मि यथा।'

---

१—जान पड़ता है 'नवनिधि' पाठ भूलसे छप गया है। 'तवनिधि' होगा। यह स्तवनिधि तीर्थ है जो बेलगाँवसे ३८ और निपाणीसे ३ मील है। द० म० जैनसभाके जलसे अक्सर यहीं होते हैं। 'स्तवनिधि' के विषयमें डा० ए० एन० उपाध्येका लेख जै० सि० भा० वर्ष ११ किरण २ में दृष्टव्य है। उसमें मूलसंघ देशीयगण पुस्तकगच्छके वीरनंदि सिद्धान्त चक्रवर्तिदेवका लेख उद्धृत है, जो उनके अनुमानके अनुसार आचारसारके कर्ता जान पड़ते हैं जिनका समय श० १०७६ है। और भी महत्त्वकी बातें हैं। २-कोल्हापुर राज्यके एक जिलेका सदर मुकाम। ३-बेलगाँव जिलेकी चिकोड़ी तहसीलका एक कस्बा। ४-शिपी या दर्जी। ५—बुननेवाले।

६-शोलापुरसे २८ मीलकी दूरीपर तुलजापुर नामका कस्बा है, उसके पास पहाड़की तलैटीमें तुलजादेवीका मन्दिर है। वहाँ हर साल बड़ा भारी मेला लगता है।

७-प्राचीन प्रतिष्ठानपुर और वर्तमान पैठण निजाम राज्यके औरंगाबाद जिलेकी एक तहसील है। विविध तीर्थकल्पके अनुसार यहाँ 'जीवंतसामि मुणिसुव्वय' की प्रतिमा थी।

८-औरङ्गाबादके पासका 'कचनेर' नामका अतिशय क्षेत्र। ९—एलोर या एलोराके गुफा-मन्दिर। १०—अहमदनगर।

११-पं० के० भुजबलि शास्त्रीने लेखकके कई स्थानोंका पता लगानेमें सहायता देनेकी कृपा की है।

# परिशिष्ट

देवलगाँव राजाके श्री शान्तिकुमार ठवलीकी कृपासे ' सर्व त्रैलोक्य जिनालय जयमाला ' नामकी एक पोथी मिली है, जिसमें संस्कृत जैसे दिखनेवाले परन्तु संस्कृत नहीं, ऐसे १०० पद्य हैं। इसके कर्त्ता जगद्भूषणके शिष्य विश्वभूषण हैं, जो सोनगिरके भट्टारक थे। इनका समय वि० सं० १७२२ के लगभग है। भक्तामरचरित आदि कई ग्रन्थ भी शायद इनके लिखे हुए उपलब्ध हैं। इस जयमालामें निर्वाणकाण्ड और अतिशयक्षेत्रकाण्डके तीर्थोंके अतिरिक्त और भी अनेक अतिशयक्षेत्रों और जैनमन्दिरोंके नाम दिये हैं। यद्यपि उनमें उत्तर-दक्षिण पूर्व-पश्चिमका कोई क्रम नहीं है और न यही निर्देश है कि कौन किस तरफ है, या किस प्रान्तमें है, फिर भी एक दृष्टिसे इनका ऐतिहासिक महत्त्व है कि भट्टारक विश्वभूषणके समयमें वि० स० १७०० के लगभग उक्त मन्दिरों और क्षेत्रोंकी प्रसिद्धि थी। यह भी सम्भव है कि भट्टारकजीने स्वयं या उनके परिचितोंने उक्त मन्दिरों और मूर्तियोंकी बन्दना की हो। नीचे हम जयमालाके कुछ प्रयोजनीय पद्य उद्धृत करते हैं। लगभग विश्वभूषणजीके समयमें ही शीलविजयजी हुए हैं जिन्होंने दक्षिणके दिगम्बर तीर्थोंकी बन्दना की थी।

**सोनागिरि** बुंदेलाखंडे, आयातो चन्द्रप्रभचंडे।<br>
पंचकोडि **रेवा** बहमानं, रावनसूनु मोक्ष शिवजाणं ॥ ३२ ॥<br>
**सिद्धकूट** आहूट सुकोटी, पश्चिम रेवागत शिवजोटी।<br>
**बडनगरे** वडवाण मुनिंदा, **बावनगज** सेवित मुनिचदा ॥ ३९ ॥<br>
**अर्गलदेवं** वंदे नित्यं, बडनगरे पासाचसित्यं ( ! )।<br>
**होलगिरौ** संखेश्वर वंदे, तज्जात्रा दुखपापनिकंदे ॥ ४७ ॥<br>
कर्णाटे **गोमटप्रभु**सेव्यं, तजजात्रा भवसंतति खेव्य ॥<br>
अष्टादश पुरुषैः प्रोतुंगं, ध्यानधनं निर्भित्सितसंग ॥ ४८ ॥<br>
**चिकबेटा** लघु पर्वत तुंगं, भद्रबाहु षष्टम मत पुंगं ॥<br>
नेमिनाथ चैत्यालय सुच्छं, नेमिचन्द्र सिद्धान्ती प्रच्छं ॥ ४९ ॥<br>
**ध्येलगुलपुर** भंडार सुवस्ती, यस्तुति वंदित अघचय नस्ती<br>
अद्भुतमहिमा कुसुमजवृष्टि, संप्रापित भूपाल सुदृष्टि ॥ ५० ॥

---

१ श्रवणबेल्गोल।

**श्रीरंगपट्टन** महिमाभासं, वर्द्धमान आदीश्वरकासं ।
एलंद विप्रकता शशिनाथं, अर्हत्प्रतिष्ठा सुकृत साथं ॥ ५१ ॥
**जैनबेदरी** जैन निवासं, चन्द्रप्रभ जिनधर्म प्रकाशं ।
**गेरसुपा** वामासुत भ्राजं, तं दर्शन संप्रापित राजं ॥ ५२ ॥
**कारकला** शिवदेवीतनुजं, नवधनुषैर्गोमटप्रभु मनुजं ॥
नगर **वेनूरे** गोमटलघुकं, सप्तचाप रचिता नृपमधुकं ॥ ५३ ॥
ग्राम **वरांग** समीप तडागे, सूर्यमुखा जिनधामाभागे ।
तन्मध्ये श्रीनेमिनिवासं, सौधर्मे समधामा भासं ॥ ५४ ॥
**हाडोली** हरिपीठ चौवीस, **चन्द्रगिरी** चन्द्रप्रभमीशं ।
**बटकाले** शांतेश्वर पूजा, वडवाले शांतेश्वर पूजा ॥ ५५ ॥
**हलेबिडु** चैत्यालिय तुंगं, पार्श्वनाथ शांतेश्वर पुंगं ॥
पार्श्वनाथ सक्री पुरपट्टन, **हासन** पार्श्वाग्रे सुरनट्टन ॥ ५६ ॥
**हुब्बलीय** आदीश्वर पूत, वासुपूज्य **चन्नापुर** नूतं ।
**ऊखलद** नगरे नेमिकुमारं, बहु प्रतिमा **अलूर** सुचारं ॥ ५७ ॥
हूँबचनगरे पद्मादेवी, निर्गुंडीवृक्षामधसेवी ।
पार्श्वनाथ चैत्यालय राजति, रथशोभा रविसम विभ्राजते ॥ ५८ ॥
**अकलंकेश्वर** पार्श्वप्रधारं, चिंतामणि चिंता चितहारं ।
चंद्रनाथ निर्गुंडी ध्यात्वा, **मलयखेड** सिंहासन ज्ञात्वा ॥ ५९ ॥
नेमिनाथ सिद्धांत सुध्यात्वा, जतिसिंहासन स्थापितमित्वा ।
**शीशाल** नगरे शशिजिन वंद्यं, **ब्यलतंगड़ी** शांतेश मणिंद्यं ॥ ६० ॥
मूलसंघ शारदवरगच्छे, बलात्कार कुन्दान्वय हंसे ॥ ९६ ॥
जगताभूषणपट्टदिनेशं, विश्वभूषण महिमा जु गणेशं ।
लाडभव्य उपदेश सुरचिता, सद्वचने जयमाल सचीता ॥ ९७ ॥

---

१ वेलान्दुर पंडित । २ गैरसप्पा ।

# तीर्थोंके विवाद

१—पूर्व कालके तीर्थक्षेत्रो और वर्तमानके तीर्थोंमें जमीन आसमानका अन्तर है। शत्रुंजय, कुण्डलपुर और सोनागिरि आदि पर्वत इस समय जिस तरह नीचेसे ऊपर तक मन्दिरोंसे ढँक गये हैं, पहले इनकी यह दशा नहीं थी। ये सब मन्दिर बहुत ही अर्वाचीन हैं। जिस तरह अनेक तीर्थोंपर इस समय भी एक एक दो दो मन्दिर ही देखे जाते हैं, उसी तरह पहले सभी तीर्थोंपर थे। पहले इन पर्वतोंपर बहुत करके चरण-चिह्न ही थे। उन्हींकी सब लोग भक्तिभावसे पूजा वन्दना करते थे; और इस कारण जुदा जुदा सम्प्रदायोंके बीच बहुत कम विवाद उपस्थित होते थे। दिगम्बर-श्वेताम्बर ही क्यों, दूसरे भावुक अजैनोंको भी अपनी श्रद्धा भक्ति चरितार्थ करनेके लिए वहाँ कोई रुकावट नहीं थी।

२—प्राय: जितने जैन तीर्थ हैं, वे सब विपुलजनाकीर्ण नगरों और सब प्रकारके कोलाहलोंसे दूर, ऊँचे पर्वतों और वनोंके बीच स्थापित हैं। मुनि और साधुजन ऐसे ही स्थानोंको पसन्द करते थे और उन्हींकी स्मृतिकी रक्षाके लिए स्मारकस्वरूप ये सब तीर्थ स्थापित हुए थे।

३—इन स्मारकोंके दर्शनके लिए और अपने भक्तिभावोंको चरितार्थ करनेके लिए बहुत दूर दूरके भक्तजन आया करते थे; परन्तु फिर भी किसीके द्वारा इन स्थानोंकी एकान्त शान्तता नष्ट करनेका प्रयत्न नहीं किया जाता था; क्योंकि इन एकान्त स्थानोंमें ससार-त्यागी और शान्ति-प्रयासी साधुजन ही रहते थे।

४—परन्तु आगे यह बात न रही। साधुजन स्वयं ही वनोंको छोड़कर नगरों और गाँवोंमें रहने लगे और गृहस्थोंके साथ उनका सम्पर्क बढ़ने लगा। धीरे धीरे चैत्यवासकी जड़ जमी और अन्तमें मुनिमार्ग शिथिल होकर चैत्यवासी या मठवासी यतियों और भट्टारकोंके रूपमें परिणत हो गया। प्रभावनाङ्गके इस श्रेष्ठ लक्षणको लोग एक तरहसे भूल ही गये कि "अज्ञानान्धकारको जैसे बने, वैसे

हटाकर जैनशासनके माहात्म्यको प्रकट करना ही सच्ची प्रभावना है[1]।" इसके बदले यह उपदेश दिया जाने लगा कि "बिम्बाफलके बराबर मन्दिर बनाकर उसमें जौके दानेके बराबर भी प्रतिमा स्थापन करनेवाले गृहस्थके पुण्यका वर्णन नहीं हो सकता[2]।" इसका फल यह हुआ कि मन्दिरों और प्रतिमाओंके बनवाने और स्थापन करानेका लोगोंपर एक प्रकारका खब्त सवार हो गया। इतिहास साक्षी है कि पिछले ५००-६०० वर्षोंमें जैनोंने अपने धर्मके नामसे यदि कुछ किया है तो वह मन्दिरों और प्रतिमाओंका निर्माण ही किया है।

५—ये चैत्यवासी और मठवासी साधु दोनों ही सम्प्रदायोंमें थे। इनके उपदेशसे नये नये सिद्धक्षेत्र अतिशयक्षेत्र आदि स्थापित होने लगे। इन मन्दिरों और तीर्थोंके व्ययनिर्वाहके लिए धन-संग्रह किया जाने लगा, धन-संग्रह करनेकी नई नई तरकीबें निकाली गईं और प्रबन्धके लिए कोठियाँ खोल दी गईं। बहुत-सी कोठियोंकी मालिकी भी धीरे धीरे भट्टारकों और महन्तोंके अधिकारमें आ गई और अन्तमें उसने एक प्रकारसे धार्मिक दूकानदारीका रूप धारण कर लिया।

६—एक तो पहले तीर्थोंपर तीर्थंकरों या सिद्धोंके चरणोंकी पूजा होती थी और वे चरण दोनोंको समान रूपसे पूज्य थे। दूसरे इस बातके भी प्रमाण हैं कि प्राचीन कालमें दिगम्बर और श्वेताम्बर प्रतिमाओंमें कोई भेद न था। प्रायः दोनों ही नग्न प्रतिमाओंको पूजते थे। मथुराके कंकाली टीलेमें जो लगभग दो हजार वर्षकी प्राचीन प्रतिमाएँ मिली हैं, वे नग्न हैं और उनपर जो लेख हैं, वे कल्पसूत्रकी स्थविरावलीके अनुसार हैं। इसके सिवा १७ वीं शताब्दीमें पं० धर्मसागर उपाध्यायने अपने 'प्रवचन-परीक्षा' नामक ग्रन्थमें लिखा है कि "गिरनार और शत्रुंजयपर एक समय दोनों सम्प्रदायोंमें झगड़ा हुआ, और उसमें शासनदेवताकी कृपासे दिगम्बरोंका पराजय हुआ। जब इन दोनों तीर्थोंपर श्वेताम्बर सम्प्रदायका अधिकार सिद्ध हो गया, तब आगे किसी प्रकारका झगड़ा न हो, इसके लिए श्वेताम्बर संघने यह निश्चय किया कि अबसे जो नई प्रतिमाएँ बनवाई जायँ, उनके पाद-मूलमें वस्त्रका चिह्न बना दिया जाय। यह सुनकर

---

१— अज्ञानतिमिरव्याप्तिमपाकृत्य यथायथम्।
जिनशासनमाहात्म्यप्रकाशः स्यात्प्रभावना॥ —रत्नकरण्ड

२—बिम्बादलोन्नतियवोन्नतिमेव भक्त्या ये कारयन्ति जिनसद्म जिनाकृतिं वा।
पुण्यं तदीयमिह वागपि नैव शक्ता स्तोतुं परस्य किमु कारयितुर्द्वयस्य॥—प० पं०

दिगम्बरोंको क्रोध आ गया और उन्होंने अपनी प्रतिमाओंको स्पष्ट नग्न बनाना शुरू कर दिया ! यही कारण है कि संप्रति राजा ( अशोकके पौत्र ) आदिकी बनवाई हुई प्रतिमाओंपर वस्त्र-लांछन नहीं है और आधुनिक प्रतिमाओंपर है। इससे पूर्वकी प्रतिमाओंपर वस्त्र-लांछन भी नहीं है और स्पष्ट नग्नत्व भी नहीं है।" इस कथनसे यह बात अच्छी तरह सिद्ध होती है कि पूर्वोक्त विवादके पहले दोनोंकी प्रतिमाओंमें भेद न था और दोनों एकत्र होकर उपासना करते थे। उस समय तक लड़ने-झगड़नेका कोई कारण न था। परन्तु अब तो दोनोंकी प्रतिमाओं और उपासना-विधिमें भी बहुत अन्तर पड़ गया है।

७— रत्नमण्डनगणिकृत सुकृतसागर नामके ग्रन्थके—'पेथडतीर्थयात्राद्वय-प्रबन्ध' में एक कथा है कि प्रसिद्ध दानी पेथड़शाह शत्रुंजयकी यात्रा करके संघसहित गिरिनारमें पहुँचे। उनके पहले वहाँ दिगम्बर संघ आया हुआ था। उस संघका स्वामी पूर्ण ( चन्द्र ) नामका अग्रवालवंशी धनिक था। वह देहलीका रहनेवाला था। उसे 'अलाउद्दीनशाखीनमान्य' विशेषण दिया है अर्थात् वह कोई राजमान्य पुरुष था। उसने कहा कि पर्वतपर पहले हमारा संघ चढ़ेगा; क्योंकि एक तो हम लोग पहले आये हैं और दूसरे यह तीर्थ भी हमारा है। यदि यह तीर्थ तुम्हारा है, तो इसका प्रमाण दो। यदि भगवान नेमिनाथकी प्रतिमापर अंचलिका और कटि-सूत्र प्रकट हो जाय, तो हम इसे तुम्हारा तीर्थ मान लेंगे। भगवान् भव्य जनोंके दिये हुए आभरण सहन नहीं कर सकते, इसलिए इसमें कोई सन्देह नहीं कि यह तीर्थ हमारा है। इसपर पेथड़शाह बोले कि भगवान् आभरणादि सहन नहीं कर सकते, इसका कारण यह है कि उनकी कीर्ति बारह योजन तक फैली हुई है। आमके वृक्षपर तोरणकी और लंकामें लहरोंकी चाह नहीं होती। जिस तरह फलोधी ( मारवाड़ ) में प्रतिमाधिष्ठित देव आभूषणापहारक हैं, उसी तरह यहाँ भी हैं। यदि यह तीर्थ तुम्हारा है, तो शैवोंका भी हो सकता है, क्योंकि यह पर्वत लिंगाकार है और गिरि-वारि-धारक है। इस तरह वादविवाद हो रहा था कि कुछ वृद्धजनोंने आकर कहा, अभी तो इस झगड़ेको छोड़ दो और यात्राको चलो। वहाँ इन्द्रमाला ( फूलमाल ) लेते समय इसका निर्णय हो जायगा। उस मालाको जो सबसे ज्यादा धन देकर लेगा, यह तीर्थ उसीका सिद्ध हो जायगा। निदान दोनों संघ पर्वतपर गये और दोनोंने अभिषेक, पूजन, ध्वजारोपण, नृत्य, स्तुत्यादि कृत्य किये। इसके बाद जब इन्द्र-

मालाका समय आया तब श्वेताम्बर भगवानके दाहिने ओर और दिगम्बर बाईं ओर बैठ गये। इसीसे निश्चय हो गया कि कौन हारेगा और कौन जीतेगा। इन्द्रमालाकी बोली बोली जाने लगी। एक दूसरेसे अधिक बढ़ते बढ़ते अन्तमें श्वेताम्बरोंने ५६ धड़ी (पंसेरी) सोना देकर माला लेनेका प्रस्ताव किया। दिगम्बर अभीतक तो बराबर बढ़े जाते थे; परन्तु अब वे घबराये और सलाह करने लगे। उन्होंने अपने संघपतिसे कहा—

लुण्ठितैरिव भूत्वा च फलं किं तीर्थवालने।
इमं न हि समादाय शैलेशं यास्यते गृहे॥

अर्थात् इस तरह लुटकर तीर्थ लेनेसे क्या लाभ? क्या इस पर्वतराजको उठाकर घर ले चलना है! अन्तमें पूर्णचन्द्रने कह दिया कि आप ही माला पहन लीजिए। इससे दिगम्बर मुरझा गये और अपना-सा मुँह लिये यात्रा करके नीचे उतर आये।"

यह कथा यद्यपि श्वेताम्बरोंकी धनाढ्यता, उदारता और गिरिनारपर श्वेताम्बराधिकार सिद्ध करनेके मुख्य अभिप्रायसे लिखी गई है, तो भी इसमें बहुत कुछ ऐतिहासिक सत्य है; और यह सिद्ध होता है कि उस समय दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों एक ही मन्दिरमें उपासना करते थे और इन्द्रमालाकी बोली दोनोंके समूहके बीच बोली जाती थी। इसके सिवा यह भी मालूम होता है कि उस समय गिरिनारके मूलनायक नेमिनाथकी प्रतिमा आभूषणोंसे सुसज्जित और कटि-सूत्र तथा अचलिकासे भी लांछित नहीं थी। इसी तरह उदाहरणके तौर पर जो फलोधी तीर्थकी प्रतिमाओंके विषयमें कहा है कि वहाँका प्रतिमाधिष्ठित देव भूषणापहारक है, सो जान पड़ता है कि वहाँ भी उस समय (कमसे कम रत्नमंडन गणिके समयमें) प्रतिमाओंको भूषणादि नहीं पहनाये जाते थे।

८—श्रीरत्नमन्दिरगणिकृत उपदेश-तरंगिणी (पृ० १४८) में लिखा है—

"सौराष्ट्र देशके गोमण्डल (गोंडल) निवासी धाराक नामके संघपति थे। उनके ७ पुत्र, ७०० योद्धा, १३०० गाड़ियाँ और १३ करोड़ अशर्फियाँ थीं। वे शत्रुंजयकी यात्रा करके जब गिरनारकी यात्राको गये जो कि ५० वर्षसे दिगम्बरोंके अधिकारमें था, तब वहाँ उन्हें खेगार नामक किलेदारसे लड़ना पड़ा और उसमें उनके सातों पुत्र और सारे योद्धा मारे गये। उसी समय जब उन्होंने सुना कि गोपगिरि (ग्वालियर) के राजा आम हैं और उन्हें बप्पभट्टिने प्रति-

बोधित कर रक्खा है, तब वे ग्वालियर आये। उस समय वप्पभट्टिका व्याख्यान हो रहा था। स्वयं राजा और आठ श्रावक बैठे सुन रहे थे। धाराकने दिगम्बराधिकृत गिरनार तीर्थकी हालत सुनाई। गुरुने भी तीर्थकी महिमाका वर्णन किया। इसपर आम राजा प्रतिज्ञा कर बैठे कि गिरिनारके नेमिनाथकी वन्दना किये बिना मैं भोजन ग्रहण नहीं करूँगा। एक हजार श्रावकोंने भी यही प्रतिज्ञा की। तब राजा एक बड़े भारी संघके साथ चल पड़े। बत्तीस उपवास करके स्तंभ-तीर्थ अर्थात् खम्भात पहुँचे। राजाका शरीर बहुत खिन्न हो गया था। यह देखकर गुरुने अम्बिकाको बुलाया और उसके द्वारा अपापमठ (?) से एक प्रतिमा मँगवा ली और उसका दर्शन करके राजा प्रतिज्ञामुक्त हो गये। इसके बाद एक महीने तक दिगम्बरोंसे विवाद हुआ और अन्तमें अम्बिकाने 'उज्जित-सेलसिहरे' आदि गाथा कहकर विवादकी समाप्ति कर दी। (गाथामें यह कहा गया है कि जो स्त्रियोंकी मुक्ति मानता है, वही सच्चा जैन मार्ग है और उसीका यह तीर्थ है।) इस तरह तीर्थ लेकर, दिगम्बर-श्वेताम्बरोंकी प्रतिमाओंमें नग्नावस्था और अञ्चलिकाका भेद कर दिया।[1]"

उक्त अवतरणसे दो बातें मालूम होती हैं। एक तो यह कि पहले दोनोंकी प्रतिमाओंमें कोई भेद नहीं था; और दूसरी यह कि इस घटनाके पहले गिरिनार-पर ५० वर्षसे दिगम्बरोंका अधिकार था।

९—इसी उपदेशतरङ्गिणी (पृष्ठ २४७) में वस्तुपाल मन्त्रीके संघका वर्णन

---

१–" सुराष्ट्राया गोमण्डलग्रामवास्तव्य सप्तपुत्र' सप्तशतसुभट- १३ शतशकटसघ' १३ कोटि स्वर्णपति' स० धाराक श्रीशत्रुञ्जययात्रां कृत्वा ५० वर्षावधिदिगम्बराधिष्ठितरैवतयात्रावसरे खङ्गारदुर्गपसैन्यै' सह युद्धे ७ पुत्र ७ सुभटक्षये श्रीवप्पभट्टिप्रतिबोधित गोपगिरौ श्रीआमभूपतिं ज्ञात्वा तस्यामनृपस्य सूरिपार्श्वे व्याख्यानोपविष्टाष्टश्राद्धै. सम स० धाराक. समागत । तेन दिगम्बरगृहीततीर्थस्वरूप कथितम्। गुरुभिस्तन्महिमोक्तौ आमनृपेण गिरिनारनेमिवन्दन विना भोजनाभिग्रहो गृहीतस्तत सघश्चचाल। १ लक्षं पोष्टिकानाम् लक्षं तुरगमाणाम्, ७ शतानि गजानाम्, विंशतिसहस्राणि श्रावककुलानाम्, ३२ उपवासैः स्तम्भतीर्थे प्राप्त'। राज्ञ' शरीर खिन्नम्। गुरुभिरम्बिका प्रत्यक्षीकृत्य अपापमठात् प्रतिमैका आनीता। नृपाभिग्रहो मुत्कलो-जातः। मासमेकं दिगम्बरै' सह वादः, पश्चादम्बिकया 'उज्जितसैलसिहरे' ति गाथया विवादो भग्नः। तीर्थं लात्वा दिगम्बरश्वेताम्बरजिनार्चानां नग्नावस्थाञ्चलिकाकरणेन विभेदः कृतः। इति यात्रोपदेशः।"

है जो उन्होंने सं० १२८५ में निकाला था। उसमें २४ दन्तमय देवालय, १२० काष्ठ देवालय, ४५०० गाड़ियाँ, १८०० डोलियाँ, ७०० सुखासन, ५०० पालकियाँ, ७०० आचार्य, २००० श्वेताम्बर साधु, ११०० दिगम्बर, १९०० श्रीकरी (?), ४००० घोड़े, २००० ऊँट और ७ लाख मनुष्य थे। यद्यपि यह वर्णन अतियोक्तिपूर्ण है, तो भी इससे यह मालूम होता है कि उस समय तीर्थ-यात्रा, पूजनार्चा आदि कार्योंमें दिगम्बरों और श्वेताम्बरोंमें इतनी विभिन्नता नहीं थी, जितनी कि अब है और इसी कारण इस संघमें श्वेताम्बरोंके साथ ११०० दिगम्बर भी गये थे। दोनोंमें आजकलके समान वैर-भाव न था और दिगम्बर-श्वेताम्बरोंकी मूर्तियोंमें भी कोई अन्तर नहीं था। यदि अन्तर होता तो वस्तुपालने दिगम्बरोंके लिए दिगम्बर देवालयोंकी भी व्यवस्था की होती और उनकी भी संख्या दी होती। जब कि दोनोंके तीर्थ एक थे, एक ही तरहकी मूर्तियोंको पूजते थे, तब यह स्वाभाविक है कि तीर्थ-यात्राके संघ निकालनेवाले दोनोंको साथ लेकर चलें।

१०—जान पड़ता है गिरिनार पर्वतपर दिगम्बरों और श्वेताम्बरोंके बीच वह विवाद कभी न कभी हुआ अवश्य है जिसका उल्लेख धर्मसागर उपाध्यायने किया है। क्योंकि इसका उल्लेख दिगम्बर साहित्यमें भी कुछ दूसरे रूपमें मिलता है। नन्दिसंघकी गुर्वावलीमें लिखा है—

> पद्मनन्दी गुरुर्जातो बलात्कारगणाग्रणी।
> पाषाणघटिता येन वादिता श्रीसरस्वती॥ ३६॥
> उज्जयन्तगिरौ तेन गच्छः सारस्वतो भवेत्।
> अतस्तस्मै मुनीन्द्राय नमः श्रीपद्मनन्दिने॥ ३७॥

और भी कई जगह इस घटनाका जिक्र है कि गिरनारपर दिगम्बरों और श्वेताम्बरोंका शास्त्रार्थ हुआ और उसमें सरस्वतीकी मूर्तिमेंसे ये शब्द निकलनेसे

१–कवि वृन्दावनने लिखा है—

> संघसहित श्रीकुन्दकुन्द गुरु, बन्दन हेत गए गिरनार,
> वाद परयौ तहँ संशयमतिसों, साखी बदी अंबिकाकार।
> 'सत्यपन्थ निर्ग्रंथ दिगम्बर,' कही सुरी तहँ प्रगट पुकार,
> सो गुरुदेव बसौ उर मेरे, विघन-हरन मंगल-करतार॥

कि 'सत्य मार्ग दिगम्बरोंका है,' श्वेताम्बर पराजित हो गये। सरस्वतीकी मूर्तिको वाचाल करनेवाले पद्मनन्दि भट्टारक थे जिनका समय उक्त गुर्वावलीमें विक्रम संवत् १३८५ से १४५० लिखा है। इनके शिष्य शुभचन्द्र और प्रशिष्य जिनचन्द्र थे। श्वेताम्बर ग्रन्थोंमें यही घटना इस रूपमें वर्णित है कि अम्बिकादेवीने श्वेताबरोंकी जीत यह कहकर कराई कि जिस मार्गमें स्त्रीको मोक्ष माना है, वही सच्चा है। जीत चाहे जिसकी हुई हो,—परन्तु मालूम होता है कि उक्त विवाद हुआ था और उसी समयसे दिगम्बरों और श्वेताम्बरोंमें विद्वेषका वह बीज विशेष रूपसे बोया गया जिससे आगे चलकर बड़े बड़े विषमय फल उत्पन्न हुए।

११—मुगल बादशाह अकबरके समयमें हीरविजय नामके एक सुप्रसिद्ध साधु हुए हैं। अकबर उन्हें गुरुवत् मानता था। संस्कृत और गुजरातीमें उनके सम्बन्धमें बीसों ग्रन्थ लिखे गये हैं। इन ग्रन्थोंमें लिखा है कि "हीरविजयने मथुरासे लौटते हुए गोपाचल ( ग्वालियर ) की बावन-गजी भव्याकृति मूर्तिके दर्शन किये।" और यह मूर्ति दिगम्बर सम्प्रदायकी है, इसमें कोई सन्देह नहीं। इससे मालूम होता है कि बादशाह अकबरके समय तक भी दोनों सम्प्रदायोंमें मूर्ति-सम्बन्धी विरोध तीव्र नहीं था। उस समय श्वेताम्बर सम्प्रदायके आचार्य तक नग्न मूर्तियोंके दर्शन किया करते थे।

१२—तपागच्छके मुनि शीलविजयने वि० स० १७३१-३२ में दक्षिणके तमाम जैन तीर्थोंकी वन्दना की थी जिसका वर्णन उन्होंने अपनी 'तीर्थमाला' ( गुजराती ) में किया है[1]। उससे मालूम होता है कि उन्होंने जैनबद्री, मूड़बिद्री, कारकल, हूमच-पद्मावती आदि तमाम दिगम्बर तीर्थों और दूसरे मन्दिरोंकी भक्तिभावसे वन्दना की थी। बड़े उत्साहसे वे प्रत्येक स्थानकी और मूर्तियोंकी प्रशंसा करते देखे जाते हैं। इससे भी मालूम होता है कि उस समय भी श्वेताम्बर साधु नग्नमूर्तियोंको हेय दृष्टिसे नहीं देखते थे और उनका अपने सम्प्रदायकी मूर्तियोंके ही समान आदर करते थे।

१३—ऐसा मालूम होता है कि दिगम्बर और श्वेताम्बर प्रतिमाओंमें भेद हो जानेके बाद भी बहुत समय तक दिगम्बरों और श्वेताम्बरोंमें भाईचारा बना रहा है। बहुत समय तक इस ख़यालके लोग भी दोनों सम्प्रदायोंमें बने रहे हैं कि

१—देखो, 'दक्षिणके तीर्थक्षेत्र' शीर्षक लेख पृ० ४५२-४६७

एक दूसरेके धर्म-कार्योंमें बाधा नहीं डालनी चाहिए और दोनोंको अपने अपने विश्वासके अनुसार पूजा अर्चा करने देना ही सज्जनता है। जैसे—

क—शत्रुंजय और आबूके पर्वतोंपर श्वेताम्बर मन्दिरोंके बीचों बीच और बगलमें दिगम्बर मन्दिरोंका अस्तित्व अब भी इस बातकी साक्षी दे रहा है कि उस समयके वैभवसम्पन्न और समर्थ श्वेताम्बर भी यह नहीं चाहते थे कि इन तीर्थोंपर हम ही हम रहें, दिगम्बर नहीं आने पावें।

ख—गन्धार (भरोंच) एक प्रसिद्ध बन्दरगाह था। वहाँ एक पुराना दिगम्बर मन्दिर था। जब वह गिर गया और उसकी जगह नया श्वेताम्बर मन्दिर बनवाया गया, तब वहाँके श्वेताम्बर भाइयोंने दिगम्बर प्रतिमाओंको एक जुदा देवकुलिका (देवली) में स्थापित कर दिया। यह देवकुलिका अब भी मौजूद है।

ग—बिहार शरीफमें सन् १९०७ में एक जैन मन्दिर लेखकने स्वयं देखा है जिसके अधिकारी श्वेताम्बर हैं। उसमें एक ओर दिगम्बरी वेदिका भी है और उसमें जो मूर्तियाँ हैं, उनका दर्शन-पूजन दिगम्बरी भाई किया करते हैं।

घ—स्व० डाक्टर बनारसीदास जैनसे मालूम हुआ था कि लाहौरके एक जैनमन्दिरमें दोनो सम्प्रदायोंकी मूर्तियाँ दो पृथक् पृथक् वेदिकाओंमें थीं और और कुछ ही वर्ष हुए अब दोनोंके बीचमें दीवार चिनवा दी गई है।

ङ—लेखकने पूना शहरमें एक ही अहातेके भीतर दिगम्बर और श्वेताम्बर मन्दिर सन् १९२० में देखे थे।

च—ग्वालियर राज्यके शिवपुरकलाँ नामक स्थानमें एक दिगम्बर मन्दिर ऐसा है जिसमें ७-८ श्वेताम्बर मूर्तियाँ हैं और एक श्वेताम्बर मन्दिर ऐसा है जिसमें ७-८ दिगम्बरी मूर्तियाँ हैं। पहले दोनों मन्दिरोंमें दोनों सम्प्रदायके लोग जाते थे; परन्तु अब केवल भादों सुदी दसवींको धूप खेनेके लिए जाया करते हैं।

छ—यापनीयसंघ दिगम्बर श्वेताम्बरोंके अतिरिक्त एक तीसरा ही जैन-सम्प्रदाय था। सिद्धान्त-दृष्टिसे यह श्वेताम्बर सम्प्रदायसे अधिक मिलता जुलता था, परन्तु इस संघके अनुयायी नग्न मूर्तियोंकी ही स्थापना-पूजा किया करते थे। यह संघ अब लुप्त हो गया है परन्तु दक्षिणमें अनेक स्थानोंमें अब भी इस संघकी नग्न मूर्तियाँ हैं। बेलगाँवके 'दोड्डवस्ति' नामक जैन-मन्दिरमें नेमिनाथ तीर्थ-

करकी एक मूर्ति है, जिसे यापनीय संघके एक श्रावकने श० सं० ९३५ में प्रतिष्ठित कराई थी। यह मूर्ति नग्न है और इसे अब दिगम्बर श्रावक ही पूजते हैं। इससे भी अनुमान होता है कि पहले श्वेताम्बर सम्प्रदायकी प्रतिमायें भी नग्न बनाई जाती होंगी। जैन साधुओंके लिए वस्त्र-धारणका सर्वथा निषेध यापनीय सम्प्रदायमें भी नहीं था और श्वेताम्बर सम्प्रदायके समान स्त्री-मुक्ति और केवलि-भुक्तिको भी वह मानता था।

१४—अकसर दिगम्बर भाइयोंकी ओरसे यह आक्षेप किया जाता है कि श्वेताम्बर भाई दिगम्बर मन्दिरों और प्रतिमाओंपर अधिकार कर लिया करते हैं; और यही आक्षेप श्वेताम्बरोंकी ओरसे दिगम्बरोंपर किया जाता है। यह आक्षेप बहुत अंशोंमें सच्चा है; परन्तु इस आक्षेपके पात्र दोनों ही हैं। इस विषयमें कोई भी सम्प्रदाय निर्दोष नहीं। सम्प्रदाय-मोह चीज ही ऐसी है कि वह भिन्न सम्प्रदायवालोंके साथ उदारताका व्यवहार करनेमें संकुचित हुए बिना नहीं रह सकता। इसके सम्बन्धमें भी अनेक उदाहरण मिल सकते हैं।

१५—अमुक तीर्थपर वास्तविक अधिकार किसका है, इस प्रश्नका ठीक उत्तर यही है कि दोनोंका। दोनोंमेंसे चाहे जो पीछेका हो पर उसका अधिकार पहलेवालेसे कम नहीं ठहराया जा सकता। जब दोनों ही सम्प्रदायवाले जिनदेवों और सिद्धोंके उपासक हैं और उपासना करना किसीकी जमींदारीका कोई खेत जोतना या फसल काट लेना नहीं है, तब उनका अधिकार कम या ज्यादा ठहराया ही कैसे जा सकता है? कुछ लोग पुराने दस्तावेज और तमस्सुक पेश करके अपना अधिकार सिद्ध करनेका प्रयत्न करते हैं; और सम्भव है उनसे उनका अधिकार सिद्ध भी होता हो, परन्तु क्या उनसे यह प्रश्न नहीं किया जा सकता कि उन दस्तावेजोंसे पहले भी तो ये दोनों सम्प्रदाय थे और तब क्या इनसे पहलेके प्रमाण-पत्रोंका तुम्हारे प्रतिपक्षीके पास होना सम्भव नहीं है? और यह सिद्ध करना तो बाकी ही रह जायगा कि उन दस्तावेजोंके लिखनेवाले शासकों या राजाओंको किसी सार्वजनिक धर्मस्थानके सम्बन्धमें दस्तावेज लिख देनेका अधिकार था या नहीं। यह सम्भव और स्वाभाविक है कि किसी समयपर किसी सम्प्रदायका ऐहिक वैभव और प्रभाव बढ़ गया हो और उस समय उसके समीपके तीर्थका प्रबन्ध उसके हाथमें आ गया हो और किसी समय उसके बदले दूसरोंके पास चला गया हो। परन्तु इससे यह सिद्ध नहीं होता कि उस तीर्थका वास्तविक अधिकारी अमुक सम्प्रदाय था। ऊपर उपदेश-तरंगिणी ग्रन्थका जो अवतरण दिया गया है, उससे मालूम होता है

कि संघवी धाराकके समयमें गिरिनार तीर्थपर ५० वर्षसे दिगम्बरोंका अधिकार था और पीछे आम राजाकी कृपासे शायद वही अधिकार श्वेताम्बरोंके हाथमें चला गया। इसी तरहका एक उल्लेख तारंगा सिद्धक्षेत्रके सम्बन्धमें 'कुमारपाल-प्रतिबोध' नामक श्वेताम्बर ग्रन्थमें भी मिलता है जिसे सोमप्रभने विक्रम संवत् १२४१ में रचा है। इसमें आर्य खपुटाचार्यकी कथामें लिखा है कि—

"पहले उसने पर्वतके समीप तारा[1] नामकी बौद्ध देवीका मन्दिर बनवाया, इस कारण इस तीर्थको तारापुर कहते हैं। इसके बाद उसीने फिर वहींपर सिद्धायिका (जैनदेवी) का मन्दिर बनवाया। परन्तु कालवश उसे दिगम्बरोंने ले लिया। अब वहींपर (कुमारपाल राजा कहते हैं) मेरे आदेशसे जसदेवके पुत्र दंडाधिप अभयकी देखरेखमें अजित जिनेन्द्रका ऊँचा मन्दिर बनवाया गया[2]।" इससे मालूम होता है कि कुमारपाल राजाके समय तक समूचे तारंगा पर या कमसे कम सिद्धायिका देवीके मन्दिरपर दिगम्बरोंका अधिकार था।

तारंगा पर्वतकी कोटि-शिलापर एक वेदी है। उसकी एक प्रतिमापर अब भी संवत् ११९० की वैशाख सुदी ९ का सिद्धराज जयसिंहके समयका लेख है[1] जिससे मालूम होता है कि उस समय, अर्थात् कुमारपाल मन्दिर-निर्माणके पहले, वहाँपर दिगम्बरोंके मन्दिर और प्रतिमाएँ थीं और कुमारपालप्रतिबोधके कथनानुसार सम्भव है कि पर्वतपर दिगम्बरोंका अधिकार हो। इसी तरह पावागढ़पर इस समय सम्पूर्ण अधिकार दिगम्बरोंका है; परन्तु पर्वतके ऊपर कई ऐसे मन्दिरोंके खण्डहर पड़े हुए हैं जो श्वेताम्बर सम्प्रदायके हैं और किसी समय उक्त पावागढ़ श्वेताम्बर सम्प्रदायका भी प्रसिद्ध तीर्थ था।

कदम्बवंशी राजाओंके जो ताम्रपत्र[3] प्रकाशित हुए हैं, उनमेंसे दूसरे ताम्रपत्रमें कालवंगनामके ग्रामके तीन भाग करके एक भाग जिनेन्द्र देवके मन्दिरके लिए, दूसरा श्वेतपट महाश्रमणसंघके लिए और तीसरा निर्ग्रन्थ महाश्रमणसंघके उपभोगके लिए दान किये जानेका उल्लेख है। यह स्थान कर्नाटक प्रदेशमें धारवाड़ जिलेके आसपास कहींपर है। अवश्य ही उस समय वहाँपर दोनों सम्प्रदाय मिल-जुलकर रहते थे, और उनका एक ही मन्दिर था।

---

१–तारगा पर्वतकी तलैटीसे उत्तरकी ओर लगभग डेढ़ मीलकी दूरीपर तारादेवीकी मूर्ति अब भी मौजूद है और उसपर बौद्धोंकी एक प्रसिद्ध गाथा लिखी हुई है।

२–देखो जैनमित्र भाग २२, अंक १२।

३–इन ताम्रपत्रोंका विवरण देखो जैनहितैषी भाग १४, अंक ७-८।

# वनवासी और चैत्यवासी

सत्य, अहिंसा, मैत्री और अनेकान्त जैसे समन्वयकारी सिद्धान्तके प्रचारक जैनधर्ममें भी अब तक अनेक सम्प्रदायों और पन्थोंकी सृष्टि हो चुकी है जिनमेंसे बहुतोंका तो अस्तित्व बना हुआ है और बहुतसे कालके गालमें विलीन हो चुके हैं।

जैनधर्मके अनुयायी मुख्यतः दिगम्बर और श्वेताम्बर सम्प्रदायोंमें बँटे हुए हैं। ये भेद शुरूमें निर्वस्त्रता और सवस्त्रताको लेकर हुए थे और इसीके कारण आगे चलकर इनमें स्त्रीमुक्ति केवलिभुक्ति आदिकी मानताओंको लेकर और भी अनेक छोटी मोटी बातोंमें मतभिन्नता आ गई है। फिर भी मूल सिद्धान्तोंमें दोनों एक हैं।

इन दोनोंमें भी अनेक शाखा प्रशाखायें हुई हैं; परन्तु यहाँ उनकी चर्चा अभीष्ट नहीं है। इस लेखमें केवल ऐसी दो शाखाओंकी चर्चा की जाती है जो दोनों ही सम्प्रदायोंमें बहुत समयसे चली आ रही हैं और जिन्हें हम वनवासी और चैत्यवासी कहते हैं। चैत्यवासी ही मठवासी हैं।

श्वेताम्बरोंमें जो 'जती' या 'श्रीपूज्य' कहलाते हैं वे चैत्यवासी या मठवासी शाखाके अवशेष हैं और जो 'संवेगी' कहलाते हैं वे वनवासी शाखाके। संवेगी अपनेको सुविहित मार्ग या विधिमार्गका अनुयायी कहते हैं। इसी तरह दिगम्बरोंके भट्टारक मठवासी और नग्न मुनि वनवासी शाखाके अवशेष हैं।

भट्टारकों और जतियोंका आचरण लगभग एकसा है। यद्यपि ये दोनों ही निर्ग्रन्थता और अपरिग्रहताका दावा करते हैं और अपनेको वीतराग मार्गका ही अनुयायी बतलाते हैं।

दिगम्बर श्वेताम्बर दोनों शाखाओंके साधु निर्ग्रन्थ कहलाते हैं और निर्ग्रन्थका अर्थ है सब प्रकारके परिग्रहोंसे रहित। यद्यपि श्वेताम्बर सम्प्रदायमें साधुओंको

लज्जा निवारणके लिए बहुत ही सादा वस्त्र रखनेकी छूट दी गई है[1] परन्तु जिन शर्तोंके साथ दी गई है वह न देनेके ही बराबर है। वास्तवमें अशक्ति या लाचारीमें ही वस्त्रका उपयोग करनेकी आज्ञा है। ऐसा मालूम होता है कि विक्रमकी छठी सातवीं शताब्दि तक तो श्वेताम्बर साधु भी कारण पड़नेपर ही वस्त्र धारण करते थे और सो भी कटिवस्त्र। यदि कटिवस्त्र भी निष्कारण धारण किया जाता था तो धारण करनेवालेको कुसाधु समझा जाता था।

हरिभद्रने 'संबोध प्रकरण' में अपने समयके कुसाधुओंका वर्णन करते हुए लिखा है कि वे कोशलोच नहीं करते, प्रतिमावहन करते शरमाते हैं, शरीर-परका मैल उतारते हैं, पादुकायें पहिनकर फिरते हैं और विनाकारण कटिवस्त्र बाँधते हैं[2]।

लगभग ४०-५० वर्ष पहलेके श्वेताम्बर साधु जब अपने उपाश्रयोंमें बैठे होते थे तब शरीरके अधोभागपर एक वस्त्रखंड डाले रहते थे—उसे बाँधते तक न थे। बाहर जानेके समय ही वे कटिवस्त्र धारण करते थे।

दिगम्बर-श्वेतांबरके सिवाय एक तीसरा सम्प्रदाय यापनीय नामका था जो अब नामशेष हो चुका है। इसके साधु दिगम्बरोंके ही समान नग्न रहते थे और पाणिपात्रभोजी थे पर इनमें भी वस्त्रको अपवाद रूपसे ही ग्रहण करनेकी आज्ञा थी।

वस्त्र-पात्रके सिवाय दिगम्बर-श्वेताम्बर साधुओंके आचारमें और कोई विशेष। अन्तर नहीं है। दोनोंके आचार-ग्रन्थोंमें कहा है कि मुनियोंको बस्तीसे बाहर उद्यानों या शून्य गृहोंमें रहना चाहिए, अनुद्दिष्ट भोजन करना चाहिए, धर्मो-पकरणोंके अतिरिक्त अन्य सब प्रकारके परिग्रहोंसे दूर रहना चाहिए, जमीनपर सोना चाहिए, पैदल विहार करना चाहिए और शान्तिसे ध्यानाध्ययनमें अपना समय बिताना चाहिए।

यह कहना तो कठिन है कि किसी समय सबके सब साधु आगमोपदिष्ट आचारोंका पूर्ण रूपसे पालन करते होंगे; फिर भी शुरू शुरूमें दोनों ही शाखाओंके साधुओंमें आगमोक्त आचारोंके पालनका अधिकसे अधिक आग्रह रहा होगा।

---

१-देखो, आचारांग प्र० श्रु०, अध्ययन ६, उद्देश्य ३ और द्वि० श्रुतस्कन्ध अध्ययन १४ उद्देश्य १-२।

२-कीवो न कुणइ लोयं लज्जइ पडिमाइ जल्लमुवणेई।
सोवाहणो य हिंडइ, बंधइ कटिपट्टयमकज्जे ॥ १४

परन्तु ज्यों ज्यों समय बीतता गया, साधुओंकी संख्या बढ़ती गई और भिन्न भिन्न आचार-विचारवाले विभिन्न देशोंमे फैलती गई, धनियों और राजाओंद्वारा पूजा-प्रतिष्ठा पाती गई, श्रावकोंमें भक्ति और दोषोंकी उपेक्षा बढ़ती गई त्यों त्यों उसमें शिथिलता आती गई और दोनों ही सम्प्रदायोंमें शिथिलाचारी साधुओंकी संख्या बढ़ती गई। मालूम होता है बहुत प्राचीन कालमें ही इनकी जड़ें जम गई थीं।

**श्वेताम्बर चैत्यवासी**—धर्मसागर अपनी पट्टावलीमें लिखते हैं कि वीर-संवत् ८८२ में चैत्यवास शुरू हुआ—'वीरात् ८८२ चैत्यस्थितिः' परन्तु मुनि कल्याणविजय आदि विद्वानोंका खयाल है कि इससे भी पहले इसकी जड़ जम गई थी और ८८२ वी० नि० तक तो इसकी सार्वत्रिक प्रवृत्ति हो गई थी।

दार्शनिक हरिभद्र (विक्रमकी आठवीं शताब्दि) 'संबोधप्रकरण'[1] मे लिखते हैं—

"ये कुसाधु चैत्यों और मठोंमें रहते हैं, पूजा करनेका आरम्भ करते हैं, देव-द्रव्यका उपभोग करते हैं, जिनमन्दिर और शालायें चिनवाते हैं, रङ्ग-विरङ्गे सुगन्धित धूपवासित वस्त्र पहिनते हैं, विना नाथके बैलोंके सदृश स्त्रियोंके आगे गाते हैं, आर्यिकाओंद्वारा लाये गये पदार्थ खाते हैं और तरह तरहके उपकरण रखते हैं। जल, फल, फूल आदि सचित्त द्रव्योंका उपभोग करते हैं, दो तीन बार भोजन करते और ताम्बूल लवंगादि भी खाते हैं।

"ये मुहूर्त निकालते हैं, निमित्त बतलाते हैं, भभूत भी देते हैं। ज्योनारोंमें मिष्ट आहार प्राप्त करते हैं, आहारके लिए खुशामद करते और पूछनेपर भी सत्य धर्म नहीं बतलाते।

"स्वयं भ्रष्ट होते हुए भी दूसरोंसे आलोचना-प्रतिक्रमण कराते हैं। स्नान करते, तेल लगाते, शृंगार करते और इत्र फुलेलका उपयोग करते हैं।

"अपने हीनाचारी मृतक गुरुओंकी दाह-भूमिपर स्तूप बनवाते हैं। स्त्रियोंके समक्ष व्याख्यान देते हैं और स्त्रियाँ उनके गुणोंके गीत गाती हैं।

"सारी रात सोते, क्रय-विक्रय करते और प्रवचनके बहाने विकथायें किया करते हैं।"

---

१-अहमदाबादकी जैन-ग्रन्थ-प्रकाशक-सभाद्वारा वि० सं० १९७२ में प्रकाशित।

" चेला बनानेके लिए छोटे छोटे बच्चोंको खरीदते, भोले लोगोंको ठगते, और जिन प्रतिमाओंको भी बेचते खरीदते हैं।

" उच्चाटण करते और वैद्यक, यंत्र, मंत्र, गंडा, तावीज आदिमें कुशल होते हैं।

" ये श्रावकोंको सुविहित साधुओंके पास जाते हुए रोकते हैं, शाप देनेका भय दिखाते हैं, परस्पर विरोध रखते हैं और चेलोंके लिए एक दूसरेसे लड़ मरते हैं। "

जो लोग इन भ्रष्ट-चरित्रोंको भी मुनि मानते थे, उनको लक्ष्य करके हरिभद्र कहते हैं, " कुछ नासमझ लोग कहते हैं कि यह तीर्थंकरोंका वेष है, इसे भी नमस्कार करना चाहिए। अहो धिक्कार हो इन्हें। मैं अपने सिरके शूलकी पुकार किसके आगे जाकर करूँ !"[1]

जिनवल्लभकृत संघपट्टककी भूमिकामें श्वेताम्बर चैत्यवासका इतिहास—

" वी० नि० ८५० के लगभग कुछ मुनियोंने उग्र विहार छोड़कर मन्दिरोंमें रहना प्रारंभ कर दिया। धीरे धीरे इनकी संख्या बढ़ती गई और समयान्तरमें ये बहुत प्रबल हो गये। इन्होंने 'निगम' नामके कुछ ग्रन्थ रचे और उन्हें 'दृष्टिवाद' नामक बारहवें अंगका एक अंग बतलाया। उनमें यह प्रतिपादन किया गया कि वर्तमान कालके मुनियोंको चैत्योंमें रहना उचित है और उन्हें पुस्तकादिके लिए यथायोग्य आवश्यक द्रव्य भी संग्रह करके रखना चाहिए।[2] साथ ही ये वनवासियोंकी निन्दा करने लगे और अपना बल बढ़ाने लगे।

" वि० सं० ८०२ में अणहिलपुर पट्टणके राजा वनराज चावड़ासे उनके गुरु शीलगुणसूरिने—जो चैत्यवासी थे—यह आज्ञा जारी करा दी कि इस नगरमें चैत्यवासी साधुओंको छोड़कर दूसरे वनवासी साधु न आ सकेंगे।

१— बाला वयंति एवं वेसो तित्थकराण एसो वि।
णमणिज्जो धिद्धी अहो सिरसूल कस्स पुक्करिमो॥ ७६॥

२—शिवकोटिके नामसे प्रसिद्ध की गई 'रत्नमाला' में भी लिखा है कि
कलौ काले वने वासो वर्ज्यते मुनिसत्तमैः।
स्थीयते च जिनागारे ग्रामादिषु विशेषतः॥ २२॥

ये रत्नमालाके कर्ता इतने कट्टर चैत्यवासी थे कि जैनमन्दिरोंमें रहना विहित बतलानेमें ही इन्हें सन्तोष न हुआ, वनवासको वर्जित तक बतला दिया। रत्नमाला दिगम्बर सम्प्रदायका ग्रन्थ है।

" इस अनुचित आज्ञाको रद करानेके लिए वि० सं० १०७४ में जिनेश्वर और बुद्धिसागर नामके दो विधिमार्गी विद्वानोंने राजा दुर्लभदेवकी सभामें चैत्यवासियोंके साथ शास्त्रार्थ करके उन्हें पराजित किया और तब कहीं पाटणमें विधिमार्गियोंका प्रवेश हो सका।

" मारवाड़में भी चैत्यवासियोंका बहुत प्राबल्य था। उसके विरुद्ध सबसे अधिक प्रयत्न पूर्वोक्त जिनेश्वरके शिष्य जिनवल्लभने किया। अपने संघपट्टकमें उन्होंने चैत्यवासियोंके शिथिलाचारका और सूत्र-विरुद्ध प्रवृत्तिका अच्छा खाका खींचा है।

" चित्तौड़के श्रावकोंने महावीर भगवानका एक मन्दिर बनाकर उसके गर्भ-गृहके द्वारके एक स्तम्भपर उक्त संघपट्टकके चालीसों पद्य खुदवा दिये हैं जो आज तक उनकी कीर्तिको प्रकट कर रहे हैं। जिनवल्लभका यह प्रयत्न चैत्यवासियोंको असह्य हुआ। कहा जाता है कि वे पाँच सौ लठैतोंके साथ उक्त मन्दिरपर चढ़ आये; परन्तु तत्कालीन महाराणाने उन्हें इस अपकृत्यसे रोक दिया।

" जिनवल्लभके बाद जिनदत्त और जिनपतिने भी अपना सुविहित मार्गका प्रचार-कार्य जारी रखा। जिनपतिने संघपट्टकपर एक तीन हजार श्लोक-प्रमाण टीका लिखकर उसका खूब प्रचार किया और उनके गृहस्थ शिष्य नेमिचन्द्र भंडारीने षष्ठिशतक नामक प्राकृत ग्रन्थ रचकर चैत्यवासियोंके शिथिलाचारका विरोध किया। इसी तरह गुजरातमें भी मुनिचन्द्र, मुनिसुन्दर आदिने अपनी रचनाओं और उपदेशोंसे चैत्यवासियोंको हतप्रभ कर दिया "

**दिगम्बर चैत्यवासी**—दिगम्बर साहित्यमें ऐसा कोई स्पष्ट उल्लेख तो नहीं मिलता जिसमें चैत्यवासके प्रारंभकी कोई तिथि बतलाई गई हो और न चैत्यवास नामके किसी पृथक् संगठन या सम्प्रदायका ही कोई उल्लेख मिलता है फिर भी यह निश्चित है कि वह था और बहुत पुराने समयसे था। हमारे भट्टारकोंकी गद्दियाँ उसीकी प्रतिनिधि[1] हैं।

१–स्व० प० भागचन्द्रजीने इसी ग्रन्थका दिगम्बर सम्प्रदायमें 'उपदेशसिद्धान्त-रत्नमाला' नामसे भाषावचनिका लिखकर प्रचार किया है। मूल ग्रन्थमें जो बातें चैत्यवासियोंके लिए लिखी हैं वे प्रायः सबकी सब दिगम्बर भट्टारकोंपर घटित होती हैं। देखो, जैनहितैषी भाग ११, अंक १२।

२–श्री अगरचन्द नाहटाके लिखे हुए 'यतिसमाज' ( अनेकान्त वर्ष ३, अंक ८-९ ) नामक लेखमें श्वेताम्बर चैत्यवासियोंपर विस्तृत प्रकाश डाला है।

दिगम्बर-चर्या इतनी उग्र और कठोर है कि हमारे खयालमें नग्न साधुओंकी संख्या हमेशा कम रही है और पिछले कई सौ वर्षोंसे तो वे क्वचित् ही दिखाई देते रहे हैं। शायद इसी कारण चैत्यवासियोंके समान उनका कोई स्वतंत्र संघटन नहीं हो सका और न एक पृथक् दलके रूपमें प्राचीन साहित्यमें उनका स्पष्ट उल्लेख ही हुआ। कुन्दकुन्दके 'लिंग पाहुड' से पता लगता है कि उस समय भी ऐसे जैन साधु थे जो गृहस्थोंके विवाह जुटाते थे, कृषिकर्म-वाणिज्यरूप हिंसा कर्म करते थे—'जो जोडदि विवाहं किसिकम्मवणिज्ज-जीवघादं च' और जिनेन्द्रका लिंग धारण करके उसका उपहास कराते थे—'लिंगं घेत्तूण जिणवरिंदाण, उवहसइ लिंगिभावं।'

लिंगपाहुडकी ही और दूसरी गाथाओंसे ऐसा मालूम होता है कि ग्रन्थकर्ताके आसपास चैत्यवासी श्रमण बहुत थे और वे उनको सत्पथपर लाना चाहते थे। ऐसे साधुओंके विषयमें उन्होंने स्पष्ट कहा है कि वे पशु हैं, श्रमण नहीं—'तिरिक्खजोणी ण सो समणो'।

विक्रमकी सत्रहवीं सदीमें पं० बनारसीदासने जिस शुद्धाम्नायका प्रचार किया और जो आगे चलकर तेरह पन्थके नामसे विख्यात हुआ, वह इन भट्टारकों या चैत्यवासियोंके ही विरोधका एक रूप था और उसने दिगम्बर सम्प्रदायमें वही काम किया जो श्वेताम्बर सम्प्रदायमें विधि-मार्गने किया था। तेरह पन्थने चैत्यवासी भट्टारकोंकी प्रतिष्ठाको जडसे उखाड़ दिया।

हमारा अनुमान है कि इस तरहके प्रयत्न बनारसीदाससे पहले भी कई बार हुए होंगे, जिनके स्पष्ट उल्लेख तो नहीं मिलते परन्तु प्रयत्न करके खोजे जा सकते हैं।

**पाँच जैनाभास**—देवसेनने दर्शनसार ( वि० सं० ९९० ) में पाँच जैनाभासोंकी उत्पत्तिका कुछ इतिहास दिया है। उनमेंसे पहलेके दो—श्वेताम्बर और यापनीय—तो हमें छोड़ देने चाहिए, क्योंकि आचारके अतिरिक्त उनके साथ दिगम्बरोंका सिद्धान्त-भेद भी है। परन्तु शेष तीन द्राविड़, काष्ठा और माथुर संघके साथ कोई बहुत महत्त्वका सिद्धान्त-भेद नहीं मालूम होता। इन तीनों जैनाभासोंका बहुत-सा साहित्य उपलब्ध है और दिगम्बर सम्प्रदायमें उसका पठन-पाठन भी बिना किसी भेद-भावके होता है। परन्तु उसमें ऐसी कोई बात

नहीं पाई जाती जिससे उन्हें जैनाभास कहा जाय। मोरके पंखोंकी पिच्छिके बदले गायके बालोंकी पिच्छि रखना, या पिच्छि बिल्कुल ही न रखना; खड़े होनेके बदले बैठकर भोजन करना, अथवा सूखे चनोंको प्रासुक मानना, या रात्रि-भोजन-विरति नामका छठा अणुव्रत भी मानना, ये सब बातें इतनी सगीन नहीं हैं कि इनके कारण ये सब जैनाभास ठहरा दिये जायँ, और इनके प्रवर्तकोंको पापी मिथ्याती बतलाया जाय। इस लिए आश्चर्य नहीं जो ये तीनों चैत्यवासी ही हों और इसी कारण देवसेनने जो चैत्यवासी नहीं थे—इन्हे जैनाभास बतला दिया हो। द्राविड़ संघके उत्पादक वज्रनन्दिके विषयमे उन्होने लिखा है कि "उसने कछार, खेत, वसति ( जैनमन्दिर ) और वाणिज्यसे जीविका निर्वाह करते हुए और शीतल जलसे स्नान करते हुए प्रचुर पापका संग्रह कियाँ।"

इससे बिल्कुल स्पष्ट हो जाता है कि द्राविड़ संघके साधु वसति या जैनमन्दिरोंमें रहते थे और उन मन्दिरोंके लिए दान मिली हुई जमीनमें खेती बारी आदि कराते थे। इसके कुछ ऐतिहासिक प्रमाण भी हैं—

१—न्यायविनिश्चय-विवरण, पार्श्वनाथचरित आदि प्रसिद्ध ग्रन्थोंके कर्त्ता वादिराज इसी सघके थे। उनके गुरु मतिसागरकी आज्ञाके अनुसार जो दान-पत्र लिखा गया उससे मालूम होता है कि इस सघके मुनि भूमि आदिका प्रबन्ध करते थे।

२—चल्लग्रामके वयिरेदेव मन्दिरमें श० स० १०४७ का एक शिलालेख है जिसमें इन्हीं द्राविडसघीय वादिराजके वशज श्रीपाल योगीश्वरको होय्सलवंशके विष्णुवर्द्धन पोय्सलदेवने वसतियों या जैनमन्दिरोंके जीर्णोद्धार और ऋषियोंके आहार-दानके लिए शल्य नामक ग्राम दान दियाँ। अर्थात् उन्होंने जैन-मन्दिरोंका जीर्णोद्धार भी कराया और आहार-दानका प्रबन्ध भी किया।

३—लाट-बागड़ संघ काष्ठासंघकी ही एक शाखा है, जो देवसेनके मतसे जैनाभास था। दुबकुण्ड (ग्वालियर) के जैनमन्दिरमें वि० स० ११४५ का एक शिलालेख मिला है[४]। इस सघके विजयकीर्ति मुनिके उपदेशसे दाहड आदि

१—देखो दर्शनसार, गाथा २७।

२—देखो, जै० सि० भा० भाग १, किरण २-३।

३—देखो जैन शिलालेखसग्रहका ४९३ न० का शिलालेख।

४—एपिग्राफिआ इण्डिका जिल्द २, पृ० २३७–४०।

धनियोंने उक्त मन्दिर बनवाया और कच्छपघात या कछवाहे वंशके राजा विक्रमसिंहने उसके निष्पादन, पूजन, संस्कार और कालान्तरमें टूटे फूटेकी मरम्मतके लिए कुछ जमीन, वापिकाके सहित एक बगीचा और मुनिजनोंके शरीराभ्यंजन (तैल-मर्दन) के लिए दो करघटिकायें (?) दीं। ये बातें भी स्पष्ट रूपसे चैत्यवासियोंके आचारको प्रकट करती हैं।

**मूलसंघ**—पूर्वोक्त जैनाभासोंको छोड़कर शेष दिगम्बर सम्प्रदायको मूलसंघ कहा जाता है। परन्तु हमारा खयाल है कि यह नामकरण बहुत पुराना नहीं है। अपनेसे अतिरिक्त दूसरोंको अमूल—जिनका कोई मूल आधार नहीं—बतलानेके लिए ही यह नामकरण किया गया होगा और यह तो वह स्वयं ही उद्घोषित कर रहा है कि उस समय उसके प्रतिपक्षी दूसरे दलोंका अस्तित्व था।

हमें मूलसंघका सबसे पहला उल्लेख नोणमंगलके दानपत्रमें मिलता है, जो श० सं० ३४७ (वि० ४८२) के लगभगका है और विजयकीर्तिके उरनूरके अर्हत्मन्दिरको कोंगुणिवर्मा महाराजने दिया है। इसके बाद दूसरा उल्लेख आल्तम (कोल्हापुर) में मिले हुए श० स० ४११ (वि० स० ५४६) के दानपत्रमें मिलता है जिसमें मूलसंघ काकोपल आम्नायके सिद्धनन्दि मुनिको अलक्तक नगरके जैनमन्दिरके लिए कुछ गाँव दान किये गये हैं। सिद्धनन्दिके शिष्यका नाम चिकाचार्य था जिनके कि नागदेव, जिननन्दि आदि ५०० शिष्य थे और दान देनेवाले पुलकेशी प्रथम (चालुक्य) के सामन्त सामियार थे[२]।

परन्तु यदि यह बात मान ली जाय कि द्राविड संघादिको चैत्यवासी होनेके कारण जैनाभास बतलाया गया होगा तो प्रश्न होता है कि देवसेनका दर्शनसार वि० सं० ९९० की रचना है, इस लिए जिस शिथिलाचारके कारण उन्होंने द्राविडसंघ काष्ठसंघ आदिको जैनाभास बतलाया है, वही शिथिलाचार मूलसंघी मुनियोंमें भी तो था क्योंकि विक्रमकी पाँचवीं छठी सदी तकके ऐसे अनेक लेख मिले हैं जिनसे मालूम होता है कि वे भी मन्दिरोंकी मरम्मत आदिके निमित्त गाँव-जमीन आदिका दान लेने लगे थे। तब उन्हें जैनाभास क्यों नहीं बतलाया?

---

१—देखो, जैनशिलालेखसंग्रह द्वि० भा० पृ० ६०–६१।

२—देखो, इण्डियन एण्टिक्वेरी जिल्द ७, पृ० २०९–१७।

इसका समाधान इस तरह हो सकता है कि देवसेनने दर्शनसारमें जो गाथायें दी हैं वे स्वयं उनकी नहीं, पूर्वाचार्योंकी बनाई हुई हैं[1] और चूँकि पूर्वाचार्य स्वयं वनवासी थे, इसलिए उनकी दृष्टिमें द्राविड संघादिके साधु जैनाभास होने ही चाहिए।

**पुराने और नये चैत्यवासी**—गरज यह कि द्राविड संघके स्थापक वज्रनन्दि आदि तो पुराने चैत्यवासी हैं जिन्हें पहले ही जैनाभास मान लिया गया था और मूलसघी उनके बादके नये चैत्यवासी हैं जिन्हें देवसेनने तो नहीं परन्तु उनके बहुत पीछेके तेरहपंथके प्रवर्तकोंने जैनाभास बतलाया।

श्वेताम्बर सम्प्रदायमें जिस अर्थमें सुविहित या विधि-मार्गका प्रयोग होता है लगभग उसी अर्थमें पहले दिगम्बर सम्प्रदायमें मूलसघका उपयोग किया जाता होगा, किन्तु आगे चलकर यह संज्ञा रूढ हो गई, अपने मूल अर्थ—आगमोक्त चर्या—को बतलानेवाली नहीं रही और इस लिए जब मूलसघी भी शिथिल होकर चैत्यवासी मठपति बन गये तब भी यह उनके पीछे लगी रही। यहाँ तक कि खूब ठाठबाटसे रहनेवाले भट्टारक भी इसे पदवीके रूपमें धारण किये रहे।

इस तरह जिन्होंने पहले द्राविड संघादिको जैनाभास कहा था, वे मूलसघी भी आगे चलकर जैनाभास बन गये। इसके एक नहीं, बीसों प्रमाण मिले हैं जिनमेंसे थोडेसे ये हैं—

१—मर्कराका दान-पत्र प्रसिद्ध है। उसमें श० सं० ३८८ ( वि० ५२३ ) में महाराजा अविनीतद्वारा कुन्दकुन्दान्वयके चन्द्रनन्दि भट्टारकको जैनमन्दिरके लिए एक गाँव दान किये जानेका उल्लेख है।

२—राजाधिराज विजयादित्यने पूज्यपादके शिष्य उदयदेवको 'शंख-जिनेन्द्र' मन्दिरके लिए श० स० ६२२ में कर्दम नामका गाँव दान दिया[2]।

३—राष्ट्रकूट कृष्ण तृतीयके सामन्त अरिकेसरीने श० सं० ८८८ में अपने पिता बद्दिगके बनवाये शुभधाम जिनालयकी मरम्मत और चूनेकी कलई कराने तथा पूजोपहार चढानेके लिए सोमदेव (*यशस्तिलकके कर्त्ता*) को वनिकटुपुलु नामका गाँव दानमें दिया[3]।

---

१—पुव्वायरियकयाइ गाहाइ सच्चिऊण एयत्थ।
सिरिदेवसेणगणिणा धाराए सवसतेण ॥ रइओ दसणसारो

२—देखो म० म० ओझाकृत सोलंकियोंका इतिहास।

३—देखो 'सोमदेवका नीतिवाक्यामृत' शीर्षक लेख पृ० १७७-९६।

इसके बादके तो सैकड़ों दानपत्र हैं जिनमें मूलसंघी और कुन्दकुन्दान्वयके मुनियोंको गाँव और भूमियाँ दान की गई हैं। श्रवणबेल्गोलका जैन-शिलालेख-संग्रह तो ऐसे दानोंसे भरा हुआ है। नं० ८० के श० सं० १०८० के शिलालेखके अनुसार महाप्रधान हुल्लमय्यने होय्सल-नरेशसे सवणेरु गाँव इनाममें पाकर उसे गोम्मट स्वामीकी अष्टविधपूजा और ऋषिमुनियोंके आहारके हेतु अर्पण कर दिया। नं० ९० के श० सं० ११०० के लेखमें भी पूजन और मुनियोंके आहारके लिए नयकीर्ति सिद्धान्तचक्रवर्तीको दान देनेका उल्लेख है। ४० नं० के लेखसे मालूम होता है कि हुल्ल मन्त्रीने अपने गुरु उन देवेन्द्रकीर्ति पंडितदेवकी निषिद्या बनवाई जिन्होंने रूपनारायण मन्दिरका जीर्णोद्धार कराया था और एक दान-शाला भी निर्माण कराई थी।

इन सब लेखोंसे स्पष्ट है कि हमारे इन बड़े बड़े मुनियोंके अधिकारमें भी गाँव बागीचे आदि थे। वे मन्दिरोंका जीर्णोद्धार कराते थे, दूसरे मुनियोंको आहार देते थे और दानशालायें भी बनवाते थे। गरज यह कि उनका रूप पूरी तरहसे मठपतियों जैसा था और इसका पता विक्रमकी छठी शताब्दिके बादके लेखोंसे लगने लगता है।

यह तो नहीं कहा जा सकता कि मठवासियोंके समयमें शुद्धाचारी और तपस्वी दिगम्बर मुनियोंका अभाव हो गया होगा, अथवा सारा जनसमुदाय उन्हींका अनुयायी बन गया होगा। शुद्ध शास्त्रोक्त आचारके पालनेवाले और उनकी उपासना करनेवाले भी रहे होंगे, फिर भी वे विरल ही होंगे। जैसा कि पं०

---

–इन्द्रनन्दिकृत नीतिसारमें भी जो केवल मुनियोंके लिए बनाया गया है—(अनगारान्प्रवक्ष्यामि नीतिसारसमुच्चयम्), इन बातोंकी पुष्टि होती है कि मुनि लोग मन्दिरोंका जीर्णोद्धार करते थे, आहार-दान देते थे और थोडा बहुत धन भी रखते थे।—

तस्मै दानं प्रदातव्यं यः सन्मार्गे प्रवर्तते।
पाखण्डिभ्यो ददद्दानं दाता मिथ्यात्ववर्द्धकः॥ ४८॥
मध्याह्ने दुःखितान् दीनान् भोजनादिभिरादरात्
अनुगृह्णन्यति: संघपूजनीयो भवेत्सदा॥ ४१॥
जीर्णजिनगृहं बिम्बं पुस्तकं च सुदर्शनम्।
उद्धार्य स्थापनं पूर्वपुण्यतोऽधिकमुच्यते॥ ४९॥
कश्चित्कालानुसारेण सूरिर्द्रव्यमुपाहरेत्।
संघपुस्तकवृद्ध्यर्थमयाचितमथाल्पकम्॥ ५०॥

आशाधरने कहा है—'अफसोस है, सच्चे उपदेशक मुनि जुगनूके समान कहीं कहीं ही दिखलाई देते हैं'—'खद्योतवत् सुदेष्टारो हा द्योतन्ते क्वचित् क्वचित्।'

**दिगम्बर चैत्यवासी नग्न रहते थे**—ऐसा मालूम होता है कि चैत्यवासी या मठपति हो जानेपर भी दिगम्बर साधु प्रायः नग्न ही रहते थे और श्वेताम्बर सवस्त्र साधुओंसे अपना पृथक्त्व प्रकट करनेके लिए शायद यह आवश्यक भी था।

पं० आशाधरने अपने अनगारधर्मामृतके दूसरे अध्यायमें इन चैत्यवासी परन्तु नग्न-साधुओंकी स्पष्ट चर्चा की है[1] और सम्यक्त्वके आराधकको तीन

---

१— मुद्रा साव्यवहारिकीं त्रिजगतीवन्द्यामपोद्यार्हतीं,
वामा केचिदहंयवो व्यवहरन्त्यन्ये बहिस्तां श्रिताः।
लोकं भूतवदाविशन्त्यवशिनस्तच्छायया चापरे,
म्लेच्छन्तीह तकैस्त्रिधा परिचयं पुंदेहमोहैस्त्यज ॥ ९६ ॥

टीका। इहक्षेत्रे सम्प्रति काले केचित्तापसादयो व्यवहरन्ति प्रवृत्तिनिवृत्तिविषयां कुर्वन्ति। काम्, मुद्रा व्रतचिह्नम्। किं विशिष्टाम्, वामा विपरीता जटाधारणभस्मोद्धूलनादिरूपाम्। किं विशिष्टा सन्त, अहंयवोऽहंकारिण। किं कृत्वा, अपोद्य अपवादविषयां कृत्वा निषिद्धयेत्यर्थ.। काम्, मुद्राम्। किंविशिष्टाम्, आर्हतीं जैनीमाचेलक्यादिलिङ्गलक्षणाम्। पुन. किंविशिष्टाम्, त्रिजगतीवन्द्यां जगत्त्रयनमस्याम्। पुनरपि किं विशिष्टाम्, साव्यवहारिकी समीचीनप्रवर्तिनिवृत्तिप्रयोजनाम्। पक्षे, टंकादिनाणकाकृतिं समीचीनामपोद्य मिथ्यारूपां क्षुद्रां अव्यवहरन्तीति व्याख्येय। अन्ये पुनर्द्रव्यजिनलिङ्गधारिणो मुनिमानिनोऽवशिनोऽजितेन्द्रियः सन्तस्तां तथाभूतामार्हतीं मुद्रां बहिःशरीरे न मनसि श्रिताः प्रपन्ना आविशन्ति सक्रामति विचेष्टयन्तीत्यर्थः। कम्, लोकं धर्मकाम जनम्। किं वत्, भूतवद् ग्रहैस्तुल्यम्। अपरे पुनर्द्रव्यजिनलिंगधारिणो मठपतयो म्लेच्छन्ति म्लेच्छा इवाचरन्ति। लोकशास्त्रविरुद्धमाचारं चरन्तीत्यर्थः। कया, तच्छायया आर्हतगतप्रतिरूपेण। तथा च पठन्ति—

पण्डितैर्भ्रष्टचारित्रैर्बठरैश्च तपोधनैः।
शासनं जिनचन्द्रस्य निर्मलं मलिनीकृतम् ॥

भोः सम्यक्त्वाराधक त्यज मुञ्च त्वम्। कम्, त्रिधा परिचयं मनसानुमोदनं वाचा कीर्तनं कायेन संसर्गं च। कैः सह, तकैः कुत्सितैस्तैस्त्रितयैः। किं विशिष्टैः, पुंदेहमोहैः पुरुषाकारमिथ्यात्वैः तदुक्तम्—

कापथे पथि दुःखानां कापथस्थेप्यसम्मतिः।
असम्पृक्तिरनुत्कीर्तिरमूढादृष्टिरुच्यते ॥

बाह्या (मनुस्मृति अ० ४ श्लोक ३०) अप्याहुः—

प्रकारके मिथ्यातियोंके साथ मन, वचन, कायसे परिचय न रखनेका उपदेश दिया है। पहले प्रकारके मिथ्याती जैनधर्मसे विपरीत मुद्राके धारण करनेवाले तापस आदि हैं, दूसरे प्रकारके मिथ्याती वे द्रव्यजिनलिंगधारी हैं, जो अपनेको मुनि कहते हैं और बाहरसे आर्हती मुद्रा अर्थात् दिगम्बर मुद्राको भी धारण करते हैं, परन्तु अंतरंगमें अवशी हैं—इन्द्रियोंको नहीं जीतते, और तीसरे प्रकारके मिथ्याती मठोंके स्वामी द्रव्यजिनलिंगधारी अर्थात् भट्टारक हैं।

इनके विषयमें कहा है कि ये म्लेच्छोंके समान लोक और शास्त्रसे विरुद्ध आचरण करनेवाले हैं। 'तच्छायया आर्हतगतप्रतिरूपेण' पद देकर वे इस बातको भी स्पष्ट कर देते हैं कि वे वस्त्रधारी नहीं किंतु अर्हन्त भगवानके समान दिगम्बर मुद्रा धारण करनेवाले ही थे।

आशाधरसे भी पहले ( वि० सं० १०९० ) सोमदेवने अपने यशस्तिलक-चम्पूमें कहा है कि कलिकालमें जब कि चित्त चंचल हो गये हैं और शरीर अन्नका कीड़ा बन गया है यही आश्चर्य है कि अब तक भी कुछ लोग जिनरूप धारण करनेवाले मौजूद हैं[1]। और जैसे जिनेन्द्रोंके लेपादिसे बनाए हुए रूप ( मूर्ति ) पूज्य हैं उसी तरह पूर्वकालके मुनियोंकी छाया जैसे आजकलके मुनि भी पूज्य हैं[2]।

इससे दो बातें ध्वनित होती हैं—एक तो यह कि उस समय मुनिजन जिन-रूप धारण करते थे अर्थात् नग्न रहते थे, यद्यपि उनका चरित्र शिथिल था, वे पूर्वमुनियोंकी छाया-भर थे और दूसरे यह कि उनकी विरलता थी।

**वस्त्र धारण करनेकी प्रवृत्ति**—दिगम्बर चैत्यवासियोंके अन्तिम विकसितरूप भट्टारकोंमें यह परम्परा अब तक रही है कि वे और समय तो वस्त्र पहिने

पाखण्डिनो विकर्मस्थान् वैडालव्रतिकान् शठान्।
हैतुकान् वकवृत्तींश्च वाङ्मात्रेणापि नार्चयेत्॥

१— काले कलौ चले चित्ते देहे चान्नादिकीटके।
एतच्चित्रं यदद्यापि जिनरूपधरा नराः॥

२— यथा पूज्यं जिनेन्द्राणां रूपं लेपादिनिर्मितम्।
तथा पूर्वमुनिच्छाया पूज्याः सम्प्रतिसंयताः॥

रहते हैं परन्तु आहारके समय उतारकर अलग रख देते हैं[1]। यह इस बातका सुबूत है कि पहले वे बिल्कुल नग्न रहते थे और निरन्तर वस्त्र धारण किये रहनेकी प्रवृत्ति उनमें पीछे शुरू हुई है।

विक्रमकी सोलहवीं सदीमें श्रुतसागरने लिखा है कि कलिकालमें म्लेछादि ( मुसलमान वगैरह ) यतियोंको नग्न देखकर उपद्रव करते हैं, इस कारण मण्डप-दुर्ग ( माडू ) में श्रीवसन्तकीर्ति स्वामीने उपदेश दिया कि मुनियोंको चर्या आदिके समय चटाई टाट आदिसे शरीरको ढक लेना चाहिए और फिर चर्याके बाद चटाई आदिको छोड़ देना चाहिए। यह अपवाद वेष है[2]।

मूल संघकी गुर्वावलीमें चित्तौरकी गद्दीके भट्टारकोंके जो नाम दिये हैं उनमें वसन्तकीर्तिका नाम आता है[3] जो वि० संवत् १२६४ के लगभग हुए हैं। उस समय उस तरफ मुसलमानोंका आतंक भी बढ़ रहा था। शायद इन्हींको श्रुत-सागरने इस अपवाद वेषका प्रवर्तक बतलाया है। अर्थात् विक्रमकी तेरहवीं सदीके अन्तमें दिगम्बर साधु बाहर निकलते समय लज्जा-निवारणके लिए चटाई आदिका उपयोग करने लगे थे।[4]

वि० स० १२९४ मे महेन्द्रसूरिने 'शतपदी' नामक संस्कृत ग्रंथकी रचना की है जो प्राकृत शतपदीका अनुवाद है। प्राकृत शतपदी स० १२६३ में बनी थी और उसके कर्त्ता धर्मघोष थे। उसमें 'दिगम्बरमतविचार' नामका एक अध्याय है जिसमें स्त्रीमुक्ति, प्रतिमा-शृंगार, मुनियोंका पाणिपात्रभोजन और वस्त्र ग्रहण आदि विषयोंको लेकर दिगम्बर सम्प्रदायकी आलोचना की गई है।

---

१–एक बार स्व० सेठ माणिकचन्दजीके यहाँ सोजित्राके भट्टारकने आहार इसी तरह लिया था और यह लेखकने स्वयं देखा था।

२–कोऽपवादवेषः ? कलौ किल म्लेच्छादयो नग्नं दृष्ट्वा उपद्रवं यतीनां कुर्वन्ति। तेन मण्डपदुर्गे श्रीवसन्तकीर्तिना स्वामिना चर्यादिवेलायां तट्टीसादरादिकेन शरीरमाच्छाद्य चर्यादिकं कृत्वा पुनस्तन्मुञ्चतीत्युपदेशः कृतः संयमिनां, इत्यपवादवेषः।—

षट्प्राभृत टीका पृ० २१।

३–देखो जैनहितैषी भाग ६, अंक ७–८।

४–परमात्मप्रकाशकी संस्कृत टीकामें ब्रह्म देवजी भी शक्तिके अभावमें साधुको तृणमय आवरणादि रखने परन्तु उसपर ममत्व न रखनेका विधान करते है—"विशिष्टसंहननादिश-क्त्यभावे सति यद्यपि तपःपर्यायसहकारिभूतमन्न-पान-संयमशौचज्ञानोपकरणतृणमयप्रावरणादिकं किमपि गृह्णाति तथापि ममत्वं न करोति।"—गाथा २१६ की टीका पृ० २२२।

उसमें कहा है कि यदि तुम दिगम्बर हो तो फिर सादड़ी योगपट्ट क्यों ग्रहण करते हो ? यदि कहो कि पंचमकाल होनेसे और लज्जापरीषह सहन न होनेसे आवरण डाल लेते हैं, तो फिर उसे पहिनते क्यों नहीं ? क्योंकि ऐसा निषेध तो कहीं है नहीं कि प्रावरण तो रखना परन्तु पहिनना नहीं। और वह प्रावरण भी जैसे तैसे मिले हुए प्रासुक वस्त्रका क्यों नहीं बनाते हो, धोबी आदिके हाथसे जीवाकुल नदी नालाबमें क्यों धुलवाते हो और बिना सोधे ईंधनसे जलाई हुई आगके जरिए उसको रंगाते भी क्यों हो ? इससे मालूम होता है कि वसन्तकीर्तिके समयमें सादड़ी योगपट्ट आदिका उपयोग किया जाने लगा था। घास या ताड़ खजूर आदिके पत्तोंसे बनी हुई चटाईको सादड़ी कहते हैं। योगपट्ट शायद रेशमी कपड़ा रँगाकर बनाया जाता था।

आगे इन दिगम्बर मुनियोंके लिए वस्त्र धारण भी जायज-सा करार दिया गया। पूर्वोक्त श्रुतसागरने ही तत्त्वार्थसूत्र-टीकामें स्वीकार किया है कि द्रव्यलिंगी मुनि शीतकालमें कम्बलादि ले लेते हैं और दूसरे समयमें उन्हें त्याग देते हैं[1]। इसे उन्होंने भगवती आराधनाके अभिप्रायके अनुकूल 'कुशील' मुनिकी अपेक्षासे ठीक माना है।

इसके बाद तो वस्त्रोंके धारणमें बाहर जानेके समयकी और शीतादिकी भी कोई शर्त नहीं रही, उनका खूब छूटसे उपयोग होने लगा, गद्दे तकिये भी आ गये और पालकी-नालकी, छत्र-चँवर आदि राजसी ठाठ भी परम दिगम्बर मुनियोंने स्वीकार कर लिये !

---

१-लिंगं द्विभेदं द्रव्यभावलिंगभेदात्। तत्र भावलिंगिनः पञ्चप्रकारा अपि निर्ग्रन्था भवन्ति। द्रव्यलिंगिनः असमर्था महर्षयः शीतकालादौ कम्बलादिकं गृहीत्वा न प्रक्षालयन्ते न सीव्यन्ति न प्रयत्नादिकं कुर्वन्ति अपरकाले परिहरन्तीति भगवत्याराधनाप्रोक्ताभिप्रायेण कुशीलापेक्षया वक्तव्यम्। —संयमश्रुतप्रतिसेवनादिसूत्रकी टीका।

२-वि० सं० १४७८ में वासुपूज्यऋषिने 'दान-शासन' नामका एक ग्रन्थ बनाया है। उसमें लिखा है कि श्रावकोंको चाहिए कि वे मुनियोंको दूध, दही, छाछ, घी, शाक, भोजन, आसन और नई बिना फटी टूटी चटाई और नये वस्त्र दें—

दुग्धश्रीघनतक्राज्यशाकभक्ष्यासनादिकं।
नवीनमव्ययं दद्यात्पात्राय कटमम्बरम्॥

**अन्य आचरण**—हरिभद्रने चैत्यवासियोंके चरित्रका जो खाका अपने 'संबोध प्रकरण' में खींचा है लगभग वही चरित्र, हम दिगम्बर साधुओंमें भी पाते हैं, दोनोंमें कोई विशेष अन्तर नहीं है।

पूर्वोक्त शतपदीके कथनानुसार उस समय दिगम्बर साधु मठोंमें रहते थे, अपने लिये पकाया हुआ (उद्दिष्ट) भोजन करते थे, एक स्थानमें महीनों रहते थे, चटाई योगपट्ट आदिका यदा कदा उपयोग करते थे, योगपट्टको धोबीसे धुलाते और रँगाते भी थे। शीतकालमें अँगीठीका सहारा लेते थे, पयालके बिछौनेपर सोते थे, तेलकी मालिश कराते थे,[1] सर्दीके मारे जिनमन्दिरके गूढ़ मंडप (गर्भालय) में रहते थे, और गृहस्थोंके बरते हुए पटी-द्विपटी (धोती दुपट्टा), बोरक (बोरा=टाट ?), रल्लिक (?) आदि ओढते थे। घासकी लँगोटी लगाते थे, पीतल, ताँबे, लोहेके कमण्डलु रखते थे, कपड़ेके जूते पहिनते थे, खदिर-बटी आदि तरह तरहकी औषधियाँ रखते थे, स्त्रियोंसे चरण प्रक्षालन कराते थे, आर्यिकाओंके साथ एक ही निवासमें रहते थे, उनसे भोजन बनवाते थे, सुखासन पालकीपर चढते थे, ज्योतिष, निमित्त, चिकित्सा, मंत्रवाद,[2] धातुवाद, आदि विद्याओंका उपयोग करते थे; सचित फूल पत्तोंसे पादार्चन, घिसे हुए चन्दनसे पादानुलेप, कुंकुमादिसे चरणानुराग, सोने चाँदीसे चरण-पूजा, सचित्त जलसे पाद-प्रक्षालन, दूध-घीसे चरण-स्नान कराते थे, सभाओंमें व्याख्यान देते थे, सदैव एक ही स्थानमें रहते थे, आदि[3]।

---

१–वि० स० ११४५ के दुबकुण्डके दान-पत्रमें मुनिजनोंके शरीरभ्यजन (तैल-मर्दनन)के लिए दानकी व्यवस्था की गई है। इस दानपत्रका उल्लेख पहले किया जा चुका है। बोधप्राभृतकी टीकामें श्रुतसागरने पादमर्दन, तेलकी मालिश आदिको तीर्थंकर नाम कर्मके उपार्जनमे हेतुभूत बतलाया है।

२–मल्लिषेणने भैरवपद्मावती कल्प, ज्वालामालिनी कल्प, कामचाण्डाली कल्प, विद्यानुवाद आदि कई तन्त्र-ग्रन्थ लिखे हैं। श्रवणबेलगोलके श० सं० १०३७ के लेख नं० ४७ में त्रैकाल्ययोगी नामक जैन मुनिके विषयमें लिखा है कि उनके प्रभावसे ब्रह्मराक्षस शिष्य हो गया था और उनके स्मरण मात्रसे ग्रह-बाधा नष्ट हो जाती थी। करजका तेल उनके प्रभावसे घी बन गया था! राष्ट्रकूट द्वितीय प्रभूतवर्षके शक स० ७३५ के दान पत्रसे मालूम होता है कि कुनन्गिल जिलेके शासक विमलादित्यको शनिग्रहकी पीड़ासे मुक्त करनेके उपलक्ष्यमें अर्ककीर्ति मुनिको शिलाग्रामके जैन मन्दिरके लिए एक गाँव भेंट किया गया था।

३–शतपदीके उद्धरण परिशिष्टमें देखिए।

शायद इन्हीं आचरणोंको लक्ष्य करके आशाधरने अपने पूर्ववर्ती किसी विद्वानका कहा हुआ पूर्वोक्त श्लोक उद्धृत किया है जिसमें कहा है कि भ्रष्टचरित्र पंडितों और बठर मुनियोंने जिनचन्द्रका निर्मल शासन मलिन कर दिया।

इस तरह दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों ही सम्प्रदायोंमें चैत्यवासकी उत्पत्ति, उसका विकास और ह्रास लगभग एक ही ढंगसे हुआ। मनुष्य-स्वभावने, देशकी परिस्थितियोंने और कालके प्रभावने भी दोनों सम्प्रदायोंमें लगभग एक-सा ही काम किया।

**तेरापन्थका उदय**—हम ऊपर कह आये हैं कि विक्रमकी सत्रहवीं सदीमें पं० बनारसीदासजीने दिगम्बर सम्प्रदायके चैत्यवासियोंके विरोधमें एक विधि-मार्ग जैसे स्वतत्र पन्थकी नीव डाली, जो आगे चलकर तेरापन्थ कहलाया।

तेरापन्थ नाम जब प्रचलित हो गया, तब भट्टारकोंका पुराना मार्ग बीसपन्थ कहलाने लगा। इन नामोंकी व्युत्पत्ति बतलानेवाले जो कई प्रवाद प्रचलित हैं, जैसे 'तेरह प्रकारके चारित्रको जो पाले वह तेरहपंथी' और 'हे भगवान् यह तेरा पन्थ है,' आदि, उनमें कोई तथ्य नहीं और न उनसे असलियतपर कुछ प्रकाश ही पड़ता है।

बहुत सभव है कि ढूँढियों[1] (स्थानकवासियों) मेंसे निकले हुए तेरापंथियोंके जैसा निन्द्य बतलानेके लिए भट्टारकोंके अनुयायी इन्हें तेरापथी कहने लगे हों और धीरे धीरे उनका दिया हुआ यह कच्चा 'टाइटल' पक्का हो गया हो; साथ ही वे स्वयं तेरहसे बड़े बीसपन्थी कहलाने लगे हों। यह अनुमान इस लिए भी ठीक जान पड़ता है कि इधरके लगभग सौ डेढ सौ वर्षके ही साहित्यमें तेरापन्थके उल्लेख मिलते हैं[2], पहलेके नहीं।

---

१-लोकाशाहने विक्रम सवत् १५३० के लगभग ढूंढक सम्प्रदायकी और भीखमजीने स० १८१८ के लगभग तेरापन्थकी स्थापना की।

२-सन्त भीखमजीका जन्म असाढ सुदी १३ स० १७८३ में मारवाड़के कटालिया गाँवमें हुआ था। टोकरजी, हरनाथजी, भारमलजी, वीरभाणजी आदि १२ साधु और भी इनके साथ थे। तेरह श्रावक भी। इसलिए इस पथका नाम 'तेरापथ' पड़ा। सवत् १८१७ के लगभग इन सब साधुओंने पुनर्दीक्षा ली।—देखो, श्रीचन्द्र रामपुरिया लिखित सन्त भीखमजी।

अभी तक कोई ऐसा प्रमाण नहीं मिला जिससे एक जुदा दल या पन्थके रूपमें इस भट्टारकविरोधी मार्गका अस्तित्व विक्रमकी सत्रहवीं सदीके पहले माना जाय। इस लिए हमारा विश्वास है कि इस दलके मुख्य प्रवर्तक समयसार नाटक आदि ग्रन्थोंके लेखक और सुकवि पं० बनारसीदास ही थे और इसे उस समय 'बानारसी मत' नाम दिया गया था[1]।

## परिशिष्ट

### [ महेन्द्रसूरिकी शतपदीके उद्धरण ]

१— यदि च दिग्वासस्तत्कथं सादरिकाशय्यायोगपट्टकान् गृह्णन्ति। यदि तु पञ्चमकालत्वात् लज्जापरिषहासहिष्णुतया च आवरणमपि गृह्णन्ति ततः कथं न परिदधति। नहि प्रावरणमुत्कलं परिधानं च निषिद्धमित्यस्ति क्वापि। अन्यच्च प्रावरणमपि प्रासुकेनैव वस्त्रेण यथालब्धेन किमिति न क्रियते किमिति रजकादिहस्तेन ह्रदसरःप्रभृतिषु सशैवालनद्वित्रिचतुःपंचेन्द्रियजीवाकुलेन क्षालनमनेकसत्त्वसंघातविघातकेनाशोधितेन्धनप्रज्वालितेन वह्निना रंजनादिकं विधाप्यते।

२—स्वभावसिद्धं सुलभं अल्पमूल्यं च श्वेतकल्पं विना शीतकाले अनन्यसममहासावद्यमपि आधारसत्त्वज्वलनाधारामङ्गारशकटीं भजन्ते। शुषिरं सबीजं च संस्तरणार्थं पलालमाश्रयन्ति। तैलाभ्यङ्गं च निषिद्धं कारयन्ति। जिनभवनगृहमण्डपादिष्वप्याशातनामगणयन्तः शीतभयाच्छेरते। ग्लानत्वे च गृहस्थसम्बन्धीन्यप्रत्युपेक्षनानि प्रमाणाधिकानि यतिजनायोग्यानि पटीद्विपटीबोरकरल्लिकादीनि प्रावृण्वन्ति।

३—तीर्थंकरानुकारमिच्छतां मठे निवसनमाधाकर्मकादिभोगं तृणपटीपरिधानं पिच्छिकाकमण्डलुधारणं छद्मस्थानां धर्मदेशना शिष्यशिक्षादीक्षादिकं सर्वमविधेयं स्यादिति।

४— यदि च भवतां जिनकल्पानुकारः सर्वथा परिग्रहपरित्यागो वा तत्किमिति अप्रत्युपेक्षणीयम्। शैवालाविलं नलिकामात्रद्वारमहोरात्रमपि जलसन्निधिदोषेण रात्रिभोजनस्य परिग्रहव्रतस्य च दूषणकारि पित्तलताम्रलोहमयशृंखलाषट्वा (?)-कमण्डलुः दुःप्रत्युपेक्षितापिच्छिकावस्त्रोपानहश्च परिगृह्यन्ते कथं वा। पुस्तक-पुस्तिका-कपरिका-स्थपनिका-पुस्तकपट—योगपट्टकासनपट्ट—तृणपटीखदिरवटिकानालिकेरनाना-

[1] देखो, अर्धकथानककी भूमिका।

विधौषधसन्निधयो ध्रियन्ते । अथैतावान् परिग्रहः पञ्चमकालत्वाद्ध्रियते तर्हि सयमोपष्टंभकेन लज्जाशीतत्राणादिहेतुना वर्षासु अप्कायादियतनकारिणा धर्मोपकरणेन वस्त्रादिनापि किमपराद्धं । कथं च जिनकल्पानुकारिणमात्मान मन्यमानापि स्त्रीभिश्चरणप्रक्षालनादिकमार्यिकाभि सहैकत्रवासः चैत्यनिवासः आर्यिकाभिर्भक्त-संस्कारः सुखासनादिपरिभोगः ज्योतिर्निमित्तचिकित्सामन्त्रवादधातुर्वादार्थकाण्ड-क्षुद्रविद्यादिप्रयोजनः सचित्तपुष्पपत्रैः पादाभ्यर्चनं सचित्तजलघृष्टचन्दनेन पादा-नुलेपनं कुङ्कुमादिनाचरणाङ्गरागः कनकरजतादिभिश्चरणपूजनं सचित्तजलेन चरणप्रक्षालनं दुग्धघृतचिक्कणाभिश्चरणस्नानं सदसि व्याख्यान शिष्यदीक्षणं बहुसाधुमध्ये निवसन सदैवैकत्रावस्थानमित्यादीनि कुर्वन्ति ।

शतपदीके इन अवतरणोंसे इस बातका पता लगता है कि विक्रम सवत् १२९४ मे बल्कि उससे भी पहले दिगम्बर साधु प्रायः भट्टारकों ही सरीखे आचरण करते थे। मन्दिरमें रहते थे, अर्जिकाऍ भी वहीं रहती थीं, कभी कभी अर्जिकाओसे भोजन बनवा लेते थे, ज्योतिष मंत्र निमित्तज्ञानादिके भी प्रयोग करते थे, पालकियोंपर चढते थे, और दवाइयाँ रखते थे। इस तरह मुनिपदके अयोग्य बहुतसे काम करते थे।



# छान-बीन

## १—संघी, संघवी, सिंघई, सिंगई,

ये सब शब्द 'संघपति' के अपभ्रंश हैं। संघपतिके प्राकृत रूप 'संघवइ', 'संघवइ' होते हैं। गुजरात काठियावाड़में प्रचलित 'संघवी' शब्द बुन्देलखण्ड आदिमें 'सिंघई' या 'सिंगई' हो गया है। राजपूतानेका 'संघी' या 'सिंघी' पद भी इसीका रूप है। महाराष्ट्रमें यह 'सिंगवे' या 'संगवे' हो गया है।

प्राचीन कालमें धनी मानी लोग तीर्थयात्राके लिए बड़े बड़े संघ निकालते थे, जिनमें मुनि आर्यिका श्रावक-श्राविकारूप चतुर्विध संघ होता था। उन दिनों यात्राकार्य बड़ा कठिन था। सबकी जान-मालकी रक्षा करना, यात्रामें किसीको किसी प्रकारका कष्ट न होने देना, सारा प्रबन्ध करना, सारा खर्च उठाना यह साधारण काम नहीं था। इसका भार जो कोई उठाता था, शायद वही संघपति कहलाता था।

श्वेताम्बर सम्प्रदायमें शत्रुंजय, गिरनार आदिके लिए संघ निकालनेकी परंपरा अनवच्छिन्न रूपसे अबतक चली आ रही है और अब भी इस तरहके संघ निकालनेवाले संघपतिकी पदवीसे विभूषित किये जाते हैं, परन्तु दिगम्बर-सम्प्रदायमें बीचमें यह परम्परा नष्ट-सी हो गई थी। उसके पहलेके अवश्य ही इसके बहुतसे प्रमाण मिलते हैं। फिर भी इस पदवीका मोह नष्ट नहीं हुआ। इसलिए संघ निकालनेके बदले जो लोग भगवानका गज-रथ निकालने लगे, उन्हें भी पीछेसे यह पदवी दी जाने लगी। अब बुन्देलखण्ड और मध्यप्रदेशकी परवार, गोलापूर्व, गोलालारे, बघेरवाल, आदि जातियोंके लोग गजरथ निकालकर ही 'सिंघई' या 'सिंगई' बनते हैं, संघकी बातको तो शायद वे भूल ही गये हैं।

खण्डेलवालों और दूसरी कुछ जातियोंमें भी 'संघी' पद है। परन्तु जान पड़ता है, वह पुराने संघपतियोंके ही वंशमें चला आया हुआ पद है, गजरथ चलाकर प्राप्त किया हुआ नहीं।

बड़े-बड़े नगरोंमें जहाँ जैनोंका जन-संघ काफी होता था, ऐसा मालूम होता है कि वहाँका सर्वप्रधान मुखिया भी 'संघपति' कहलाता था।

प्राचीन शिलालेखों, प्रतिमालेखों और ग्रन्थ-प्रशस्तियोंमें संघपतिका संक्षिप्तरूप 'सं०' लिखा मिलता है। शायद यह पद आगेके वंशधरोंको भी परम्परासे प्राप्त होता था।

## २—साधु और साहु

'साधु' शब्दका प्राकृत रूप 'साहु' होता है, और चूंकि 'साहु' लोक-भाषामें प्रचलित एक पदवी थी, इसलिए जब संस्कृतके लेखकोंको अपनी संस्कृत-रचनामें उसके निर्देशकी आवश्यकता हुई, तब उन्होंने उसका संस्कृतरूप 'साधु' बना लिया और साहुकी पत्नी 'साहुणी' को 'साध्वी'। परन्तु इन शब्दोंसे प्रायः भ्रम हो जाया करता है। आम तौरसे साधु शब्दका उच्चारण करते ही हमारे सामने मुनि या यतिका भाव आ जाता है और साध्वीसे आर्यिका या तपस्विनीका। परन्तु ग्रन्थ-प्रशस्तियों और प्रतिमा-लेखों आदिमें साधु शब्द साहूकार या धनी गृहस्थके अर्थमें ही अधिकतासे व्यवहार किया गया है और साध्वी उसकी पत्नीके लिए।

पं० आशाधरने अपनी प्रशस्तिमें एक जगह लिखा है—"मुग्धबुद्धिप्रबोधाय महीचन्द्रेण साधुना, धर्मामृतस्य सागारधर्मटीकास्ति कारिता।" इसका अर्थ बड़े बड़े पण्डितोंतकने यही कर डाला है कि महीचन्द्र नामक साधुने टीका बनवाई। परन्तु वास्तवमें महीचन्द्र एक साहु या सेठ थे। यथार्थमें साहु या शाह शब्द फारसी भाषाका है जिसका अर्थ स्वामी, राजा, सज्जन, महाजन आदि होता है। मुसलमान-कालमें यह शब्द लोकभाषामें प्रचलित हो गया था। संस्कृतमें भी साधु शब्द भला, सज्जन आदि अर्थोंमें व्यवहृत होता था, इसलिए यद्यपि 'साहु' का 'साधु' रूप बहुत दूरवर्ती नहीं हो जाता है, फिर भी यह 'साहु' शब्द संस्कृतसे आया हुआ नहीं मालूम होता। गुजरातमें यह 'शाह' या 'शा' रूपमें भी प्रचलित है।

## ३—पति-पत्नीके समान नाम

कथा-ग्रन्थोंमें अक्सर भविष्यदत्त सेठ भविष्यदत्ता सेठानी, सोमदत्त ब्राह्मण सोमश्री ब्राह्मणी, धनदत्त धनदत्ता, यज्ञदत्त यज्ञदत्ता आदि पति-पत्नियोंके एकसे नाम मिलते हैं। इससे पढ़नेवालोंको यह खयाल हो जाता है कि ये सब कल्पित नाम हैं और यों ही गढ़ लिये गये हैं। यह हो सकता है कि बहुत-सी कथायें कल्पित हों, कल्पित कथायें बनानेके लिए कोई रुकावट भी नहीं है, परन्तु केवल इस प्रकारके नामोंसे ही उन्हें कल्पित नहीं कहा जा सकता। जिस तरह आजकल पतिके नामके पूर्व 'मिसिस' या 'श्रीमती' जोड़ देनेसे उसकी पत्नीका बोध होता है उसी तरह जान पड़ता है पूर्वकालमें भी बहुधा पतिके नामके आगे श्री, दे (देवी), ही (हो) जोड़ देने या लिंग-परिवर्तन कर देनेसे पत्नीका नाम हो जाता था। प्राचीन लेखों और ग्रन्थ-प्रशस्तियोंमें इस तरहके बहुत-से उदाहरण मिलते हैं। जैसे—

"संवत् १७९७ वर्षे श्रावणसुदि १४ शनिवासरे श्रीमूलसंघे बलात्कारगणे सरस्वतीगच्छे कुन्कुन्दाचार्यान्वये भट्टारक श्रीदेवेन्द्रकीर्तिदेवास्तत्पट्टे भट्टारक श्रीमहेन्द्रकीर्तिस्तदाम्नाये सवाई जयपुरमध्ये श्रीपार्श्वनाथचैत्यालये विलालागोत्रे साह श्रीहर (हीरा) राम तस्य भार्या हीरादे, तयोः पुत्रः साहश्री सांवलदासजी तस्य भार्या सांवलदे, तयोः पुत्रौ द्वौ प्रथम साह श्री नैणसुखजी तस्य भार्या नैणादे, तयोः पुत्रौ द्वौ—चिरंजीवि हितरामजी द्वितीय भागचन्द्रः। सांवलदासस्य द्वितीय पुत्रः साहजी श्री गोपीरामजी। तस्य भार्ये द्वे। एतेषां मध्ये साहजी श्रीगोपीरामजी इदं पुस्तकं षट्कर्मोपदेशरत्नमालानामकं आचार्य श्रीक्षेमकीर्तिजी तच्छिष्य पंडित गोवर्द्धनदासाय लिखादि (?) घटापितं ज्ञानावरणीकर्मक्षयार्थे। श्रीरस्तुकल्याण-मस्तु। शुभं भवतु।"

जयपुरके उक्त भण्डारमें ही पंडित जिनदास वैद्यका 'होलीरेणुकापर्वचरित्र' नामका ग्रन्थ (गठरी ६, नं० १, पत्र ५६, श्लोक ८४३) है, जिसकी प्रशस्तिमें जिनदास वैद्यकी विस्तृत पूर्व-कुलपरम्परा दी हुई है। उसमें फिरोजशाह, ग्यासुद्दीन और नादिरशाह आदि बादशाहोंके द्वारा सम्मानित पं० हरपति, पद्म, औह और बिंझकी प्रशंसा की गई है और फिर लिखा है कि बिंझके पुत्र धर्मदास वैद्य-

१—भट्टारक सकलभूषणके इस ग्रन्थकी प्रति जयपुरके पाटोदीजीके मंदिरमें (गठरी नं० ८, ग्रन्थ नं० ४, पत्रसंख्या १३६, श्लोकसंख्या ३५८०) है।

शिरोमणि थे। इन धमदासकी पत्नीका नाम धर्मश्री था—' धर्मश्रीरितिनामतोऽस्य वनिता देवादिपूजारता।'

इन दोनोंके 'रेखा' नामक पुत्र हुआ जिसका रणथंभोरमें शेरशाह नरेन्द्रने सम्मान किया। रेखाकी पत्नीका नाम 'रेखा-श्री' था—' भार्यास्य सद्गुणोपेता नाम्ना रेखासिरिः स्मृता।'

इन्हींके पुत्र ग्रन्थकर्त्ता जिनदास हुए। वैद्य जिनदासकी पत्नीका नाम भी दिया है परन्तु वह ठीक ठीक पढ़ा नहीं गया।

बम्बईके ऐ० प० सरस्वतीभवनमें धर्मशर्माभ्युदय-टीकाकी स० १६५२ की लिखी हुई एक प्रति है, उसमें गोधा गोत्रके सा० पंचाइणकी बड़ी लम्बी वंश-प्रशस्ति दी है, उसमें सा० नूना भार्या नूनसिरि, सा० जीवा भार्या जीवलदे, सा० पूना भार्या पुनसिरि, सा० मल्लिदास भार्या मल्लिसिरि आदि पति-पत्नियोंके नाम दिये हैं।

करकंडुचरिउ ( कारंजा-सीरीज ) की प्रतिके अन्तमें यह प्रशस्ति दी है—
"संवत् १५९७ वर्षे......खंडेलवालान्वये गोधागोत्रे साहा नादा ( नयण ) तद्भार्या नयणश्री, तत्पुत्र साह मेहा तद्भार्या द्वे प्रथमा मेहादे द्वितीया सुहागदे, तत्पुत्रौ द्वौ प्रथम साह करमा......."

मुनि श्रीजिनविजयद्वारा संपादित 'प्राचीन जैन-लेख-संग्रह' में पाली ग्रामका एक लेख ( नं० ४३३ ) इस प्रकारका है—" स० १५०७ वर्षे फा० व० ३ बुधे ओशवंशे वहरा हीरा भा० हीरादे, पु० व० षेता भा० षेतलदे, पु० व० हिमति पितृश्रेयसे श्रीशान्तिनाथबिंबं कारितं श्रीखरतरगच्छे श्रीजिनभद्रसूरि-श्रीजिनसागरसूरिभिः प्रतिष्ठिता।"

इस तरहके और भी अनेक उदाहरण दिये जा सकते हैं। यह पद्धति जान पड़ता है अब भी कहीं कहीं प्रचलित है। पहले घाटकोपर ( बम्बईका उपनगर ) में मैं जिन धनी सेठके मकानमें रहता था, वे दो भाई हैं और कच्छी हैं। उनमें एक भाईका नाम वेलजी और उनकी पत्नीका नाम वेला-बहू है। दूसरे भाईका नाम मैं भूल गया हूँ, परन्तु उनकी पत्नीका नाम भी उनके नामके साथ ही 'बहू' जोड़कर रक्खा हुआ है।

करीब करीब सभी जगह स्त्रीके दो नाम होते हैं एक पिताके घरका और दूसरा

पतिके घरका। पतिके घर आनेपर उसे नया नाम दिया जाता है। कोई नया नाम रखनेकी अपेक्षा पतिके नामके साथ श्री, देवी, ही, बहू आदि जोड़कर नया नाम बना लेना अधिक सुभीतेका है। परन्तु स्त्रियाँ अपने पतिका नाम लेनेमें सकोच करती हैं और इस तरह उनके नाममें भी पतिके नामका उच्चारण हो जाता है, शायद इसी लिए इस सुन्दर पद्धतिका विस्तार नहीं हुआ और यह धीरे धीरे बन्द हो गई।

## ४—साधुओंका बहुपत्नीत्व

हमारे भंडारोंमें जो हस्तलिखित ग्रन्थ हैं, उनके अन्तमें ग्रंथकर्त्ताओंकी प्रशस्तियोंके सिवाय ग्रन्थ लिखानेवालों और उन्हें 'ज्ञानावरणी-कर्मक्षयार्थं' दान करनेवालोंकी भी प्रशस्तियाँ रहती हैं। इनमें प्रायः उनके सारे कुटुम्बके नाम रहते हैं। उनमें ऐसे बहुतसे संघपतियों या साधुओं (साहुओं) के नाम मिलते हैं जिनके एकाधिक स्त्रिया होती थीं। उनकी प्रथमा, द्वितीया, तृतीया भार्याओंके नाम और उनके पुत्रों तथा पुत्रवधुओंके नाम भी रहते हैं। इससे पता लगता है कि उस समय प्रतिष्ठित धनी कुलोंमें बहुपत्नीत्वका आम रिवाज था और वह शायद प्रतिष्ठाका ज्ञापक भी था। कमसे कम अप्रतिष्ठाका कारण तो नहीं समझा जाता था। उदाहरणके लिए हम यहाँपर केवल पं० राजमल्लकी वि० सं० १६४१ में बनी हुई लाटीसंहिताकी विस्तृत प्रशस्तिका कुछ अंश उद्धृत कर देना काफी समझते हैं—

तत्रत्यः श्रावको भारू भार्या तिस्रोऽस्य धार्मिकाः।
कुलशीलवयोरूपधर्मबुद्धिसमन्विताः ॥ १० ॥
नाम्ना तत्रादिमा मेघी द्वितीया नाम रूपिणी।
रत्नगर्भा धरित्रीव तृतीया नाम देविला ॥ ११ ॥

अर्थात् भारू नाम श्रावककी मेघी, रूपिणी और देविला नामकी तीन स्त्रियाँ थीं। आगे चलकर संघपति भारूके नाती न्योताके विषयमें लिखा है।

न्योतासंघाधिनाथस्य द्वे भार्ये शुद्धवंशजे ॥
आद्या नाम्ना हि पद्माही गौराही द्वितीया मता ॥ १२

अर्थात् संघपति न्योताकी पद्माही और गौराही नामकी दो स्त्रियाँ थी। न्योताके पुत्र देईदासके भी दो भार्या थीं—एक रामूही और दूसरी कामूही‥

भार्या देईदासस्य रामूही प्रथमा मता ॥
कामूही द्वितीया ज्ञेया भर्तृच्छन्दानुगामिनी ॥ १९

इसी वंशमें आगे संघपति भोल्हाकी भी छाजाही, वीधूही आदि तीन और सं० फामणकी डूगरही और गंगा ये दो स्त्रियाँ बतलाई हैं।

रायमल्लाभ्युदय और पार्श्वनाथचरितकी प्रशस्तिमें चौधरी रायमल्ल और उनके भाईयों तथा पुत्र पौत्रोंकी दो दो तीन स्त्रियों और उनकी सन्तानोंके नाम दिये हैं। धर्मशर्माभ्युदय-टीकाकी जिस प्रतिका उल्लेख किया गया है, उसके लिखनेवालेके कुटुम्बकी जो सूची दी है, उसमें भी प्रायः सभी साहुओंकी दो दो तीन तीन भार्यायें हैं, एक तो किसीकी भी नहीं है और सभीके दो दो तीन तीन पुत्रोंके भी नाम दिये हैं।

ऐसा नहीं मालूम होता कि सन्तानादि न होनेके कारण उक्त धनी लोग अनेक शादियाँ करते थे, क्योंकि प्रायः उन स्त्रियोंके पुत्रोंके भी उल्लेख हैं और उन्हें कुल, शील, रूप, धर्मबुद्धियुक्त और पतिच्छन्दानुगामिनी भी बतलाया है। ऐसी दशामें यही कहा जा सकता है कि उस समय अनेक पत्नियाँ होना बड़े लोगोंकी शोभा थी और यह इतनी रूढ़ थी कि इसमें दोषकी कल्पना ही नहीं हो सकती थी।

## ५—पराशरस्मृतिके श्लोकका अर्थ

नष्टे मृते प्रव्रजिते क्लीबे च पतिते पतौ।
पञ्चस्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते ॥

पराशरस्मृतिके इस श्लोकका सीधा अर्थ यह है कि पतिके लापता हो जाने पर, मर जाने पर, साधु हो जाने पर, नपुंसक होने पर और पतित हो जाने पर, इस तरह इन पाँच आपत्तियोंमें स्त्रियोंके लिए दूसरा पति करनेकी या पुनर्विवाहकी विधि है। परन्तु व्याकरणके साधारण नियमके अनुसार ‘पति’ शब्दका सप्तमी विभक्तिमें ‘पतौ’ रूप नहीं बनता है, ‘पत्यौ’ बनता है। इस लिए विधवा-विवाहके विरोधी ‘पति’ शब्दको ‘पतिरिव पतिः’ (जिसके साथ सगाई की गई हो विवाह नहीं हुआ हो, इस लिए जो पतिके ही समान हो) कहकर उसका ‘पतौ’ रूप मानकर अर्थ करते हैं। परन्तु वास्तवमें यह अर्थ गलत है। स्मृति-

कारने ' पत्यौ ' रूप विवाहित पतिके लिए ही व्यवहृत किया है। इसके लिए एक बहुत पुराना प्रमाण अमितगतिकी धर्मपरीक्षामें मिलता है जो कि वि० सं० १०७० की बनी हुई है। इस ग्रन्थके ग्यारहवें परिच्छेदमें मण्डपकौशिककी कथाके नीचे लिखे श्लोक देखिए—

तैरुक्तं विधवा क्वापि त्वं संगृह्य सुखी भव।
नोभयोर्विद्यते दोष इत्युक्तस्तापसागमे ॥ ११ ॥
पत्यौ प्रव्रजिते क्लीबे प्रनष्टे पतिते मृते।
पञ्चस्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते ॥ १२ ॥
तेनातो विधिना ग्राहि तापसादेशवर्तिना।
स्वयं हि विषये लोलो गुर्वादेशेन किं पुनः ॥ १३ ॥

इससे मालूम होता है कि विक्रमकी ग्यारहवीं शताब्दीमें भी उक्त श्लोकका विधवाविवाह-पोषक अर्थ ही माना जाता था और उसका शायद एक पाठान्तर भी प्रचलित था जिसका रूप १२ वें नम्बरके श्लोक जैसा था।

सत्यके अनुरोधसे यह कह देना आवश्यक है कि उक्त कथामें ग्रन्थकर्ता अमितगतिका जो रुख है, वह विधवा-विवाहका विरोधी ही मालूम होता है। उन्होंने पराशरका उक्त श्लोक उद्धृत करके बतलाया है कि तापसोंके ( ब्राह्मण ऋषियों ) के शास्त्रमें विधवा-विवाहका विधान है और यह कहकर उनका मजाक उड़ाया गया है, अर्थात् ग्यारहवीं सदीमें भी लोकमत विधवा-विवाहका विरोधी था।

## ६—तीर्थंकर महावीरका वंश

बौद्ध ग्रन्थोंमें ती० महावीरका 'निगंठ नातपुत्त' के नामसे उल्लेख मिलता है। 'निर्ग्रन्थ ज्ञातृपुत्र' यह उसका संस्कृतरूप है। प्राचीनकालमें वंशके नामसे भी लोगोंका परिचय दिया जाता था। महात्मा बुद्धदेव शाक्यवंशके थे, इस कारण वे, 'शाक्य-पुत्र' कहलाते थे। भगवान् महावीर 'ज्ञातृ' नामक क्षत्रिय-कुलके थे, इस कारण उन्हें ज्ञातृपुत्र (नातपुत्त) कहते थे। शाक्यपुत्र या बुद्धदेवके अनुयायी श्रमण या साधु शाक्यपुत्रीय और भगवान् महावीर या

१–धर्मपरीक्षाके 'एकदापरिणीतापि' आदि तीन श्लोकोंसे व्यासादिके द्वारा पुनर्विवाह-पोषण सिद्ध होता है।

नातपुत्तके अनुयायी साधु नातपुत्तीय ( ज्ञातृपुत्रीय ) कहलाते थे। पाली ग्रन्थोंमें जैन साधुओंका उल्लेख प्रायः इसी नामसे हुआ है। दिगम्बरसम्प्रदायके ग्रन्थोंमें ती० महावीरके वंशका नाम 'नाथ-वंश' लिखा है; परन्तु हम लोग प्रायः भूल ही गये हैं कि यह 'नाथ' शब्द 'ज्ञातृ' शब्दका ही पाली या प्राकृतरूप है। हमारे द्वादशांगश्रुतमें एक अंगका नाम 'णायाधम्मकहा' (ज्ञातृधर्मकथा) है। गुजरात-विद्यापीठके अध्यापक पं० बेचरदासजीने इसका अर्थ किया है 'भगवान महावीरकी धर्मकथायें'। अर्थात् वे 'ज्ञातृ' शब्दको भगवान् महावीरका वाचक मानते हैं।

बौद्ध धर्मके धुरन्धर पंडित त्रिपिटकाचार्य राहुल सांकृत्यायनने अपनी 'बुद्ध-चर्या' में इस ज्ञातृवंशके विषयमें एक नई बात लिखी है। उनके मतसे यह ज्ञातृजाति लिच्छवियोंकी[1] ही एक शाखा थी, जो वैशालीके आसपास रहती थी। इस समय भी वैशाली ( वर्तमान बसाढ़ जिला मुजफ्फरपुर ) के आसपास जथरिया नामकी एक जाति रहती है, जो भूमिहारोंकी एक शाखा है। उनका खयाल है कि 'ज्ञातृ' से ही अपभ्रष्ट होकर यह 'जथरिया' शब्द बना है, और जथरियोंका प्रधान निवासस्थल 'रत्ती' परगना भी ज्ञातृ-नत्ती-लत्ती-रत्तीसे बना है। उनकी यह दलील और भी जोरदार है कि भगवान् महावीर और जथरिया जाति इन दोनोंका ही गोत्र 'काश्यप' है।

इस समय भूमिहार लोग अपनेको 'ब्राह्मण' कहते हैं; परन्तु दूसरे लोग उन्हें ब्राह्मण नहीं मानते। वास्तवमें वे क्षत्रिय ही हैं और उनके नाम सिंहान्त होते हैं। इस वंशमें अब भी बहुतसे जमीन्दार और राजा हैं।

## ७—शूद्रोंके लिए जिनमूर्तियाँ

प्रायः जैनमन्दिरोंके शिखरोंपर और दरवाजोंकी चौखटोंपर जिनमूर्तियाँ दिखलाई देती हैं। उनके विषयमें कुछ सज्जनोंने, कुछ ही समयसे यह कहना शुरू किया है कि उक्त मूर्तियों शूद्रों और अस्पृश्योंके लिए स्थापित की जाती रही हैं, जिससे वे मन्दिरोंमें प्रवेश किये बिना बाहरसे ही भगवान्के दर्शनोंका सौभाग्य प्राप्त कर सकें। यह बात कहने सुननेमें तो बहुत अच्छी मालूम होती है, परन्तु अभीतक इस विषयमें किसी शिल्पशास्त्र, प्रतिष्ठा-पाठ या पूजा-प्रकरणका कोई

१–भगवान्की माता 'त्रिशला' इसी लिच्छवि वंशकी थीं।

प्रमाण उपस्थित नहीं किया गया है और यह बात कुछ समझमें भी नहीं आती है कि जो लोग दर्शन-पूजन-पाठादिके अधिकारी ही नहीं माने जाते हैं, उनके लिए शिखरोंपर या द्वारोंपर मूर्तियाँ जड़नेका परिश्रम क्यों आवश्यक समझा गया होगा। यदि शूद्रों या अस्पृश्योंको दूरसे दर्शन करने देना ही अभीष्ट होता, और उनके आने जानेसे मन्दिरोंका भीतरी भाग ही अपवित्र होनेकी आशंका होती, तब तो मंदिरोंके बाहर दीवालोंमें या आगे खुले चबूतरोंपर ही मूर्तियाँ स्थापित कर दी जातीं, और ऐसा प्रबन्ध कर दिया जाता, जिससे वे समीप आये बिना दूरसे ही वन्दना कर लेते। इसके सिवाय जो लोग इन अभागे प्राणियोंको दूरसे दर्शन करने देनेमें कोई हानि नहीं समझते हैं, उन्होंने क्या कभी यह भी सोचा है कि दूरसे दर्शन करनेवाले उक्त प्रतिमाओंके उद्देश्यसे पुष्पादि भी तो चढ़ा सकते हैं ? तब क्या दूरसे किया हुआ पूजन पूजन नहीं कहलायगा ? और क्या मन्दिर मूर्तिसे भी अधिक पवित्र होता है ?

मेरी समझमें तो शिखरपर या द्वारपर जो मूर्तियाँ रहती हैं, उनका उद्देश्य केवल यह प्रकट करना होता है कि उस मन्दिरमें कौन-सा देव प्रतिष्ठित है, अर्थात् वह किस देवताका मन्दिर है। वास्तवमें वह मुख्य देवका संक्षिप्त चिह्न होता है जिससे लोग दूरसे ही पहचान जायँ कि यह अमुकका मन्दिर है। अभी मैं पूने गया था, वहाँ संगमपर ऐसे बहुतसे मन्दिर देखे, जिनके द्वारोंपर उन मन्दिरोंके मुख्य देवोंकी छोटी छोटी प्रतिकृतियाँ लगी हुई हैं।

ता० ९ अगस्त १९५३ के 'नवभारत टाइम्स' में श्रीमती गोमती रावतने 'खजुराहा' शीर्षक लेखमें लिखा है—"यहाँके गर्भ गृहके दरवाजोंपर उत्कीर्ण देव-प्रतिमाको देखकर ही प्रधान देवका अनुमान किया जा सकता है।"

## ८—दक्षिणकी जैन जातियाँ

दक्षिण महाराष्ट्र-जैनसभाने अपने यहाँकी अन्तर्जातियोंको एक करनेके सम्बन्धमें एक प्रस्ताव पास किया है। उसके अनुसार प्रचार करनेके लिए सभाके महामन्त्री श्रीयुत कुदले महाशयने दौरा करके उसकी एक रिपोर्ट लिखी है। उससे मालूम हुआ कि दक्षिण महाराष्ट्र और कर्नाटक प्रान्तमें ( मैसूर स्टेटको छोड़कर ) जैनोंकी केवल चार जातियाँ हैं, ( १ ) पंचम, ( २ ) चतुर्थ, ( ३ ) कासार बोगार और ( ४ ) शेतवाल। पहले ये चारों जातियाँ एक ही थीं और

'पंचम' कहलाती थीं। 'पंचम' यह नाम वर्णाश्रमी ब्राह्मणोंका दिया हुआ है। प्राचीन जैनधर्म जन्मत: वर्णव्यवस्थाविरोधी था, इसलिए उसके अनुयायियोंको ब्राह्मण लोग अवहेलना और तुच्छताकी दृष्टिसे देखते थे और चातुर्वर्णसे बाहर पाँचवे वर्णका अर्थात् 'पंचम' कहते थे। जिस समय जैनधर्मका प्रभाव कम हुआ और उसे राजाश्रय नहीं रहा, उस समय धीरे धीरे यह नाम रूढ होने लगा और अन्ततोगत्वा स्वयं जैनधर्मानुयायियोंने भी इसे स्वीकार कर लिया! ऐसा जान पड़ता है कि नवीं दसवीं शताब्दिके लगभग यह नामकरण हुआ होगा। इसके बाद वीरशैव या लिंगायत सम्प्रदायका उदय हुआ और उसने इन जैनों या पंचमोंको अपने धर्ममें दीक्षित करना शुरू किया। लाखों जैन लिंगायत बन गये; परन्तु लिंगायत हो जानेपर भी उनके पीछे पूर्वोक्त 'पंचम' विशेषण लगा ही रहा और इस कारण इस समय भी वे 'पंचम लिंगायत' कहलाते हैं। उस समय तक चतुर्थ, शेतवाल आदि जातियाँ नहीं बनी थीं, इस कारण जो लोग जैनधर्म छोड़कर लिंगायत हुए थे, वे 'पंचम लिंगायत' ही कहलाते हैं 'चतुर्थ लिंगायत' आदि नहीं। दक्षिणमें मालगुजार या नम्बरदारको पाटील कहते हैं। वहाँके जिस गाँवमे एक पाटील लिंगायत और दूसरा पाटील जैन होगा, अथवा जिस गाँवमे लिंगायत और जैन दोनोकी बस्ती होगी, वहाँ लिंगायत पंचम जातिके ही आपको मिलेंगे और जिस गाँवमें पहले जैनोंका प्राबल्य था, वहाँके सभी लिंगायत पंचम होंगे। अनेक गाँव ऐसे हैं, जहाँके जैन पाटीलों और लिंगायत पाटीलोंमें कुछ पीढ़ियोंके पहले परस्पर सूतक तक पाला जाता था। जिस गाँवके जैन पाटीलोंमें चतुर्थ और पचम दोनों भेद हैं, वहाँके लिंगायत पाटील केवल पंचम हैं। इससे मालूम होता है कि लिंगायत सम्प्रदायके जन्मसे पहले बारहवीं शताब्दि तक सारे दाक्षिणात्य जैन पंचम ही कहलाते थे, चतुर्थ आदि भेद पीछेके हैं। दक्षिणके अधिकांश जैन ब्राह्मण भी—जो उपाध्याय कहलाते हैं—पंचम-जातिभुक्त हैं, चतुर्थादि नहीं। इससे भी जान पड़ता है कि ये भेद पीछेके हैं।

पहले दक्षिणके तमाम जैनोंमें परस्पर रोटी-बेटी-व्यवहार होता था और वे सब 'पंचम' कहलाते थे। लिंगायत सम्प्रदायका जोर होनेपर उनकी सख्या कम हो गई, इसलिए सोलहवीं शताब्दिके लगभग भट्टारकोंने अपने प्रान्तीय या या प्रादेशिक संघ तोड़कर जातिगत संघ बनाये और उसी समय जुदे जुदे मठोंके

अनुयायियोंको चतुर्थ, शेतवाल, बोगार अथवा कासार नाम प्राप्त हुए। साधारण तौरसे खेती और जमीन्दारी ( पाटीली ) करनेवाले चतुर्थ, काँसे पीतलके बर्तन बनानेवाले कासार या बोगार और केवल खेती और सिलाई तथा कपड़ेका व्यापार करनेवाले शेतवाल कहलाने लगे। ( हिन्दीमें जिन्हें कँसेरे या तमेरे कहते हैं, वे ही दक्षिणमें कासार कहलाते हैं और मराठीमें खेतीका पर्यायवाची शब्द शेती या शेतकी है, जिससे कि शेतवाल शब्द बना है। ) और ये सब धंधे जिस मूल समुदायमें थे और जो पुराने नामसे चिपटे रहे, वे 'पंचम' ही बने रहे। इसी लिए पंचमोंमें ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य इन तीनों वर्णोंके धंधे करनेवाले प्रायः समान रूपसे मिलते हैं। कासारोंमें वैष्णव भी हैं। वैष्णव 'त्वष्टा कासार' कहलाते हैं और जैन 'पंचम कासार'। 'कासार' नाम पेशेके कारण है और 'पंचम' नाम धर्मके कारण। जिनसेन मठ ( कोल्हापुर ) के अनुयायियोंको छोड़कर और किसी मठके अनुयायी चतुर्थ नहीं कहलाते।

पंचम, चतुर्थ, शेतवाल और बोगार या कासारोंमें परस्पर रोटी-व्यवहार अबतक चालू है, इससे भी इनका पूर्वकालीन एकत्व प्रकट होता है। इन सभी जातियोंमें विधवा-पुनर्विवाह जायज है।

कुदले महाशयने अपनी रिपोर्टमें जो कुछ लिखा है, मेरे शब्दोंमें यह उसीका सार है। इससे दक्षिणकी उक्त चारों पाँचों जातियोंकी एकतापर बहुत कुछ प्रकाश पड़ता है; केवल 'चतुर्थ' नाम ही कुछ अँधेरेमें रह जाता है।

हमारा खयाल है कि उत्तरभारतकी जातियोंमें भी अनेक जातियाँ ऐसी हैं जिनका मूल एक है और पीछे उनकी ही शाखायें स्वतन्त्र जातियाँ बन गई हैं। उदाहरणार्थ पं० बखतरामजीने अपने 'बुद्धिविलास' नामक ग्रन्थके 'श्रावकोत्पत्तिवर्णन' नामक प्रकरणमें परवार जातिकी अठसखा, चौसखा, छःसखा, दोसखा, सोरठिया, गांगज और पद्मावतीपुरवार ये सात शाखायें बतलाई हैं।

## ९—यज्ञोपवीत और जैनधर्म

उपनयन या यज्ञोपवीत धारण सोलह संस्कारोंमेंसे एक संस्कार है। इस शब्दका अर्थ समीप लेना है।—उप=समीप, नयन=लेना। आचार्य या गुरुके निकट वेदाध्ययनके लिए लड़केको लेना अथवा ब्रह्मचर्याश्रममें प्रवेश कराना ही उपनयन है। इस संस्कारके चिह्नस्वरूप लड़केकी कमरमें मूँजकी डोरी बाँधनेको मौञ्जीबन्धन

और गलेमें सूतके तीन धागे डालनेको उपवीत, यज्ञोपवीत या जनेऊ कहते हैं— यज्ञेन संस्कृतं उपवीतम्। यह एक शुद्ध वैदिक क्रिया या आचार है और अब भी वर्णाश्रम धर्मके पालन करनेवालोंमें चालू है, यद्यपि अब गुरुगृहगमन और वेदाध्ययन आदि कुछ भी नहीं रह गया है।

यज्ञोपवीत नामसे ही प्रकट होता है कि यह जैनक्रिया नहीं है। परन्तु आदिपुराणमें श्रावकोंको भी यज्ञोपवीत धारण करनेकी आज्ञा दी गई है और तदनुसार दक्षिण तथा कर्नाटकके जैन गृहस्थोंमें जनेऊ पहना भी जाता है। इधर कुछ समयसे उनकी देखादेखी उत्तर भारतके जैनी भी जनेऊ धारण करने लगे हैं। परन्तु हमारी समझमें यह क्रिया प्राचीन नहीं है, सम्भवतः नवीं दसवीं शताब्दिके लगभग या उसके बाद ही इसे अपनाया गया है और शायद जिनसेनका आदिपुराण ही सबसे पहला ग्रन्थ है जिसने यज्ञोपवीतको भी जैनधर्ममें स्थान दिया है। इसके पहलेका और कोई भी ऐसा ग्रन्थ अबतक उपलब्ध नहीं हुआ है जिसमें यज्ञोपपवीत धारण आवश्यक बतलाया हो। उपलब्ध श्रावकाचारोंमें सबसे प्राचीन रत्नकरण्ड है, पर उसमे यज्ञोपवीतकी कोई भी चर्चा नहीं की गई है। अन्याय श्रावकाचार आदिपुराणके पीछेके और उसीका अनुधावन करनेवाले हैं, अतएव इस विषयमें उनकी चर्चा व्यर्थ है।

१—आचार्य रविषेणका पद्मपुराण आदिपुराणसे कोई डेढ़ सौ वर्ष पहलेका है। उसके चौथे पर्वका यह श्लोक देखिए —

वर्णत्रयस्य भगवन् संभवो मे त्वयोदितः।
उत्पत्तिः सूत्रकण्ठानां ज्ञातुमिच्छामि साम्प्रतम्॥ ८७॥

अर्थात् राजा श्रेणिक गौतम स्वामीसे कहते हैं कि भगवन्, आपने क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र इन तीन वर्णोंकी उत्पत्ति तो बतला दी, पर अब मैं सूत्र-कंठोंकी ( गलेमे सूत लटकानेवाले ब्राह्मणोंकी ) उत्पत्ति जानना चाहता हूँ।

पद्मपुराणसे पहलेके बने हुए प्राकृत पउमचरियमें भी ठीक इसी आशयकी एक गाथा है—

वण्णाणसमुप्पत्ती तिण्हं पि सुया मए अपरिसेसा।
यत्तो कहेह भयवं उप्पत्ती सुत्तकंठाणं॥ ६५

इन दोनों पद्योंका ' सूत्रकण्ठ ' या ' सुत्तकंठ ' शब्द ध्यान देने योग्य है जो

ब्राह्मणोंके लिए प्रयुक्त किया गया है। यह शब्द ब्राह्मणों और उनके जनेऊके प्रति आदर या श्रद्धा प्रकट करनेवाला नहीं है, इससे एक प्रकारकी तुच्छता या अवहेला ही प्रकट होती है। उक्त ग्रन्थकर्त्ताओंके भाव यदि यज्ञोपवीतके प्रति अच्छे होते, तो वे इसके बदले किसी अच्छे उपयुक्त शब्दका प्रयोग करते। इससे अनुमान होता है कि जब पउमचरिय और पद्मपुराण लिखे गये, तब जैनधर्ममें यज्ञोपवीतको स्थान नहीं था।

२–यदि जनेऊ धारण करनेकी प्रथा प्राचीन होती तो उत्तर भारत और गुजरात आदिमें इसका थोड़ा बहुत प्रचार किसी न किसी रूपमें अवश्य रहता, उसका सर्वथा लोप न हो जाता। हम लोग पुराने रीति-रवाजोंकी रक्षा करनेमें इतने कट्टर हैं कि बिना किसी बड़े भारी आघातके उन्हें नहीं छोड़ सकते। यह हो सकता है कि उन रीति-रवाजोंका कुछ रूपान्तर हो जाय परन्तु सर्वथा लोप होना कठिन है। इससे मालूम होता है कि उत्तर भारत और गुजरात आदिमें इसका प्रचार हुआ ही नहीं और शायद आदिपुराणका प्रचार हो चुकनेपर भी यहाँके लोगोंने इस नई प्रथाका स्वागत नहीं किया।

अबसे लगभग तीन-सौ वर्ष पहले आगरेमें पं० बनारसीदासने 'अर्द्ध-कथानक' नामकी एक पद्यबद्ध आत्मकथा लिखी है, जिसमें उनकी ५२ वर्ष तककी मुख्य मुख्य जीवन-घटनायें लिपिबद्ध हैं। एक बार बनारसीदास अपने एक मित्र और ससुरके साथ एक चोरोंके गाँवमें पहुँच गये। वहाँ रक्षाका और कोई उपाय न देखकर उन्होंने उसी समय धागा बँटकर जनेऊ पहिन लिये और ब्राह्मण बन गये।—

सूत काढ़ि डोरा वट्यौ, किए जनेऊ चारि।
पहिरे तीनि तिहूँ जने, राख्यौ एक उबारि॥

माटी लीनी भूमिसों, पानी लीनों ताल।
विप्र भेष तीनों बनें, टीका कीनों भाल॥

इस उपायसे वे बच गये, चोरोंके सर्दारने ब्राह्मण मानकर उन्हें छोड़ ही न दिया, अभ्यर्थना भी की और एक साथी देकर आगे तक पहुँचा दिया।

बनारसीदास जैनधर्मके मर्मज्ञ थे। यदि उन्हें इस क्रियापर श्रद्धा होती, तो वे अवश्य ही जनेऊधारी होते। इससे पता चलता है कि उस समय आगरे आदिके जैन जनेऊ नहीं पहिनते थे।

३–पद्मपुराण आदि कथा-ग्रन्थोंमें जिन जिन महापुरुषोंके चरित लिखे गये हैं, उनमें कहीं भी ऐसा नहीं लिखा कि उनका यज्ञोपवीत-संस्कार हुआ या उन्हें जनेऊ पहिनाया गया, जब कि उनकी विद्यारम्भ, विवाह आदि क्रियाओंका वर्णन किया गया है। कई महा पुरुषोंने अनेक प्रसंगोंपर जिनेन्द्रदेवकी पूजा की है, और वहाँ अनेक वस्त्राभूषणोंका वर्णन भी किया गया है, पर जनेऊका कोई उल्लेख नहीं।

४–श्वेताम्बर सम्प्रदायमें भी यज्ञोपवीत-क्रियाका विधान नहीं है और न जनेऊ पहननेका रिवाज है।

संसारका कोई भी धर्म, सम्प्रदाय या पन्थ अपने समयके और परिस्थितियोंके प्रभावसे नहीं बच सकता। उसके पड़ोसी धर्मोंका कुछ न कुछ प्रभाव उसपर अवश्य पड़ता है। वह उनके बहुतसे आचारोंको अपने ढंगसे अपना बना लेता है और इसी प्रकार उसके भी बहुतसे आचारोंको पडोसी धर्म ग्रहण कर लेते हैं। जैनधर्मकी अहिंसाका यदि अन्य वैष्णव आदि सम्प्रदायोंपर प्रभाव पड़ा है—उसे उन्होंने समधिक रूपमें ग्रहण कर लिया है, तो यह असंभव नहीं कि जैन धर्मने भी उनके बहुतसे आचारोंको ले लिया हो, अवश्य ही जैनधर्मके मूल तत्त्वोंके साथ सामंजस्य करके। मूलतत्त्वोंके साथ वह सामंजस्य किस प्रकार किया जाता है, इसके समझनेके लिए आदिपुराणका ४० वाँ पर्व देखना चाहिए जहाँ वैदिक ग्रन्थोंके ही समान अग्निकी पूजा विहित बतलाई गई है—

न स्वतोऽग्नेः पवित्रत्वं देवताभूतमेव वा।
किन्त्वर्हद्दिव्यमूर्तीज्यासम्बन्धात्पावनोऽनलः॥ ८८॥
ततः पूजाङ्गतामस्य मत्वाऽर्चन्ति द्विजोत्तमाः।
निर्वाणक्षेत्रपूजावत्तत्पूजाऽतो न दूष्यति॥ ८९॥
व्यवहारनयापेक्षा तस्येष्टा पूज्यता द्विजैः।
जैनैरध्यवहार्योऽयं नयोऽद्यत्वेऽग्रजन्मभिः॥ ९०॥

अर्थात् अग्निमें न स्वयं कोई पवित्रता है और न देवपना; परन्तु अर्हत भगवानकी दिव्यमूर्तिकी पूजाके सम्बन्धसे वह पवित्र हो जाता है। इसलिए द्विजोत्तम अर्थात् जैन ब्राह्मण अग्निको पूजाके योग्य मानकर पूजते हैं और निर्वाणक्षेत्रोंकी पूजाके समान इस अग्निपूजामें कोई दोष भी नहीं है। व्यवहार-

नयकी अपेक्षा उसकी ( अग्निकी ) पूजा द्विजोंके लिए इष्ट है और आजकल अग्रजन्मों या जैन ब्राह्मणोंको इसे व्यवहारमें लाना चाहिए ।

इससे साफ मालूम होता है कि वैदिक धर्मकी आहवनीय, गार्हपत्य और दक्षिण अग्नियोंकी पूजाको ही कुछ परिवर्तित रूपमें जैनधर्ममें स्थान दिया गया है, पर इसके साथ ही जैन धर्मकी मूल भावनाओंकी रक्षा कर ली गई है । उपर्युक्त श्लोकोंके ' अद्यत्वे ' ( आजकल या वर्तमान समयमें ) और ' व्यवहारनयोपक्षा ' शब्द ध्यान देने योग्य हैं । इनसे ध्वनित होता है कि अग्निपूजा पहले नहीं थी, परन्तु ग्रन्थकर्त्ता अपने समयके लिए उसे आवश्यक बतलाते हैं और व्यवहार नयसे कहते हैं कि इसमें कोई दोष नहीं है ।

सोमदेवने अपने यशस्तिलकमें लिखा है—

यत्र सम्यक्त्वहानिर्न यत्र न व्रतदूषणम् ।
सर्वमेव हि जैनाना प्रमाणं लौकिको विधिः ।

अर्थात् वे सभी लौकिक विधियाँ या क्रियायें जैनोंके लिए प्रमाण हैं जिनमें सम्यक्त्वकी हानि न होती हो और व्रतोंमें कोई दोष न लगता हो ।

इस सूत्रके अनुसार ही अग्निपूजा और यज्ञोपवीतकी विधियोंको जैनधर्ममें स्थान मिल सकता है ।

## १०—परिग्रहपरिमाण व्रतके दासीदास

प्राचीनकालमें सारे ही देशोंमें दास-प्रथा या गुलाम रखनेका चलन था और वह भारतवर्षमें भी था । इस देशके अन्य प्राचीन ग्रन्थोंके समान जैन ग्रन्थोंमें भी इसके अनेक प्रमाण मिलते हैं । जैनधर्मके अनुसार बाह्य परिग्रहके दस भेद हैं—

बाहिरसगा खेत्तं वत्थं धनधण्णकुप्यभंडानि ।
दुपय-चउप्पय-जाणाणि चेव सयणासणे य तहा ॥११९॥ —भ० आराधना

विजयोदया टीकामें इसका अर्थ किया है—

" बाहिरसंगा बाह्यपरिग्रहाः । खेत्तं कर्षणाद्यधिकरणं । वत्थ वास्तुगृहं । धणं सुवर्णादिः । धान्यं ब्रीह्यादिः । कुप्प । कुप्यं वस्त्रं । भंड भाण्डशब्देन हिंगुमरिचादिकमुच्यते । द्विपदशब्देन दासदासीभृत्यवर्गादिः । चउप्पय गजतुरगादयः चतुष्पदाः । जाणाणि शिविकाविमानदिकं यानं । सयणासणे शयनानि आसनानि च । "

अर्थात्—खेत, वास्तु ( मकान ), धन ( सोना, चाँदी ), धान्य ( चावल, गेहूँ आदि ), कुप्य ( कपड़े ), भाण्ड ( हिंगमिर्चादि मसाले ), द्विपद ( दो-पाये दास-दासी ), चतुष्पद ( चौपाये हाथी, घोड़े आदि ), यान ( पालकी विमान आदि ), शयन ( बिछौने ) और आसन ये बाह्य परिग्रह हैं।

लगभग यही अर्थ आशाधर और अमितगतिने भी अपनी टीकाओंमें किया है। इन दसमेंसे द्विपद और चतुष्पद अर्थात् दोपाये और चौपाये शब्दोंपर ध्यान दीजिए। ये दोनों परिग्रह हैं। जिस तरह सोना चाँदी मकान वस्त्र आदि चीजें मनुष्यकी मालिकीकी समझी जाती हैं उसी तरह दोपाये और चौपाये जानवर भी। चौपाये तो खैर, अब भी मनुष्यकी जायदादमें गिने जाते हैं, परन्तु पूर्वकालमें दास-दासी भी जायदादके अन्तर्गत थे। पशुओंसे इनमें यही भिन्नता थी कि उनके चार पाँव होते हैं और इनके दो। पाँचवें परिग्रह-त्यागव्रतके पालनमें जिस तरह और सब चीजोंके छोड़नेकी जरूरत है उसी तरह इनकी भी। परन्तु शायद इन द्विपदोंको स्वयं छूटनेका अधिकार नहीं था। दास-दासियोंका स्वतंत्र व्यक्तित्व कितना था, इसके लिए देखिए—

> सच्चिता पुण गंथा वधंति जीवे सयं च दुक्खंति।
> पावं च तण्णिमित्तं परिग्गहं तस्स से होई॥ ११६२॥ भ० आ०

विजयोदया टीका—सच्चित्ता पुण गंथा वधंति जीवे गंथा परिग्रहः दासीदास गोमहिष्यादयो घ्नन्ति जीवान् स्वयं च दुःखिता भवन्ति। कर्मणि नियुज्यमानाः कृष्यादिके पापं च स्वपरिगृहीतजीवकृतासयमनिमित्तं तस्य भवति।

अर्थात्—जो दासी दास गाय भैंस आदि सचित्त ( सजीव ) परिग्रह हैं, वे जीवोंका घात करते हैं और खेती आदि कामोंमें लगाये जानेपर स्वयं दुखी होते हैं। इसका पाप इनके स्वीकार करनेवाले या मालिकोंको होता है। क्योंकि मालिकोंके निमित्तसे ही वे जीववधादि करते हैं। इससे स्पष्ट है कि उनका स्वतन्त्र व्यक्तित्व एक तरहसे था ही नहीं, अपने किये हुए पाप पुण्यके मालिक भी वे स्वयं नहीं थे। अर्थात् इस तरहके बाह्य परिग्रहोंमें जो दास-दासी परिग्रह है उसका अर्थ 'नौकर नौकरानी' नहीं, जैसा कि आजकल किया जाता है, किन्तु गुलाम ( Slave ) है। इस समय नौकरका स्वतन्त्र व्यक्तित्व है। वह पैसा लेकर काम करता है, गुलाम नहीं होता। कौटिलीय अर्थशास्त्रमें गुलामके लिए दास, और

नौकरके लिए कर्मकर शब्दोंका व्यवहार किया गया है। अनगारधर्मामृत अध्याय ४, श्लोक १२१ की टीकामें स्वयं आशाधरने दास शब्दका अर्थ किया है— "दासः क्रयक्रीतः कर्मकरः।" अर्थात् खरीदा हुआ काम करनेवाला। पं० राजमल्लने लाटीसंहितामें छठे सर्गमें लिखा है—

दासकर्मरता दासी क्रीता वा स्वीकृता सती।
तत्सख्या व्रतशुद्ध्यर्थं कर्तव्या सानतिक्रमात् ॥ १५० ॥
यथा दासी तथा दासः...।

अर्थात्—दास कर्म करनेवाली दासियाँ, चाहे वे खरीदी हुई हों और चाहे स्वीकार की हुई, उनकी संख्या भी व्रतकी शुद्धिके लिए बिना अतिक्रमके नियत कर लेनी चाहिए। इसी तरह दासोंकी भी...

आगे और भी लिखा है—

देवशास्त्रगुरून्नत्वा बन्धुवर्गात्मसाक्षिकम्।
पत्नी परिग्रहीता स्यात्तदन्या चेटिका मता ॥

अर्थात्—जिसके साथ विधिपूर्वक देवशास्त्रगुरुको नमन करके बन्धुजनोंके समक्ष ब्याह किया गया हो वह पत्नी और यह नहीं किया गया हो वह चेटिका या दासी। आगे और स्पष्ट किया है—

पाणिग्रहणशून्या चेच्चेटिका सुरतप्रिया। १८४।
चेटिका भोगपत्नी च द्वयोर्भोगांगमात्रतः ॥ १८५

अर्थात् चेटिका सुरतप्रिया होती है और वह केवल भोगकी चीज है। इससे मालूम होता है कि काम करनेवाली दासियाँ खरीदी जाती थीं और उनमेंसे कुछ स्वीकार भी कर ली जाती थीं। स्वीकृताका अर्थ शायद रखेल है। 'परिग्रहीता' शब्द भी शायद इसीका पर्यायवाची है—परिग्रहणकी हुई या रखी हुई। यशस्तिलकमें सोमदेवने लिखा है—

वधू-वित्तस्त्रियौ मुक्त्वा सर्वत्रान्यत्र तज्जने।
माता स्वसा तनूजेति मतिर्ब्रह्म गृहाश्रमे ॥

अर्थात् पत्नी और वित्त-स्त्रीको छोड़कर अन्य सब स्त्रियोंको माता, बहिन और बेटी समझना गृहस्थाश्रमका ब्रह्मचर्याणुव्रत है। वित्तका अर्थ धन होता है, इसलिए वित्त-स्त्रीसे तात्पर्य धनसे खरीदी हुई दासी होना चाहिए। इसका अर्थ वेश्या भी

किया जाता है, परन्तु वास्तवमें दासी अर्थ ही अधिक उपयुक्त है। शब्द-कोशोंमें वेश्याके धारयोषित, गणिका, पण्यस्त्री आदि नाम मिलते हैं, जिनके अर्थ समूहकी, बहुतोंकी, या बाजारू औरत होता है, पर धन-स्त्री या वित्त-स्त्री जैसा नाम कहीं नहीं मिला। गृहस्थ अपनी पत्नी और दासीको भोगता हुआ भी चतुर्थ अणुव्रतका पालक तभी माना जा सकता है, जब दासी गृहस्थकी जायदाद मानी जाती हो। जो लोग इस व्रतकी उक्त व्याख्यापर नाक भौंह सिकोड़ते हैं वे उस समयकी सामाजिक व्यवस्थासे अनभिज्ञ हैं, जिसमें कि 'दासी' एक परिग्रह या जायदाद थी। अवश्य ही वर्तमान दृष्टिकोणसे जब कि दास-प्रथाका अस्तित्व नहीं रहा और दासी किसीकी जायदाद नहीं रही, ब्रह्माणुव्रतमें उसका ग्रहण निषिद्ध माना जाना चाहिए।

दास तो उस समयके स्वर्गमें भी थे। तत्त्वार्थके 'इन्द्र-सामानिक' आदि सूत्रमें चार निकायके देवोंके दस दस भेद बतलाये हैं। उनमेंसे आभियोग्य दासोंके तुल्य थे और किल्विषिक चाण्डालोंके समान। भाष्यवाक्य ये हैं— 'आभियोग्याः दासस्थानीयः किल्विषिका अन्तस्थस्थानीया इति।'

कौटिलीय अर्थशास्त्रमें 'दास-कल्प' नामका एक अध्याय है[1] जिससे मालूम होता है कि दास-दासी खरीदे जाते थे, गिरवी रक्खे जाते थे और धन पानेपर मुक्त कर दिये जाते थे। दासियोंपर मालिकका इतना अधिकार होता था कि वह उनमें सन्तान भी उत्पन्न कर सकता था और सन्तान होनेपर वे गुलामीसे छुट्टी पा जाती थीं। देखिए—

स्वामिनोऽस्या दास्यां जातं समातृकमदासं विद्यात्॥ ३२॥
गृह्या चेत्कुटुम्बार्थचिन्तनी माता भ्राता भगिनी चास्याः दास्याः स्युः॥३३॥
—धर्मस्थीय तीसरा अधिकरण

अर्थात्—यदि स्वामी या मालिकसे उसकी दासीमें सन्तान उत्पन्न हो जाय, तो वह सन्तान और उसकी माता दोनों ही दासतासे मुक्त कर दिये जायँ। यदि वह स्त्री कुटुम्बार्थचिन्तनी होनेसे ग्रहण कर ली जाय, भार्या बन जाय, तो उसकी माता बहिन और भाईयोंको भी दासतासे मुक्त कर दिया जाय।

१—देखो, प० उदयवीर शास्त्रीके अनुवादसहित कौटिलीय अर्थशास्त्र द्वि० भा०, पृ० ६५-६७।

इन सूत्रोंकी रोशनीमें यशस्तिलकका ब्रह्माणुव्रतका पूर्वोक्त विधान अयुक्त नहीं है। स्मृति-ग्रन्थोंमें दासोंका वर्णन बहुत विस्तारसे किया गया है। मनुस्मृतिमें सात प्रकारके दास बतलाये हैं—

ध्वजाहृतो भुक्तदासो गृहजः क्रीतदत्त्रिमौ।
पैत्रिको दण्डदासश्च सप्तैते दासयोनयः ॥ ४८–१५ ॥

अर्थात्—ध्वजाहृत ( संग्राममें जीता हुआ ), भुक्तदास ( भोजनके बदले रखा हुआ ), गृहज ( दासीपुत्र ), क्रीत ( खरीदा हुआ ), दत्त्रिम ( दूसरेका दिया हुआ ), पैतृक ( पुरखोंसे चला आया ) और दण्डदास ( दण्डके धनको चुकानेके लिए जिसने दासता स्वीकार की हो ), ये सात प्रकारके दास हैं।

पूर्वकालमें दास और शूद्रका एक ही अर्थ था। यद्यपि सभी शूद्र दास नहीं होते थे परन्तु यह निश्चय है कि सभी दास शूद्र गिने जाते थे। मनुस्मृतिमें जो यह लिखा है कि शूद्रका निजका धन कुछ भी नहीं है, उसका मालिक उसके धनको खुशीसे ले सकता है, सो इस शूद्रका अर्थ दास ही है।

न हि तस्यास्ति किञ्चित्स्वं भर्तृहार्यधनो हि सः ॥ १७ ॥ —अध्याय ८
और भी लिखा है—

शूद्रं तु कारयेद्दास्यं क्रीतमक्रीतमेव वा।
दास्यायैव हि सृष्टोऽसौ ब्राह्मणस्य स्वयंभुवा ॥ —अ० ८–४१३

अर्थात्—शूद्र चाहे खरीदा हुआ हो और चाहे बिना खरीदा, उससे दासता करानी चाहिए। क्योंकि स्वयंभु ब्रह्माने उसे ब्राह्मणकी दासताके लिए ही बनाया है।

याज्ञवल्क्य स्मृतिके टीकाकर विज्ञानेश्वर ( १२ वीं सदी ) पन्द्रह प्रकारके दास बतलाते हैं जिनमें ऊपर बतलाये हुए तो हैं ही, उनके सिवाय जुएमें जीते हुए, अपने आप मिले हुए, दुर्भिक्षके समय बचाये हुए, आदि अधिक हैं। ये दास जो कुछ कमाते थे उसपर उनके स्वामीका ही अधिकार होता था।

भारतके सबसे प्राचीन ग्रन्थ ऋग्वेदमें भी दासी-दासोंके दान देनेका उल्लेख मिलता है।—(—ऋ० ८–१९–१६ )

भड़ोंच बहुत पुराना बन्दरगाह है। बहुत प्राचीन कालसे यहाँसे विदेशोंके साथ

आयात-निर्यात व्यापार होता रहा है। इण्डियन एण्टिक्वेरीके वॉल्यूम VIII में यूनान आदि देशोंसे जो जो चीजें आतीं थीं और यहाँसे जो जो चीजें जाती थीं उनका एक कोष्टक प्रकाशित हुआ है। उससे मालूम होता है कि उस समय यहाँ विदेशोंसे सुन्दर लड़कियाँ भी बेचनेके लिए लाई जाती थीं। संस्कृत नाटकोंमें राजाओंके समीप रहनेवाली यवनियोंका जो वर्णन आता है, वे शायद इसी तरह खरीदकर लाई हुई सुन्दरियाँ होती थीं। महाकवि कालिदासके शकुन्तला नाटक ( अंक २ ) मे राजाका आगमन सूचित करते हुए लिखा है—" एष बाणासनहस्ताभिर्यवनीभिर्वनपुष्पमालाधारिणीभिः परिवृत इत एवागच्छति प्रियवयस्यः।" अर्थात् जंगली फूलोंकी माला धारण करनेवाली और हाथोंमें धनुष रखनेवाली यवनियोंसे घिरा हुआ राजा इधर आ रहा है।

अंगुत्तर-निकायमें[1] कौमारभृत्य जीवककी कथा है, जो बड़ा भारी वैद्य था और जिसे राजा बिम्बसार ( श्रेणिक ) के पुत्र अभयकुमारने पाला-पोसा था। तक्षशिलासे वैद्य-विद्याको पढ़कर और आचार्य होकर जब वह लौटा, तो उसने रास्तेमें साकेत ( अयोध्या ) के नगरसेठकी भार्याका इलाज करके उसे एक कठिन रोगसे मुक्त किया। इससे प्रसन्न होकर स्वयं सेठानीने, उसके पुत्रने, बहूने और सेठने उसे चार चार हजार रुपये दक्षिणा दी, साथ ही सेठने एक रथ, एक दास और एक दासी भेंट की। इससे मालूम होता है कि राजा श्रेणिकके समयमें दासी-दास भी धन-दौलतके समान ही भेंट मेहनताने आदिमें दिये जाते थे। उस समय जो जितना बड़ा आदमी होता था, उसके उतने ही अधिक दासी-दास होते थे।

थेरी-गाथाकी अट्ठ-कथा ( काश्यप सन्यासीकी कथा ) में[3] पिप्पली माणवकके वैभवका वर्णन करते हुए लिखा है उसके यहाँ १२ योजनतक फैले हुए खेत, १४ हाथियोंके झुण्ड, १४ घोड़ोंके झुण्ड, १४ रथोंके झुण्ड और दासोंके १४ ग्राम थे। ये दास गुलाम ही थे।

पूर्वकालमें भारतवर्षमें दास-विक्रय होता था, इसके अपेक्षाकृत आधुनिक प्रमाण भी अनेक मिले हैं—

१–मूल वाक्य प्राकृतमें है, पाठकोंके सुभीतेके लिए यहाँ संस्कृतच्छाया ही दी है।
२–देखो, बुद्धचर्या, पृष्ठ २९७–३०७। ३–बुद्धचर्या पृष्ठ ४१-४२।

ईस्वी सन् १३१७ में प्रसिद्ध भारतयात्री इब्नबतूताने बंगालका वर्णन करते हुए लिखा है कि "यहाँ तीस गज लम्बे सूती वस्त्र दो दीनारमें और सुन्दर दासी एक स्वर्ण दीनारमें मिल सकती है। मैंने स्वयं एक अत्यंत रूपवती 'आशोरा' नामक दासी इसी मूल्यमें तथा मेरे एक अनुयायीने छोटी अवस्थाका 'लूलू' नामक एक दास दो दीनारमें मोल लिया था।" एक जगह वह और लिखता है "वजीरने मेरे लिये दस दासियाँ भेज दीं। गन्दी तथा असभ्य होनेके कारण इस देशमें लूटकी दासियाँ खूब सस्ती मिलती हैं। परन्तु जब सीखी सिखाई ही सस्ती मिल जाती हैं, तब फिर ऐसोंको कौन ले? साधारण दासीका मूल्य ८ टकसे अधिक न था और पत्नी बनाने योग्य दासी १५ टंकको मिलती थी।" अर्थात् उस समय दास-दासी अन्य चीजोंके ही समान मोल मिल सकते थे।

बंगला मासिक भारतवर्ष (वर्ष ११, खण्ड २, अंक ६, पृ० ८४७) में प्रो० सतीशचन्द्र मित्रका 'मनुष्य विक्रय-पत्र' शीर्षक लेख छपा है, जिसमें दो दस्तावेजोंकी नकल दी है। (१) प्रायः २५० वर्ष पहले बरीसालके एक कायस्थने सात छोटे बड़े स्त्री पुरुषोंको इकतीस रुपयेमें बेचा था। यह दस्तावेज फाल्गुन १३१९ (बंगला सवत्) के 'ढाका-रिव्यू' में प्रकाशित हुई है। (२) दूसरी दस्तावेज १६ पौष ११९४ अर्थात् दिसम्बर सन् १७८८ की लिखी हुई है। उसका सार यह है कि अमीराबाद परगने (फरीदपुर-जिला) के गोयलाग्रामनिवासी रामनाथ चक्रवर्तीने अपने पद्मलोचन नामक सात वर्षकी उम्रके दासको दुर्भिक्षवश अन्नवस्त्र न दे सकनेके कारण दो 'पण' लेकर राजचन्द्र सरकारको बेच दिया। यह सदैव सेवा करेगा। इसे अपनी दासीके साथ ब्याह देना। ब्याहसे जो सन्तान होगी वह भी दास-दासीका कर्म करेगी। यदि वह कभी भाग जाय तो अपनी क्षमतासे पकड़का लिया जाय। यदि मुक्त होना चाहे तो २२ मन सीसा (सरसों?) और रसून (लशुन?) देकर मुक्त हो जाय। दस्तावेज लिख दी कि सनद रहे।

इन प्रमाणोंसे स्पष्ट हो जाता है कि पूर्वकालमें दास-दासी एक तरहकी जायदाद ही थे जो खरीदे बेचे जा सकते थे। वे स्वयं अपने मालिक न थे, इसीलिए उनकी गणना परिग्रहमें की गई है। भले ही अमेरिका यूरोप आदि देशोंके समान भारतमें गुलामोंपर उतने भीषण अत्याचार न होते हों जिनका वर्णन पढ़कर रोंगटे खड़े हो जाते हैं और जिनको स्वाधीन करनेके लिए अमेरिकामें (सन् १८६०) चार पाँच वर्षतक जारी रहनेवाला 'सिविल-वार' हुआ था। फिर

१–देखो, काशीविद्यापीठद्वारा प्रकाशित इब्नबतूताकी भारतयात्रा पु० ३६।

भी इस बातसे इन्कार नहीं किया जा सकता कि भारतवर्षमें भी गुलाम रखनेकी प्रथा थी और उनकी हालत लगभग पशुओं जैसी ही थी। सन् १८५५ में ब्रिटिश पार्लमेंटने एक नियम बनाकर इसे बंद कर दिया है। यद्यपि इनके अवशेष अब भी कहीं कहीं मौजूद हैं। सन् १८६० में 'इंडियनपिनल कोड' में गुलाम खरीदना बेचना अपराध ठहराया गया। नेपालमें तो यह दासप्रथा सन् १९३२ में ही कानूनसे बन्द की जा सकी।

अभी सन् १९४२ में डा० हीरानन्दजी शास्त्री बड़ोदाने एक दासी-विक्रयपत्र प्रकाशित किया है जिसे हम यहाँ हिन्दी अनुवादके साथ दे रहे हैं। यह वि० सं० १२८८ की लिखी हुई एक दस्तावेज है। इससे पता चलता है कि राजा लोग धाड़े डालकर स्त्रियोंको दासी रूपमें लूटकर लाते थे और उन्हें चौराहेपर खड़ी करके बेचते थे। मारपीटसे तंग आकर यदि वह आत्महत्या कर लेती थी, तो उसका मालिक केवल गंगास्नान करके शुद्ध हो जाता था और दासीको दूसरे जन्ममें कुत्ती या चाण्डाली होकर जन्म लेना पड़ता था।

## दासी-विक्रय-पत्र

सं० १२८८ वैशाख शुदि १५ गुरावद्येह यथापूर्वलिखितराजावलीपूर्वं दासी-विक्रयपत्रमभिलिख्यते। यथा। यत् परराष्ट्रोपरिदत्तधाटयां राणाश्रीप्रतापसिंहेनानीता गौरवर्णा षोडशवार्षिकी पनुतिनाम्नी दासी शिरसि तृणं दत्वा पञ्चमुखनगरविदित चतुष्पथे रहाप्य विक्रीता व्यवहारकआसधरेण दासीकर्मकरणाय राणाश्रीप्रतापसिंहस्य वीसलप्रियद्र० ५०४ चतुराधिकपञ्चशतानि द्रम्मान दत्वा पनुतीनाम दासी समस्तनगराधिवास चातुर्वर्णलोकाना विदितं मूल्येन गृहीता। अतः परमनया दास्या व्यवहारकगृहे खण्डन-पेषण-गृहलिम्पन-सम्मार्जनेन्धनानयन-पानीयोद्वहनादिकं मूत्रपुरीषोत्सर्गादिकं महिषी-गो-अजादोहनादिकं दधिविलोडनं तथा क्षेत्रखलके तक्रानयनं चारि-आनयादिकं निन्दन-कर्तनादिकं क्षेत्रकर्म अन्यदपि गृहकर्म सर्वमकुटिलबुद्ध्या करणीयम्। इत्थं प्रवर्तमानाया दास्या व्यवहारदेशकालानुरूपविभवानुमानेन भोजनाच्छादनादिकं सर्वमप्रार्थितं दातव्यम्। तथा अस्या दास्या व्यवहारकगृहे कर्मकुर्वत्यास्तस्या. पिता भ्राता भर्ता वा धनिकत्वं विधाय कर्मविघातं कारयति तदा व्यवहारकेण बन्ध-ताडनादिघातैः निर्दय ताडयित्वा पुनरपि समप्रलिखितदासीकर्मणि नियोजनीया। दासीयं यदि कदापि ताड्यमाना कूपपतनादि आत्मघातं कुरुते तदा गर्दभी शुनी चाण्डाली भूत्वा सा दासी म्रियते।

व्यवहारकस्य गंगास्नानम् । अस्योपरिलिखितविधेः परिपालनाय निर्वहणाय दावापितरक्षपालाः तथा नगराधिवासिनः साक्षिणश्च । इहार्थे राणा प्रतापसिंहस्य तथा रक्षपालानां चतुर्णां च यथानाम्ना स्वहस्तेन प्रदत्तमतानि । लिखितमिदं पत्रमुभयाभ्यर्थितेन पारथी जयताकेन हीनाक्षरमधिकाक्षरं वा प्रमाणामिति ।

[ एन्स्येंट विज्ञप्तिपत्राज ( मेमोआयर ) श्रीप्रतापमहाराज आर० जी०—]

अर्थात्—सं० १२८८ वैशाख सुदी १५ गुरुवार । आज यहाँ जैसा कि पहले लिखा जाता था यथापूर्व राजावलीपूर्वक, दासीविक्रयपत्र लिखते हैं । यथा— दूसरे राष्ट्रपर डाली हुई धाड़में राणाप्रतापसिंह द्वारा लाई हुई गोरे रंगकी सोलह वर्षकी पनुती नामक दासी सिरपर तिनके देकर पंचमुखनगरको विदित कराके चौराहेपर खड़ी करके बेची गई । व्यवहारक ( बोहरे ) आसधरने दासीकर्म करनेके लिए राणा श्रीप्रतापसिंहको वीसलप्रियद्र० (?) पाँच सौ चार द्रम्म ( दाम ) देकर पनुती नामकी दासी समस्तनगरनिवासी चारो वर्णोके लोगोको जताकर मोल ली । अबसे इस दासीको बोहरे आसधरके घर दलना, पीसना, घर लीपना, झाड़ू लगाना, ईंधन लाना, कुएँसे पानी खींचना, पेशाब-पाखाना फेंकना, भैंस-गाय-बकरी दोहना, दही बिलोना, खेत और खलिहानमें तक ( मठा या छाँछ) लाना, चारा लाना, नीदना, काटना, खेतीके काम और दूसरे भी सब घरके काम अकुटिल बुद्धिसे ( सीधी तरहसे ) करना चाहिए और इस तरह बर्तती हुई दासीको देश-कालके अनुरूप और अपनी विभव ( माली हालत ) के अनुकूल भोजन वस्त्र सब ( बोहरेको ) बिना माँगे देना चाहिए । बोहरेके घर काम करती हुई दासीको यदि उसके पिता, भाई, या पति धनिक होकर उससे कर्मविघात करावें अर्थात् उसे काम न करनेके लिए प्रेरित करें तो बोहरेको अधिकार होगा कि वह उसे बाँधकर, मारकर, पीटकर निर्दयतापूर्वक ताड़न करके फिर उन सब कामोंमें लगावे, जो इस पत्रमें लिखे हैं । मारन ताड़नके मारे यदि कभी यह दासी कुएँ आदिमें गिरकर आत्महत्या करेगी, तो वह मरकर गधी, कुत्ती, चाण्डाली होगी। बोहरेको गंगास्नान कर लेना बस है । ऊपर लिखी हुई इस विधिके पालने और निबाहनेके लिए दावापित रक्षपाल नगरनिवासी और गवाह जिम्मेवार हैं । इसके लिए राणा प्रतापसिंहने, यथानाम चारों रक्षपालोंने अपने हाथसे ( हस्ताक्षर करके ) मत दिये। यह पत्र दोनों ( विक्रेता और खरीददार ) के कहनेसे पारथी जयताने लिखा । हीनाधिक अक्षर हों, तो भी यह प्रमाण है ।

——

# उमास्वातिका सभाष्य तत्त्वार्थ

**वाचक उमास्वाति**—उमास्वाति वाचकका जैनसाहित्यमें एक विशेष स्थान है। संभवतः वे ही पहले विद्वान् हैं जिन्होंने विविध आगम-ग्रन्थोंमें बिखरे हुए जैन तत्त्वज्ञानको, योग, वैशेषिक आदि दर्शन-ग्रन्थोंके समान सूत्रबद्ध किया और उसे तत्त्वार्थाधिगम या अर्हत्प्रवचनके रूपमें उपस्थित किया। इसके पहले प्रायः सारा जैन वाङ्मय अर्धमागधी प्राकृतमें था। उन्होंने शायद सबसे पहले यह अनुभव किया कि अब विद्वत्समुदायकी प्रधान भाषा संस्कृत बन रही है, इसलिए जैन दर्शनकी ओर उसका ध्यान तभी जा सकेगा, जब कि उसे संस्कृतमें लिखा जाय। चूँकि वे ब्राह्मणकुलमें पैदा हुए थे, इसलिए इस भाषामें ग्रन्थ-निर्माण करना उनके लिए सहज भी था।

जिस तरह पाली पिटकोंमें बिखरे हुए तत्त्वज्ञानको संग्रह करके वसुबन्धुने संस्कृतमें 'अभिधर्म कोश' की रचना की और उसपर स्वोपज्ञ भाष्य लिखा, उसी तरह उमास्वातिने प्राकृत आगम साहित्यसे संग्रह करके तत्त्वार्थाधिगम सूत्र और स्वोपज्ञ भाष्यकी रचना की।

---

१—प्रायः कहनेका कारण यह है कि तत्त्वार्थसे भी पहले संस्कृतमें कुछ जैन वाङ्मयकी रचना हो गई थी। तत्त्वार्थ-भाष्यमें भी कुछ संस्कृत उद्धरण दिये हुए हैं। देखो, अध्याय १, सूत्र ३५ का भाष्य।

२—शुङ्ग राजवंशके कालमें ब्राह्मणधर्मका पुनर्जागरण हुआ और तब राजाश्रय पाकर संस्कृतका भाग्य चमका। उसी समय पतंजलिने पाणिनि व्याकरणपर महाभाष्य लिखा। गृह्यधर्म श्रौतसूत्रोंका रचना-काल भी यही है। महाभारतका संस्करण भी तभी हुआ।

३—'अभिधर्मकोश' तत्त्वार्थकी ही शैलीपर रचा गया है। इसमें ९ अध्याय हैं।

४—देखो, मुनि आत्मारामकृत 'तत्त्वार्थसूत्र-जैनागमसमन्वय'। इसमें जैनागमोंके वाक्यों और तत्त्वार्थ सूत्रोंकी समानता दिखलाई गई है।

तत्त्वार्थसूत्र या तत्त्वार्थाधिगमको जैन-धर्मके दोनों सम्प्रदाय मानते हैं। इसपर जिस तरह दिगम्बराचार्योंने सर्वार्थसिद्धि, राजवार्तिक, श्लोकवार्तिक आदि अनेक टीका-ग्रन्थ लिखे हैं, उसी तरह हरिभद्र, सिद्धसेनगणि आदि श्वेताम्बराचार्योंने भी अनेक टीकायें लिखी हैं।

तत्त्वार्थसूत्रका जो स्वोपज्ञ भाष्य है, श्वेताम्बर-टीकायें उसीपर और उसीका अनुसरण करनेवाली हैं जब कि दिगम्बर-टीकायें तत्त्वार्थकी सबसे पहली टीका सर्वार्थसिद्धिका अनुसरण करती हैं, वे भाष्यानुसारिणी नहीं हैं।

दिगम्बर संप्रदाय केवल मूल तत्त्वार्थको ही उमास्वातिकी रचना मानता है जब कि श्वेताम्बर सम्प्रदाय भाष्यको और प्रशमरति आदि और भी कई ग्रन्थोंको।

तत्त्वार्थके दो सूत्र-पाठ हैं, एक तो वह जो सर्वार्थसिद्धि-टीकामें मिलता है और जो उसके बादके सभी दिगम्बर टीकाकारोंको मान्य है और दूसरा भाष्य-मान्य जो श्वेताम्बर सम्प्रदायमें प्रचलित है। पहले सूत्रपाठमें सूत्रोंकी संख्या ३५७ और दूसरेमें ३४४ है। दोनों सूत्रपाठोंमें सिर्फ तीन ही सूत्र ऐसे हैं जिनमें अर्थकी दृष्टिसे महत्त्वका अन्तर है, शेष सूत्रोंमें जो फर्क है वह बहुत ही मामूली, शब्द-रचनाका, एक सूत्रके दो बनाने, दो सूत्रोंको एक कर देने और संक्षेप या विस्तार करने आदिका है।

अर्थदृष्टिसे महत्त्वका पहला सूत्र है, चौथे अध्यायका स्वर्गोंकी १२ और १६ संख्या बतलानेवाला। दूसरा सूत्र है, पाँचवें अध्यायका कालको स्वतंत्र द्रव्य मानने न माननेवाला और तीसरा आठवें अध्यायका हास्य आदि चार प्रकृतियोंको पुण्यरूप मानने न माननेवाला। इन तीन सूत्रोंके पाठ-

१—'प्रशमरति' को तत्त्वार्थ-भाष्यके साथ बहुत समानता भी है। कहीं कहीं दोनोंके शब्द और भाव बिल्कुल मिलते जुलते है। भाष्यके प्रारम्भ और अन्तकी कारिकाओंकी रचना शैली भी प्रशमरति जैसी ही है। इसके सिवाय प्रशमरतिकी एक कारिका (२५वी) जयधवलाकारने भी (पृ० ३६९) उद्धृत की है।

२—भाष्य-मान्यपाठका २० वाँ और दिगम्बर पाठका १९ वाँ।

३—३५ वाँ और ३९ वाँ।

४—"सद्वेद्यसम्यक्त्वहास्यरतिपुरुषवेदशुभायुर्नामगोत्राणि पुण्यम्।" "सद्वेद्यशुभायुर्नामगोत्राणि पुण्यम्।"

भेदका कारण तो मतभिन्नता माना जा सकता है, परन्तु अन्य सूत्रोंमें जो न्यूनाधिक अन्तर है, उसका कारण गवेषणीय है।

**भाष्यकी प्रशस्ति —**

वाचकमुख्यस्य शिवश्रियः प्रकाशयशसः प्रशिष्येण ।
शिष्येण घोषनन्दिक्षमणस्यैकादशाङ्गविदः ॥ १
वाचनया च महावाचकक्षमणमुण्डपादशिष्यस्य ।
शिष्येण वाचकाचार्यमूलनाम्नः प्रथितकीर्तेः ॥ २
न्यग्रोधिकाप्रसूतेन विहरता पुरवरे कुसुमनाम्नि ।
कौभीषणिना स्वातितनयेन वात्सीसुतेनाऽर्घ्यम् ॥ ३
अर्हद्वचनं गुरुक्रमेणागतं समुपधार्य ।
दुःखार्त्तं च दुरागमविहतमतिं लोकमवलोक्य ॥ ४
इदमुच्चैर्नागरवाचकेन सत्त्वानुकम्पया दृब्धं ।
तत्त्वार्थाधिगमाख्यं स्पष्टमुमास्वातिना शास्त्रम् ॥ ५
यस्तत्त्वार्थाधिगमाख्यं ज्ञास्यति च करिष्यते च तत्रोक्तम् ।
सोऽव्याबाधसुखाख्यं प्राप्स्यत्यचिरेण परमार्थम् ॥ ६

अर्थात्—जो वाचकमुख्य शिवश्रीके प्रशिष्य, ग्यारह अंगधारी घोषनन्दिक्षमणके शिष्य और वाचनासे ( विद्याग्रहणकी दृष्टिसे ) महावाचकक्षमण मुण्डपादके प्रशिष्य तथा 'मूल' नामके वाचकाचार्यके शिष्य थे, जिनका गोत्र कौभीषणि था, जो स्वाति पिता और वात्सी माताके पुत्र थे, जिनका जन्म 'न्यग्रोधिका' में हुआ, जो उच्चनागर शाखामे हुए और श्रेष्ठनगर कुसुमपुर ( पाटलीपुत्र या पटना ) में विहार कर रहे थे, उन उमास्वाति वाचकने गुरुपरम्परासे प्राप्त अर्हद्वचनोंको भले प्रकार अवधारण करके लोगोंको दुःखोंसे त्रस्त और दुरागमोंसे हतबुद्धि देखकर अनुकम्पापूर्वक इस तत्त्वार्थाधिगम नामके स्पष्ट शास्त्रकी रचना की। जो इस तत्त्वार्थाधिगमको जानेगा और इसके कथनानुसार आचरण करेगा, वह अव्याबाध सुख मोक्षको शीघ्र प्राप्त करेगा।

---

१—प्रशस्तिके पाँचवें पद्यका 'स्पष्ट' पद 'तत्त्वार्थाधिगम' का विशेषण है और वह भाष्यका संकेत करता है।

भाष्यकी यह प्रशस्ति उमास्वातिका पूरा परिचय देनेवाली और विश्वस्त है। इसमें कोई बनावट नहीं मालूम होती और इससे प्रकट होता है कि मूलसूत्रके कर्त्ताका ही यह भाष्य है।

**स्वोपज्ञभाष्य**—भाष्यकी स्वोपज्ञतामें कुछ लोगोंको सन्देह है; परन्तु नीचे लिखी बातोंपर विचार करनेसे वह सन्देह दूर हो जाता है—

१ भाष्यकी प्रारंभिक कारिकाओंमें और अन्य अनेक स्थानोंमे 'वक्ष्यामि' 'वक्ष्यामः' आदि प्रथम पुरुषका निर्देश है और निर्देशमें की गई प्रतिज्ञाके अनुसार ही बादमें सूत्रोंमे कथन किया गया है। अतएव सूत्र और भाष्य दोनोंके कर्ता एक हैं।

२ सूत्रोंका भाष्य करनेमे कहीं भी खींचातानी नहीं की गई। सूत्रका अर्थ करनेमे भी कहीं सन्देह या विकल्प नहीं किया गया और न किसी दूसरी व्याख्या या टीकाका खयाल रखकर सूत्रार्थ किया गया है। भाष्यमे न कहीं किसी सूत्रके पाठ-भेदकी चर्चा है और न सूत्रकारके प्रति कहीं सम्मान ही प्रदर्शित है।

३ भाष्यके प्रारंभकी ३१ कारिकाये मूल सूत्र-रचनाके उद्देश्यसे और मूल ग्रन्थको लक्ष्य करके ही लिखी गई हैं। इसी प्रकार भाष्यान्तकी प्रशस्ति भी मूलसूत्रकारकी है। भाष्यकार सूत्रकारसे भिन्न होते और उनके समक्ष सूत्रकारकी कारिकाये और प्रशस्ति होती, तो वे स्वयं भाष्यके प्रारंभमें और अन्तमें मंगल और प्रशस्तिके रूपमे कुछ न कुछ अवश्य लिखते। इसके सिवाय उक्त कारिकाओंकी और प्रशस्तिकी टीका भी करते।[1]

**भाष्यकी प्राचीनता**—१ तत्त्वार्थकी सुप्रसिद्ध टीका तत्त्वार्थवार्तिकके कर्त्ता अकलंकदेव विक्रमकी आठवीं शताब्दिके हैं। वे इस भाष्यसे परिचित थे। क्योंकि उन्होंने अपने ग्रन्थके अन्तमें भाष्यान्तकी ३२ कारिकायें 'उक्तं च' कहकर उद्धृत की हैं। इतना ही नहीं, उक्त कारिकाओंके साथका भाष्यका गद्यांश भी प्रायः ज्योंका त्यों दे दिया है[2]। इसके सिवाय आठवीं 'दग्धे बीजे'

१–देखो, प० सुखलालजीकृत हिन्दी तत्त्वार्थकी भूमिका पृ० ४५–५०

२–"ततो वेदनीयनामगोत्रआयुष्कक्षयात्फलबन्धननिर्मुक्तो निर्दग्धपूर्वोपात्तेन्धनो निरुपादान इवाग्निः पूर्वोपात्तभववियोगाद्धेत्वभावाच्चोत्तरस्याप्रादुर्भावाच्छान्तः ससारसुखमतीत्यात्यन्तिकमैकान्तिक निरुपम निरतिशय नित्यं निर्वाणसुखमवाप्नोतीति। एवं तत्त्वपरिज्ञानाद्विरक्तस्यात्मनो भृशः ..."—भाष्य

आदि कारिकाको और भी एक जगह ' उक्तं च ' रूपसे उद्धृत किया है[१]।

२ तत्त्वार्थवार्तिकमें अनेक जगह भाष्यमान्य सूत्रोंका विरोध किया है[२]—और भाष्यके मतका भी कई जगह खण्डन किया है[३]।

३ पं० कैलाशचन्द्रजी शास्त्री और पं० महेन्द्रकुमारजी न्यायाचार्य भी मानते हैं कि अकलंकदेव भाष्यसे परिचित थे[४]। डा० जगदीशचन्द्रजी शास्त्री एम्० ए० ने भी भाष्य और वार्तिकके अनेक उद्धरण देकर इस बातको सिद्ध किया है[५]।

---

" तत शेषकर्मक्षयाद्भावबन्धनिर्मुक्त निर्दग्धपूर्वोपादनेन्धनो निरुपादान इवाग्निः पूर्वोपात्तभववियोगाद्धेत्वभावाच्चोत्तरस्याप्रादुर्भावात्सान्तससारसुखमतीत्य आत्यन्तिकमैकान्तिकं निरुपम निरतिशय निर्वाणसुखमवाप्नोतीति । तत्त्वार्थभावनाफलमेतत् । उक्त च–एव तत्त्वपरिज्ञानाद्विरक्तस्यात्मनो भृश "—राजवार्तिक ( भारतीय ज्ञानपीठ बनारसमें राजवार्तिककी जो ताडपत्रकी प्रति आई है, उसमे ' एव तत्त्वपरिज्ञानाद्विरक्तस्य ' ही पाठ है, छपी प्रति जैसा ' सम्यक्त्वज्ञानचरित्रसयुक्तस्य ' नहीं। यह पिछला पाठ सम्पादकोंद्वारा अमृतचन्द्रसूरिके 'तत्त्वार्थसार' के अनुसार बनाया गया है और तत्त्वार्थसारको राजवार्तिकका पूर्ववर्ती समझ लिया गया है जो कि भ्रम है । )

१–तत्त्वार्थवार्तिक ( मुद्रित ) पृ० ३६१ ।

२–तृतीय अध्यायके पहले भाष्यसम्मत सूत्रमें ' पृथुतरा ' पाठ अधिक है। इसको लक्ष्य करके राजवार्तिक ( पृ० ११३ ) में कहा है—" पृथुतरा इति केषाचित्पाठः । " चौथे अध्यायके नवे सूत्रमें ' द्वयोर्द्वयो ' पद अधिक है। इसपर रा० वार्तिक ( पृ० १५३ )में लिखा है—" द्वयोर्द्वयोरिति वचनात्सिद्धिरिति चेन्न आर्षविरोधात् । " इसी तरह पाँचवें अध्यायके ३६ वें सूत्र ' बन्धे समाधिकौ पारिणामिकौ ' को लक्ष्य करके पृ० २४२ में लिखा है—" समाधिकावित्यपरेषा पाठ· ..स पाठो नोपपद्यते । कुत·, आर्षविरोधात् । "

३–पाँचवें अध्यायके अन्तमें ' अनादिरादिमाश्च ' आदि तीन सूत्र अधिक है। पृ० २४४ में इन सूत्रोंके मतका खडन किया है। इसी तरह नवे अध्यायके ३७ वे सूत्रमें ' अप्रमत्तसंयतस्य ' पाठ अधिक है, उसका विरोध करते हुए पृ० ३५४ में लिखा है, " धर्म्यमप्रमत्तस्येति चेन्न । पूर्वेषां विनिवृत्तप्रसगात् । "

४–देखो, न्यायकुमुदचन्द्र प्रथमभागकी प्रस्तावना पृ० ७१ ।

५–देखो, अनेकान्त वर्ष ३. अक ४–११ में ' तत्त्वार्थाधिगमभाष्य और अकलक ', जैन सिद्धान्तभास्कर वर्ष ८ और ९ तथा जैनसत्यप्रकाश वर्ष ६ अंक ४ में ' तत्वार्थभाष्य और राजवार्तिकमे शब्दगत और चर्चागत साम्य तथा सूत्रपाठसम्बन्धी उल्लेख । '

४ वीरसेनने अपनी जयधवला टीका शक संवत् ७३८ ( वि० सं० ८७३ ) में समाप्त की है। इसमें भी भाष्यान्तकी उक्त ३२ कारिकायें उद्धृत हैं[1]। इससे भी भाष्यकी प्राचीनता और प्रसिद्धिपर प्रकाश पड़ता है। इसके सिवाय वीरसेन उमास्वातिके दूसरे ग्रन्थ 'प्रशमरति' से भी परिचित थे। क्योंकि उन्होंने जयधवला ( पृ० ३६९ ) में 'अत्रोपयोगी श्लोकः' कहकर प्रशमरतिकी २५ वीं कारिका उद्धृत की है।

५ अमृतचन्द्रने अपने तत्त्वार्थसार ( पद्यबद्ध तत्त्वार्थसूत्र ) में भी भाष्यकी उक्त ३२ कारिकाओंमेंसे ३० कारिकाएँ नम्बरोंको कुछ इधर उधर करके ले ली हैं और मुद्रित प्रतिके पाठपर यदि विश्वास किया जाय तो उन्होंने उन्हें 'उक्तं च' न रहने देकर अपने ग्रन्थका ही अंश बना लिया है। अमृतचन्द्र विक्रमकी ग्यारहवीं सदीके लगभग हुए हैं और वे भी भाष्यसे या उसकी उक्त कारिकाओंसे परिचित थे।

६ अकलंक और वीरसेनके समान उनसे भी पहलेके पूज्यपाद देवनन्दिके समक्ष भी तत्त्वार्थभाष्य रहा होगा। यद्यपि उन्होंने सर्वार्थसिद्धिमें कहीं भाष्यका विरोध आदि नहीं किया है, फिर भी जब हम भाष्य और सर्वार्थसिद्धिको आमने सामने रखकर देखते हैं तब दोनोंके वाक्यके वाक्य, पदके पद एकसे मिलते

१—जयधवलामें भाष्यकी जो उक्त कारिकायें उद्धृत हैं, उनके बाद जयधवलाकार कहते हैं—'एवमेत्तिएण पबंधेण णिव्वाणफलपज्जवसाण।' इस वाक्यको देखकर एक विद्वान्ने ( अनेकान्त वर्ष ३, अंक ४ ) कल्पना की थी कि पूर्वाचार्यका यह कोई प्राचीन प्रबन्ध रहा होगा जिस परसे राजवार्तिकमें भी वे कारिकायें उद्धृत की गई हैं। परन्तु, यह 'एत्तिएण प्रबन्धेण' पद जयधवलामें उक्त प्रसंगमें ही नहीं, और बीसों जगह आया है और सब जगह उससे केवल यही सूचित किया है कि इतने प्रबन्ध या सूत्रभागके द्वारा या इतने कथनसे अमुक विषयका निरूपण किया गया। उक्त ३२ कारिकाओंके बाद आये हुए उक्त पदका यही अर्थ वहाँ ठीक बैठता है, दूसरा कोई अर्थ नहीं हो सकता।

२—तत्त्वार्थभाष्यकी वृत्तिके कर्त्ता सिद्धसेन गणिने 'प्रशमरति' को उमास्वाति वाचकका ही माना है—"यत' प्रशमरतौ अनेनैवोक्तम्" "वाचकेन त्वेनदेव बलसञ्ज्ञया प्रशमरतौ उपात्तम्।" अ० ५-६ तथा ९-६ की भाष्यवृत्ति। और प्रशमरतिकी १२० वीं कारिका 'आचार्य आह' कहकर श्रीजिनदास महत्तरने निशीथचूर्णिमें उद्धृत की है, और जिनदास महत्तर विक्रमकी आठवीं सदीके हैं।

चले जाते हैं[१]।

भाष्य

१—सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्रमित्येष त्रिविधो मोक्षमार्ग । त पुरस्ताल्लक्षणतो विधानतश्च विस्तरेणोपदेक्ष्याम शास्त्रानुपूर्वी विन्यासार्थं तूद्देशमात्रमिदमुच्यते ।—१, १

२—चक्षुषा नो इन्द्रियेण च व्यजनावग्रहो न भवति ।—१, १९

३—काष्ठपुस्तचित्रकर्माक्षनिक्षेपादिषु स्थाप्यते जीव इति स स्थापनाजीव ।—१, ५

४—नैर्ग्रन्थ प्रति प्रस्थित शरीरोपकरणविभूषानुवर्तिन ऋद्धियशस्कामा सातगौरवश्रिता अविविक्तपरिवाराश्छेदशबलयुक्तनिर्ग्रन्था बकुशा । कुशीला द्विविधा प्रतिसेवनाकुशीला कषायकुशीलाश्च । तत्र प्रतिसेवनाकुशीला नैर्ग्रन्थ प्रति प्रस्थिता अनियतेन्द्रिया कथंचिदुत्तरगुणेषु विराधयन्तश्चरन्ति ते प्रतिसेवनाकुशीला । येषां तु सयतानां सता कथंचित्संज्वलनकषाया उदीर्यन्ते ते कषायकुशीला. ।—९, ४८

५—लिङ्ग द्विविध द्रव्यलिङ्गं भाव लिङ्ग च । भावलिङ्ग प्रतीत्य सर्वे पञ्चनिर्ग्रन्था भावलिङ्गे भवन्ति द्रव्यलिङ्ग प्रतीत्य भाज्या. ।—९,४९

६—कषायकुशीलो द्वयो. परिहारविशुद्धौ सूक्ष्मसाम्पराये च । निर्ग्रन्थस्नातकावेकस्मिन् यथाख्यातसयमे । श्रुतम्—पुलाकबकुशप्रतिसेवनाकुशीला उत्कृष्टेनाभिन्नाक्षरदशपूर्वधरा कषायकुशील-निग्रन्था चतुर्दशपूर्वधरौ । जघन्येन पुलाकस्य श्रुतमाचारवस्तु । बकुशकुशीलनिर्ग्रन्थानां श्रुतमष्टौ प्रवचनमातर. । श्रुतापगत: केवली स्नातक इति । प्रतिसेवना—पञ्चाना मूलगुणानां रात्रिभोजनविरतिषष्ठाना पराभियोगद्बलात्कारेणान्यतम प्रतिसेवमान पुलाको भवति ।—९,४९

सर्वार्थसिद्धि

१—सम्यग्दर्शनं सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्रमिति । एतेषा स्वरूप लक्षणतो विधानतश्च पुरस्ताद्विस्तरेण निर्देक्ष्याम: । उद्देशमात्रमिदमुच्यते । १, १

२—चक्षुषा अनिन्द्रियेण च व्यजनावग्रहो न भवति । १, १९

३—काष्ठपुस्तचित्रकर्माक्षनिक्षेपादिषु सोऽयमिति स्थाप्यमाना स्थापना ।—१, ५

४—नैर्ग्रन्थ प्रति प्रस्थिता अखण्डितव्रता शरीरोपकरणविभूषानुवर्तिनोऽविविक्तपरिवारा मोहशबलयुक्ता बकुशा: कुशीला द्विविधा प्रतिसेवनाकुशीला: कषायकुशीला इति । अविविक्तपरिग्रहा परिपूर्णोभया: कथंचिदुत्तरगुणविरोधिन: प्रतिसेवनाकुशीला वशीकृतान्यकषायोदया संज्वलनमात्रतंत्रा कषायकुशीला ।—९, ४७

५—लिङ्गं द्विविध द्रव्यलिङ्गं भावलिङ्ग चेति । भावलिङ्गं प्रतीत्य पच निर्ग्रन्था लिङ्गिनो भवन्ति । द्रव्यलिङ्ग प्रतीत्य भाज्या. ।—९, ४७

६—कषाय कुशीला द्वयो. सयमयो: परिहारविशुद्धिसूक्ष्मसाम्पराययो. पूर्वयोश्च । निर्ग्रन्थस्नातका एकस्मिन्नेव यथाख्यातिसंयमे सन्ति । श्रुतम्—पुलाकबकुशप्रतिसेवनाकुशीला उत्कर्षे-

७ भाष्यकी लेखनशैली भी सर्वार्थसिद्धिसे प्राचीन है। वह प्रसन्न और गंभीर होते हुए भी दार्शनिकताकी दृष्टिसे कम विकसित और कम परिशीलित है। संस्कृतके लेखन और जैनसाहित्यमें दार्शनिक शैलीके जिस विकासके पश्चात् सर्वार्थसिद्धि लिखी गई है, वह विकास भाष्यमें नहीं दिखाई देता। अर्थदृष्टिसे भी सर्वार्थसिद्धि अर्वाचीन मालूम होती है। जो बात भाष्यमें है, सर्वार्थसिद्धिमें उसको विस्तृत करके और उसपर अधिक चर्चा करके निरूपण किया गया है। व्याकरण और जैनेतर दर्शनोंकी चर्चा भी उसमे अधिक है। जैन परिभाषाओंका जो विशदीकरण और वक्तव्यका पृथक्करण सर्वार्थसिद्धिमें है वह भाष्यमें कमसे कम है। भाष्यकी अपेक्षा उसमें तार्किकता अधिक है और अन्य दर्शनोंका खंडन भी जोर पकड़ता है। ये सब बातें सर्वार्थसिद्धिसे भाष्यको प्राचीन सिद्ध करती हैं[२]।

इस तरह तत्वार्थभाष्य पूज्यपाद, अकलंकदेव, वीरसेन आदिसे पहलेका है और उससे उक्त सभी आचार्य परिचित थे। उन्होंने उसका किसी न किसी रूपमें उपयोग भी किया है और उसकी यह प्राचीनता स्वोपज्ञताका ही समर्थन करती है।

तत्त्वार्थ जैसे संक्षिप्त सूत्र-ग्रन्थपर स्वोपज्ञ भाष्य होना ही चाहिए। क्योंकि एक तो जैनदर्शनका यह सबसे पहला संस्कृतबद्ध सूत्र-ग्रन्थ है, जो अन्य दर्शनोंके दार्शनिक सूत्रोंकी शैलीपर रचा गया है। जैनधर्मके अनुयायी इस संक्षिप्त सूत्र-पद्धतिसे पहले परिचित नहीं थे। वे भाष्यकी सहायताके बिना उससे पूरा लाभ नहीं उठा सकते थे। दूसरे इसकी रचनाका एक उद्देश्य इतर दार्शनिकोंमें भी जैनदर्शनकी प्रतिष्ठा करना था। इसलिए भी भाष्य आवश्यक है।

सूत्रकारको यह चिन्ता रहती है कि यदि स्वयं अपने सूत्रोंका भाष्य नहीं किया जायगा तो आगे लोग उनका अनर्थ कर डालेंगे। पाटलिपुत्रमें विहार

---

र्णाभिन्नाक्षरदशपूर्वधरा.। कषायकुशीला निर्ग्रन्थाश्चतुर्दशपूर्वधरा' जघन्येन पुलाकस्य श्रुतमाचारवस्तु। बकुशकुशीलनिर्ग्रन्थाना श्रुतमष्टौ प्रवचनमातर.। स्नातका अपगतश्रुताः केवलिन। प्रतिसेवना–पञ्चाना मूलगुणाना रात्रिभोजनवर्जनस्य च पराभियोगाद्बलादन्यतमं प्रतिसेवमान' पुलाको भवति।—९,४७

विशेष उदाहरणोंके लिए देखो डा० जगदीशचन्द्रजी शास्त्रीके लेख।

१—उदाहरणके लिए देखो अ० १-२, १-१२, १-३२, और २-१ सूत्रोंका भाष्य और सर्वार्थसिद्धि।

२—देखो, हिन्दी तत्त्वार्थकी भूमिका पृ० ८६-८८

करते हुए उन्होंने अपने इस भाष्य-ग्रन्थकी रचना की थी, इसलिए वे आर्य चाणक्य या विष्णुगुप्तके सुप्रसिद्ध ग्रन्थ कौटिलीय अर्थशास्त्र ( सूत्र और स्वोपज्ञ भाष्य ) से अवश्य परिचित होंगे, जो पाटलीपुत्रमें ही निर्माण किया गया था और जिसके अन्तमें कहा है कि—प्रायः सूत्रोंसे भाष्यकारोंकी विप्रतिपत्ति या विरोध देखकर, सूत्रकारका अभिप्राय कुछ था और भाष्यकारोंने कुछ लिख दिया, यह समझकर, विष्णुगुप्तने स्वयं सूत्र बनाये और स्वयं ही भाष्य लिखा।[1] ऐसी अवस्थामें उमास्वातिका स्वयं ही भाष्य निर्माण करनेमें प्रवृत्त होना स्वाभाविक है।

अपने ग्रन्थोंपर इस तरहके स्वोपज्ञ भाष्य लिखनेके और भी उदाहरण हैं। बौद्ध दार्शनिक नागार्जुन उमास्वातिसे पहले हुए हैं[2]। उन्होंने अपने ग्रन्थपर 'विग्रहव्यावर्त्तिनी' नामक व्याख्या लिखी है। मूल ग्रन्थ कारिकाओंमें है जो सूत्रकी ही भाँति अधिक बातोंको थोड़े शब्दोंमें कहनेवाली और पद्य होनेसे कण्ठस्थ करने योग्य होती हैं। इसी तरह वसुबन्धुका 'अभिधर्मकोश' है जो तत्त्वार्थ जैसा ही है और उसपर स्वोपज्ञ भाष्य है।[3]

अपने ग्रन्थपर स्वोपज्ञ टीका लिखनेकी यह पद्धति जैनपरम्परामें भी रही है। पूज्यपादने अपने व्याकरणपर जैनेन्द्र-न्यास ( अनुपलब्ध ), जिनभद्रगणिने अपने विशेषावश्यक भाष्यपर व्याख्या, शाकटायनने अपने व्याकरण-सूत्रोंपर अमोघवृत्ति और अकलंकदेवने अपने लघीयस्त्रय, न्यायविनिश्चय, सिद्धिविनिश्चयपर स्वोपज्ञ वृत्तियोंकी रचना की।

**जाँच**—अब हमें इस बातकी जाँच करनी चाहिए कि उमास्वाति किस सम्प्रदायके थे। भाष्यकी प्रशस्तिमें उन्होंने अपने जिन गुरुओं और प्रगुरुओंके नाम दिये हैं, वे न तो हमें किसी दिगम्बर-परम्परामें मिलते हैं और न श्वेताम्बरपरम्परामें।

**दि० परम्परा**—१ दिगम्बर सम्प्रदायकी जो सबसे प्राचीन आचार्यपरम्परा मिलती है वह वीरनिर्वाण संवत् ६८३ ( वि० सं० २१३ ) तककी है। तिलोयपण्णत्ति, महापुराण, हरिवंशपुराण, जंबुदीवपण्णत्ति, श्रुतावतार आदि

---

१–दृष्ट्वा विप्रतिपत्तिं प्रायः सूत्रेषु भाष्यकाराणाम्।
स्वयमेव विष्णुगुप्तश्चकार सूत्रं च भाष्यं च॥

२–नागार्जुनका समय वि० सं० २२३–२५३ निश्चित किया गया है।

३–विनयतोष भट्टाचार्यके अनुसार वसुबन्धुका समय वि० सं० ३५४ है।

ग्रन्थोंमें यह लगभग एक-सी है। परन्तु इस परम्परामें उमास्वाति या उनके किसी गुरुका नाम नहीं।

२ आदिपुराण और हरिवंश विक्रमकी नौवीं शताब्दिके ग्रन्थ हैं। इनमें प्रायः सभी प्रसिद्ध ग्रन्थकर्त्ताओंका स्तुतिपरक स्मरण किया गया है, परन्तु उनमें उमास्वाति स्मरण नहीं किये गये और यह असंभव मालूम होता है कि उमास्वाति जैसे युगप्रवर्तक ग्रन्थकर्त्ताको वे भूल जाते और आदिपुराणके कर्त्ता तो उनके साहित्यसे भी परिचित थे। क्योंकि उनके गुरु वीरसेनने अपनी धवला-टीकामें एक जगह गृध्रपिच्छाचार्य या उमास्वातिके तत्त्वार्थके एक सूत्रको भी उद्धृत किया है[1] और स्वयं उन्होंने भी जैसा कि पहले लिखा जा चुका है, उमास्वातिके भाष्यान्तके ३२ पद्य और प्रशमरति प्रकरणका भी एक पद्य अपनी जयधवलामें उद्धृत किया है। वास्तवमें वे उन्हें भिन्न सम्प्रदायका आचार्य जानते होंगे।

३ दिगम्बर सम्प्रदायमें वे गृध्रपिच्छाचार्य नामसे प्रसिद्ध हैं। कहा गया है कि वे गीधके पंखोंकी पिच्छि रखते थे। नन्दिसंघकी गुर्वावलीके अनुसार जिनचन्द्रके शिष्य पद्मनन्दि या कुन्दकुन्द और कुन्दकुन्दके शिष्य उमास्वाति थे। साथ ही कुन्द-कुन्दके जो पाँच नाम[3] ( एलाचार्य, वक्रग्रीव, गृध्रपिच्छ, पद्मनन्दि और कुन्दकुन्द ) बतलाये हैं उनमें कुन्दकुन्दका भी एक नाम गृध्रपिच्छ दिया है। अर्थात् इसके अनुसार गृध्रपिच्छ उमास्वातिका ही नहीं, उनके गुरुका भी नाम था। उधर श्रवणबेल्गोलके शिलालेख नं० ४० ( शक संवत् १०८५ ), नं० ४२ ( श० १०९९ ), नं० ४३ ( १०४५ ), नं० ४७ ( १०३७ ), ५० ( १०६८ ) और १०८ ( १३५५ ) के अनुसार उमास्वाति ही गृध्रपिच्छ थे। वे कुन्द-कुन्दके अन्वयमें ( शिष्य नहीं ) हुए थे और उनके शिष्य बलाकपिच्छ थे।

---

१–तह गिद्धपिंछाइरियपयासिद तच्चत्थसुत्ते वि 'वर्तनापरिणाम' क्रिया परत्वापरत्वे च कालस्य' इदि दव्वकालो परूविदो।—जिल्द ४, पृ० ३१६

२–जैनहितैषी भाग ६, अक ७–८, पृ० २२–२८

३—ततोऽभवत्पञ्चसुनामधामा श्रीपद्मनन्दी मुनिचक्रवर्ती—
आचार्यकुन्दकुन्दाख्यो वक्रग्रीवो महामति.।
एलाचार्यो गृध्रपिच्छः पद्मनन्दीति''' ॥ ३

पूर्वोक्त गुर्वावलीमें कुन्दकुन्दका एक नाम गृध्रपिच्छ बतलाया है और दूसरा वक्रग्रीव। परन्तु शिलालेख नं० ५४ ( श० १०५० ) मे कुन्दकुन्दके बाद समन्तभद्र और सिंहनन्दिकी स्तुति करके फिर वक्रग्रीवकी प्रशंसा की गई है और उन्हें बड़ा भारी वाग्मी और वादी बतलाया है। उक्त लेखमें कुन्दकुन्दके बाद उमास्वातिका नाम ही नहीं है और आगे भी उनकी कोई चर्चा नहीं।

गुर्वावली, पट्टावली और शिलालेखो आदिके पूर्वोक्त उल्लेख बतलाते हैं कि उनके रचयिताओको उमास्वातिकी गुरुपरम्पराका, नामका और समयका कोई स्पष्ट ज्ञान नहीं था, इसीलिए उनमें परस्पर मतभेद और गड़बड़ है। पूर्वोक्त शिलालेखोंमें कोई भी श० सं० १०३७ ( वि० सं० ११७२ ) से पहलेका नहीं है और गुर्वावली-पट्टावली तो शायद उनके भी बहुत बाद बनी हैं[1]। जिस समय टीका-ग्रन्थोंके द्वारा उमास्वाति दिगम्बर सम्प्रदायके आचार्य मान लिये गये, और उनको कहीं न कहीं अपनी परम्परामें बिठा देना लाजिमी हो गया, उस समयके बादकी ही उक्त पट्टावलियाँ शिलालेखों आदिकी सृष्टि है। विभिन्न समयोंके लेखकों द्वारा लिखे जानेके कारण उनमें एकवाक्यता नहीं रह सकी।

**श्वे० परम्परा**—लगभग यही हालत श्वेताम्बरसम्प्रदायकी पट्टावलियों आदिकी भी है। उनमें सबसे प्राचीन कल्पसूत्र-स्थविरावली और नन्दिसूत्र-स्थविरावली हैं जो वीर नि० सं० ९८० ( वि० स० ५१० ) में सकलित की गई थीं। उमास्वातिके विषयमें इतना तो निश्चित है कि वे वि० सं० ५१० से पहले हो चुके हैं। फिर भी उनमें उमास्वातिका नाम नहीं है। नन्दिसूत्रमें वाचनाचार्योंकी भी सूची दी हुई है परन्तु उसमें भी उमास्वाति या उनके गुरु शिवश्री, मुण्डपाद, मूल आदि किसी भी वाचकका नाम नहीं है।

पिछले समयकी रची हुई जो अनेक श्वे० पट्टावलियाँ हैं उनमें अवश्य उमास्वातिका नाम आता है, परन्तु एकवाक्यताका वहाँ भी अभाव है।

---

१—प० जुगलकिशोरजी मुख्तार इन्हें विक्रमकी बारहवीं सदीके बादकी बनी हुई मानते है।—देखो, स्वामी समन्तभद्र।

२—कल्पसूत्र और नन्दिसूत्र स्थविरावलीमें सबसे बड़ी कमी यह है कि उनमें किसी भी स्थविरका समय नहीं दिया है। अन्य पट्टावलियोंमें जो समयक्रम मिलता है, वह बहुत पीछे प्रस्थापित किया गया जान पड़ता है।

दुःषमाकाल-श्रमणसंघस्तोत्र ( वि० की तेरहवीं सदी ) में हरिभद्र और जिनभद्र गणिके बाद उमास्वातिको लिखा है जब कि स्वयं हरिभद्र तत्त्वार्थभाष्यके एक टीकाकार हैं और जिनभद्रगणिने अपना विशेषावश्यक भाष्य वि० सं० ६६० मे समाप्त किया है।

धर्मसागर उपाध्यायकृत तपागच्छपट्टावली ( वि० सं० १६४६ ) मे जिन-भद्रके बाद विबुधप्रभ, जयानन्द और रविप्रभके बाद उमास्वातिको युगप्रधान बतलाया है और उनका समय वि० सं० ७२०। फिर उनके बाद यशोदेवका नाम है। इसके विरुद्ध देवविमलकी महावीर-पट्टपरम्परा ( वि० सं० १६५६ ) मे रविप्रभ और यशोदेवके बीच उमास्वातिका नाम ही नहीं है और न आगे कहीं है।

विनयविजय गणिने अपने लोकप्रकाश ( वि० सं० १७०८ ) में उमास्वातिको ग्यारहवाँ युगप्रधान बतलाया है जो जिनभद्रके बाद और पुष्यमित्रके पहले हुए।

रविवर्द्धन गणिने ( वि० स० १७३९ ) पट्टावलीसारोद्धारमे उमास्वातिको युगप्रधान कहकर उनका समय वीर नि० सं० ११९० लिखा है। उनके बाद वे जिनभद्रको बतलाते हैं जब कि धर्मघोषसूरि उमास्वातिको जिनभद्रके बाद रखते हैं।

धर्मसागरने तो अपनी त० पट्टावली ( सटीक ) मे दो उमास्वाति खड़े कर दिये हैं, एक तो वि० सं ७२० में रविप्रभके बाद होनेवाले जिनका जिकर ऊपर हो चुका है और दूसरे आर्यमहागिरिके बहुल और बलिस्सह नामक दो शिष्योंमेसे दूसरे बलिस्सहके शिष्य, जिनका समय वीर नि० ३७६ से कुछ पहले पड़ता है और उन्हें ही तत्त्वार्थादिका कर्ता अनुमान कर लिया है।

नन्दिसूत्रकी २६ वीं गाथामें ' हारियगुत्तं साइं च वन्दे ' ( हारीतगोत्रं स्वातिं च वन्दे ) पद है। चूँकि उमास्वाति नामका उत्तरार्ध ' स्वाति ' है, इसलिए धर्मसागरजीने ' स्वाति ' को ही उमास्वाति समझ लिया और यह नहीं सोचा कि तत्त्वार्थकर्त्ता उमास्वातिका गोत्र तो कौभीषणि है और स्वातिका हारीत, इसके सिवाय दोनोंके गुरु भी दूसरे दूसरे हैं।

गरज यह कि श्वेताम्बर सम्प्रदायके लेखक भी उमास्वातिकी परम्परा और समय आदिके सम्बन्धमें अँधेरेमें हैं। उन्होंने भी बहुत पीछे उन्हें अपनी पर-म्परामें कहीं न कहीं बिठानेका प्रयत्न किया है।

हमारी समझमें तत्त्वार्थ-सूत्र और भाष्यके कर्त्ता पहले तो दोनों सम्प्रदायोंके लिए अन्य थे परन्तु पीछे जब अपनी अपनी टीकाओंके द्वारा उनको आत्मसात् कर लिया गया तब पीछेके लेखकोंको उन्हें अपनी अपनी परम्परामें स्थान देनेको विवश होना पड़ा, जिसमें एकवाक्यता न रही और यह गड़बड़ मच गई।

**यापनीय सम्प्रदाय**—इससे ऐसा खयाल होता है कि उमास्वाति इन दोनोंके अतिरिक्त किसी तीसरे ही सम्प्रदायके थे और वह शायद यापनीय सम्प्रदाय हो।

यापनीय सम्प्रदायका अब केवल नाम ही रह गया है, स्वतन्त्र सम्प्रदायके रूपमें उसकी परम्परा नहीं रही है। हाँ, उसका थोड़ा-सा साहित्य अवश्य रह गया है जो मुश्किलसे पहिचाना जाता है।

तत्त्वार्थ-भाष्यकी प्रशस्तिके दो आचार्य—घोषनन्दि और शिवश्री—भी उमास्वातिके यापनीय होनेका संकेत देते हैं। चन्द्रनन्दि, नागनन्दि, कुमारनन्दि आदि नन्द्यन्त नाम यापनीय-परम्परामें अधिक मिलते हैं, बल्कि यापनीयोंका 'नन्दि संघ' नामका एक संघ भी था जब कि श्वेताम्बर सम्प्रदायमें इस तरहके नामोंका प्रायः अभाव है। इसी तरह उमास्वातिके प्रगुरु 'शिवश्री' भी आश्चर्य नहीं जो भगवती आराधनाके कर्त्ता 'आर्य शिव' ही हों। 'श्री' और 'आर्य' नामांश नहीं किन्तु सम्मानसूचक शब्द जान पड़ते हैं। वास्तविक नाम 'शिव' है, जो छन्दके वजनको ठीक रखनेके लिए भाष्यमें 'शिवश्री' और आराधनामें 'सिवज्ज' या 'शिवार्य' किया गया है। जिस तरह शिवार्यके गुरुओंमें जिननन्दि और मित्रनन्दि ये दो नन्द्यन्त नाम हैं, उसी तरह उमास्वातिके एक गुरु भी घोषनन्दि हैं। वाचना-गुरु 'मूल' का भी शायद पूरा नाम 'मूलनन्दि' हो।

तत्त्वार्थसूत्रकर्तारं उमास्वातिमुनीश्वरम्।<br>
श्रुतकेवलिदेशीयं वन्देऽहं गुणमन्दिरम्॥

इस श्लोकमें उमास्वातिको 'श्रुतकेवलिदेशीय' विशेषण दिया गया है और यही विशेषण वैयाकरण शाकटायनके साथ लगा हुआ मिलता है, साथ ही

१—मैसूरके नगर तालुकेके ४६ शिलालेखमें यह श्लोक है। देखो, एपिग्राफिआ कर्नाटिकाकी आठवी जिल्द।

इसी शिलालेखमें शाकटायनकी भी स्तुति की गई है। 'श्रुतकेवलिदेशीय' का अर्थ होता है श्रुतकेवलीके तुल्य, और शाकटायन यापनीय थे।

**भाष्यमें यापनीयत्व**—तत्त्वार्थ-भाष्यमें भी कुछ स्थल ऐसे हैं जो उसके यापनीय होनेकी सूचना देते हैं—

१ आठवें अध्ययका अन्तिम सूत्र है—'सद्वेद्यसम्यक्त्वहास्यरतिपुरुषवेद-शुभायुर्नामगोत्राणि पुण्यम्'। इसमें पुरुषवेद, हास्य, रति और सम्यक्त्वमोहनीय इन चार प्रकृतियोंको पुण्यरूप बतलाया है। परन्तु श्वेताम्बर दिगम्बर दोनों ही सम्प्रदायोंमें इन्हें पुण्यप्रकृति नहीं माना है। इसलिए सिद्धसेन गणिको इस सूत्रकी टीका करते हुए लिखना पड़ा कि "कर्मप्रकृति ग्रन्थका अनुसरण करने-वाले तो ४२ प्रकृतियोंको ही पुण्यरूप मानते हैं। उनमें सम्यक्त्व, हास्य, रति, पुरुषवेद नहीं हैं। सम्प्रदायका विच्छेद हो जानेसे मैं नहीं जानता कि इसमें भाष्यकारका क्या अभिप्राय है और कर्मप्रकृतिग्रन्थप्रणेताओंका क्या। चौदहपूर्व-धारी ही इसकी ठीक ठीक व्याख्या कर सकते हैं[1]।"

वास्तवमें उक्त चार प्रकृतियोंको पुण्यरूप यापनीय सम्प्रदाय ही मानता है और यह न जाननेके कारण ही सिद्धसेन गणि उलझनमें पड़कर कुछ निर्णय नहीं कर सके हैं।

अपराजित यापनीय थे। उन्होंने भी आराधनाकी विजयोदया टीकामें उक्त चार प्रकृतियोंको पुण्यरूप माना है। यथा—सद्वेद्यं सम्यक्त्वं रतिहास्यपुंवेदाः शुभे नामगोत्रे शुभं चायुः पुण्यं, एतेभ्योऽन्यानि पापानि।—भगवती आ० पृ० १६४३, पंक्ति ४

२—सातवें अध्यायके तीसरे सूत्रके भाष्यमें पाँच व्रतोंकी जो पाँच पाँच

---

१—"कर्मप्रकृतिग्रन्थानुसारिणस्तु द्वाचत्वारिंशत्प्रकृतीः पुण्याः कथयन्ति।... आसां च मध्ये सम्यक्त्वहास्यरतिपुरुषवेदा न सन्त्येवेति। कोऽभिप्रायो भाष्यकृतः को वा कर्मप्रकृतिग्रन्थ-प्रणयिनामिति सम्प्रदायविच्छेदान्मया तावन्न व्यज्ञायीति। चतुर्दशपूर्वधरादयस्तु संविदते यथावदिति निर्दोषं व्याख्यातम्।"

२—विजयोदयाके कर्त्ता तत्त्वार्थसूत्रसे खूब परिचित थे। उन्होंने इस टीकामें तत्त्वार्थके बीसों सूत्र उद्धृत किये हैं और उनमें कुछ सूत्र भाष्यानुसारी है। जैसे पृ० १५२१ पर

भावनायें बतलाई हैं उनमेंसे अचौर्य व्रतकी भावनायें भगवती आराधनाके अनुसार हैं, सर्वार्थसिद्धिके अनुसार नहीं।

" अस्तेयस्यानुवीच्यवग्रहयाचनमभीक्ष्णावग्रह-याचनमेतावदित्यवग्रहावधारणं समानधार्मिकेभ्योऽवग्रहयाचनानमनुज्ञापितपानभोजनमिति।" –भाष्य

" अणणुण्णदग्गहण असंगबुद्धी अणुण्णवित्तावि।
एदावंति य उग्गहजायणमध उग्गहाणुस्स॥ १२०८
वज्जणमणुण्णादगिहप्पवेसस्स गोयरादीसु।
उग्गहजायणमणुवीचिए तहा भावणातइए॥ १२०९"

—भगवती आराधना

इससे भी मालूम होता है कि भाष्यकार और भगवती आराधनाके कर्त्ता दोनों एक ही सम्प्रदायके हैं।

३—नवें अध्यायके सातवें सूत्रमें अनित्य अशरण आदि बारह अनुप्रेक्षाओंके नाम दिये हैं और भाष्यमें कहा है—एता द्वादशानुप्रेक्षाः। ये बारह अनुप्रेक्षायें हैं। परन्तु डा० ए० एन० उपाध्येने मुझे बतलाया कि उपलब्ध आगमोंमें कहीं भी पूरी बारह अनुप्रेक्षायें नहीं मिलती। कहीं चार हैं, कहीं दो हैं, कहीं एक, जब कि भगवती आराधनामें (गाथा १७१५–१८७१) इन्हीं बारह भावना-

' उत्तमसंहननस्य ' आदि सूत्र। विजयोदया टीका सर्वार्थसिद्धिके बादकी मालूम होती है। क्योंकि उसमें एक जगह स० सि० के विचारोंका खण्डन है—

" अग्रं मुखं। एकमग्रमस्येत्येकाग्रं नानार्थावलम्बनेन चिन्तापरिस्पन्दवती तस्या अन्याशेषमुखेभ्यो व्यावर्त्य एकस्मिन्नग्रे नियम एकाग्रचिन्तानिरोध इत्युच्यते।" स० सि० ९–२७

" केचित्प्रवदन्ति ' नानार्थावलम्बनेन चिन्तापरिस्पन्दवती तस्या एकस्मिन्नग्रे नियमश्चिन्तानिरोध ' इति। त इदं प्रष्टव्या —नानार्थाश्रया चिन्ता सा कथमेकत्रैव प्रवर्तते? एकत्रैव चेत्प्रवृत्ता नानार्थावलम्बनं परिस्पदं नासादयतीति निरोधवार्तायुक्तिरसंगता। तस्मादेवमत्र व्याख्यानं चिन्ताशब्देन चैतन्यमुच्यते।"—भ० आ० पृ० १५२३

पहले अध्यायके पहले सूत्रकी सर्वार्थसिद्धिमें चरित्रका लक्षण दिया है—" ज्ञानवतः कर्मादाननिमित्तक्रियोपरमः सम्यक्चारित्रम्।" विजयोदयामें ठीक यही अंश उद्धृत है—

" तथा चाभ्यधायि-कर्मादाननिमित्तक्रियोपरमो ज्ञानवतश्चारित्रमिति।" पृ० ३२

१—देखो, तत्त्वार्थसूत्र जैनागमसमन्वय, पृ० १८१-८२

ओंका खूब विस्तारके साथ वर्णन है। इससे भी उमास्वाति और भगवती आराधनाके कर्त्ता एक ही परम्पराके मालूम होते हैं। कमसे कम उमास्वाति उस परम्पराके नहीं जान पड़ते जो इस समय उपलब्ध आगमोंकी अनुयायिनी है। मूलाचारमें भी आठवें परिच्छेदमें द्वादशानुप्रेक्षाओंका विस्तृत वर्णन है और वह भी आराधनाकी परम्पराका ग्रन्थ है।

४—तीसरे अध्यायके 'आर्या म्लेच्छाश्च' सूत्रके भाष्यमें अन्तरद्वीपोंके नाम वहाँके मनुष्योंके नामसे पड़े हुए बतलाये हैं, जैसे एकोरुकोंका (एक टाँगवालोंका) एकोरुक द्वीप आदि।[1] परन्तु इसके विरुद्ध भाष्य-वृत्तिकर्ता सिद्धसेन कहते हैं कि उक्त द्वीपोंके नामसे वहाँके मनुष्योंके नाम पड़े हैं, जैसे एकोरुक नामक द्वीपके रहनेवाले एकोरुक मनुष्य। वास्तवमें वे मनुष्य सम्पूर्ण अंग-प्रत्यंगोंसे पूर्ण सुन्दर मनोहर हैं[2]। अर्थात् इस विषयमें भाष्य और वृत्तिकारकी मान्यतामें भेद है। परन्तु यापनीयोंकी विजयोदया टीकामें भाष्यके ही मतका प्रतिपादन किया गया है[3] और यह भी भाष्यकारके यापनीय होनेका एक प्रमाण है।

**भाष्यसे विरोध**—भाष्यमें अनेक मान्यतायें ऐसी हैं जिनमें श्वेताम्बर सम्प्रदायका विरोध आता है और जिनसे श्वेताम्बर टीकाकार सिद्धसेन सहमत नहीं हैं। वे उन्हें आगमविरोधी मानते हैं[4]।

---

१—"एकोरुकाणामेकोरुकद्वीपः। एवं शेषाणामपि स्वनामभिस्तुल्यनामानो वेदितव्याः।"—भाष्य।

२—"द्वीपनामतः पुरुषनामानि, ते तु सर्वाङ्गसुन्दराः दर्शनमनोरमणाः नैकोरुका एव। इत्येवं शेषा अपि वाच्याः।"—सि० से० वृत्ति।

३—"अभाषका एकोरुका लाङ्गूलिकविषाणिनः। आदर्शमेषहस्त्यश्व विद्युदुल्कमुखा अपि॥
हयकर्णगजकर्णाः कर्णप्रावरणास्तथा। इत्येवमादयो ज्ञेया अन्तरद्वीपजा नराः॥
समुद्रद्वीपमध्यस्थाः कन्दमूलफलाशिनः। वेदयन्ते मनुष्यायुः मृगोपमचेष्टिताः॥"
—भ० आ० पृ० ९३६

४—ऐसा जान पड़ता है कि यापनीयोंके आगम वर्तमान वल्लभी वाचनाके आगमोंसे भिन्न पहलेकी किसी वाचनाके, संभवतः माथुरी वाचनाके, थे और इसीलिए विजयोदयामें जो उद्धरण हैं वे वर्तमान आगमोंमें ज्योंके त्यों नहीं, यत्किञ्चित् पाठ-भेदको लिए हुए मिलते हैं। उमास्वातिका भाष्य उसी पूर्वकी वाचनाके अनुसार होगा और इसीलिए वह कहीं कहीं सिद्धसेनको आगमविरोधी मालूम हुआ है।

१—अध्याय २, सूत्र १७ के भाष्यमें उपकरणके दो भेद किये हैं, बाह्य और अभ्यन्तर। इसपर सिद्धसेन कहते हैं कि आगममें ये भेद नहीं मिलते। यह आचार्यका ही कहींका सम्प्रदाय है[1]।

२—अध्याय ३, सूत्र ३ के भाष्यमे रत्नप्रभाके नारकीयोंके शरीरकी ऊंचाई ७ धनुष, ३ हाथ और ६ अगुल बतलाई है[2]। सिद्धसेन कहते हैं कि भाष्यकारने यह अनिदेशसे कही है। मैने तो आगममें कहीं यह प्रतरादि भेदसे नारकीयोंकी अवगाहना नहीं देखी[3]।

३—अ० ३, सू० ९ के भाष्यमे जो परिहाणि बतलाई है, उसके विषयमें सिद्धसेन कहते हैं कि यह परिहाणि गणितप्रक्रियाके साथ जरा भी ठीक नहीं बैठती। आर्षानुसारी गणितज्ञ इसे अन्यथा ही वर्णन करते हैं[4]। हरिभद्रसूरिको भी इसमें कुछ संदेह हुआ है[5]।

४—अ० ३, सूत्र १५ के भाष्यकी टीका करते हुए सिद्धसेन लिखते हैं, इस अन्तरद्वीपक भाष्यको दुर्विदग्धोंने प्रायः नष्ट कर दिया है जिससे भाष्य-पुस्तकोंमें (भाष्येपु) ९६ अन्तरद्वीप मिलते हैं[6]। पर यह अनार्ष है। वाचक

---

१—"आगमे तु नास्ति कश्चिदन्तर्बहिर्भेद उपकरणस्येत्याचार्यस्यैव कुतोऽपि सम्प्रदाय इति"।

२—तिलोयपण्णत्तिमें तत्त्वार्थ-भाष्यके ही समान अवगाहना बतलाई है—सत्त-ति-छ-हत्थगुलाणि कमसो हवंति धम्माए। अ० २, ११६

३—"उक्तमिदमनिदेशतो भाष्यकारेणास्ति चैतत् न तु मया क्वचिदागमे दृष्ट प्रतरादि-भेदेन नारकाणा शरीरावगाहनमिति।"

४—"एषा च परिहाणि आचार्योक्ता न मनागपि गणितप्रक्रियया सगच्छते। गणित-शास्त्रविदो हि परिहाणिमन्यथा वर्णयन्त्यागमानुसारिण।"

५—"गणितज्ञा एवात्र प्रमाण।"

६—सर्वार्थसिद्धि और तिलोयपण्णत्ति आदि दिगम्बर ग्रन्थोंमे भी ९६ ही अन्तरद्वीप बतलाये हैं। भाष्यमें भी ९६ का ही पाठ रहा होगा। परन्तु आश्चर्य है कि मुद्रित भाष्य-पाठोंमें ५६ ही अन्तरद्वीप मुद्रित हैं और उक्त भाष्यांशके नीचे ही ९६ अन्तरद्वीपोंकी सूचना देनेवाली सिद्धसेनकी तथा हरिभद्रकी टीका मौजूद है। प्रतिलिपिकारों अथवा मुद्रित करानेवालोंका यह अपराध अक्षम्य है।

मुख्य सूत्रका उल्लंघन नहीं कर सकते। यह असंभव है[1]।

५—अ० ४, सूत्र ४२ के भाष्यपर सिद्धसेन कहते हैं कि भाष्यकारने सर्वार्थसिद्धमें भी जघन्य आयु बत्तीस सागरोपम बतलाई है, सो न जाने किस अभिप्रायसे, आगममें तो तेतीस सागरोपम है[2]।

६—अ० ४, सूत्र २६ के भाष्यमें लोकान्तिक देवोंके आठ भेद हैं। परन्तु भगवती, ज्ञाताधर्मकथा, स्थानांगादिमें नौ बतलाये हैं[3]।

७—अ० ९, सू० ६ के भाष्यमें भिक्षुप्रतिमाओंके जो १२ भेद किये हैं, उनको ठीक न मानकर सिद्धसेन कहते हैं कि यह भाष्यांश परम ऋषियोंके प्रवचनके अनुसार नहीं है किन्तु पागलका प्रलाप है। वाचक तो पूर्ववित् होते हैं, वे ऐसा आर्षविरोधी कैसे लिखते ? आगमको ठीक न समझनेसे जिसे भ्रान्ति हो गई है ऐसे किसीने यह रच दिया है[4]।

इस तरह और भी अनेक स्थानोंमें वृत्तिकारने आगम-विरोध बतलाया है, जिसका स्थानभावसे उल्लेख नहीं किया जा सका। इस विरोधसे स्पष्ट समझमें आ जाता है कि भाष्यकारका सम्प्रदाय सिद्धसेनके सम्प्रदायसे भिन्न है और वह यापनीय हो सकता है।

**मूल सूत्रमें भी खटकनेवाली बातें**—दिगम्बर सम्प्रदाय तत्त्वार्थ-भाष्यको नहीं मानता, सिर्फ सूत्र-पाठको मानता है और वह सूत्रपाठ भी भाष्यमान्य

१—"पञ्चाशदन्तरद्वीपकभाष्यं प्रायो विनाशितं सर्वत्र कैरपि दुर्विदग्धैर्येन षण्णवतिरन्तरद्वीपिका भाष्येषु दृश्यन्ते। अनार्षं चैतदध्यवसीयते जीवाभिगमादिषु षट्पञ्चाशदन्तरद्वीपकाध्ययनात्। नापि च वाचकमुख्याः सूत्रोल्लङ्घनेनाभिदधत्यसम्भाव्यमानत्वात्। "

(हरिभद्रीयवृत्तिमें भी बिल्कुल यही पाठ है।)

२—"भाष्यकारेण तु सर्वार्थसिद्धेऽपि जघन्या द्वात्रिंशत्सागरोपमान्यधीता, तन्न विद्मः केन अभिप्रायेण। आगमस्तावदयं ।"

३—"भाष्यकृता चाष्टविधा इति मुद्रितः। आगमे तु नवधैवाधीता।"

४—"नेदं पारमर्षप्रवचनानुसारि भाष्यं किं तर्हि प्रमत्तगीतमेतत्। वाचको हि पूर्ववित् कथमेवंविधं आर्षविसंवादिनिबध्नीयात्। सूत्रानवबोधादुपजातभ्रान्तिना केनापि रचितमेतत्।"

सूत्र-पाठसे कुछ भिन्न है। फिर भी उसमें कुछ सूत्र ऐसे रह गये हैं जिनपर बारीकीसे विचार किया जाय, तो वे दिगम्बर-सम्प्रदायकी दृष्टिसे खटकते हैं—

१—अ० ९ के 'एकादश जिने' सूत्रका सीधा और सरल अर्थ यह है कि तेरह-चौदहवें गुणस्थान (जिन) में भूख-प्यास आदि ग्यारह परीषह होती हैं परन्तु चूँकि दि० सम्प्रदाय केवलीको कवलाहार या भूख-प्यास नहीं मानता है, इसलिए उसे इस सूत्रकी व्याख्या दो तरहसे करनी पड़ी है। एक तो यह कि जिन सर्वज्ञमें क्षुधा आदि ग्यारह परीषह वेदनीयकर्मजन्य हैं लेकिन मोह न होनेके कारण वे भूख आदि वेदनारूप न होनेसे सिर्फ उपचारसे द्रव्य परीषह हैं। दूसरी तरह यह कि उक्त सूत्रमें 'न'का अध्याहार करके यह अर्थ किया जाय कि जिन भगवानमें वेदनीय कर्म होनेपर भी तदाश्रित क्षुधा आदि ग्यारह परीषह मोहका अभाव होनेके कारण बाधारूप न होनेसे हैं ही नहीं।[1] परन्तु वास्तवमें यह खींचातानी है। सूत्रकार यापनीय हैं, इसीलिए वे केवलीको कवलाहार मानते हैं और उनके मतसे 'जिन' के ग्यारह परीषह होना ठीक है।

२—चौथे अध्यायका 'दशाष्टपंचद्वादशविकल्पाः कल्पोपपन्नपर्यन्ताः' सूत्र दोनों सूत्रपाठोंमें एक-सा मिलता है जिसके अनुसार भवनवासियोंके दस, व्यन्तरोंके आठ, ज्योतिष्कोंके पाच और कल्पवासियोंके बारह भेद हैं; परन्तु आगेके 'सौधर्मैशान' आदि सूत्रमें जिसमें कल्पवासियोंके भेद गिनाये हैं, भिन्नता आ गई है। भाष्यमान्यपाठमें जहाँ कल्पोंके नाम १२ हैं, वहाँ दिगम्बर सूत्रपाठमें १६ हैं, अर्थात् ब्रह्मोत्तर, कापिष्ठ, शुक्र और सतार ये चार नाम और बढ गये हैं।

१—निरस्तघातिकर्मचतुष्टये जिने वेदनीयसद्भावात्तदाश्रया एकादश परीषहाः सन्ति। ननु च मोहनीयोदयसहायाभावात्क्षुदादिवेदनाभावे परीषहव्यपदेशो न युक्तः। सत्यमेवमेतत्—वेदनाभावेऽपि द्रव्यकर्मसद्भावापेक्षया परीषहोपचारः क्रियते, निरवशेषनिरस्तज्ञानातिशये चिन्तानिरोधाभावेऽपि तत्फलकर्मनिर्हरणफलापेक्षया ध्यानोपचारवत्। अथवा एकादश जिने न सन्ति इति वाक्यशेषः कल्पनीयः सोपस्कारत्वात्सूत्राणाम्।—सर्वार्थसिद्धि

२—इस विषयपर डा० हीरालालजी जैनने अपने जैनसिद्धान्तभास्कर (भाग १०, अंक २, पृष्ठ ८९–९४) में प्रकाशित लेखमें 'क्या तत्त्वार्थसूत्रकार और उनके टीकाकारोंका अभिप्राय एक ही है?' विशेष प्रकाश डाला है।

३—यापनीय संघके शाकटायनने अपने 'केवलिभुक्ति' नामक प्रकरणमें कवलाहारका जोरोंसे समर्थन किया है। देखो, जैनसाहित्य संशोधक भाग २, अंक ३

चूँकि दिगम्बर सम्प्रदायमें कल्प १६ माने जाते हैं, और तदनुसार ही आगेके सूत्रको बढ़ाकर उनका नाम निर्देश भी कर दिया गया है, इसलिए पहले सूत्रमें भी 'द्वादश' के स्थानमें 'षोडश' पद होना चाहिए था, अर्थात् सूत्रका रूप 'दशाष्टपंचषोडशविकल्पाः कल्पोपपन्नपर्यन्ताः' होना ठीक होता। सो नहीं है और यह खटकनेवाली बात है।

३—नवें अध्यायके 'पुलाकबकुश' और 'संयमश्रुत' आदि सूत्रोंमें जिन पाँच तरहके निर्ग्रन्थोंका वर्णन है, उनकी चर्चा दिगम्बर सम्प्रदायके किसी भी प्राचीन ग्रन्थमें—तत्त्वार्थकी टीकाओंके सिवाय—नहीं दिखलाई देती। इनमेंसे पहलेके तीन निर्ग्रन्थों—पुलाक बकुश और कुशील मुनियों—का दिगम्बर मुनियोंकी उग्र चर्याके साथ कोई मेल नहीं बैठता। इनके अन्वर्थक नाम, और भाष्यमें जो इनके स्वरूप बतलाये हैं वे, इनकी चर्याको काफी शिथिल प्रकट करते हैं।[1] सर्वार्थसिद्धिकारने इनके स्वरूपको काफी सँभालनेकी कोशिश की है, परन्तु दूसरे टीकाकार श्रुतसागरने 'संयमश्रुत' आदि सूत्रकी व्याख्या करते हुए यह स्वीकार किया है कि असमर्थ मुनि शीतकालादिमें वस्त्रादि भी ग्रहण कर सकते हैं और इसे कुशीलमुनिकी अपेक्षासे भगवती आराधनाके अनुकूल भी बतला दिया है[2]। इस तरह उन्होंने एक तरहसे यापनीयोंका ही मत मान लिया है जो अपवाद-रूपसे मुनियोंको वस्त्रग्रहणकी व्यवस्था देता है। कहनेका अभिप्राय यह है कि ये कुशीलादि मुनि यापनीय सम्प्रदायके अनुसार ही निर्ग्रन्थ कहला सकते हैं।

**यापनीयोंसे परिचय**—भाष्यके अतिरिक्त तत्त्वार्थकी जितनी टीकायें उपलब्ध हैं उनमें सबसे पहली सर्वार्थसिद्धि है। इसका रचना-काल विक्रमकी छठी सदी है। संभवतः इसीके द्वारा दिगम्बर-सम्प्रदायको तत्त्वार्थसूत्रका परिचय

---

१-पुलाको निःसार इति प्ररूढ लोके। शबलपर्यायवाची बकुशशब्दः। सातिचारत्वाच्चरणपट शबलयति। अनियमितेन्द्रिया कुशीला।

२-लिङ्ग द्विविध द्रव्यभावलिङ्गभेदात्। तत्र भावलिङ्गिनः पञ्च प्रकारा अपि निर्ग्रन्था भवन्ति। द्रव्यलिङ्गिन असमर्था महर्षयः शीतकालादौ कम्बलादिकं गृहीत्वा न प्रक्षालयन्ति न सीव्यन्ति न प्रयत्नादिकं कुर्वन्ति अपरकाले परिहरन्तीति भगवतीआराधनाप्रोक्ताभिप्रायेण कुशीलापेक्षया वक्तव्यम्।

हुआ। इसी तरह हरिभद्रकी अधूरी टीका और सिद्धसेनगणिकी सम्पूर्ण टीकाके द्वारा श्वेताम्बरसम्प्रदायमे तत्त्वार्थ और उसके भाष्यको स्थान मिला। इन दोनोंका समय विक्रमकी ८–९ वीं शताब्दि है।

पिछली दोनों टीकायें सर्वार्थसिद्धि ही नहीं अकलंकदेवकी प्रसिद्ध टीका तत्त्वार्थवार्तिकके भी बादकी हैं और जैसा कि पं० परमानन्दजी शास्त्रीने बतलाया है[3] उनके कर्त्ताओंके सामने सर्वार्थसिद्धि और तत्त्वार्थ वर्तिक मौजूद थे। इनके सिवाय ऐसा जान पड़ता है कि सिद्धसेनगणिके सामने और भी छोटी मोटी टीकायें रही होंगी,[4] परन्तु संभवतः वे यापनीयोंकी होंगी जैसा कि सिद्धसेनकी वृत्तिके एक उल्लेखसे प्रकट होता है।[5]

---

१—यह टीका हरिभद्रने अ० ५ सूत्र २२ तक लिखी थी और शेष यशोभद्र और उनके अज्ञात शिष्यने सिद्धसेनकी वृत्तिकी ही प्रायः नकल करके पूर्ण की है। शुरूके अध्यायोंमें भी यत्र तत्र सिद्धसेनवृत्तिके अंश मिलते है।

२—देखो, हिन्दी 'तत्त्वार्थसूत्र' की भूमिका पृ० ५०।

३—देखो, अनेकान्त वर्ष ३, अंक ११ मे 'सिद्धसेनके सामने स० सि० और राजवार्तिक।'

४—देखो, हिन्दी 'तत्त्वार्थसूत्र' की भूमिका पृ० ५१।

५—देखो, आठवें अध्यायके अन्तिम सूत्रकी वृत्ति, जिसमें कहा है कि कुछ लोग सम्यक्त्व, हास्य, रति, पुरुषवेदको पुण्य प्रकृति मानते हैं, जो इष्ट नहीं है—

सम्यक्त्व-हास्य-रति-पुरुषवेदानां पुण्यतामुशन्त्येके।
न तथा पुनस्तदिष्ट मोहत्वाद्देशघातित्वात्॥

और फिर 'अपरस्त्वाह' कहकर नीचे लिखी पाँच कारिकायें दी है जिनमे उक्त प्रकृतियोंका पुण्यत्व प्रतिपादन किया है और भाष्यका 'सर्वं चैतदष्टविधं कर्म पुण्यं पापं च,' अंश उद्धृत करके सूत्रको भाष्यानुकूल बतलाया है—

रति-सम्यक्त्व-हास्यानां पुंवेदस्य च पुण्यताम्। मोहनीयमिति भ्रान्त्या केचिन्नेच्छन्ति तच्च न॥ 'सर्वमष्टविधं कर्म पुण्यं पापं च' निर्वृतम्। किं कर्मण्यनिरिक्तं स्यादस्य पुण्यत्वमिष्यताम्॥ 'शुभायुर्नामगोत्राणि सद्वेद्यं' चेति चेन्मतम्। सम्यक्त्वादि तथैवास्तु प्रसादनमिहात्मनः॥ पुण्यं प्रीतिकरं सा च सम्यक्त्वादिषु पुद्गला। मोहत्वं तु भवाबन्धकारणादुपदर्शितम्॥ मोहो रागः स च स्नेहो, भक्तिरागः स चार्हति। रागस्यास्य प्रशस्तत्वान्मोहत्वेनापि मोहता॥

इससे साफ समझमें आता है कि सिद्धसेनके सामने किसी यापनीय विद्वान्की ही कोई तत्त्वार्थवृत्ति थी जिसमेंसे उक्त कारिकायें उद्धृत की गई है और उस वृत्तिकारके सामने-'सद्वेद्यशुभायुर्नामगोत्राणि पुण्यं' सूत्र जिसमे है, ऐसा सूत्र-पाठ भी था। यह वृत्ति सर्वार्थसिद्धिसे पहलेकी भी हो सकती है।

यापनीयोंकी श्वेताम्बरसम्प्रदायके साथ इतनी अधिक समानता है और इतनी कम भिन्नता है कि वह सहसा समझमें नहीं आ सकती। इसलिए हरिभद्र आदि टीकाकार भाष्यकारको अपने ही सम्प्रदायका उच्चनागरशाखाका वाचक समझ सकते हैं। परन्तु चूँकि सिद्धसेनगणि कट्टर आगमिक थे, इसलिए उन्हें भाष्यमें जहाँ कहीं आगम-विरोध दिखलाई दिया है वहाँ वे उसे स्पष्ट रूपसे प्रकट करनेसे भी नहीं चूके हैं, परन्तु इसके लिए उन्होंने सूत्रपाठ या भाष्यमें कोई हस्तक्षेप नहीं किया है। " उमास्वाति वाचकमुख्य हैं, वाचक तो पूर्वोंके ज्ञाता होते हैं, उन्होंने ऐसा आगमविरोधी कैसे लिख दिया, यहाँ अवश्य ही किसी दुर्विदग्धने भाष्यको नष्ट कर दिया है।" उनके इस तरहके वाक्योंसे प्रतीत होता है कि वे भाष्यकारको अपने ही सम्प्रदायका समझते हैं। यापनीय भी आगमोंको माननेवाले हैं, परन्तु संभव है उनकी वाचनाके आगमोंमें उपलब्ध वल्लभी वाचनाके आगमोंसे कुछ अन्तर हो और वही अन्तर सिद्धसेनको आगमविरोधी जान पड़ा हो।

परन्तु पूज्यपाद यापनीय सम्प्रदायसे अवश्य परिचित रहे होंगे। क्योंकि दक्षिण और कर्नाटकमें उनसे पहले, चौथी पाँचवीं सदीसे लेकर उनसे बहुत बाद पन्द्रहवीं सदी तक, यह सम्प्रदाय जीवित रहा है। यापनीयोंकी ' भगवती आराधना ' पूज्यपादके पहलेकी और उसकी विजयोदया टीका बादकी लिखी हुई है। शाकटायन व्याकरण और स्त्रीमुक्ति-केवलिभुक्तिप्रकरण अमोघवर्ष प्रथमके समयमें विक्रमकी नवीं शताब्दिके प्रारंभके हैं।

गरज यह कि पूज्यपादके समयमें वह एक सजीव सम्प्रदाय था। इसलिए उन्हें उसका और उसके साहित्यका साक्षात् परिचय अवश्य रहा होगा।

**संशोधित सूत्रपाठ**—उस समय तत्त्वार्थसूत्र और भाष्यकी कर्नाटकके यापनीयोंमें अवश्य प्रसिद्धि रही होगी और उसका पठन-पाठन भी होता होगा। पूज्यपाद देवनन्दिने पाणिनि-व्याकरणको पढ़कर जिस तरह जैनसाहित्यमें एक व्याकरण-ग्रन्थकी कमी महसूस की और उसकी पूर्ति उसीके अनुकरणपर ' जैनेन्द्र ' की रचना करके की, उसी तरह यदि यापनीयोंके तत्त्वार्थसूत्र और भाष्यकी कमीकी पूर्ति उन्होंने सर्वार्थसिद्धि टीका लिखकर की हो, तो कोई आश्चर्य नहीं।

सर्वार्थसिद्धिका सूत्र-पाठ भी हमारी समझमें उमास्वातिके सूत्र-पाठको थोड़ा-सा संशोधन परिवर्तन करके ही तैयार किया गया है—केवल उतने ही सूत्रोंमें फर्क

करके जो दिगम्बरसम्प्रदायके साथ बिलकुल ही मेल नहीं खाते अथवा जिन जिनमें कुछ त्रुटियाँ नजर आईं।[1]

सूत्रपाठके संशोधन परिवर्तन और विस्तारका ऐसा ही एक उदाहरण पूज्यपादके ही जैनेन्द्र ( व्याकरण ) सूत्र-पाठका है। तत्त्वार्थके ही समान 'जैनेन्द्र' के भी दो सूत्र-पाठ प्रचलित हैं। एक पूज्यपादकृत असली सूत्र-पाठ जिसपर

१–उपलब्ध टीकाओंसे मालूम होता है कि मूल सूत्र-पाठमें उनसे पहले ही बहुतसे पाठान्तर प्रचलित थे। इन पाठान्तरोंकी थोड़ी बहुत चर्चा प्राय सभी टीकाकारोंने की है। सर्वार्थसिद्धिमें दो पाठान्तरोंका उल्लेख है, राजवार्तिकमें उससे कुछ अधिक पाठान्तरोंकी चर्चा है और सिद्धसेनकी वृत्तिमें तो बीसों पाठान्तरोंकी आलोचना है। जैसे--अ० २ सू० ९, १९, २४, ३७, ४९, अ० ५, सू० २, ३, अ० ७ सू० ३, २३ आदि। अधिक पाठान्तर भाष्य-प्रतियोंके कारण हुए जान पड़ते है। क्योंकि हस्तलिखित प्रतियोंमें मूल और भाष्य लगातार –रनिंग-लिखे रहते हैं। उनमें कहाँ तक सूत्र-पाठ है और कहाँसे भाष्य-पाठ शुरू होता है, यह जल्दी और सुगमतासे समझमें नहीं आ सकता। इसलिए बहुतसे सूत्र भाष्यमें मिल गये हैं और बहुतसे भाष्य-वाक्य सूत्र समझ लिये गये है।

इसके सिवाय लिपिकर्त्ताओंकी कृपासे भाष्यपाठमें भी बहुतसे पाठान्तर और गोलमाल होते रहे है। जैसे-अ० ४ सू० ३८ के भाष्यमें 'अजघन्योत्कृष्टा सर्वार्थसिद्ध इति' यह पाठ हरिभद्रको नहीं मिला। सिद्धसेनकी वृत्तिमें अ० ५, सू० २९ का भाष्य ३–४ पंक्तियोंका है जब कि हरिभद्रकी वृत्तिमें २५–२६ पंक्तियोंका। इसी तरह अ० २ के अन्तिम सूत्रके भाष्यमें जहाँ सिद्धसेनको 'एभ्य औपपातिकचरमदेहासख्येयवर्षायुर्भ्य' पाठ मिला है वहाँ हरिभद्रको "एभ्य औपपातिकचरमदेहोत्तमपुरुषासख्येयवर्षायुर्भ्य ।" और पूर्वोक्त पाठमें 'उत्तमपुरुषा' न होनेसे सिद्धसेनने सूत्रमें ही उत्तम पुरुष होने न होनेका सन्देह किया है–"अतो भाष्यादेव सन्देह ।" जरूरत इस बातकी है कि मूल और भाष्यकी अधिकसे अधिक प्राचीन प्रतियाँ संग्रह की जायें, उनमें जितने पाठ-भेद मिलते हैं वे सब छाँटे जायें और फिर उन सबपर टीकाओंकी पाठभेदसम्बन्धी चर्चाको सामने रखकर बारीकीसे विचार किया जाय। इस प्रयत्नसे दोनों सम्प्रदायोंके जिन जिन सूत्रोंमें साधारण शाब्दिक अन्तर है, वे तो एक जैसे ही सिद्ध हो जायँगे और शेष सूत्रोंके विषयमें यह पता लग जायगा कि उनमेंसे किस किसमें मतभेदके कारण भिन्नता हुई है और किस किसमें त्रुटियोंके कारण उचित संशोधन या परिवर्तन किया गया है और कौन कौन सूत्र विस्तारके अभिप्रायसे या जरूरत समझकर बढाये गये हैं।

विस्तारके अभिप्रायसे बढ़ाये गये सूत्रोंकी चर्चा सिद्धसेनने तीसरे अध्यायके ११ वें

महावृत्ति, पंचवस्तु और शब्दांभोजभास्कर आदि अनेक टीकाग्रन्थ लिखे गये हैं; और दूसरा गुणनन्दिकृत सूत्रपाठ जिसपर प्रक्रिया, शब्दार्णवचन्द्रिका आदि टीकायें लिखी गई । । पहले सूत्रपाठमें लगभग तीन हजार और दूसरेमें लगभग सैंतीस सौ सूत्र हैं । फिर भी दोनोंके अधिकांश सूत्र समान हैं, दोनोंका प्रारंभिक मंगलाचरण एक है और दोनोंके कर्त्ताओंका नाम भी टीकाकारोंने देवनन्दि या पूज्यपाद ही लिखा है, सिर्फ दूसरेको 'गुणनन्दि-तानितवपुः' ( जिसका शरीर गुणनन्दिने बढ़ाया ) विशेषण दे दिया है ।[1]

और एक ही सूत्र-पाठसे अपने अपने सिद्धान्तोंके प्रतिपादन करनेका दूसरा उदाहरण 'ब्रह्मसूत्र'का है जिसपर शंकर, निम्बार्क, मध्व, रामानुज और वल्लभ आदि आचार्योंने द्वैत, अद्वैत, विशिष्टाद्वैतोंका प्रतिपादन करनेवाले जुदा जुदा भाष्य लिखे हैं । उनके सूत्रपाठोंमें भी कुछ भिन्नता है । कई सूत्र ऐसे हैं जिन्हें एक मानता है दूसरा नहीं, और कईके शब्दोंमे भी न्यूनाधिक्य है ।

सर्वार्थसिद्धि टीकामें उसके कर्त्ताने दो पाठान्तरोंका निर्देश किया है ।[2] यद्यपि ये पाठान्तर बिल्कुल साधारणसे हैं, उनसे कोई बड़ा मत-भेद प्रकट नहीं होता है; फिर भी कुछ विद्वान् उनके कारण यह अनुमान करते हैं कि सर्वार्थसिद्धिसे पहले भी दिगम्बरमान्य सूत्रपाठ रहा होगा, तभी तो वे पाठान्तर दिये हैं । अर्थात् उनके मतसे इस सूत्रपाठके कर्त्ता स्वयं पूज्यपाद नहीं हो सकते ।

उमास्वाति और पूज्यपादके बीचके समयमें तत्त्वार्थसूत्र और भाष्यकी बीसों प्रतिलिपियाँ हुई होंगी और उनपर छोटे मोटे टीका-टिप्पणग्रन्थ भी लिखे गये होंगे ।[3] इन प्रतिलिपियों और टीका-टिप्पणोंसे भी अनेक पाठान्तरोंकी सृष्टि हो

सूत्रकी टीकामें की है—" अपरे पुनर्विद्वांसोऽतिबहूनि स्वयं विरचय्यास्मिन्प्रस्तावे सूत्राण्यधीयते विस्मयदर्शनाभिप्रायेण ।" और इसी सूत्रका भाष्य-वाक्य है—" तत्र पंचयोजनशतानि षड्विंशानि षट्चैकोनविंशतिभागा भरतविष्कंभः ।" इसपर लिखा है—" अपरे त्विदमेव भाष्यवाक्यं सूत्रीकृत्याधीयते ।"

१–देखो, 'देवनन्दिका जैनेन्द्रव्याकरण' शीर्षक लेख पृ० २२–५५

२–पहले अध्यायका १६ वाँ सूत्र–" बहुबहुविधक्षिप्रानिःसृतानुक्तध्रुवाणां सेतराणाम् ।"–अपरेषां क्षिप्रनिःसृत इति पाठः । दूसरे अध्यायका ५३ वाँ सूत्र–औपपादिकचरमोत्तमदेहाऽसंख्येयवर्षायुषोऽनपवर्त्यायुषः "–चरमदेहा इति वा पाठः ।

३–ये टीका–टिप्पण यापनीयोंके ही होंगे, दिगम्बर–श्वेताम्बरोंके नहीं । सिद्धसेनने आठवें अध्यायके अन्तमें 'अपरस्त्वाह' कहकर जो कारिकायें उद्धृत की हैं वे निश्चयसे किसी यापनीय-टीकाकी हैं ।

सकती है और उन्हींमेंसे उक्त दो पाठान्तरोंका भी उल्लेख पूज्यपाद कर सकते हैं। सिद्धसेनगणिने अपनी भाष्यवृत्तिमें इस तरहके अनेक पाठ-भेदोंकी चर्चा की है।[1] इसके सिवाय भाष्यकी प्रतिलिपियोंपरसे भी इन साधारण पाठान्तरोंका जन्म हो सकता है।[2] अतएव केवल उक्त पाठान्तरोंके कारण पूज्यपादद्वारा संशोधित पाठके तैयार होनेकी सम्भावनाका विरोध नहीं किया जा सकता।

**समय विचार**—१ सर्वार्थसिद्धि टीकाकी रचनाका समय विक्रमकी छठी शताब्दि है, अतएव सूत्रकार उमास्वाति इससे पहलेके हैं।

२ प्रसिद्ध जर्मन पण्डित हेल्मुट ग्लाजेनपने अपने 'जैनिज्मे' नामक ग्रन्थमें लिखा है कि यद्यपि जैनी उमास्वातिको ईस्वी सन्के प्रारम्भका मानते हैं, परन्तु मेरी समझमें ईसाकी चौथी पाँचवीं सदीमें उनके होनेकी अधिक सम्भावना है।

३ अध्याय ५, सूत्र २९ के तत्त्वार्थ-भाष्यमें उमास्वातिने पातञ्जल योगसूत्रके दो सूत्र उद्धृत किये हैं—"योगिज्ञानप्रमाणाभ्युपगमे त्वभ्रान्तस्तदवस्थाभेदः। एवं यमादिपालनानर्थक्यम्। एवं च सति 'अहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहाः यमाः' 'शौचसन्तोषतपः स्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि नियमाः' इति आगमवचनं वचनमात्रम्'। और जैसा कि पं० राहुल सांकृत्यायनने कहा है, योगसूत्रकारका समय ईस्वी सन् २५० (वि० स० ३०७) के लगभग है। अतएव उमास्वातिका समय विक्रमकी चौथी शतीके लगभग होगा।

४ योगसूत्र और उसके भाष्यके साथ तत्त्वार्थसूत्रों और तत्त्वार्थभाष्यकी शाब्दिक तथा आर्थिक समानता बहुत है। अभीतक यह निश्चय नहीं हो सका

---

[1]—केचिदभिदधते—नास्ति सूत्रकारस्योत्तमपुरुषग्रहणमिति। कथम्। ये किल चरमदेहास्ते नियमत एवोत्तमा भवन्ति। उत्तमास्तु चरमदेहत्वेन भाज्या वासुदेवादय इति। तस्मादनार्षमुत्तमपुरुषग्रहणमिति। अ० २–५३।

[2]—रायचन्द्रशास्त्रमालाद्वारा प्रकाशित और ऋषभदेव के० स० द्वारा प्रकाशित भाष्य-पाठमें छपा है–"अनिश्रितमवगृह्णाति। निश्रितवगृह्णाति।" और देवचन्द्र लालभाईके संस्करणमें छपा है–"निश्रितमवगृह्णाति। अनिश्रितमवगृह्णाति।" भिन्न भिन्न पोथियोंमें इन दोनों पाठोंकी उपस्थितिमें कहा जा सकता है कि 'अपरेषां क्षिप्रनिःसृत इति पाठः।"

३—देखो, अन्यत्र 'देवनन्दिका जैनेन्द्र व्याकरण' शीर्षक लेख पृ० २२–५५

४—इसका गुजराती अनुवाद जैनधर्मप्रसारक सभा, भावनगर द्वारा प्रकाशित हो चुका है।

५ यह भाष्यपाठ हरिभद्रकी वृत्तिमें है, परन्तु सिद्धसेनकी वृत्तिमें नहीं है।

था कि किसका किसपर असर है, परन्तु योगसूत्रके उपरिलिखित दो सूत्रोंके तत्त्वार्थ-भाष्यमें उद्धृत होनेसे यह निश्चय हो जाता है कि योगसूत्र भाष्यसे पहलेका है और उसीका भाष्यपर असर है। अब योगसूत्रके व्यास-भाष्यको भी लीजिए। उसका प्रभाव भी तो तत्त्वार्थभाष्यपर दिखलाई देता है।

५ जैनागमोंमें यह चर्चा आती है कि पहले बाँधी हुई आयु टूट भी सकती है और नहीं भी टूटती। परन्तु वहाँ आयुके टूट सकनेके पक्षमें भीगे कपड़े और सूखे घासके उदाहरण नहीं मिलते जब कि तत्त्वार्थभाष्यमें मिलते हैं और व्यास-भाष्यमें भी। दोनों भाष्योंके पाठ इस प्रकार हैं—

"...शेषा मनुष्यास्तिर्यग्योनिजाः सोपक्रमा निरुपक्रमाश्चापवर्त्यायुषोऽनपवर्त्यायुषश्च भवन्ति। ... अपवर्तनं शीघ्रमन्तर्मुहूर्तात्कर्मफलोपभोगः उपक्रमो उपवर्तन निमित्तम्। ... संहतशुष्कतृणराशिदहनवत्। यथाहि **संहतस्य शुष्कस्यापि तृणराशेरवयवशः क्रमेण दह्यमानस्य चिरेण दाहो भवति तस्यैव शिथिलप्रकीर्णोपचितस्य सर्वतो युगपदादीपितस्य पवनोपक्रमाभिहतस्याशुदाहो भवति। तद्वत्। ...यथा वा धौतपटो जलार्द्र एव च वितानितः सूर्यरश्मिवाय्वभिहतः क्षिप्रं शोषमुपयाति न च संहते...**"
—तत्त्वार्थभाष्य २, ५२

" आयुर्विपाकं कर्म द्विविध सोपक्रमं निरुपक्रम च। तत्र **यथार्द्रवस्त्रं वितानितं ह्रसीयसा कालेन शुष्येत्तथा सोपक्रमम्। यथा च तदेव संपिण्डितं चिरेण संशुष्येदेवं निरुपक्रमम्। यथा वाग्निः शुष्के कक्षे मुक्तो वातेन समन्ततो युक्तः क्षेपीयसा कालेन दहेत् तथा सोपक्रमम्। यथा वा स एवाग्निस्तृणराशौ क्रमशोऽवयवेषु न्यस्तश्चिरेण दहेत् तथा निरुपक्रमम्।** "—योगभाष्य ३, २२

व्यास-भाष्यका ठीक समय मालूम नहीं है, फिर भी वह योगसूत्रके बादका तो है ही, इसलिए ईस्वी सन् ३०० से पहलेका नहीं हो सकता और तब यदि तत्त्वार्थ-भाष्यके उदाहरण व्यास-भाष्यसे ही लिये गये हैं, तो उमास्वाति विक्रमकी चौथी शताब्दिके लगभगके ठहरेंगे।

---

* प० सुखलालजीके हिन्दी तत्त्वार्थकी भूमिकासे उद्धृत।

६—शास्त्राचार्य पं० हजारीप्रसादजी द्विवेदीने अपने एक लेखमें बतलाया है कि लगध मुनिका ज्योतिषवेदांग हिन्दू ज्योतिषविज्ञानका प्राचीनतम ग्रन्थ है। उसमें केवल सूर्य और चन्द्रमाकी गतियोंका ही विचार किया गया है। अन्यान्य ग्रहोंकी चर्चा उसमें है ही नहीं। लगभग इसी समयके जैन ग्रन्थों—सूर्यप्रज्ञप्ति और चन्द्रप्रज्ञप्तिमें भी सूर्य और चन्द्रके सिवाय और किसी ग्रहका वर्णन नहीं है। वैदिक साहित्यके अन्तिम अंश—सूत्रसाहित्यके बननेके युग तक हिन्दुओंको ग्रहोंका कोई स्पष्ट ज्ञान नहीं था। सारी वैदिक संहिताओंमें शनि या राहु आदि ग्रहोंकी तो बात ही क्या ये शब्द और किसी अर्थमें भी प्रयुक्त नहीं हुए हैं। वर्तमान मनुस्मृति ईस्वी सनके दो ढाई सौ वर्ष बादकी है। उसमें भी ग्रहोंकी चर्चा नहीं है। इस तरह ईस्वी सनकी तीसरी शताब्दि तक ग्रहोंकी जानकारीका कोई ठीक प्रमाण नहीं मिलता।

तत्त्वार्थमें (अ० ४ सू० १३) सूर्य और चन्द्रमाके साथ ग्रह-नक्षत्र और प्रकीर्णक तारोंका वर्णन है[२] और भाष्यमें एक एक चन्द्रमाके अठासी अठासी ग्रहोंका परिवार बतलाया है परन्तु उनके शनि, मंगल आदि नामोंका कोई उल्लेख नहीं है। इससे यही अनुमान होता है कि उमास्वातिके समय तक ज्योतिष शास्त्रमें इनका प्रवेश नहीं हुआ था। परन्तु सर्वार्थसिद्धिके रचनाकालतक इनका ज्ञान हो गया था, इसलिए उसमें नक्षत्रोंसे सूर्य और चन्द्रमासे अमुक अमुक ऊँचाईपर बुध, शुक, बृहस्पति, मंगल और शनैश्चर इन पाँच ग्रहोंका वर्णन किया है। चूँकि लगध मुनिके वेदांग ज्योतिषमें, मनुस्मृतिमें और सूर्यप्रज्ञप्तिमें 'ग्रह' शब्द भी नहीं है, और तत्त्वार्थमें 'ग्रह' तो हैं परन्तु उनके मंगल, बुध, आदि नाम नहीं हैं, इसलिए उमास्वातिको ईसाकी तीसरी चौथी शताब्दिका अनुमान किया जा सकता है।

[इस लेखका अन्तिम अंश (समय-विचार) पीछे लिखा गया है। प्रारंभका पूरा लेख सन् १९४४ में 'भारतीय विद्या' (त्रैमासिक) के भाग ३, अंक १ में प्रकाशित हुआ था।]

———

१–देखो, विश्ववाणी (इलाहाबाद) के जनवरी १९४१ के अंकमें 'भारतीय संस्कृतिका मेरुदण्ड ज्योतिष' शीर्षक लेख।

२–ज्योतिष्काः सूर्याश्चन्द्रमसौ ग्रहनक्षत्रप्रकीर्णकतारकाश्च।

# बट्टकेरिका मूलाचार

दिगम्बर सम्प्रदायमें मुनियोंके आचार-सम्बन्धी ग्रन्थोंकी बहुत कमी है। प्राचीन ग्रन्थोंमें ले-देकर मूलाचार ही एक ग्रन्थ है जो प्राचीन जान पड़ता है। वीरनन्दिका आचार-सार, आशाधरका अनगारधर्मामृत, सकलकीर्तिका मूलाचारप्रदीप आदि पिछले ग्रन्थ इसीके आधारसे लिखे गये हैं। धवलाटीकाके कर्त्ता वीरसेनने इसका 'आचारांग' नामसे उल्लेख किया है।

इसके कर्त्ताका नाम बट्टकेरि, वेट्टकेरि या बेट्टगेरि है। परन्तु अभी तक यह मालूम न हुआ कि वे कब हुए हैं, किस संघके हैं और उनकी गुरुपरम्परा क्या है। उनका यह नाम भी कुछ अद्भुत-सा है।

जिस तरह कोण्डकुण्ड गाँवके रहनेवाले कोण्डकुण्ड या कुन्दकुन्दाचार्य और तुम्बुलूर ग्रामके रहनेवाले तुम्बलूराचार्य कहलाये, उसी तरह जान पड़ता है, बट्टकेरिके रहनेवाले बट्टकेरि आचार्य होंगे। कर्नाटकमें और उसके दक्षिणमें गाँवोंके नाम व्यक्तिके नामके पहले लिखनेकी प्रथा बहुत समयसे है।

कर्नाटकके पंडित के० भुजबलि शास्त्री, के० कुमारय्या शास्त्री, ए० शान्तिराज शास्त्री जैनसमाजमें सुपरिचित हैं। इनके नामोंके प्रारंभके 'के०' आदि अक्षर इनके मूल ग्रामोंके ही संकेत हैं। भारतीय दर्शनोंके प्रकाण्ड पंडित और हमारे राष्ट्रके उपसभापति सर्वपल्ली राधाकृष्णनके नामका 'सर्वपल्ली' अंश भी उनके गाँवका ही बोधक है। रिजर्व बैंकके गवर्नर सर बेनेगल रामरावका भी 'बेनेगल' गाँव उनके नामके साथ जुड़ा हुआ है।

कनड़ी भाषाके सुप्रसिद्ध कवि बेट्टगेरि कृष्णशर्मा गदग (धारवाड़) के पासके बेट्टगेरि या बट्टकेरी ग्रामके रहनेवाले हैं और इसी नामसे मुझे यह प्रकाश मिला कि

मूलाचारके कर्त्ता भी इसी नामके किसी ग्रामके रहनेवाले होंगे। इनका मूल नाम क्या था, सो तो लोग भूल गये, सिर्फ यह उपनाम ही बचा रह गया।

पं० सुब्बय्या शास्त्रीसे मालूम हुआ कि श्रवणबेल्गोलका एक मुहल्ला भी बेट्टगेरि नामका है।

कारिकलके हिरयंगडिवसतिके पद्मावती देवीके मन्दिरके एक स्तंभपर शक संवत् १३९७ का एक शिलालेख है, जो कनड़ी भाषामें है। इस लेखमें बेट्टगेरि गाँवका नाम दो बार आया है और वह कारकलके पास ही कहीं होना चाहिए।

यह शिलालेख मैंने डा० ए० एन० उपाध्येके पास भेजा था जिनकी मातृ-भाषा कनड़ी है। वे लिखते हैं "कनड़ शिलालेख मैंने पढ़ लिया। इसमें सन्देह नहीं कि 'बेट्टकेरि' स्थाननिर्देशात्मक है। कनड़ीमें बेट्टका अर्थ अक्सर पर्वत (छोटा-सा) अरण्यसहित होता है और केरे तालाबके अर्थमें और केरी रास्ता या गलीके अर्थमें आता है। दूसरे शब्दसे एक पेटे (पुरा या मुहल्ला) का निर्देश भी हो सकता है।"

अतएव यह अनुमान होता है कि मूलाचारके कर्त्ता बट्टकेरि अपने गाँवके नामसे ही प्रसिद्ध हैं; उनका मूल नाम क्या था, यह विस्मृतिके गर्भमें चल गया है।

मेरे इस अनुमानकी सूचना जैनसिद्धान्तभास्कर (भाग १२ कि० १) में एक छोटेसे लेखके रूपमें प्रकाशित हुई थी परन्तु कुछ मित्रोंने इसे स्वीकार नहीं किया और चूँकि मूलाचारकी कुछ हस्तलिखित प्रतियोंमे 'कुन्दकुन्दाचार्यप्रणीत' लिखा

---

१–श्री नम सिद्धेभ्य. श्रीमत् शक वर्ष १३९७—
मन्मथसंवत्सर मार्गशीर्षशुद्धपचमि आदिवार तीर्थंकरवस्ति
श्रीमन्मलधारिललितकीर्तिभट्टारकगुड्डगलु

भागसेट्टि बळिय कवेय भावुसेट्टिभागे १ बागिसेट्टि बळियकक्के सातिसेट्टि भागे १ बागिसेट्टि बळियसेनपदेवरुभागे १

पुलिसेटिबळिय बेट्टकेरिय ललितण्णभागे १ वासिसेटिबळिय कोट्टारिदेवरुभागे १ बागिसेट्टि बळियकोंडेन्नेयंणगे भागे अंपुळिसेटि बळय आळव बीमुसेट्टि बाळेय भागे १ कोंबिसेट्टि बळिय अडियेंत गुम्मट भागे १ सटिसटि बळिय येमेय मैदभागे १ बागिमेटिबळिय बेट्टकेरि य देवरु भागे १ म [ छ १ ] बिस तीर्थंकर मुखमंडपदभागे [।।] भद्रं भूयात्।

हुआ मिल जानेसे 'बट्टकेरि' को कुन्दकुन्दका विशेषण सिद्ध करनेका प्रयत्न किया गया—बट्टक=वर्तक प्रवर्तक, इरा=गिरावाणी आदि[1]। परन्तु डा० उपाध्येके शब्दोंमें "यह सब तर्क और शब्दकौशल मात्र है। बट्टकेरि शब्द संस्कृत है या नहीं, जब इसीमें सन्देह है तब उसकी संस्कृत व्युत्पत्ति देना केवल आग्रह है। कुछ प्रतियोंमें कुन्दकुन्द नाम होनेसे ही बट्टकेर=कुन्दकुन्द समीकरण कैसे हो जायगा ? विशेष करके उस हालतमें जब कि मूलाचारका कर्तृत्व अनिर्णीत है।"

और पं० जिनदासजी शास्त्रीने तो मूलाचारकी जो नई हिन्दी टीका लिखकर प्रकाशित कराई है उसमें सर्वत्र ही उसे कुन्दकुन्दाचार्यप्रणीत लिखा है और भूमिकामें कुन्दकुन्दका विस्तृत परिचय देकर अन्तमें लिख दिया है कि वट्टकेरि और कुन्दकुन्द एक ही हैं।

कुछ विद्वानोंने इससे भी एक कदम और आगे बढकर मूलाचारकी और कुन्दकुन्दकी बहुत-सी गाथाओंको एक-सी बतलाकर और दूसरे अनेक विषयोंकी समानता खोजकर दोनोंको एक सिद्ध करनेका प्रयत्न किया, परन्तु मेरी समझमें यह प्रयत्न भी गलत दिशामें हुआ है।

मुझे ऐसा लगता है कि यह ग्रन्थ कुन्दकुन्दका तो नहीं ही है, उनकी विचार-परम्पराका भी नहीं है, बल्कि यह उस परम्पराका जान पड़ता है जिसमें शिवार्य और अपराजित हुए हैं। कुछ बारीकीसे अध्ययन करनेसे यह बात स्पष्ट हो जाती है।

१—मूलचारकी और भगवती आराधनाकी पचासों गाथायें एक-सी और समान अभिप्राय प्रकट करनेवाली हैं।

२—मूलाचारकी 'आचेलक्कुद्देसिय' आदि ९०९ वीं गाथा भगवती आराधनाकी ४२१ वीं गाथा है। इसमें दस स्थितिकल्पोंके नाम हैं। जीत-कल्प-भाष्यकी १९७२ वीं गाथा भी यही है। श्वेताम्बर सम्प्रदायके अन्य टीकाग्रन्थों और निर्युक्तियोंमें भी यह है। प्रमेयकमलमार्तण्डके 'स्त्रीमुक्तिविचार' मे प्रभाचन्द्रने इसका उल्लेख श्वेताम्बर सिद्धान्तके रूपमें किया है।

३—मूलाचारकी 'सेज्जोगासणिसेज्जा' आदि ३९१ वीं गाथा और आराधनाकी ३०५ वीं गाथा एक ही है। इसमें कहा है कि वैयावृत्ति करनेवाला

१-पुरातन वाक्यसूची पृ० १८-१९

मुनि रुग्ण मुनिका आहार औषधि आदिसे उपकार करे । इसी गाथाके विषयमें कवि वृन्दावनदासको शंका हुई थी और उसका निवारण करनेके लिए उन्होंने दीवान अमरचन्दजीको पत्र लिखा था । सामाचार अधिकारकी 'गच्छे वेज्जावच्चं' आदि १७४ वीं गाथाकी टीकामें भी वैयावृत्तिका अर्थ शारीरिक प्रवृत्ति और आहारादिसे उपकार करना लिखा है—'वेज्जावच्च-वैयावृत्यं कायिकव्यापाराहारादिभिरुपग्रहणम् ।

४—भ० आराधनाकी ४१४ वीं गाथाके समान इसकी भी ३८७ वीं गाथामें आचार-जीत-कल्प ग्रन्थोंका उल्लेख है जो यापनीय और श्वेताम्बर परम्पराके हैं और उपलब्ध भी हैं।

५—गाथा २७७–७८–७९ मे कहा है कि संयमी मुनि और आर्यिकाओंको चार प्रकारके सूत्र कालशुद्धि आदिके विना न पढ़ना चाहिए। इनसे अन्य आराधनानिर्युक्ति, मरणविभक्ति, संग्रहस्तुति, प्रत्याख्यान, आवश्यक और धर्मकथा आदि पढ़ना चाहिएँ। ये सब ग्रन्थ मूलाचारके कर्ताके समक्ष थे, परंतु कुन्दकुन्दकी परम्पराके साहित्यमें इन नामोंके ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हैं।

६—मूलाचारकी 'बावीसं तित्थयरा' और 'सपडिक्कमणो धम्मो' इन दो गाथाओंमें जो कुछ कहा गया है, वह कुन्दकुन्दकी परम्परामें अन्यत्र कहीं नहीं कहा गया है। ये ही दो गाथायें भद्रबाहुकृत आवश्यकनिर्युक्तिमें हैं और वह श्वेताम्बर ग्रन्थ है।

७—आवश्यकनिर्युक्तिकी लगभग ८० गाथायें मूलाचारमें मिलती हैं[५] और मूलाचारमें प्रत्येक आवश्यकका कथन करते समय वट्टकेरिका यह कहना कि मै

१— आयारजीदकप्पगुणदीवणा अत्तसोधि णिज्झंझा ।
अज्जव मद्दव-लाघव-तुट्ठी पल्हादणं च गुणा ॥ ३८७

२— आराहणणिज्जुत्ती मरणविभत्ती य संगहत्थुदिओ ।
पच्चक्खाणावासय धम्मकहाओ य एरिसिओ ॥ २७९

३— बावीस तित्थयरा सामाइयसंयमं उवदिसंति ।
छेदोवट्ठावणियं पुण भयवं उसहो य वीरो य ॥ ७–३६

४— सपडिक्कमणो धम्मो पुरिमस्स य पच्छिमस्स जिणस्स ।
अवराहपडिक्कमणं मज्झिमयाण जिणवराणं ॥ ७–१२९

५—देखो, पं० सुखलालजी संपादित 'पञ्चप्रतिक्रमणसूत्र' पृ० ५२–५३

प्रस्तुत आवश्यकपर समाससे—संक्षेपसे—निर्युक्ति कहूंगा[1], अवश्य ही अर्थसूचक है। क्यों कि सम्पूर्ण मूलाचारमें 'षडावश्यक अधिकार' को छोड़कर अन्य प्रकरणोंमें 'निर्युक्ति' शब्द शायद ही कहीं आया हो। षडावश्यकके अन्तमें भी इस अध्यायको 'निर्युक्ति' नामसे ही निर्दिष्ट किया गया[2] है।

८—मूलाचारमें मुनियोंके लिए 'विरत' और आर्यिकाओंके लिए 'विरती' शब्दका उपयोग किया गया है (गाथा १८०)। मुनि-आर्यिका, श्रावक-श्राविका मिलकर चतुर्विध संघ होता है। चौथे सामाचार अधिकारमें (गाथा १८७) कहा है कि अभी तक कहा हुआ यह यथाख्यातपूर्व सामाचार आर्यिकाओंके लिए भी यथायोग्य जानना[3]। इसका अर्थ यह हुआ कि ग्रन्थकर्ता मुनियों और आर्यिकाओंको एक ही श्रेणीमें रखते हैं। फिर १९६ वीं गाथामें कहा है कि इस प्रकारकी चर्या जो मुनि और आर्यिकायें करती हैं वे जगत्पूजा, कीर्ति और सुख प्राप्त करके 'सिद्ध' होती हैं[4]। १८४ वीं गाथामें कहा है कि आर्यिकाओंका गणधर गम्भीर, दुर्धर्ष, अल्पकौतूहल, चिरप्रव्रजित और गृहीतार्थ होना चाहिए। इससे जान पड़ता है कि आर्यिका मुनिसंघके ही अन्तर्गत हैं और उनका गणधर मुनि ही होता है। 'गणधरो मर्यादोपदेशकः प्रतिक्रमणाद्याचार्यः' (टीका)।

इन सब बातोंसे मूलाचार कुन्दकुन्दपरम्पराका ग्रन्थ नहीं मालूम होता। विद्वानोंसे निवेदन है कि वे बट्टकेरिको कुन्दकुन्द बनानेका प्रयत्न न करके इस

---

१–'आवासयणिज्जुत्ती वोच्छामि जहाकम समासेण।' 'सामाइयणिज्जुत्ती एसा कहिया मए समासेण।' 'चउवीसयणिज्जुत्ती एसा कहिया मए समासेण।' आदि।

२– आवासयणिज्जुत्ती एवं कधिदा समासओ विहिणा।

३– एसो अज्जाणपि अ सामाचारो जहाक्खिओ पुव्वं।
सव्वम्हि अहोरत्ते विभासिदव्वो जधाजोग्गं॥ १८७

४–एवं विधाणचरियं चरंति जे साधवो य अज्जाओ।
जगपुज्जं ते कित्तिं सुहं च लद्धूण सिज्झंति॥ १९६

५–मूलाचारकी वसुनन्दिवृत्तिके प्रारम्भमें लिखा है—'श्री वट्टकेराचार्यः प्रथमतरं तावन्मूलगुणाधिकारप्रतिपादनार्थं मंगलपूर्विकां प्रतिज्ञां विधत्ते।' और अन्तकी पुष्पिकामें लिखा है—'इतिश्रीमदाचार्यवट्टकेरिप्रणीतमूलाचारे श्रीवसुनन्दिप्रणीतटीकासहिते।' इसके

(शेष अगले पृष्ठमें)

ग्रन्थका जरा और गहराईसे अध्ययन करके यथार्थ वस्तु-स्थितिको समझनेकी चेष्टा करें।

---

सिवाय अन्तमे जो दाताओंकी नामावलीकी प० मेधावीकृत विस्तृत प्रशस्ति है, उसके भी पाँचवे पद्यमे लिखा है—

श्रीमद्वट्टेरकाचार्यकृतसूत्रस्य सद्विधेः।
मूलाचारस्य सद्वृत्तेर्दातुर्नामावलीं ब्रुवे ॥ ५

परन्तु अन्तकी पूर्वोक्त प्रशस्तिके बाद एक स्रग्धरा वृत्तमें वासुनन्दी वृत्तिकी प्रशसा करके उसके चिरकाल तक पृथ्वीमें रहनेकी भावना भायी है और फिर लिखा है— "इति मूलाचारविवृत्तौ द्वादशोऽध्याय कुन्दकुन्दाचार्यप्रणीतमूलाचाराख्यविवृत्ति। कृतिरिय वसुनन्दिन. श्रीश्रमणस्य।" इसमे यह 'कुन्दकुन्दाचार्यप्रणीतमूलाचाराख्यविवृत्ति' लेखकने कैसे लिख मारा, कुछ समझमें नहीं आता। परन्तु वृत्तिकार जब दो दो जगह बट्टकेरिको ग्रन्थकर्त्ता बतलाते है, तब लिपिकर्त्ताका लिखा हुआ कुन्दकुन्दाचार्य कैसे माना जा सकता है?

मूलाचारकी वसुनन्दिवृत्तिके सिवाय 'मुनि चिन्तामणि' नामकी एक और टीका भी है जिसके अस्तित्वका पता ऐ० प० सरस्वती भवनकी ६६ पत्रोंवाली मूलमात्र प्रतिके अन्तिम अंशसे लगता है—"मुनिजनचिन्तामणि संज्ञेय परिमिमा.. यदिया ये विनीता. विशुद्ध भावाः संत. पठति पाठयति भावयति चित्ते खलु परमसुख प्राप्नुवति। पुनः पूर्वोक्त मर्यादामतिक्रम्य पठति पाठयति भावयति...नु भवतो निरन्तरमनन्तससारे भ्रमति। यतस्तत एव परमदिव्येय भवति।

मुनिश्चिन्तामणिर्ज्ञाता श्रोतृचित्तप्रकाशिका।
मूलाचारस्य सद्वृत्तिरिष्टसिद्धिं करोतु नः ॥"

यह प्रति हालकी ही लिखी हुई है और टीका भी जान पडता है वसुनन्दिवृत्तिके बादकी ही है। इसमें कहीं कही गाथाओंकी न्यूनाधिकता है, क्रमभिन्नता है और पाठान्तर भी हैं। यह दक्षिणके भण्डारोंमें मिल सकती है। इसकी पुष्पिकामें भी 'कुन्कुन्दाचार्यदेवविरचिते मूलाचारे' लिखा हुआ है।

# रत्नकरण्डके कर्त्ता

रत्नकरण्ड-श्रावकाचार बहुत ही प्रसिद्ध ग्रन्थ है। यद्यपि उसमें कहीं भी कर्त्ताका नाम नहीं दिया है, फिर भी परम्परासे यही माना जा रहा है कि आप्त-मीमांसा, स्वयम्भु-स्तोत्र, युक्त्यनुशासन आदिके कर्ता स्वामी समन्तभद्र ही इसके कर्ता हैं। परन्तु वादिराजसूरिने अपने पार्श्वनाथ-चरितके प्रारम्भमें पूर्वाचार्योंका जो स्तवन किया है उससे मालूम होता है कि दोनों एक नहीं हैं। वे कहते हैं—

स्वामिनश्चरितं तस्य कस्य नो विस्मयावहं।
देवागमेन सर्वज्ञो येनाद्यापि प्रदर्श्यते ॥ १७ ॥

अचिन्त्यमहिमा देवः सोऽभिवन्द्यो हितैषिणा।
शब्दाश्च येन सिद्धयन्ति साधुत्वं प्रतिलंभिताः ॥ १८ ॥

त्यागी स एव योगीन्द्रो येनाक्षय्यसुखावहः।
अर्थिने भव्यसार्थाय दिष्टो रत्नकरण्डकः ॥ १९ ॥

इन तीन श्लोकोंमें 'स्वामी', 'देव' और 'योगीन्द्र' इन तीन पृथक् पृथक् आचार्योंकी स्तुति की गई है। इनमेंसे पहले 'स्वामी' तो समन्तभद्र हैं जो देवागम ( आप्तमीमांसा ) के कर्ता हैं। और भी अनेक विद्वानोंने इन्हें 'स्वामी' शब्दसे स्मरण किया है। दूसरे 'देव' जैनेन्द्र व्याकरणके कर्त्ता देवनन्दि हैं और उन्हें उनके नामके एकदेशसे उल्लिखित किया है। कहा है कि जिनके द्वारा शब्द साधुताको ग्रहण करके सिद्ध हो जाते हैं, वे अचिन्तनीय महिमावाले 'देव' वन्दनीय हैं। अवश्य हो ये शब्दशास्त्रके कर्ता देवनन्दि ही हैं। तीसरे श्लोकके 'योगीन्द्र' अक्षय्य सुखके दाता 'रत्नकाण्ड' के कर्त्ता हैं। तीनोंमें कर्त्ताओंके स्पष्ट पूरे नाम न देकर संकेत या उनके विशेषण दिये हैं, फिर भी गुणवर्णनसे वे स्पष्ट हो जाते हैं।

तीनों श्लोक अलग अलग तीन ग्रन्थकर्ताओंका स्मरण करते हैं और साथ ही उनके ग्रन्थोंका संकेत भी। बीचमें देवनन्दि हैं अतएव पहले और तीसरे श्लोकमें स्मृत 'स्वामी' और 'योगीन्द्र' एक नहीं हो सकते। यदि यह कल्पना की जाय कि पहले श्लोकके बाद ही तीसरा श्लोक होगा, बीचका श्लोक गल्तीसे तीसरेकी जगह छप गया होगा—यद्यपि इसके लिए हस्तलिखित प्रतियोंका कोई प्रमाण अभी तक उपलब्ध नहीं हुआ है,—तो भी दोनोंको एक साथ रखनेपर भी 'स्वामी' और 'योगीन्द्र'को एक नहीं किया जा सकता और न उनका सम्बन्ध ही ठीक बैठाया जा सकता है। इसके सिवाय तीनों श्लोक अलग अलग और अपने आपमें परिपूर्ण हैं, वे एक दूसरेकी अपेक्षा नहीं रखते, तीनोंमें एक एक आचार्यकी स्वतन्त्र प्रशस्ति है[1]।

एक बात और भी ध्यान देनेकी यह है कि वादिराजने श्लोक नं० १६ से ३० तक १५ श्लोकोंमें अपने पूर्ववर्ती १५ ही आचार्योंका या कवियोंका स्मरण किया है, अर्थात् प्रत्येकके लिए उन्होंने पूरा पूरा एक ही श्लोक, अपने आपमें सम्पूर्ण, दिया है। कहीं भी इस क्रमको भंग नहीं किया है। तब उक्त दो श्लोकोंमें एक ही समन्तभद्रकी स्तुति की होगी, यह नहीं हो सकता।

जिस तरह 'स्वामी' नाम नहीं है उपपद है, उसी तरह 'योगीन्द्र' भी नाम नहीं है। असली नाम रत्नकरण्डके कर्ताका भी समन्तभद्र हो सकता है जो स्वामी समन्तभद्रसे पृथक् शायद दूसरे ही समन्तभद्र हो।

यह स्मरण रखना चाहिए कि वादिराजसूरिने पार्श्वनाथचरित शक सं० ९४७ (वि० सं० १०८२) में समाप्त किया था, और वे बड़े भारी विद्वान् थे। उनके समक्ष अवश्य ही देवागमके कर्त्ता और रत्नकरण्डके कर्ताके पृथक्त्वका कोई प्रमाण या कोई अनुश्रुति होगी और इसलिए जब तक उनके पहलेका दोनोंकी

१–स्व० गुरुजी (पं० पन्नालालजी बाकलीवाल) ने जयपुरके ग्रन्थभाण्डारोंके ग्रन्थोंके जो कुछ प्रारम्भिक अंश और अन्त्य-प्रशस्तियाँ मेरे पास भेजी थीं उनमें वादिराजकृत पार्श्वनाथ-चरितका प्रारम्भिक अंश भी है। उसमें उक्त तीन श्लोकोंका वही क्रम है, जो मा० ग्र० मालाकी छपी हुई प्रतिमें है। इसी तरह डा० ए० एन्० उपाध्येने अपने ता० १३–४–४५ पत्रमें लिखा है कि कोल्हापुरके भण्डारमें पा० च० की जो कनड़ी प्रति है, उसमें भी उक्त तीनों श्लोक इसी क्रमसे हैं।

एकता बतलानेवाला प्रमाण न मिल जाय, तब तक उनके कथनपर एकाएक अविश्वास नहीं किया जा सकता।

देवागमादिके कर्ता और रत्नकरण्डके कर्ता अपनी रचनाशैली और विषयकी दृष्टिसे भी एक नहीं मालूम होते। एक तो महान् तार्किक हैं और दूसरे धर्मशास्त्री। जिनसेन आदि प्राचीन आचार्योंने उन्हें वादी, वाग्मी, गमक और तार्किकके रूपमें ही उल्लेख किया है, धर्मशास्त्रीके रूपमें नहीं। योगीन्द्र जैसा विशेषण तो उन्हें कहीं भी नहीं दिया गया।

समन्तभद्र नामको धारण करनेवाले विद्वान् और भी अनेक हो गये हैं जैसे कि अष्टसहस्री विषमपदतात्पर्यवृत्तिके कर्त्ता, जो म० म० सतीशचन्द्र विद्याभूषणके अनुसार ई० स० १००० के लगभग हुए हैं। नाम तो इनका भी समन्तभद्र था; परन्तु स्वामी समन्तभद्रसे अपनेको पृथक् बतलानेके लिए इन्होंने आपको ' लघु ' विशेषणसहित लिखा है।

यहाँ यह स्पष्ट कर देना आवश्यक है कि पं० आशाधर आदि पिछले विद्वानोंने स्वामी समन्तभद्रको ही रत्नकरण्डका कर्ता माना है। इसके पहलेके विद्वानोंमेंसे किस किसने माना है, इसकी खोज होनी चाहिए।

आप्तमीमांसा आदिके कर्ता ही रत्नकरंडके कर्ता हैं, वादिराजसूरि इस बातको नहीं मानते थे और इसीको स्पष्ट करनेके लिए यह नोट लिखा गया है। दोनोंको एक सिद्ध करनेके लिए अब अन्य प्रमाण आवश्यक हो गये हैं।

नोट—अनेकान्त ( वर्ष ७ अंक १–२ ) मे यह छोटा-सा लेख विद्वानोंकी दृष्टि इस ओर आकर्षित करनेके लिए प्रकाशित किया गया था कि वादिराजसूरि अपने पार्श्वनाथ काव्यमें अपनेसे पहलेके ग्रन्थकर्त्ताओंकी स्तुति करते हुए रत्नकरण्डके कर्त्ताको ' योगीन्द्र ' कहते हैं, सो क्या वे समन्तभद्रके अतिरिक्त कोई दूसरे हैं ? और वादिराजसे पहले और किसीने भी क्या कहीं रत्नकरण्डके कर्त्ताको समन्तभद्र नामसे स्मरण किया है ? यह केवल एक प्रश्न ही था जिसका समाधान चाहा गया था, इसमें स्वामी समन्तभद्रसे रत्नकरण्डका कर्तृत्व छीन लेनेकी कोई दुरभिसन्धि नहीं थी और न यही लिखा गया था कि वादिराजको ही ठीक मान लेना चाहिए। परन्तु समझा ऐसा ही गया और इसपर एक बड़ा भारी

विवाद चल पड़ा जो बरसों जारी रहा। परन्तु आज १०-१२ वर्षके बाद भी मैं देखता हूँ कि उस प्रश्नका समाधान नहीं हुआ है। क्योंकि—

१ वादिराजके उक्त तीनों श्लोक उपलब्ध प्रतियोंमें इसी क्रमसे मिलते हैं और मेरी समझमें इनमे तीन जुदा जुदा आचार्योंका उल्लेख है, स्वामी, देव और योगीन्द्रका। दूसरे श्लोकके 'देव' शब्दको अबतक सभी देवनन्दि (पूज्यपाद) वाचक मानते आये हैं। स्वयं अनेकान्तसम्पादकने भी रत्नकरंडककी प्रस्तावनामें (पृ० ५५), समाधितन्त्रकी प्रस्तावनामे और सत्साधुस्मरण-पाठमें यही माना है, समन्तभद्रका वाचक नहीं। आदिपुराणके कर्त्ता और हरिवंशपुराणके कर्त्ताने भी शब्दशास्त्रके कर्त्ताके ही रूपमें देवका स्मरण किया है, तब वहाँ देवका अर्थ समन्तभद्र क्यों नहीं किया जाता?

> कवीनां तीर्थकृद् देवः किंतरां तत्र वर्ण्यते।
> विदुषां वाङ्मलध्वंसि तीर्थं यस्य वचोमयं॥ ५२॥—आदिपुराण
> इन्द्र-चन्द्रार्क-जैनेन्द्रव्यापिव्याकरणेक्षिणः।
> देवस्य देववन्द्यस्य न वन्द्यन्ते गिरः कथं॥ ३१॥—हरिवंश

२—जब पार्श्वनाथचरितके 'देव' पूज्यपाद देवनन्दि है, तो उस श्लोक (१८) के बीचमें रहते हुए ऊपर नीचेके श्लोकों (१७-१९) को एक ही आचार्यका कैसे सिद्ध किया जायगा? क्रम बदलनेके लिए प्रतियोंका आधार चाहिए, सो है नहीं। आदिपुराणके 'देव' वाले श्लोकको भी स्थान बदलकर समन्तभद्रके साथ रख दिया जायगा तो दोनों ग्रन्थोंमे पूज्यपादका कोई उल्लेख ही नहीं रह जायगा। क्या यह इष्ट है?

३—जिस तरह 'देवनन्दि'का पूर्ववर्ती 'देव' अंश है उसी तरह अकलंकदेवका उत्तरवर्ती अंश 'देव' है और इस देवसे ही वादिराजने अकलंकभट्टका उल्लेख किया है—'तर्कभूवल्लभो देवः' आदि।

४—वादिराजसे पहलेके किसी भी विद्वान्‌ने रत्नकरण्डको समन्तभद्रकी कृति माना है, ऐसा अब तक कोई प्रमाण नहीं मिला। रत्नकरण्डटीकाके कर्त्ता प्रभाचन्द्र वादिराजसे निश्चयपूर्वक पीछेके हैं। क्योंकि प्रभाचन्द्र हुए हैं धाराधीश भोजदेवके उत्तराधिकारी जयसिंहदेवके समयमें जो कि परमारवंशके

थे और वादिराज हुए हैं दक्षिणके जयसिंहदेवके समयमे जो चौलुक्य वंशके थे। श० सं० ९४७ में जब वादिराजने पार्श्वनाथचरितकी रचना की, तब धारामें भोजदेव गद्दीपर थे और उसके बाद कमसे कम १५ वर्षतक और भी उनका राज्य रहा और तब जयसिंहदेव गद्दीपर आये जिनके शासनकालमें प्रभाचन्द्रने न्यायकुमुदचन्द्र लिखा।

४—पार्श्वनाथचरितकाव्यकी 'पंजिका' के कर्त्ता शुभचन्द्र भी 'त्यागी स एव योगीन्द्रः' पद्यका अर्थ समन्तभद्र ही करते हैं[1] —'स एव = श्रीसमन्तभद्र एव। अक्षय्यं क्षयातीतं। दिष्टः प्रतिपादितः। रत्नानां मणीनां करण्डको निवासस्थानं। अथवा रत्नकरण्डको नाम श्रावकाचारः ॥१९॥' परन्तु ये शुभचन्द्र प्रभाचन्द्रसे भी बहुत पीछेके १७ वीं शताब्दिके प्रारंभका विद्वान् हैं।

५—'स्वामी' और 'देव' से जिस तरह समन्तभद्र और देवनन्दिका उल्लेख अनेक स्थानोंमें किया गया है, उस तरह 'योगीन्द्र' से किसी आचार्य विशेषका उल्लेख देखनेमें नहीं आया, यों तो 'योगियोंके इन्द्र' विशेषण तो किसी भी जैनाचार्यको दिया जा सकता है।

— ० —

१–इस 'पंजिका' टीकाकी हस्तलिखित प्रति बॉम्बे यूनिवर्सिटीकी लाइब्रेरीमें है। इसका नम्बर २०१५ है। इसकी एक प्रति चौपाटीके मन्दिरमें भी थी, जो अब नहीं मिलती।

# कूर्चकोंका सम्प्रदाय

कदम्ब-राजवंशके दो दानपत्रोंमें कूर्चकोंके सम्प्रदायका उल्लेख है। इनमेंसे पहला दानपत्र[1] शान्तिवर्माके ज्येष्ठपुत्र राजा मृगेशवर्माका है। उन्होंने स्वर्गगत राजा ( शान्तिवर्मा ) की भक्तिसे पलाशिका नामक नगरमें जिनालय निर्माण कराके अपनी विजयके आठवे वर्षमें यापनीयों, निर्ग्रन्थों और कूर्चकोंके लिए भूमि-दान किया है। दूसरा दानपत्र[2] इसी वंशके महाराजा हरिवर्माका है। उन्होंने अपने राज्यके चौथे वर्षमें शिवरथ नामक पितृव्यके उपदेशसे, सिंहसेनापतिके पुत्र मृगेशद्वारा निर्मापित जैन मन्दिरकी अष्टाह्निकापूजाके लिए और सर्व संघके भोजनके लिए 'वसुन्तवाटक' नामक गाँव कूर्चकोंके वारिषेणाचार्यसंघके हाथमें चन्द्रक्षान्तको प्रमुख बनाकर प्रदान किया। ये दोनों दानपत्र ताम्रपत्रोंपर हैं।

पहले दान-पत्रमें यापनीय, निर्ग्रन्थ और कूर्चक इन तीन सम्प्रदायोंके नाम हैं और दूसरेमें सिर्फ कूर्चक सम्प्रदायका। दूसरेसे मालूम होता है कि इस सम्प्रदायमें 'वारिषेणाचार्यसंघ' नामका एक संघ था, जिसके प्रधान चन्द्रक्षान्त ( मुनि ) थे।

पहले दान पत्रके यापनीयोंको तो हम अब जानने लगे हैं, और उनके विषयमें अन्यत्र बहुत कुछ लिखा जा चुका है। अब रहे निर्ग्रन्थ और कूर्चक। यद्यपि प्राचीन साहित्यमें श्वेताम्बर साधुओंके लिए भी निर्ग्रन्थ शब्द आमतौरसे प्रयुक्त हुआ है, परन्तु इस दानपत्रसे तो उनका ग्रहण नहीं हो सकता। क्योंकि इन्हीं महाराज मृगेश[3] वर्माका एक और दानपत्र[4] इससे पाँच वर्ष पहलेका

---

१–इण्डियन एण्टिक्वेरी जिल्द ६, पृ० २४–२५।

२–इं० ए० जिल्द ६ पृ० ३०–३१।

३–मृगेश वर्मा ई० सन् ४३४–३५।

४–देखो जैनहितैषी भाग १३ अंक ७–८ में 'कदम्बवंशी राजाओंके तीन दानपत्र।'

( आत्मनः राज्यस्य तृतीयवर्षे ) मिला है, जिसमें कालवंग नामक ग्रामके तीन हिस्से करके पहला हिस्सा जिनेन्द्रदेवके लिए, दूसरा **श्वेतपट श्रमणसंघके** लिए और तीसरा **निर्ग्रन्थ श्रमणसंघके** लिए दान किया गया है। उसके मूल शब्द ये हैं —

'अर्हच्छालापरमपुष्कलस्थाननिवासिभ्यः भगवदर्हन्महाजिनेन्द्रदेवताभ्य एको भागः, द्वितीयोर्हत्प्रोक्तसद्धर्मकरणपरस्य **श्वेतपटमहाश्रमणसंघोप**भोगाय, तृतीयो **निर्ग्रन्थमहाश्रमणसंघोप**भोगायेति।'

इसमें श्वेतपट ( श्वेताम्बर ) और निर्ग्रन्थ श्रमणसंघ अलग अलग निर्दिष्ट किये गये हैं, इसलिए निर्ग्रन्थ श्वेताम्बर नहीं, दिगम्बर ही प्रतीत होते हैं। तब ये कूर्चक और कौन होंगे?

यापनीय संघके साधु भी कूर्चक नहीं हो सकते। क्योंकि पूर्वोक्त लेखमें ये कूर्चकोंसे भी अलग ही बतलाये गये हैं। ऐसी दशामें यही कल्पना करनी पड़ती है कि निर्ग्रन्थ और कूर्चक दोनों ही दो जुदा जुदा दिगम्बर सम्प्रदाय रहे होंगे।

अब प्रश्न यह है कि इस कूर्चक सम्प्रदायका स्वरूप क्या होगा?

कूर्चक ( प्राकृत 'कुच्चय' ) शब्दके अनेक अर्थ हैं,=दर्भ, कुशाकी मुट्ठी, मयूरपिच्छि और दाढी-मूँछ। कूँची इसका देशी रूप है। कर्नाटकमें कूँची-कमण्डलु साधुओंके उपकरणोंके रूपमें आमतौरसे व्यवहृत होता है। इससे दानपत्रोंके इस शब्दने पहले-पहल हमें मयूरपिच्छि रखनेवाले जैन साधुओंके ही किसी सम्प्रदायको समझनेके लिए ललचाया। यापनीय साधु मयूरपिच्छि रखते थे और दिगम्बर-सम्प्रदायके साधु भी मयूरपिच्छि रखते हैं, परन्तु दानपत्रोंका उक्त कूर्चक सम्प्रदाय इन दोनोंसे भिन्न कोई तीसरा ही प्रतीत होता है और कुछ प्राचीन उल्लेखोंके मिल जानेसे अब हम इस नतीजेपर पहुँचे हैं कि यह कूर्चक जैनसाधुओंका ऐसा सम्प्रदाय होना चाहिए जो दाढ़ी-मूँछ रखता होगा।

प्राचीन कालमें जटाधारी, शिखाधारी, मुंडिया, कूर्चक, वस्त्रधारी और नग्न आदि अनेक प्रकारके अजैन साधु थे। जान पड़ता है इसी तरह जैनोंमें भी साधुओंका एक ऐसा सम्प्रदाय था, जो दाढ़ी-मूँछ ( कूर्चक ) रखनेके कारण कूर्चक कहलाता होगा।

आचार्य जिनसेनके द्वारा वरांगचरितके कर्ता जटाचार्यकी जो स्तुति की गई है,

उसमें उनकी हिलती हुई जटाओंका वर्णन किया है,' जो जैनसाधुओंके 'जटी' सम्प्रदायका आभास देता है। इसी तरह दाढ़ी-मूँछ रखनेवाले कूर्चक सम्प्रदायकी भी कल्पना हो सकती है।

स्व० मि० काशीनाथ तैलंगके अनुसार कदम्ब वंशके पूर्वोक्त दानपत्र ईसाकी पाँचवीं शताब्दीसे पहलेके हैं, अतएव उस समय और उससे पहले यह एक प्रसिद्ध जैन सम्प्रदाय था और उसका 'वारिषेणाचार्य-संघ' नामका एक संघ था।

कूर्ची या कूर्चकोंका उल्लेख उत्तराध्ययनकी शान्त्याचार्यकृत टीकामें 'वाचक-वचनं' कहकर इस प्रकार किया गया है—

सम्यक्त्वज्ञानशीलानि तपश्चेतीह सिद्धये।
तेषामुपग्रहार्थाय स्मृतं चीवरधारणम् ॥ १ ॥

जटी कूर्ची शिखी मुण्डी चीवरी नग्न एव च।
तप्यन्नपि तपः कष्टं मौढ्याद्धिंस्रो न सिद्धयति ॥ २ ॥

सम्यग्ज्ञानी दयावांस्तु ध्यानी यस्तप्यते तपः।
नग्नश्चीवरधारी वा स सिद्धयति महामुनिः ॥ ३ ॥

इस उद्धरणके दूसरे श्लोकमें जटाधारी, कूर्चधारी, चोटीधारी, मुडिया, चीवर-(वस्त्र) धारी और नग्न साधुओंके नाम आये हैं और जिस क्रमसे आये हैं उसपर ध्यान देनेसे मालूम होता है कि कूर्ची साधु मयूरपिच्छिवाले नहीं किन्तु दाढ़ी-मूँछवाले होंगे। जटावालों, चोटीवालों और बिना बालोंवाले मुण्डियोंके बीच दाढ़ी-मूँछवाले ठीक जान पड़ते हैं।

इसी तरह एक जगह बृहत्कल्पसूत्रके संघदासगणिकृत लघुभाष्य और उसकी वृत्तिमें भी कूर्चिक साधुओंकी चर्चा आई है। वहाँ प्रसङ्ग यह है कि निर्ग्रन्थियों (आर्यिकाओं) को किस किससे वस्त्र नहीं लेना चाहिए—

---

१— काव्यानुचिन्तने यस्य जटाः प्रचलवृत्तयः
अर्थानस्मान्वदन्तीव जटाचार्यं स नोऽवतात् ॥ आ० पु०

२—पश्चिमी गंगोंके अनेक दानपत्र यह सूचना करते है कि कदम्बवंशी काकुस्थ वर्माका काल ई० स० ४२५—४७५ है। (दांडेकरकी 'हिस्ट्री आफ दि गुप्ताज' पृ० ८७-९१ और राय चौधुरीकी 'पोलिटिकल हिस्ट्री' पृ० ३४२ के नोट्स)

कावलिए य भिक्खू सुइवादी कुच्चिए अ वेसत्थी ।
वाणियग तरुण संसट्ठ मेहुणे भोइए चेव ॥ २८२३ ॥

इसमें कापालिक, भिक्षु ( बौद्ध साधु ) और शुचिवादी साधुओंके साथ कुच्चिअ या कूर्चिकोंका नाम है । वृत्तिकार कूर्चिकका अर्थ 'कूर्चन्धर' अर्थात् कूर्च धारण करनेवाले करते हैं और प्रसंगकी दृष्टिसे ये दाढ़ी-मूँछ वाले अन्यधर्मी साधु ही जान पड़ते हैं ।

आगे कूर्चकोंका उल्लेख करनेवाले दोनों दानपत्रोंकी प्रतिलिपि दी जाती है—

## प्रथम दानपत्र

( १ ) स्वस्ति ( ॥ ) जयति भगवान्जि ( जि ) नेन्द्रो गुणरुन्द्र ✕ प्रथित-परमकारुणिकः त्रैलोक्याश्वासकरी

( २ ) दयापताकोच्छ्रिता यस्य ( ॥ ) कदम्बकुलसत्केतोः हेतो ✕ पुण्यकर्स-

( ३ ) पदाम् श्रीकाकुस्थनरेन्द्रस्य सूनुर्भानुरिवापरः ( ॥ ) श्रीशान्तिवर-

( ४ ) वर्म्मेति राजा राजीवलोचनः खलेव वनिताकृष्टा

( ५ ) येन लक्ष्मीर्द्विषद्गृह्वात् ( ॥ ) तत्प्रियज्येष्ठतनयः श्रीमृगेशनराधिपः ।

( ६ ) लोकैकधर्म्मविजयो द्विजसामन्तपूजितः ( ॥ ) मत्वा दानं दरिद्राणाम्

( ७ ) महाफलमितीव यः स्वयं भयदरिद्रा ( द्रो ) पि शत्रुभ्यो दाप्रहाभयम् (॥)

( ८ ) तुङ्गगङ्गकुलोत्सादी पल्लवप्रलयानलः स्वार्यके नृपतौ भक्त्या

( ९ ) कारयित्वा जिनालयम् ( ॥ ) श्रीविजयपलाशिकायाम् यापनि ( नी ) यनिर्ग्रन्थकूर्च—

(१०) कानाम् स्ववैजयिके अष्टमे वैशाखे संवत्सरे कार्तिकपौर्णमास्याम्

(११) मातृसरित आरभ्य आ इङ्गिणीसङ्गमात् राजमानेन त्रयस्त्रिंशन्निवर्त्तनं ।

(१२) श्रीविजयवैजयन्तीनिवासी दत्तवान् भगवद्भ्योर्हद्भ्यः ( । ) तत्राज्ञाप्तिः

(१३) दामकीर्तिभोजकः जियन्तश्चायुक्तकः सर्व्वस्यानुष्ठाता इति (॥) अपि च

(१४) उक्तम् ( । ) बहुभिर्व्वसुधा दत्ता राजभिस्सगरादिभिः यस्य यस्य यदा

(१५) भूमिः तस्य तस्य तदा फलम् ( ॥ ) स्वदत्ता ( त्तां ) परदत्ता ( त्तां ) वा यो हरेत वसु-

(१६) न्धराम् षष्टिवर्षसहस्राणि कुम्भीपाके स पच्यते (॥) सिद्धिरस्तु ।

## द्वितीय दानपत्र

(१) सिद्धम् ॥ स्वस्ति स्वामिमहासेनमातृगणानुध्याताभिषिक्तानाम् मानव्यसगो-
(२) त्राणाम् हारितीपुत्राणाम् प्रतिकृतस्वाध्यायचर्चिकानाम् कदम्मा (म्बा) ना-
(३) म्महाराजः श्रीहरिवर्म्मा बहुभवकृतैः पुण्यै राज्यश्रिय निरुपद्रवाम्
(४) प्रकृतिषु हितः प्राप्तो व्याप्तो जगद्यशसाखिलम् श्रुतजलनिधिः वि-
(५) द्यावृद्धप्रदिष्टपथि स्थितः स्वबलकुलिशाघातोच्छिन्नद्विषं (ष)-
(६) द्वसुधाधरः (॥) स्वराज्यसंवत्सरे चतुर्थे फाल्गुनशुक्लत्रयोदश्याम् उच्च-
(७) शृङ्गयाम् सर्व्वजनमनोह्लादवचनकर्म्मणा सपितृव्येण शिव-
(८) रथनामध (धे) येनोपदिष्टः पलाशिकायाम् भारद्वाजसगोत्रसिंहसेना-
(९) पतिसुतेन मृगेशेन कारितस्यार्हदायतनस्य प्रतिवर्षमाष्टाह्निक-
(१०) महामहसततचरूपलेपनक्रियार्त्थं तदवशिष्टं सर्व्वसंघ-
(११) भोजनायेति सुद्दि (?) हि कुन्दूरविषये वसुन्तवाटकं सर्व्वपरिहारसंयुतं
(१२) कूर्च्चकानाम् वारिषेणाचार्य्यसङ्घहस्ते चन्द्रक्षान्तं प्रमुखम्
(१३) कृत्वा दत्तवान् (॥) य एवं न्यायतोऽभिरक्षति स तत्पुण्यफल-
भाग्भवति (।)
(१४) यश्चैनं रागद्वेषलोभमोहैरपहरति स निकृष्टतमां गतिमवा-
(१५) प्नोति (॥) उक्तञ्च स्वदत्तां परदत्तां वा यो हरेत वसुन्धराम् षष्टिवर्ष-
(१६) सहस्राणि नरके पच्यते तु सः (॥) बहुभिर्व्वसुधा भुक्ता राजभि-
(१७) स्सगरादिभिः यस्य यस्य यदा भूमिस्तस्य तस्य तदा फलमिति (॥)
(१८) वर्धतां वर्धमानार्हच्छासन संयमासनम् येनाद्यापि जग-
(१९) ज्जीवपापपुंजप्रभंजनम् (॥) नमोऽर्हते वर्धमानाय (॥)।

---

# परिशिष्ट

[ द्वितीय संस्करण छप चुकनेपर कुछ और बातें ध्यानमें आई जो यहाँ लेखोंके क्रमसे दे दी जाती हैं— ]

## देवनन्दिका जैनेन्द्रव्याकरण ( पृ० २२–५५ )

१—सिद्धप्रियस्तोत्रका अन्तिम पद्य चक्रबद्ध है जिसके तृतीय वलयसे 'देवनन्दिकृतिः' निकलता है। इसके सिवाय उसके २५ वे पद्यके 'श्रीदेवनन्दि-मुनिचित्तवचःप्रसूतेः' पदमें स्पष्ट ही उनका नाम दिया हुआ है।

२—इसी तरह जिनाभिषेक ( महाभिषेक )के अन्तिमवृत्तके 'पूज्यपादः' और 'देवनन्दीडितश्री' पद बतलाते हैं कि वह भी उन्हींकी रचना है।

३—श्रवणबेल्गोलके ४० ( ६४ ) वें शिलालेखके 'जैनेन्द्रं निजशब्दभागमतुलं' आदि पद्यके 'छन्दः सूक्ष्मधियं' पदसे उनके 'छन्दोग्रन्थ' का अनुमान होता है और उसकी पुष्टि अभयनन्दिकृत 'लघुस्नपन' के टीकाकार भावशर्माके इन वाक्योंसे भी होती है—"शार्दूलविक्रीडते द्वादशायतिः स्यात् तदसावायतिभंगश्चेन्न श्रीपूज्यपादैः समासेऽपि यतिरुक्ता। विचारितं चैतदस्माभिर्वृत्तरत्नाकरटीकायां भावप्रकाशिन्यामित्यलम्।"—पृ० ६९।

रामकीर्तिके गुरु जयकीर्तिने अपने छन्दोनुशासनमें जिन पूर्ववर्ती छन्दोग्रन्थोंके देखनेका उल्लेख किया है, उनमें एक श्रीपूज्यपादका भी है—

"मांडव्य-पिंगलजनाश्रय-सेतवाख्य-श्रीपूज्य-
पाद-जयदेवबुधादिकानाम् छन्दांसि वीक्ष्य—"

अर्थात् पूज्यपादका भी कोई छन्दोग्रन्थ है।

---

## पद्मचरित और पउमचरिय ( पृ० १०० )

णेमी मल्ली वीरो कुमारकालम्मि वासुपुज्जो य।
पासो वि गहिदतवा सेसजिणा रज्जचरमम्मि ॥

—तिलोयपण्णति, अधिकार ४, गाथा ६७०

अर्थात् नेमि, मल्लि, वीर, वासुपूज्य और पार्श्वने कुमारकालमें और शेष जिनों या तीर्थंकरोंने राज्यके अन्तमें तप ग्रहण किया। राज्यके अन्तका अर्थ है राज्य भोगकर। इससे ही ध्वनित होता है कि कुमारकालका अर्थ यहाँ कुँआरे थे या विवाहित, यह उद्दिष्ट नहीं है।

---

## वीरसेन, जिनसेन, और गुणभद्र (पृ० १३९)

**जिनदत्तचरित**—गुणभद्रके उत्तरपुराण और आत्मानुशासन ये दो ही ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं। इनके सिवाय 'जिनदत्तचरित' नामका एक काव्य भी है जो मा० जै० ग्रन्थमालामें (नं० ७) प्रकाशित हो चुका है। इसमें ९३८ पद्य और ९ सर्ग हैं। सर्गान्तके एक एक दो दो वृत्तछन्दोंको छोड़कर शेष सारा ग्रन्थ अनुष्टुप् श्लोकोंमें है। जिन दो प्रतियोंके आधारसे यह मुद्रित हुआ है, उनमें कोई प्रशस्ति आदि नहीं है। ग्रन्थके प्रारम्भमें भी जिन, सरस्वती और यतिनायकोंकी स्तुतिके अतिरिक्त किसी पूर्वकवि आदिका उल्लेख नहीं है। केवल सर्गोंके अन्तमें 'इतिश्रीभगवद्गुणभद्राचार्यप्रणीते श्रीजिनदत्तचरित्रे...' लिखा है। इसके 'भगवद्गुणभद्राचार्यप्रणीते' में जो 'भगवत्' शब्द है, वह मूल प्रतिका है या सम्पादक संशोधक या लिपिकारने अतिरिक्त भक्तिवश लिख दिया है, इसका कुछ पता नहीं।

जिनदत्तचरितकी कथा दूसरे कथाकोशोंमें या पुराणोंमें नहीं मिली।

गुणभद्रके इस ग्रन्थका पीछेके किसी ग्रन्थमें कोई उल्लेख भी नहीं मिला।

उत्तरपुराणके कर्त्ता गुणभद्रका ही यह काव्य है, इसका और कोई प्रमाण नहीं मिला। इस नामके और भी कई भट्टारक हो गये हैं।

यद्यपि इसकी रचना सरल और प्रसादगुणयुक्त है; परन्तु उत्तरपुराणकी रचनासे इसका कोई मेल नहीं। दोनों ही अनुष्टुप श्लोकोंमें है। इसमें शृंगारकी अधिकता है।

इसका हिन्दी अनुवाद बहुत समय पहले पं० श्रीलालजी काव्यतीर्थने कलकत्तेसे प्रकाशित किया था।

---

## स्वयंभु और त्रिभुवन स्वयंभु ( पृ० २०३ )

यशःकीर्ति ( जसकित्ति ) के लिखवाये हुए दो ग्रन्थोंकी सूचना पं० परमानन्दजी शास्त्रीने ( अनेकान्त वर्ष ११, अंक ७-८ ) दी है जिनमेंसे एक है विबुध श्रीधरका संस्कृत भविष्यदत्तचरित जो आषाढ़ वदी गुरुवार सं० १४८६ को ग्वालियरके राजा डूंगरसिंहके राज्यकालमें लिखा गया। इसकी प्रति धर्मपुरा देहलीके नये मन्दिरके भण्डारमें है। दूसरा ग्रन्थ अपभ्रंश 'सुकुमालचरित' है। यह आश्विन वदी १३ सोमवार सं० १४८६ का लिखा हुआ है। इसके सिवाय जसकित्तिने अपना पांडवपुराण संवत् १४९७ में साहू वील्हाके पुत्र हेमराजकी प्रेरणासे बनाया था और हरिवंशपुराणकी रचना सं० १५०० में साहू दिवढाकी प्रेरणासे की थी।

---

## हरिचन्द्र ( पृ० ३०३ )

धर्मशर्माभ्युदयके कर्त्ताका नाम हरिश्चन्द्र नहीं, हरिचन्द्र है। उन्होंने अपने स्थानका नाम नहीं दिया है परन्तु उस स्थानपर नोमक वंशके किसी राजाका राज्य था। उस वंशसे उनके कुलका कोई सीधा सम्बन्ध नहीं जान पड़ता। वे स्वयं कायस्थकुलमें उत्पन्न हुए थे। उनके पिता आर्द्रदेव संभवतः कोई राजकर्मचारी होंगे।

---

## वनवासी और चैत्यवासी, ( पृ० ४५६ )

मर्कराके दानपत्रकी प्रतिलिपि यहाँ दी जाती है—

"...श्रीमद्कदम्बकुलगगनगभस्तिमालिनकृष्णवर्ममहाराजाधिराजस्य प्रिय भागिनेयो विद्याविनयातिशयपरिपूरितान्तरात्मानिरवग्रहप्रथा ( य ) नसौर्य विद्वत्सु प्रथमगण्य श्रीमान् कोङ्गणिमहाधिराज अविनीतनामधेयस्य दत्तस्य देसिगगणं कोण्डकुन्दान्वय गुणचन्द्रभटारशिष्यस्य अभयनन्दिभटार तस्य शिष्यस्य शीलभद्रभटारशिष्यस्य जयनन्दिभटारशिष्यस्य गुणनंदिभटारशिष्यस्य चन्द्रनंदिभटारर्गे अष्टा-असीति उत्तरस्य त्रयोशतस्य संवत्सरस्य माघमासं सोमवारं स्वातिनक्षत्र सुद्धपञ्चमी अकालवर्षपृथिवीवल्लभमंत्री तलवननगरश्रीविजयजिनालयक्के पूनाडुच्छट् सहस्रएखेनाडु सत्तरिमध्ये बदणेगुप्पेनाम अविनीतमहाधिराजेन दत्तेन पळ्ळिये आरोल्मूरु।"...

— जैनशिलालेखसंग्रह द्वि० भा० पृ० ६५-६६

# नाम-सूची

[ इस सूचीमें मुख्यतया ग्रन्थों और ग्रन्थकारोंका निर्देश किया गया है। संघ, गोत्र, स्थल, क्षेत्र, राजा और आचार्य आदिके नामोंका भी समावेश किया है। यदि किसी लेखमें किसी ग्रन्थ या ग्रन्थकारका नाम बार बार आया है, तो वहाँ पृष्ठांकके बाद इ० ( इत्यादि ) लिख दिया गया है। ]

# शुद्धि-पत्र

[ इसमें केवल उन्हीं अशुद्धियोंका निर्देश किया गया है, जो बहुत महत्त्वकी हैं। इनके सिवाय जो अशुद्धियाँ बिन्दियों, मात्राओं और अक्षरों आदिके टूट जानेसे तथा दूसरे कारणोंसे हो गई हैं उन्हें पाठक स्वयं सुधार देनेकी कृपा करें। ]

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २० | १७ | गह्निसमणलिंगेण | गहिदसमणलिंगेण |
| २० | १८ | अकारि गणी | अकासि गणी |
| ४८ | १४ | गत्तम गुच्छ | सप्तम गुच्छ |
| १४४ | ६ | शाक ७४६ | शाक ७३४ |
| १६७ | २ | श० स० ७७५ | श० स० ७३५ |
| १६८ | २ | श्लोकवार्तिक | श्लोकवार्तिक |
| १९६ | ५ | विरुद्ध | विरुद |
| २४७ | १७ | ७०९ | ९०९ |
| २५२ | २६ | वि० सं० १६६५ | वि० सं० १३६५ |
| २६८ | ९ | ईषत्प्राम्भार | ईषत्प्राग्भार |
| २७२ | १६-२३ | जाते प्रभौ क्षुल्लके | जाते पुरे क्षुल्लके |
| ३०३-८ | सर्वत्र | हरिश्चन्द्र | हरिचन्द्र |
| ३४० | २१ | संवत् १२४८ | संवत् १२८४ |
| ३४७ | १ | १३९२ | १२९२ |
| ३४७ | ११ | वि० सं० १०४५ | वि० सं० १४०५ |
| ३६८ | २८ | स्वाहृतसारआर्य— | स्वाहृतसारमध्य— |
| ३६९ | २ | वि० सं० १३९६ | वि० स० १३७६ |
| ३६९ | २० | -विधुवेदनेत्र- | -विधुवार्धिनेत्र- |
| ३८५ | १३ | ज्ञानभूषणका शिष्य | ज्ञानभूषणका प्रशिष्य |
| ४८१ | ५ | वि० सं० १०७४ | वि० सं० १०८८ |
| ५०७ | १५ | अन्याय | अन्यान्य |